॥ श्रीः ॥

श्रीमद्भगवद्रामानन्दाचार्य्यप्रणीतः

# श्रीवैष्णवमताब्जभास्करः।

# श्रीरामार्चनपद्धतिसहितः।

श्रीमद् अयोध्याजन्मस्थानवासरसिक श्रीयुत पं० रघुवरशरण
विरचितार्थप्रकाशिकाव्याख्यासमलङ्कृत.

सारण्यमण्डलांतर्गत 'सेमरीआ' नगरीयपीठाधीश्वर
श्रीमद्गङ्गादास पवहारिचरणशरण बलभद्रदास-
विरचितान्वयप्रकाशाख्य संस्कृत टीका-
भाषाटीकया समलङ्कृत.।

चतुःसम्प्रदायिवैष्णवधर्मसंरक्षणार्थानित्रयसंस्थापका चार्य्य
श्री १०८ श्रीयुतस्वामिबालानन्दजीमहाराज सिंहा-
सनासीन श्री १०८ श्रीयुतस्वामिरामकृष्णा
नन्दजीमहाराजैः प्रकाशितः।

श्री १०८ श्रीयुतस्वामिबालानन्दजीमहाराजसिंहासनासीन
श्री १०८ श्रीयुतस्वामिरामकृष्णानन्दजीमहाराजैराज्ञा
पितेनमिथिलामण्डलस्थै श्रीमद्गरीष्ठैर्महत्प्र-
वरैः प्रोत्साहितेनबलभद्रदासेन
सम्पादितः।

श्री बाबूनन्दनप्रसादप्रबन्धेन—
'सत्यनामाख्य' यन्त्रालये, काश्यां मुद्रितः।

* प्रमाणपत्र *

# ❁ श्रीसीतारामजी ❁

* तोनोंअनी के संस्थापक श्री १०८ स्वामी बालानन्दजी महाराज *

के.

## सिंहासनासीन

## श्री १०८ श्रीयुत् महन्तजी महाराज

## जयपुर के मोहर सहित 'प्रमाणपत्र'




## ❁ श्रीमते रामानुजाय नमः ❁

विदित हो कि हमने श्रीरामानन्द स्वामी कृत श्रीवैष्णवमताब्ज-भास्कर और श्रीरामार्चनपद्धति इन दोनों ग्रन्थों को पण्डित श्रीराम शोभादासजी को लिख लेने की आज्ञा दिया मेरे सामने इनने उक्त ग्रन्थों को लिख लिया और मैंने अपनी मोहर भी उक्त ग्रन्थों के ऊपर लगा दिया है हमारे यहां का उक्त ग्रन्थ ३६४ वर्ष के लिखे हुए ग्रन्थ हैं-जिसको संशय हो सो मेरे पास आकर देख जायँ।

* मिती मार्ग शीर्ष ३ शुक्ल शनिवार श्रीसंवत् १९८५ वि० *

चतुःसम्प्रदाय-वैष्णवों के रक्षक-

तीनों अनी के संस्थापकाचार्य्य-



श्री १०८ स्वामी बालानन्दजी महाराज, जयपुर।

# आवश्यक-निवेदन

एक तो अचार्यवर श्रीरामानन्दस्वामीजी के ये दोनों ग्रन्थ-रत्न ही 'गागर में सागर' के समान हैं, अर्थात् आकार-प्रकार की दृष्टि से महज छोटे होते हुए भी विषय की दृष्टि से परम विशाल एवं गम्भीर हैं, अतः इनका अध्ययन खूब विचार पूर्वक समझ समझ कर करना चाहिये; दूसरे, वर्त्तमान परिस्थिति मे कुछ दिनो से उलटी हवा बहजाने के कारण वास्तविक वस्तुस्थिति पर कुछ पर्दा सा पड़ गया है, जिससे कुछ लोगो को भ्रम हो गया और हो सकता है, उसका यहां 'प्रस्तुत-प्रसंग' के रूप में यथायोग्य पर्दाफाश किया गया है। इसमें नूतन-परम्परा-स्थापन से सम्बन्ध रखने वाले सभी मुख्य मुख्य विषयों की आलोचना कर सच्ची वस्तुस्थितियाँ दिखलायी गयी है, अतः विशेषरूप से प्रमाण-संग्रह एवं विवेचन होने के कारण अधिक स्थलो मे जटिलता एव शुष्कता अनिवार्य हो गयी है; इसलिये पाठको को चाहिये, कि कृपया वे सरपट न बाँच कर इसे भी ध्यान-पूर्वक ही पढ़ें। सब से उत्तम तो यह होगा, कि इसमें जिन जिन पुस्तको एवं विषयो की आलोचना की गयी है, उसको सामने रख कर मिलाते हुए ध्यान पूर्वक समग्र का अध्ययन करें, किन्तु जो इसके उचित--साधन एवं आवश्यक-धैर्य की न्यूनाधिक कमी के कारण वैसा करने में विवश हैं, उनको चाहिये, कि सूचीपत्र की सहायता से यथायोग्य आवश्यक-विषय निकाल कर उसी का ध्यान पूर्वक अध्ययन करें। आशा है, पाठक-महानुभाव मेरे इस विनीत-भार को अनिवार्य समझ कर स्वीकार करते हुए मेरी इस धृष्टता के लिये मुझे क्षमा प्रदान करेंगे। इत्यलम्।

बलभद्र दास।

॥ श्रीहरिः ॥

श्रीमतेरामानुजायनमः

श्रीमतेरामानन्दायनमः

# प्रकाशकीय-वक्तव्य

प्रिय बन्धुओ !

जिस समय श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णवों में नयी-परम्परा सम्बन्धी आवाज उठी, और एक दल ने यह प्रचार शुरू किया, कि हमारा सम्प्रदाय श्रीरामानुजस्वामीजी के सम्प्रदाय से सर्वथा भिन्न है, उस समय मेरी आश्चर्य दृष्टि भी उस पर पड़ी। मैने विचार किया, कि श्रीरामानन्दस्वामी जीके बनाये हुए ग्रन्थों—श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर और श्रीरामार्चनपद्धति—मे गुरु-परम्परा-सम्बन्धी स्पष्ट-परिचय के होते हुए भी स्वयं उनके ही सम्बन्ध में इस मिथ्या-भ्रम के फैलने का यही कारण है, कि इन ग्रन्थों के संस्कृत में होने से सम्प्रदाय मे इनका यथेष्ट-प्रचार नही है। यदि इनका यथायोग्य प्रचार रहा होता, तो इसमें परम्परा-सम्बन्धी ऐसे उत्तम स्पष्टीकरण के होते हुए इस मिथ्या-भ्रम के फैलने की गुञ्जाइश ही नही होती; परन्तु इनकी अनभिज्ञता और अप्रचार के कारण इस भ्रम का क्रमशः विकाश होता गया, अतः मेरी इच्छा हुई कि आचार्यकृत इन ग्रन्थों का हिन्दी अनुवाद के साथ प्रकाशन और वितरण किया जाय, ताकि उपर्युक्त-भ्रम का मार्जन हो सके।

यद्यपि मेरे यहाँ की वर्तमान-प्रचलित-परम्परा में श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा से आचार्यों के नामो मे न्यूनाधिकता है, फिर भी दोनों एक ही हैं; अर्थात् श्रीजी से प्रारम्भ होकर श्रीरामानुज स्वामीजी से होते हुए श्रीरामानन्द स्वामीजी तक आती हैं, पुनः मेरे यहाँ की परम्परा में पीछे के आचार्यो की नामावली भी सम्मिलित हुई है। मेरे स्थान में जो आज कल दोहाबद्ध परम्परा प्रचलित है, वह सम्वत् १८८० वि० की लिखी हुई है। विचार करने से इसके निर्माण के दो कारण प्रतीत होते हैं; एक तो सर्व साधारण में संस्कृत की अनभिज्ञता बढ़ जाने से भाषाबद्ध परम्परा ही समझने में अधिक सुलभ हुई, दूसरे श्रीरामानन्दस्वामीजी के बाद के आचार्यों की नामावली भी सम्मिलित हो गयी। यही कारण है, कि तब से स्थान में इसी का प्रचार रहा और श्रीरामार्चनपद्धति की परंपरा दब सी गयी। यद्यपि अन्यदृष्टियो से फिरभी ये दोनों ग्रन्थ अत्यन्त महत्व पूर्ण है, किन्तु, संस्कृत में होने के कारण इनके पठन-पाठन का अभाव हो गया

और ये केवल पुस्तकालय में रखे रहे। मेरे यहाँ की दोहाबद्ध-परम्परा में श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा से श्रीरामानन्दस्वामीजी के पूर्व के आचार्यों के नामो में अधिकता है, इससे ज्ञात होता है, कि श्रीरामार्चन पद्धति में संक्षिप्त परम्परा दी हुई है, अतः दोहाबद्ध-परम्परा बनते समय किसी प्रामाणिक-आधार की उपस्थिति होने पर ये नाम सम्मिलित किये गये। फिरभी प्रामाणिकता की दृष्टि से श्रीरामार्चन पद्धति की परम्परा ही प्रथम-मान्य समझी जानी चाहिये, क्योकि एक तो यह स्वयं श्रीरामानन्द स्वामीजी कृत है, दूसरे इसकी प्रति भी बहुत प्राचीन सं० १६२१ वि० की लिखी हुई मौजूद है, जो दूसरी परम्परा के निम्र्माण काल से भी बहुत पहले की है।

मैं आचार्यवर्य के उपर्युक्त दोनों ग्रन्थों के प्रचार की चिन्ता में था ही, कि पं० रामशोभादासजी मेरे यहाँ के इन प्राचीन हस्त लिखित ग्रन्थों की प्रतिलिपि करने के लिये आये, और मार्गशीर्ष शुक्ल ३ शनिवार सं० १६८५ वि० को प्रतिलिपि ग्रन्थ समाप्त हो जाने पर मैंने उस पर अपनी मोहर कर दी। पुनः मुझसे इनके प्रकाशन के लिये अनुरोध किया गया और मैंने इसे सहर्ष स्वीकार कर लिया, क्योकि एक तो यह स्वयं मेरा कर्तव्य था, दूसरे मेरी इच्छा भी हो ही रही थी। इसका सम्पादन कार्य पं० बलभद्रदासजी को सौंपा गया था। इनकी इच्छा हुई कि उपलब्ध सभी प्रतियो मे प्राचीन रहने से प्रामाणिक होने के कारण मूल ग्रन्थ तो मेरे यहाँ की प्रति के अनुसार और हिन्दी अनुवाद भी रहेगा ही, परन्तु इसके ऊपर अयोध्या जन्म-स्थान निवासी पं० रघुवर शरणजी कृत अर्थ-प्रकाशिका नाम की बहुत उत्तम टीका है, वह भी सम्मिलित कर लेना बहुत अच्छा होगा, जिसमें सर्वसाधारण और विद्वान् दोनों का यथायोग्य उपकार हो और इससे प्रचार में त्रुटि नहीं, अधिकता ही होगी। मुझे भी यह राय अच्छी जँची और अर्थ-प्रकाशिका-टीका भी सम्मिलित की गयी।

मेरे विचार में इन ग्रन्थों के प्रचार मे दो अड़चनें थीं, एक तो संस्कृत में होने से वर्तमान परिस्थिति में सर्व साधारण के उपकार योग्य न होना, दूसरे विरक्त होने के कारण महात्माओं में धन के अभाव से, ऐसे धार्म्मिक ग्रन्थों को भी क़ीमत पर बेचे जाने के कारण उन्हें खरीदने में असमर्थ रहना, अतः मैंने इसे हिन्दी अनुवाद से युक्त और अमूल्य ही प्रकाशन करना उचित समझा। यद्यपि आजकल के व्यापारिक-युग में सभी क्षेत्रों में व्यापार का दौरदौरा तो है ही, किन्तु धार्म्मिक क्षेत्र भी उसके असर से वंचित नहीं रहने पाया। धर्म-सेवा के नाम पर पुस्तकें लिख

और प्रकाशित कर कीमत पर बेची जाती और इस तरह धन-संग्रह का प्रत्यक्ष या प्रच्छन्न मार्ग खोला जाता है, ऐसी अवस्था में विरक्त महात्माओं को उससे प्रायः वञ्चित रह जाना पड़ता है, जिससे धार्म्मिक और साम्प्रदायिक ग्रन्थो का वास्तविक प्रचार नही हो पाता और इससे समाज में धार्मिक और साम्प्रदायिक अज्ञानता घुसने की समाई बनी रहती और घुसती भी है। अतः आशा है, कि इस अमूल्य प्रकाशन से बहुत कुछ उपकार भी होगा, और दूसरे महानुभाव भी इस प्रकार समाज की अमूल्य सेवा कर उन्नति में सहायक होगे।

अन्त मे मैं उन महानुभावो को कृतज्ञता पूर्वक धन्यवाद देता हूँ, जिनसे साक्षात् या परम्परया इन ग्रन्थों के प्रकाशन में सहायता मिली है। सब से पहले मिथिला मण्डल के महन्तों को धन्यवाद देता हूँ, जिन की प्रेरणा, परामर्श और आर्थिक-सहायता से इसका प्रकाशन-कार्य शीघ्र अग्रसर हो सका। पुन. प० बलभद्रदासजी को भी मै नहीं भूल सकता, जिन्होंने इसके सम्पादन, संस्कृत अन्वय और हिन्दी अनुवाद लिखने का भार अपने ऊपर लिया और भयंकर-अस्वस्थता से जूझते हुए भी इसे पूरा ही करके छोड़ा। पुनः प० राम शोभादासजी भी नहो भुलाये जा सकते, क्योकि सबसे प्रथम इन्होंने ही प्रचार की दृष्टि से इसकी प्रति लिपि की थी, प्रकाशन के लिये आन्दोलन किया, और उसी प्रतिलिपि के द्वारा इसका सम्पादन-प्रकाशन हुआ। इसके अतिरिक्त और भी जिन जिन महाशयो से इसमें प्रत्यक्ष या परोक्ष सहायता मिली है मैं हृदय से उनका कृतज्ञ हूँ और जो सद्बुद्धि, विचार और श्रद्धा पूर्वक इसे अध्ययन और मनन कर अपनावेंगे, उनका भी हृदय से कृतज्ञ होऊँगा।

❀ अथ ❀

# श्रीवैष्णवताब्ज-भास्करस्य

## सूचीपत्रम्



# प्रस्तावना-सूची



# प्रस्तुत-प्रसंग

## विषय-सूची



श्रीः ।

# प्रस्तावना ।



श्रीरामजी की लीला विभूतिमें कभी २ प्राकृतिक-विकार जन्य वायुकी प्रवलवेगमय ताड़नासे शान्त-गम्भीर-समुद्रमें भी घात प्रतिघात उत्पन्न होकर तूफान आजाता; और स्वच्छ शन्ति आनन्द मय पृथ्वी पर भी, वही, आँधी-बवण्डर का रूप धारणकर, धूल-गर्दासे सब दिशाओ को भर, मलीन बना, उद्वेग विह्वलता एवं अशान्ति से पूरितकर हाहाकार मचा देता है। यद्यपि इसका प्रवाह बहुत दिनों तक नहीं टिकता—थोड़े समय के लिये आता और चला जाता है फिर भी, वह समय के वक्षस्थल पर अपनी छाप सदाके लिये छोड़ ही जाता है, कितने सम्पत्ति और आदमियों से भरे जहाज सागर गर्भ में डूबकर चौपट होजाते, हरीभरी वाग, वाटिका, वन-उपवन नष्ट-भ्रष्ट हो जाते और कितने सजे-सजाये घर भी उजड़ जाते हैं। समय की चाल पर नजर डालने से सहज ही देख पड़ता है कि, इसी तरह का तूफान और आँधी बवण्डर समाज, नीति और धार्मिकादि क्षेत्रों में भी, समय समय पर आता रहता है।

आवश्यकता वश यहाँ धार्मिक क्षेत्र के विषय में कुछ अधिक स्पष्टता पूर्वक कहने की चेष्टा करूँगा। तात्पर्य यह कि अन्य क्षेत्रों की भाँति धार्म्मिक क्षेत्र में भी कारण विशेषवस समय समय पर इस प्रकारका तूफान और आँधी बवण्डर उठता रहता है, और वह कुछ समय तक हलचल मचा, कोई खास परिस्थिति उत्पन्न कर चला जाता है, इसे धार्म्मिक क्षेत्र का प्राकृतिक-विकार कह सकते हैं। जिस तरह अन्यक्षेत्रों में इस तरह के तूफान और आँधी बवण्डर से बचने के भिन्न भिन्न उद्योग एवं यत्न किये जाते हैं, उसी तरह धार्म्मिक क्षेत्र में भी ऋषि-मुनि, साधु-महात्मा एवं गुरु आचार्यों द्वारा समय समय पर इस प्रकार के उपद्रव से बचने के लिये भिन्न भिन्न उद्योग हुए है, और तज्जन्य परिस्थिति सुव्यवस्थितता आकर शान्ति भी स्थापित हुई है। भिन्न भिन्न स्मृति-संहिता, पुराण-इतिहास एवं दर्शन-भाष्य आदि ग्रंथ उसी के परिणाम-स्वरूप

निर्मित हुए और उसी के द्वारा बराबर आचार्य्य आदर्शों की रक्षा होती आयी।

प्राकृतिक-विकारजन्य-झकोरोंके सिवा एक और भी कारण है, जिससे किसी भी उद्देश से संस्थापित किये गये कार्यों का रूप कुछ हो जाया करता है। जब संस्थापकों के उद्देशकी जानकारी मिटने लगती और क्रमशः कुछ दिनो मे बहुत कुछ मिट भी जाती है, तब अनजानपने के कारण मूल उद्देश मे विकृतता आने लगती और क्रमशः पूरी तरह आजाती है। ऐसी अवस्था मे यदि किसी प्रवाह के कारण एकाङ्ग उन्नति भी होती है, तो उससे भी विकृतता की ही वृद्धि होती है, क्योंकि सामञ्जस्य मे सौष्ठव और सम्पूर्णता मे ही श्रेष्ठता है। अतएव, सम्पूर्णता भी सामञ्जस्य मे ही है ऐसा ही समझना होगा। यदि किसी व्यक्तिका एक अङ्ग–हाथ पाँव, आदि बहुत भी उन्नति करले, यातो हाथ ही बहुत लम्बा हो जाय, या पैर ही बहुत बड़ा या नाक ही काफी लम्बी, तो क्या इस उन्नति को वास्तविक-उन्नति समझना चाहिये? क्या इसमें शाभा या श्रेष्ठता आ सकती है। कदापि नही, बरन् इससे विकृतता की मात्रा और भी बढ़ जायेगी, खरिका के स्थान पर झाड़ू ही उपस्थित हो जायेगा! कहने का तात्पर्य यह, कि हीनता एवं एकाङ्ग वृद्धिता, दोनों सेही विकृतता कुरूपता और पतितता आती है। अन्य क्षेत्रो की भाँति धार्म्मिक क्षेत्र मे भी ऐसी विकृततायें आती रही, और आती रहती हैं, अतएव, इस अनर्थ से बचते हुए अपने को यथोचित–यथा योग्य रूप में स्थित रखने के लिये उपर्युक्त महापुरुषों ने धर्म्म ग्रथो का निम्मार्ण किया है जिसकी जानकारी से यह हो सकता है। इससे यह भी सिद्ध हुआ, कि ऐसी अवस्था में प्राकृतिक-विकारजन्य दूषित झकोरों एवं अज्ञानजन्य विकृतताओं से बचकर शुद्धरूप में स्थिर रखने के लिये महापुरुष पूर्वाचार्यों का मार्ग प्रदर्शन एवं परिचय स्वरूप निर्म्मित उपर्युक्त ग्रन्थ ही आधार, अवलम्ब, संरक्षक एवं उद्धारक होते है।

आजकल सर्वत्र क्रान्ति का ही युग उपस्थित है; जिधर देखिये, उधर ही उसकी आग धधकती हुई भस्मीभूत कर डालने पर तुली हुई है; अतएव, धार्म्मिक-क्षेत्र भी उसका शिकार होने से नही बच सका। इसी का फल है, कि श्री रामानन्दीय श्री वैष्णवोंमें भी क्रान्ति की आगघुस पड़ी, और क्रमशः सुलगती हुई अब विकराल सी हो चली है। ऊपर

जिसको मैने प्राकृतिक-विकार जन्य दूषित झकोरों के नाम से सम्बोधित किया है, जीवन क्षेत्र में उसी को क्रान्ति कहते हैं, अर्थात् क्रान्ति भी इस क्षेत्र का तूफान और आँधी बवण्डर ही है, और यह, तब और भी भयानक, उद्दण्ड और उग्र रूप धारण करता है, जब अज्ञानजन्य उपर्युक्त विकृततायें उपस्थित होकर उसके लिये और भी अनुकूल परिस्थिति तैयार कर देती है। दुर्भाग्यवश, इस वैष्णव समाज मे दोनों विपत्तियों का प्रवेश हो गया है, अतएव, ऐसी अवस्था में यह परम आवश्यक है, कि अपने स्वरूप की जानकारी प्राप्त करते हुए अपनी रक्षा मे सयत्न रहें, और यह अपने पूर्वाचार्य के ग्रन्थो, प्रचलित-परम्पराओ और कुल प्रसिद्ध परिचयो से ही सम्भव हो सकता है।

इस समय श्रीरामानन्दीय श्री वैष्णवो मे क्यों और कैसी क्रान्ति उपस्थित हुई है, यहाँ उसका संक्षिप्त परिचय दे देना आवश्यक प्रतीत होत है, क्योंकि इसी के ऊपर तो इस आन्दोलन का सारा दरमदार है।

इस विषय को स्पष्ट करने के लिये, पहले इस सम्प्रदाय का ही संक्षिप्त-परिचय देना उचित होगा, क्योंकि इसके विना पूर्व रूप ज्ञात नही होगा और विना पूर्व रूप ज्ञात हुए वर्तमान क्रान्ति का स्पष्टी करण ठीक तरह से नही हो सकेगा, क्योंकि दोनों का पारस्परिक सम्बन्ध है

यह बात संहितादि-ग्रन्थो से सिद्ध है, कि वैष्णवो का चार सम्प्रदाय है सम्प्रदाय उसे कहते हैं, जो अनादिकाल से प्रवर्तित हो। इसी कारण जो मत या मजहब मध्य से निकलता है उसे पंथ कहते हैं। वस, यही सम्प्रदाय और पंथ में भेद है। वैष्णवो का जो चार सम्प्रदाय है, उसका नाम ब्रह्म, रुद्र, सनक और श्री है। इसमें पहले तीन से तो इसका कोई सम्बन्ध विशेष नही : तब रह गया 'श्रीसम्प्रदाय' बस, इस श्रीसम्प्रदाय के ही श्री रामानन्दीय श्री वैष्णव दोनो ही हैं और दोनों के ही पूर्वाचार्य श्री स्वामी रामानुजार्य जी है। यह बात, संहिताओं, इतिहासों साम्प्रदायिक प्रबन्धों गुरुपरम्पराओं और कुल प्रसिद्धियों से भी सिद्ध और मान्य हुआ है कि श्री स्वामी रामानुजाचार्य ही श्री सम्प्रदाय के विशेषप्रचारक हैं, अतएव, इसमें सन्देह नहीं, कि श्री स्वामी रामानुजाचार्य प्रचारित श्री सम्प्रदाय से भिन्न इस नाम के सम्प्रदाय–श्री सम्प्रदाय की नीव डालना, सम्प्रदाय के नाम पर पंथ खड़ा करना है।

श्री रामानन्दीय श्री सम्प्रदाय, श्री रामानुज श्रीसम्प्रदया ही तो है, परन्तु इसमें बृहद्ब्रह्म संहिता के द्वितीयपाद सातवाँ अध्यायोक्त

"रामो ङेन्तो बह्निपूर्वो नमोऽन्तः स्यात् षडक्षर. ।
तारको मन्त्रराजोऽयं संसारविनिवर्त्तकः ॥ ५ ॥
रमन्ते योगिनोऽनन्ते सत्यानन्दे चिदात्मनि ।
इति रामपदेनासौ परं ब्रह्माऽभिधीयते ॥ ६ ॥
रामेति किलवर्णाभ्यां ब्रह्मेति प्रतिपाद्यते ।
कारणं सर्वभूतानामवधिः परिकथ्यते ॥ ७ ॥
बृहद्गुणानामाधारो रहितः प्राकृतैर्गुणैः ।
एष सर्वस्य विधृतिः सेतु श्रुत्या प्रकीर्त्तितः ॥ ८ ॥
यदा यदा हि धर्म्मस्य ग्लानिर्भवति भूतले ।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदाऽऽत्मानं सृजत्यसौ ॥ ९ ॥
परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम् ।
धर्मसंस्थापनार्थाय जातोऽहम् रामसंज्ञया ॥ १० ॥
रमे नीलोत्पलश्यामे रामे कोदण्डभूषिते ।
भक्त्याऽभ्येति पर स्थानं वैकुण्ठाख्यं सुदुर्लभम् ॥११॥
चतुर्थी चात्र निर्दिष्टा तादर्थ्ये कमलोद्भ ! ।
अभ्येति तेन रामं हि सत्यज्याऽन्यप्रयोजनम् ॥१२॥
साधनानां तु संत्यागं नमः शब्दो हि शंसति ।
अनेन शरणापत्तिः परमैकान्तिना मता ॥१३॥

इस प्रमाणानुसार जिस षडक्षर श्रीराम मन्त्र और मन्त्रार्थ द्वारा परमैकान्तिक श्रीवैष्णवोंकी शरणागति कराई जाति है उस षडक्षर श्रीराम मन्त्र के लेने देनेका व्यवहार है। और आचारी श्रीवैष्णवो मे श्रीनारायण अष्टाक्षर मन्त्र लेने देने का व्यवहार होने से पृथक् विभाग हो गया है।

इसमें जरा भी सन्देह नहीं कि श्री राममन्त्र कीपरम्परा श्री स्वामी रामानुजाचार्य जीके पूर्व से हीं इस सम्प्रदाय में प्रचलित थी, और सो भी मुख्य रीति से, क्योंकि यदि ऐसी बात नहीं रहती, तो, श्री शठकोप स्वामी जी निज-रचित सहस्र-गीति में ऐसा क्यों लिखते —"दशरथस्य सुतं तं बिना अन्यशरणवान्नास्मि" इससे तो यह भी सिद्ध होता है, कि श्री शठकोप स्वामी जी विशेष रूप से श्री रामजीके ही उपासक थे, क्यों कि अन्य का तो वे अस्वीकार सा करते हैं इससे समझना चाहिये। इसी

परम्परा में पीछे आकर श्री स्वामी रामानुजाचार्य जी हुए, जिन्होंने श्री वैष्णव धर्म का पुनरुद्धार कर प्रचार किया। पुनरुद्धारक आचार्य होने की हैसियत से उन्होंने अन्य भगवन्मन्त्रों की शिक्षा दीक्षा भी साधारण लोगों के लिये प्रचार किया।

इनही श्री स्वामीजीके शिष्य श्री स्वामी कूरेशाचार्य जी हुए, जिन्होंने मुख्य रीति से श्री राम जीकी उपासना की, और इसी का प्रचार भी किया; जिसका जीता जागता प्रमाण 'पञ्चस्तवी' मौजूद है। जिन्हें इस विषय मे श्री स्वामी जीका भाव देखना हो, पञ्चस्तवी अवश्य देखें तभी तो ज्ञात होगा, कि श्री स्वामी जी श्री रामजीके कैसे अनन्य उपासक थे। यही से आचारी वैष्णवो और श्री रामानन्दीय वैष्णवों की परम्परा का बिलगाव हुआ है। श्री कूरेश स्वामी जी, श्री स्वामी रामानुजाचार्य जी की अज्ञानुसार अपने अनन्य इष्ट श्री रामजीकी ही उपासना का प्रचार किया श्री कुरेश स्वामी जी के ही पुत्र तथा श्री स्वामी रामानुजाचार्य जी के शिष्य श्री गोविन्दाचार्य्य से तो आचारियो की परम्परा चली और श्री रामानन्दीय वैष्णवों की श्री कूरेश स्वामी जीसे, यही कारण है, कि आचारी-वैष्णवो की आठो गद्दियो में किसी की परम्परा मे श्री स्वामी कूरेशा-चार्य जी नही आते। इस रूप में श्रीरामानुजायचार्य जीके बाद ही दो शाखायें हुई।

श्री स्वामी कूरेशाचार्य जीकी ही परम्परा में श्री स्वामी रामानन्दा चार्यजी हुए जो सचमुच श्री'रामानन्द' थे। इन्होंने श्रीरामजीकी उपासना का विशेष रीति से उत्तर-भरित में प्रचार किया, जिसका इधर खूब जोरों में प्रचार हुआ। श्रीरामजी का अवतार भी इसी देश में हुआ था, अतएव उनकी कीर्त्ति का प्रचार और लोगो का उनकी भक्ति की ओर झुकाव स्वभाविक ही था, इस अनुकूल परस्थिति में श्रीस्वामी रामानन्दा-चार्य जी के द्वारा श्री रामोपासना की प्रचार होते ही बिजली सी दौड़ गयी। चारो ओर श्री रामोपासना की ध्वनि गूंजउठी। काशी, अयोध्या, मिथिला और चित्रकूट आदि स्थान पुनः श्री रामचन्द्र-चन्द्रिका से जगमगा उठा।

इस प्रकार श्री स्वामी रामानन्दाचार्य जीके द्वारा उत्तर भारत में श्री रामोपासना का प्रचार हुआ और तभी से यह सम्प्रदाय श्री रामानन्द

स्वामी जीके नाम से प्रसिद्ध होकर श्रीरामानन्द-सम्प्रदाय कहलाया। यहाँ भी श्रीरामनन्द सम्प्रदाय का तात्पर्य, 'श्री सम्प्रदाय' ही समझना चाहिये। विशेष प्रचारक होने के ही कारण केवल शिष्यो मे श्रद्धा-भक्ति द्वारा श्री रामानन्द' स्वामी जीका नाम भी जोड़ दिया गया, और कोई दूसरी बात नही है। अतएव इसका शुद्धरूप समझना चाहिये श्री रामानन्द श्री सम्प्रदाय' अर्थात् श्री स्वामी रामानन्दाचार्य जी द्वारा प्रचालित श्री सम्प्रदाय'। इसी प्रकार श्री रामानुज-सम्प्रदाय' का भी तात्पर्य समझना चाहिये।

श्री स्वामी रामानुज जीके आचार्य होते हुए भी श्री स्वामी रामानन्द जी क्यों आचार्य माने गये और यह सम्प्रदाय इन्ही के नाम से क्यों प्रसिद्ध हुआ; इसका कारण यह है, श्री स्वामी रामानुजाचार्य जीने जिस वैष्णव-धर्म्म की संस्थापना की थी इन्होंने उसी श्री रामोपासना का मुख्य रीति से प्रचार किया; और तत्सम्बन्धी ग्रन्थों का निर्म्माण कर उसकी विशेष-रूप मे सस्थापना भी की, बस, यही कारण है, कि आप आचार्य माने गये और इसी से यह सम्प्रदाय आप के ही नाम से प्रसिद्ध हुआ। इस तरह इस सम्प्रदाय के आचार्य श्री स्वामी रामानन्द जी महाराज, और पूर्वाचार्य श्री स्वामी रामानुजाचार्य जी हुए।

श्री स्वामी रामानन्दाचार्य जीके बनाये दो ग्रन्थों मे 'श्री रामार्चन पद्धति मे तो निज गुरु परम्परा अनुसन्धान पूर्वक श्रीरामजी के अर्चन की विधि, और श्रुतिस्मृति के सारभूत 'श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर' मे श्री वैष्णव धर्म्म का साङ्ग वर्णन है इसी में आपने अपनी परम्परा एवं परिचय भी दे दिया है और इसकी आवश्यकता थी। क्योंकि, जब आप श्री रामोपासना की विशेष रूप से स्थापना कर रहे थे, तब यदि ऐसा नही करते, तो कुछ का कुछ समझ लेने और इनके नाम पर प्रचार कर देने की पूरी समाई हो जाती। इसी कारण, आपने अपनी परम्परा और उपासना विधि का पूरा परिचय दे दिया ताकि पीछे कोसी तरह का भ्रम या सन्देह न जग पड़े। इस प्रकार हम लोगो का सम्प्रदाय-रामानुजीय होते हुए भी रामनन्दीय हुआं; जैसे सूर्यबंश में रघुबंश।

किन्तु, इतने पर भी, आज यह आन्दोलन खड़ा ही हो गया, कि श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णव, श्री रामानुज सम्प्रदायी है या नहीं। यद्यपि इस विवाद के पूर्व कोई भी श्री रामानन्दीय-वैष्णव अपने को रामानुजीय

से भिन्न नहीं मानते थे। किन्तु आठ दश बर्षों से यह एक नया विवाद चल पड़ा है, और इसे लेकर इस समाज में बड़ा कोलाहल और हलचल मचा हुआ है।

यह ऐसा आन्दोलन क्यों खड़ा हुआ,! इस प्रश्न पर बिचार करने से इसके कई कारण समझ पड़ते हैं। एक कारण तो यह, कि वर्त्तमान समय मे रामानुजीय नाम से जो आचारीबैष्णव प्रसिद्ध हो रहे है, उनमें और इस सम्प्रदाय में रीति-रिवाज और चलन-व्यवहार आदि का बहुत कुछ बिलगाव है। दूसरा कारण यह है कि आचारी नाम से जो प्रसिद्ध है इनमें बहुतेरे हम सबों को अपमान करने लगे और जहाँ तहाँ पञ्च सस्कार से युक्त श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णवो को फिर से शख चक्र और नारायण मन्त्र देना प्रारम्भ किए और जो इन से नारायण मन्त्र नही लेते उनको साधारणी वैष्ण कहने लगे और नीच दृष्टि से देखने लगे। तीसरा कारण यह है कि पिछले दिन हम सबों मे भजन पूजन की प्रधानता होने के कारण अध्ययन अध्यापन मे शिथिलता आगई और वाद विवाद में कम जोड़ी हो गयी बस,ये लोग घृणा करने लग गये।

वस्तुतः इस बवण्डर का प्रधान कारण है, इस सम्प्रददाय मे कुछ अन धिकारियो का प्रवेश हो जाना,जिन्होने अपनी 'तुम्बाफेरी' यहाँ भी शुरू कर दी। शान्ति प्रिय महात्माओं मे भी क्षुब्धता घहरायी। अचल भी हिल गया कुछलोग जीते जी पूजानेकी धुनमें भी इसमें घुसे हैं जो श्रीरामानुज स्वामी जीको दश गाँलियाँ सुना देता है,बस,वही उस दलका प्रतिष्ठित सेवक गिना जाने लगता है। कुछ लोग आचारियों के अपमान और निन्दा से इसी मे आकर भी प्रतिशोध के भाव से और कोई माग न देखकर इसमे शामिल हो गये हैं और प्रायः लोग भ्रम मे डाले जाकर इनसबों की बातो में राजी हो साथ दे रहे हैं। इन लोगों ने विचारा, कि यदि आचारी लोग हम सबो को नीची नजर से देखते हैं। अपमान करते है, तो हम क्यों इस दुर्दशा के लिये इनके सम्प्रदाय में रहे। अतएव अलग ही होने में निस्तार सोचा गया। किन्तु यह नही सोचा गया, कि इसमें अपनी ही कितनी हानी है, पतन है, कि अपना कुल छोड़कर बन बाटाऊ बन जायँ। परन्तु द्वेषवश आज येही हो रहा है। लोग समझ रहे है, कि रामानुजीय नाम से तो आचारी वैष्णव ही प्रसिद्ध हैं, फिर, इनके अन्तर्गत तो मै पुछल्ला सा हो जाऊँगा, अतएव अलग ही हो जाना ठीक कर

लिया। लेकिन श्री रामानुज स्वामी तो दोनों के लिये एक सा ही हैं, दोनों को उनपर समान अधिकार है, तो क्या, उनके हथियाने से अपना अधिकार छोड़ देना चाहिये या कब्जा जमाना। हां यह बात जरूर है, कि आचारियो से श्रीरामानन्दीय-श्रीवैष्णवो का केवल भ्रातृ सम्बन्ध मात्र है वे कुछ पूर्वाचार्य नहीं हैं। पूर्वाचार्य तो श्री स्वामी रामानुजाचार्य जी ही है, जो उनके भी हैं। यदि आचारी-वैष्णव आचार्य होने का स्वप्न देखें तो यह होने का नहीं। यदि वे एक कहें, तो दो कहने के लिये तैयार रहना चाहिये, इटा का जवाब पत्थरों से भी हो, परन्तु अधिकार छोड़ भागना तो कायरता है, पतन शीलता है। अतएव सभी श्री रामानन्दीय श्री वैष्णवो को चाहिये, कि कभी भी पीछे न हटकर अपने अधिकार पर इस मजबूती से डटे रहें, कि किसी को भी चूँ करने की हिम्मत न हो।

जिस आन्दोलन का ऊपर जिक्र किया गया है, उसका जन्म अयोध्या में हुआ है, क्योंकि आजकल नयी नयीं बातें वहीं से निकला करती हैं, अतएव, यह भी निकल पड़ी। बडा कोलाहल मचा। अशान्ति फैली। यह देखकर वैष्णव भूषण श्री महन्त राम मनोहर प्रसाद जी श्री अयोध्या बड़ा स्थान ने और पूज्यपाद सर्व तन्त्र स्वतन्त्र अखिल वेद वेदान्त निष्णात श्री वैष्णव मुकुट मणि श्री मन्नारायण वंशोद्भव श्री युत पं० श्री रामनारायण दासजी महाराज श्री अयोध्या शृङ्गार भवन ने इसे शांत करना चाहा और अपने समय में अयोध्या के प्राय: प्रसिद्ध स्थानो मे इसका प्रवेश नहीं होने दिया। इधर आन्दोलक लोग भी बैठे नहीं थे, वे लोग बाहर निकल गये और वही अपने मत का प्रचार करना शुरू कर दिया। लोगो का अपनी राय में लाने का अमोघ-अस्त्र इन्होने यही कायम किया था, कि 'देखो' आचारियों ने अपनी अमुक अमुक पुस्तक में मेरी और मेरे इष्टदेव तक की निन्दा की है, पशु तक बना डाला है, भला ऐसो से अपना सम्बन्ध रखेंगे? उसे श्रेष्ठ मानोगे उनके आचार्य को अपना आचार्य स्वीकार करोगे? ये बातें सुन कर सीधे सादे महात्मा लोग क्रोध में आकर कहते, ऐसा; तब इनसे मेरा कोई सम्बन्ध नही। इस पर से नवीन परम्परा दिखला दी जाती कि देखिये, यह परम्परा खोज में मिली है और यही ठीक है देखिये न उनसे तो हमारी कोई सम्बन्ध ही नही है, फिर क्यों उन्हें समझाने जायँ।

बस, इस प्रकार अपने दल में उन्हें शामिल कर लेते। कहने का तात्पर्य यह; कि लोगो में इर्षा द्वेप जगा और भ्रम में डालकर उन्होंने बहुतों को मिला एक बड़ा दल कायम कर लिया। इधर बड़ा स्थान महन्तजी और शृङ्गार भवन के पण्डित जी का परलोक बास भी हो चुका था, अतः यहाँ भी अब खूब बनपड़ी डबल गिरोह कायम हो गया। किला दखल हुआ, बिजय सहनाई बज उठी।

इस प्रकार जब इनलोगों ने अपनी शक्ति बढ़ा ली तो कुछ सोच बिचार कर इस वर्ष मिथिलापर भी धावा करने का आयोजन शुरू हुआ। मिथिला-प्रान्त श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णवों का बड़ा बिशाल क्षेत्र है और यहाँ काफी बड़े बड़े स्थान भी है, वैष्णवों की संख्या भी बहुत है, अर्थात् यहाँ एक बिसाल-वैष्णव मण्डल है। जब जब धर्म्म पर आफत आती है, तो उसकी रक्षा के लिये महात्माओं का अवतार होता है। श्री प्रातः स्मरणीय श्री वैष्णव प्रवर पाषण्ड विध्वन्सक श्री १०८ स्वामी बालानन्द जी महाराजका अवतार ऐसे ही समय मे हुआ था और आपने पाषण्डियों के आक्रमण का मुँहतोड़ उत्तर देकर वैष्णव धर्म्म की रक्षा की थी। उनके पीछे प्रात. स्मरणीय वैष्णव-धर्म्म प्रकाशक श्री १०८ बाबा बोधराम जी महाराज तथा वैष्णव धर्म प्रभाकर श्री १०८ रामलाला जी महाराज हुए जिन सबो के भक्ति प्रवाह से प्लावित विज्ञान ज्योति से आलाकित यह मिथिला प्रान्त जग मगा रहा है। अतएव अज्ञानान्धकार यहाँ फटकने ही नही पाता—उनकी दाल ही नहीं गलती। यहाँ जैसी परम्परा चली आ रही है अर्थात् आचार्य श्री स्वामी रामानन्दाचाय जी महाराज तथा पूर्वाचार्य श्री स्वामी रामानुजाचार्य जी वही मान्य है। भला, अपना कुल बंश अपने नहीं जानेगा तो दूसरों का बताया बिनारों का बनाया सीखेगा! लेकिन वे लोग तो समझ रहे थे, कि वह समय आ गया है, जिसकी ताक में बहुत दिनों से थे। अतएव षड़यन्त्र का स्वरूप दरभगा वैष्णव-सम्मेलन' के रूप में दिखलायी पड़ा। इसी बहाने प्रचार कार्य शुरू हुआ। किन्तु उसके गर्भ मे जो उद्देश घुसा हुआ था अर्थात् मिथिला को भी नव्य पंथी बनाना, यह सभी सन्त. महांत, विद्वान एवं सज्जनो पर विदित हो गया। जिस किसी तरह सम्मेलन समाप्त हुआ, किंतु उनकी जरा भी उद्देश-सिद्धि नही हुई। कई तरह के जाल-रुपयों का चंदा तो धर्म भूषण का प्रचार इत्यादि फैलाये गये, परंतु मिथिला

प्रांत वासी दूरदर्शी महांतों को न फँसा सके। भ्रामक-सौदे का यहाँ कोई ग्राहक ही नहीं था, चालबाजी पकड़ गयी, कलई खुली व्यापार मे पूरा घाटा लगा।

फिर भी दूरदर्शी मिथिला प्रांत वासी महन्तों एवं विद्वानों ने बिचार किया, कि जब द्वेषाभिभूत होकर ये लोग सम्प्रदाय को दूषित करने के लिये इस तरह तुले हुये है, तो, सम्भव है, कि पीछे हम में नहीं तो हमारे शिष्यो-प्रशिष्यो में भ्रम उत्पन्न करा दिया जाय और उन लोगो से अनर्थ हो जाय। इस नव्य-पंथ का जोर जो बढ़ रहा है, वह अधिकतर अपने सम्प्रदाय के जानकारो के ही बिना और जानकारी हो कैसे, आचार्यों के ग्रन्थो का प्रचार रहे, तब तो अत एव, इन सब विषयो पर प्रकाश डालने वाले आचार्यों के ग्रंथों को प्रकाशित कर प्रचार किया जाय। जिसमे मिथिला भी आलोकित रहे। कोई शिष्य-प्रशिष्य तक भी भ्रम मे न पड़े और वह आलोक अन्य मण्डल को भी प्रकाशित करे, ताकि सब सचेत रहे और हो जाय जिससे श्रीवैष्णवमात्र का उपकार हो।

यह विचार उपस्थित होने पर ज्ञानवयो वृद्ध, देशकालज्ञ, श्रीसम्प्रदाय-मर्मज्ञ, वेदान्ती, वैयाकरण, लस्करी पं० श्री सरयू दाय जी महाज ने परामर्श दिया, कि श्रीभाष्यकार श्री रामानुजाचार्य प्रवर्द्धित सिद्धान्त प्रचार काचार्य जगद्गुरु श्रीरामानन्द स्वामीजी कृत "श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर" और "श्रीरामार्चनपद्धति" का श्री अयोध्या जन्म स्थान निवासी विरक्त शिरोमणि, सर्वतन्त्र स्वतन्त्र पण्डित प्रवर श्री रघुवरशरण जी कृत अर्थ प्रकाशिका व्याख्या और हिन्दी टीका के साथ पुनः प्रकाशन किया जाय और एक तत्सम्बन्धी व्यवस्थापत्र पर सम्पूर्ण मिथिला मण्डल तथा अन्य प्रान्तीय भी सन्तो, महान्तो, विद्वानों का हस्ताक्षर करा साथ ही प्रकाशित करा कर प्रचार किया जाय, तो निश्चय है, कि इस 'भास्कर' के प्रकाश के सामने मायान्धकार नही टिकेगा और भटके हुए श्री वैष्णवों की रक्षा होगी।

पण्डित जी की इस सदुक्ति युक्त परामर्श से उपस्थित सभी संत महान्त और विद्वान आनन्द सागर में लहराते हुए बोल उठे, "यह कार्य शाघ्रातिशीघ्र होना चाहिये।" बस, कार्यारम्भ हो गया। उसी का फल-स्वरूप बृहद् हस्ताक्षर युक्त निम्न लिखित व्यवस्थापत्र विज्ञप्ति रूप

में प्रकाशित किया जाता है। आशा है, सभी श्री रामानन्दीय सन्त महन्त विद्वान वैष्णवगण इसे पढ़ कर अपना निष्पक्षपात विचार निम्न लिखित पते से भेजने की कृपा करेंगे।

श्रीयुत् महन्त मनमोहनदास जी,
मु० रामपट्टी, पो० औ० रामपट्टी, जि० दरभङ्गा।

श्री

श्रीमते रामानुजाय नमः * श्रीमते रामानन्दाय नमः।

# व्यवस्था पत्र।

अखिल भारत वर्षीय समस्त श्री रामानन्दीय श्री वैष्णवों के यहाँ प्रचलित, अतीवप्राचीन, श्री रामानन्द स्वामिकृत 'श्री रामार्चन पद्धति' गत श्री सद्गुरु परम्परा निम्न लिखित है।

"रामानन्दबुधो दयाजलनिधिं श्रीराघवानन्दनं
श्रीमन्तं मुनिपुङ्गवं च हर्यानन्दं श्रियानन्दकम्।
देवानन्दमथो सदागुणगणै रढ्यं मुनीश वरं
द्वारानन्दमुनिं मुनीश्वरवरं रामेश्वरं सद्गुरम्॥ १॥
श्रीमन्तं मुनीवर्य मेव च सदाचार्यं च गङ्गाधरं
वन्द्यं तं पुरुषोत्तमं च सदयं देवाधिपं सद्गुरम्।
श्रीविद्यागुणवारिधिं मुनिवरं श्रीमाधवाचार्यकं
वैराग्यादिनिधिं गुणैकनिलयं श्रीवोपदेवं कविम्॥२॥
कूरेशं यतिराजमद्भुतगुणं रामानुजं सद्गुरं
पूर्णं श्रीमुनियामुनं मुनिवरं श्रीराममिश्रं तथा।
श्रीमन्तं मुनिपुण्डरीकनयनं नाथं मुनिं श्रीशठ-
देवं श्रीपृतनापतिं जनकजां राम सदा संश्रये॥३॥"

१ श्रीकाकुत्स्थ श्रीरामजी। २ श्रीसीताजी। ३ श्रीविष्वक्सेनजी। ४ श्रीशठकोप स्वामीजी। ५ श्रीनाथ मुनीजी। ६ श्रीपुण्डरीकाक्ष मुनिजी ७ श्रीराममिश्रजी। ८ श्रीयामुनाचार्य्यजी। ९ श्रीमहापूर्णाचार्यजी। १० श्रीरामानुजार्य जी। ११ श्रीकूरेशस्वामीजी। १२ श्रीवोपदेवजी। १३ श्रीमाधवाचार्यजी। १४ श्रीदिवाधिपाचार्यजी। १५ श्रीपुरुषोत्तमाचार्य जी। १६ श्रीगङ्गाधराचार्यजी। १७ श्रीरामेश्वराचार्यजी। १८ श्री द्वारानन्दाचार्यजी।। १९ श्रीदेवानन्दाचार्यजी। २० श्रीश्रियानन्दाचार्य

जी। २१ श्रीहरियानन्दाचार्य्यजी। १२ श्रीद् मद्राघवानन्दाचार्यजी। २१ श्री १०८ श्रीभाष्यकार सिद्धान्त प्रवर्तकाचार्य जद्गुरु श्री १०८ श्री श्रीमद्रामानन्दाचार्यजी। उक्त श्लोकमें अवरोहण क्रम से वार्तिक नाम ये हैं।

श्री रामानन्दीय वैष्णवों! और तीनो सम्प्रदाय के वैष्णव बन्धुओं! तथा अन्यान्य सज्जनों! आप सबो को विदित हो, कि हमारे श्रीसम्प्रदाय में अनन्त ब्रह्माण्ड नायक परात्पर श्रीसीतानाथ जी महाराज ही परमोपास्य देव और परमध्येय है। तथा द्वयादि मन्त्र सहित षडक्षर श्रीराम मन्त्रराज (ब्रह्मतारक ही परम जाप्य है। वेद, पुराण नारद पञ्चरात्र, श्रीमद्वाल्मीकि रामायण, श्रीमहाभारतादिसद्ग्रन्थ और पूर्वोक्त ग्रन्थो के समन्वय रूप श्री-भाष्य वेदार्थसग्रह, गद्यत्रय, श्रीरामाचन पद्धति ओ श्री वैष्णवमताब्जभा-स्करादि निबन्ध गेय है। अनादि वेद प्रतिपाद्य श्री सम्प्रदाय धम प्रवर्तक सर्वतन्त्र स्वतन्त्र उभय वेदा त सिद्धान्त प्रतिष्ठापकाचार्य श्रीभाष्यकार श्री रामानुजाचार्य सिद्धान्त प्रचारक अद्वितीयज्ञान वैराग्यादिसम्पन्न जगद्गुरु अनन्तश्रीमद्भगवद्रामानन्दाचार्य स्वामीजी महाराज हम सबो का परमा-चार्य है। जैसे निजवंश में "सूर्य्य" और रघु" को उत्कृष्ट होने के कारण एकही श्रीरामजी सूर्य्यवंशी और रघुवंशी कहे जाते है। वैसेही हम श्री वैष्णवगण जिस वंश परम्परा मे हैं उस वंश परम्परा मे श्री रामानुचार्य ओ श्री रामानन्दाचार्य्य जी को षडक्षर श्रीराम मन्त्रराज के अनुष्ठान और प्रचार द्वारा उत्कृष्ठ होने के कारण हम श्रीवैष्णवगण श्रीरामानु जीय और श्रीरामानन्दीय कहे जाते हैं। इसमे प्रमाण पञ्चरात्रान्तर्गत वृहद्ब्रह्म संहिता और श्रीरामार्चन पद्धति प्रभृति अनेको ग्रन्थ विद्यमान है। तथा श्री रामानन्द स्वामि विरचित १ श्रीरामार्चन पद्धति गत श्री मद्गुरु परम्परा और साकेत जन्म स्थान निवासी सर्वतन्त्र स्वतन्त्र श्रीसम्प्रदाय मर्मज्ञ विद्वद्वर श्रीरघुवर शरणकृत अर्थ प्रकाशिका. टीका सहित १ 'श्री वैष्णवमताब्जभास्कर' का सिद्धान्त हम सबो को माननीय है-हम सबो का गुरुजन जिसको मानते आते है। तथा अन्यतीन सम्प्रदाय के वैष्णव महानुभाव और समस्त भारत वासी जानते ओ कहते है। यह परम्परा ओ सिद्धान्त भ्रान्ति रहित हैं। जिसकी इच्छा हो वे देख लेवें दिखा लेवें।

अतः अधोलिखित मिथिला मण्डलस्थ श्रीसम्प्रदाय तत्त्वज्ञ नैष्ठिक विरक्त श्रीवैष्णव विद्वद्गण तथा नैष्ठिक विरक्त श्रीवैष्णव महन्त महानु भावों के हस्ताक्षर द्वारा अनुमोदित, एवं अपर प्रान्तीय नैष्ठिक विरक्त

श्रीवैष्णव विद्वद्गण और महन्त महानुभावों के हस्ताक्षर द्वारा समर्थित [1] श्रीरामार्चन पद्धति और श्रीवैष्णवमताब्ज भास्कर प्रकाशित कराया जाता हैं हम आशा करते है कि समस्त श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णव बन्धु इस उत्तम ग्रन्थ से स्वयलाभ प्राप्तकर अपने [2] विरक्त गृहस्थ शिष्यों द्वारा गुरु परम्परा और सिद्धान्त का प्रचार कर पूर्वाचार्यों का आदर करेंगे।

[1] चैत्र शुक्ल १० मी उपरान्त एकादशी शनि सम्वत् १९८५ के मुताबिक ता० १८-४-२८ को चोरउत में प्रारम्भ हुआ

## हस्ताक्षर

| संख्या-हस्ताक्षर | महन्त नाम | स्थान | पोष्ट | जिला |
|---|---|---|---|---|
| १ द० | महन्त लखन नारायण दास वा० खा० | चोरउत | पुपरी | मुजफ्फरपुर |
| २ द० | महन्त राजेश्वरादास वा० खा० | | पचाढ़ी | दरभंगा |
| ३ द० | महन्त आनन्द दास वा० खा० | मिर्जापुर | राजनगर | दरभगा |
| ४ द० | महन्त मनमोहन दास बा० खा० | रामपट्टी | रामपट्टी | दरभंगा |
| ५ द० | महन्त रामसुन्दर दास बा० खा० | वराही | सुरसर | मुजफ्फरपुर |
| ६ द० | महन्त नन्दकिशोर दास वा० खा० | विड़रख | सुरसर | मुजफ्फरपुर |
| ७ द० | म० रामकृपाल दास वा० खा० | पोखरौनी | पुपरी | मुजफ्फरपुर |
| ८ द० | म० रामदास वा० खा० | बलीराजपुर | बरही | दरभंगा |
| ९ द० | म० बालमुकुन्द दास वा० खा० | अदलपुर | झंझारपुर | दरभंगा |
| १० द० | म० पं० मिथिलाशरण बा० खा० | नौआही | सुरसर | मुजफ्फरपुर |
| ११ द० | म० सहदेवदास बा० खा० | बसहीया नैपाल तराई | | |
| १२ द० | म० हंसदास बा० खा० | सिमरदही | ,, | |
| १३ द० | म० गंगादास बा० खा० | ओईनी और बोहरबन्द | मधुवनी | दरभंगा |
| १४ द० | म० हरिभजन दास बा० खा० | अन्धरी | | |
| १५ द० | म० राम जुलुम दास बा० खा० | बनवारी पट्टी | | दरभङ्गा |
| १६ द० | म० मिथिला शरण वा० खा० | श्री सिद्ध बाबा की कुटिया | | सीतामढी |
| १७ द० | म० राम प्रतापदास बा० खा० | रतन सागर | | जनकपुर |
| १८ द० | अ० पलकधारीदास चौधरी | श्री जानकी मन्दिर | | जनकपुर |

[2] जो कि सम्वत् १९३५ में गणेश प्रसाद द्वारा सूर्य्यप्रभाकर छापाखाना में प्रकाशित किया गया था।

१६ द० पू० सीतल दास बा० खा० श्री जानकी मन्दिर जनकपुर
२० द० म० रामलखन दास गद्दी नशीन बा० खा० सिरसिया
कॉटि, मुजफ्फरपुर
२१ द० म० बीशुनदास सलौना मुंगेर वा० हरिवंश सहाय
२२ द० म० श्याम सुन्दर दास बा० खा० रामपुर बखरी मुंगेर
२३ द० म० लक्ष्मीश्वर दास बा० बहादुर पुर मुजफ्फरपुर
२४ द० म० महाबीर दास गादी सुजा बा० खा बेगुसराय मुंगेर
२५ द० म० प० अवध बिहारी दास बा० खा० पचगामा मगलगढ़ दरभंगा
२६ द० म० अमर दास बा० खा- लालपुर रोसड़ा
२७ द० म० अयोध्या दास चैन पुरा पातेपुर मुजफ्फरपुर
२८ द० म० सियाराम दास बा० खा० बड़ा स्थान सीतामढ़ी
२९ द० म० केशोदास वा० खा० मझउलिया मुजफ्फरपुर
३० द० म० नकुदास जी वा० खा मिर्जापुर राजनगर दरभंगा
३१ द० म० माधवदास बा० खा० सरावेशाम पट्टी ,,
३२ द० अ० राघव दास ,, ,, , ,,
३३ द० म० रघुनन्दन दास वा० वासुदेवसिह ठाहर ,,
३४ द० म० रामेश्वर दास बा० रामसु दर दास अधिकारी ,,
३५ द० म० हरिगोविन्द दास वा० खा० राम पट्टी ,,
३६ द० म० शत्रुघ्न दास ,, ,, कमला वाड़ी लोहट ,,
३७ द० म० बबुए दास ,, ,, फुलकाही पचाड़ी ,,
३८ द० म० राम सुंदर दास ,, ,, कौटोला मधुवनी ,,
३९ द० म० राम दास ,, सुरसर ,, मुजफ्फरपुर
४० द० म० बनवारी दास ,, ,, ,, ,,
४१ द० म० वृन्दावन दास ,, पीपरा सुरसर ,,
४२ द० म० रघुनन्दन दास वा० लक्ष्मीसाह बेलकुटी जनकपुर
४३ द० म० रामभद्र दास ,, रतन सागर जनकपुर
४४ द० म० राजाराम शरण ,, अग्नि कुंड भुलन कुञ्ज जनकपुर
४५ द० म० रामाधीन शरण ,, अग्नि कुण्ड से उत्तर जनकपुर
४६ द० म० सियारघुवरशरण अग्नि कुण्ड स्थान जनकपुर

---

२७—उक्त महन्त जी अपने स्थान के प्राचीन गुरु परम्परा छपवाकर प्रकाशित किया है।

४७ द० म० अवधविहारी दास पूजारी अग्नि कुण्ड पच्छे आरी भीड़
.तत् शिष्य बलराम दासजी बा० महन्त राजाराम शरण जनकपुर
४८ द० म० गरीवदास जी बा० विहार कुण्ड जनकपुर
वा० महन्त रामावतार शरण
४९ द० म० रामा वतार शरण वा० खा० विहार कुण्ड जनक पुर
५० द० म० राम बुझावन शरण वा० खा० वनियाँ मन्दिर विहार कुण्ड जनकपुर।
५१ द० म० राम जीवन दास वा० खा० विहार कुण्ड जनकपुर
५२ द० म० महाबीर दास वा० म० रामावतार शरण विहार कु०
५३ द० म० रामदानी शरण वा० खा० विहार कुण्ड जनक पुर
५४ द० म० जानकी दास वा० सरयु दास विहारकुण्ड जनकपुर
५५ द० म० सन्तदास बा० सरयू दास विहार कु०
५६ द० म० जानकीदास वा० विहार कुण्ड पण्डित जी की कुटिया
५७ द० पूजारी रामसुदर शरण कुटिया विहार कुण्ड वा० खा० „
५८ द० म० राजकिशोर शरण वा० खा० विहार कुण्ड जनकपुर
५९ द० म० रघुनदन शरण वा० राजकिशोर शरण विहार कुण्ड जनकपुर
६० द० म० सीता शरण चन्द्र कला कुञ्ज जनकपुर
६१ द० म० चुल्हाई दास धुनुप सागर जनकपुर
६२ द० पू० राम किशुन दास पुसा कुटी जनकपुर वा० विन्दा दास
६३ द० म० जगदीश दास रतनसागर के कुटी जनकपुर
६४ द० पू० रामसेवक दास सुवा कुटो जनकपुर
६५ द० म० रामभूषण दास विड़रख कुटी जनकपुर
६६ द० म० चुनी दास पाथराड़ी कुटी जनकपुर वा० सीताराम दास
६७ द० म० रामअधीन शरण लोहना कुटी जनकपु वा० सीताराम दास
६८ द० म० शालीग्राम दासजी वराही कुटी जनकपुर
६९ द० म० मिथिला शरण अचारी कुटी जनकपुर
७० द० म० राम गुलाम शरण रसिक निवास पूर्वारी कुटी"
७१ द० म० युगल किशोर शरण ज्ञानकूप जनकपुर
७२ द० म० राम रंगीली शरण श्रीगुप्तराम जी की कुटी वा० किशोरी
वल्लभ शरण
७३ द० म० श्रीरामभजुदास अग्नि कुण्ड से पश्चिम वा० रामसेवक दास

७४ द० म० राम स्वरूप दास वा० खा० विराम कुञ्ज जनकपुर
७५ द० म० नन्दराम दासजी, वथनाहा श्रीसूर दासजी की कुटी वा० पू० बनवारी दास मुजफ्फरपुर
७६ द० म० गंगादास जी महुआ वा० रामचलित्तर राउत
७७ द० म० मुरलीदास वनरफुला, मुजफ्फरपुर
७८ द० म० किशोरी दास स्थान दीघी दरभंगा
७९ द० म० नरसिंहदास खनहा वा० किशोरी दास
८० द० म० रामवरनदास मनन पट्टी मुजफ्फरपुर
८१ द० पू० सीतलदास मझौलिया पछेआरी स्थान ,,
८२ द० म० रघुनाथ दास मझौलीआ पूर्वारी स्थान ,,
८३ द० म० रामलखन दास भवदेपुर सीतल पट्टी ,,
८४ द० म० रामदुलारी शरण श्री सिद्ध बाबा की छोटी कुटी सीतामढ़ी
८५ द० म० जैकरन दास जानकी स्थान की कुटिया सीतामढ़ी
८६ द० म० महाबीर दास कोट बाजार सीता मढ़ी
८७ द० म० रामधनी दास सीता मढ़ी बा० रामनारायण दास
८८ द० म० महाबीर दास वा० खा० सीता मढ़ी
८९ द० म० पं० सिया विहारी शरण जानकी निवास सीता मढ़ी
९० द० म० सही खाकी राम, कामता दास परसरनी ,,
९१ द० म० सही राम चरित्र दास राम नगरा ,,
९२ द० पू० हरिभजन दास रामनगरा हाल मोकाम चौहट्टा पटना
९३ द० म० राम जीवन दास शुमा जिला मुजफ्फपुर।
९४ द० म० सियाराम दास वड़ा स्थान सीता मढ़ी
९५ द० म० सुखदेव दास वा० खा०
९६ द० म० धर्मदास जी बघाड़ा पुरवारी बा० रामेश्वर पण्डित
९७ द० म० श्री मान् सरयु दास जी बघाड़ी बा० नरसिंह दास
९८ पू० सरयु शरण-बेरई-मोशमात की कुटी रतन सागर के पछियारी भीर जनक पुर
९९ द० पू० विश्रामदास डेपुरा सुरत लालके कुटि रतन सागर उतरवारी भीड़ वा० सरयु शरण
१०० द० राम अज्ञा दास० उत्तर वारी भीर रतन सागर जनक पुर
१०१ द० पू० रघुनाथ शरण० रसिक निवास भीत कुटि जनकपुर

१०२ द० म० जयराम दास० लक्ष्मणजीके मन्दिर बा० खा० जनकपुर।
१०३ द० म० धनुष दास लक्ष्मण दास जी की कुटी गङ्गा सागर जनक-
पुर बा० रामदास
१०४ द० परम हंस विश्वम्भर दास बा० खास स्वर्णमण्डप जनकपुर।
१०५ द० म० रामरतन दास बा० खा० मुरादपुर मोजफ्फरपुर।
१०६ द० म० प्रभुदास जी मोजेवरी बा० रामरतन दास।
१०७ द० पू० रामखेलावन दास कुमता विष्णुपुर।
१०८ द० म० रामरतन दास पतरिआघाट दरभङ्गा राय साहब के मन्दिर
बा० यदुनन्दन शर्म्मा ॥
१०९ द० म० रामप्रभास दास लालबाग बा० रामविराजित दास रामपुरा
दरभङ्गा।
११० द० म० रामप्रियादास बा० खा० हराहीपोखर दरभङ्गा।
१११ द० म० महाबीर दास बा० खा० मौजे झलसी।
११२ द० म० रामदासजी सा० हाजीपुर कोन्हारा घाट।
११३ द० म० रामशीलदास हाजीपुर रामचौरा नीचलीजगह।
११४ द० म० महाबीरदासजी हाजीपुर रामचौरा बा० म० रामशील दास।
११५ द० म० लक्ष्मी दास खाक चौक हरिहरक्षेत्र।
११६ द० म० बलीराम दास हाजीपुर कचहरी के पास।
११७ द० म० जयराम दासजी बघनगरी जगदीशपुर जि० मुजफ्फरपुर।
११८ द० म० बदन दास, मुजफ्फरपुर विसारा।
११९ द० म० लक्ष्मीश्वरदास बहादुरपुर मोजफ्फरपुर।
१२० द० म० शालीग्राम दास, मेघराय के छपरा मुजफ्फरपुर।
१२१ द० म० सरयुदासजी अखाड़ाघाट मुजफ्फरपुर।
१२२ द० म० गरभुदास बा० लक्ष्मीदास अखाड़ाघाट मुजफ्फरपुर।
१२३ द० म० रणछोरदास बा० भागवतदास गुदरी मुजफ्फरपुर।
१२४ द० म० रामहृदयदास बा० अखाड़ा घाट मुजफ्फरपुर।
१२५ द० म० गोपालदास बड़ी ठाकुरबाड़ी दलसीङ्सराय दरभंगा।
१२६ द० म० कौशिल्यादासजी महाराज बा० म० रामनन्दनदास स्थान
अयोध्याबाड़ी गादी सुजा पो० बेगु सराए जि० मुङ्गेर।
१२७ द० म० जगन्नाथदास बा० रोसरा दरभङ्गा।
१२८ द० म० योगीराज शत्रुघ्नदास लक्ष्मीनिया ठाकुरबाड़ी पो०
मंगलगढ़ दरभंगा।

१२९ द० म० रामनारायण दास वा० गोठौली मंगलगढ़ दरभङ्गा।
१३० द० म० रामेश्वर दास वा० भवानीपुर मनसुरचक मुङ्गेर।
१३१ द० म० रामअवतारदास वा० फतेहा वछवाड़ा मुङ्गेर।

## अथ अपरप्रान्तीयमहन्त महानुभावों का हस्ताक्षर।

१३२ द० महन्त परशुराम दास स्थान पथार पो० मधुपुर जि० दुमका
१३३ द० म० पं० निर्द्वन्द्व दास वैद्य नाथ धाम देवघर दुमका वड़ी जगह पापड़ीयामठ पुरी।
१३४ द० म० पं० रामदास गुफा घाट वरारी भागलपुर।
१३५ द० म० पं० यदुनन्दन दास चौकी मन्दिर भागलपुर।
१३६ द० म० पं० नरसिंहदास चम्पानाला जगन्नाथ मन्दिर।
१३७ द० म० मणिराम दास सुजापुर भागलपुर।
१३८ द० म० रघुवीरदास मो० पुरानी सराय भागलपुर।
१३९ द० म० श्यामदास सुजापुर भागलपुर।
१४० द० म० रामानुज दास नयावाजार भागलपुर।
१४१ द० म० जगन्नाथ दास नयाचक्का भागलपुर।
१४२ द० म० शत्रुघ्नदास गुरहट्टा भागलपुर।
१४३ द० म० मधुसूदनदास सुजागंज भागलपुर।
१४४ द० म० रामेश्वर दास वौंसी मन्दारमधुसुदन भागलपुर।
१४५ द० म० सीतारामदास सुलतान गंज बड़ा स्थान जालीया काठिया वाड़
१४६ द० म० रामकृष्ण दासजी स्थान बड़हीया मुंगेर।
१४७ द० म० मिथिलाविहारीशरण वा० तत् शिष्य म० सरयुदास लक्ष्मणजी के मन्दिर बड़हीया मुंगेर।
१४८ द० म० धनुषधारी दास मोकामा गङ्गाजी के किनारे पटना।
१४९ द० म० रामप्रताप दास ठरेसरी जी के स्थान पटना।
१५० द० म० रामचेतन दास खुटहा स्थान मुंगेर।
१५१ द० म० श्री मङ्गल दासजी वाढ़ पटना।
१५२ द० म० (श्रीसम्प्रदायमर्मज्ञ अतिवृद्ध श्री जनगविन्दवंशोद्भव परम विरक्त श्रीवैष्णव) श्री गंगादासजी मोजे मीरनगर गादी जनगोविन्द वा० खा जिला पटना
१५३ द० महन्त प्रयाग दास स्थान जनगोविन्द पो० वाढ़ जि० पटना

१५४ द० बाबा भीष्मदासजी के शिष्य महन्त अयोध्यादास बा० खा०
स्थान पटना कदम कुआँ।
१५५ द० म० श्यामदास नागाजी के ठाकुर वाड़ी कदमकुआँ पटनाबा०खा०
१५६ द० म० लक्ष्मणदास सीताकुण्डमुंगेर बा० खास।
१५७ द० म० परमेश्वरदास, मौजा पियारेपुर डा० सरमेरा वाकलम
वैद्यनाथशर्मा पटना
१५८ द० म० खड्ग नारायण दास मो० डेल्हुवा डा० वरबिगहा जि०मुंगेर
बा० सन्तशरण शर्म्मा
१५९ द० म० रामसरव दास
१६० द० म० शत्रुघ्न दासजी मो०डा०सरमेरा पटना बा०श्रीजेसर राउत।
१६१ द० म० रामावतारदास पो० सरमेरा मुंगेर बा बाबुलालसिंह।
१६२ द० म० जगन्नाथ दास बा० वीरपुर अमामा पटना।
१६३ द० म० वनवारी दास रैली पटना बाढ़ बा० म० प्रयागदास।
१६४ द० म० रामसेवक दास बा० पियारेपुर भदा प० गिरमक पटना।
१६५ द० म० रामकिंकर दास बा० चौरा नवादा पटना।
१६६ द० म० बरामदेव दास बा० छातराउत बेगुसराय मुंगेर।
१६७ द० म० कमलदास बा० सिहमा बेगुसराय मुंगेर।
१६८ द० म० गुरुचरण दासजी बा० खा० बदलपुरा बेगुसराय मुङ्गेर।
१६९ द० म० राममनोहरदास बा० वासोपुर मेहदौली मुंगेर।
१७० द० म० रामलखनदास बा० ढीवर बाढ़ पटना।
१७१ द० म० महावीर दासजी बा० सिंगपुर रामपुर गोविन्दपुर मुङ्गेर।
१७२ द० म० जनार्दन दास बा० मौजेथखवा सूर्यगढ़ा मुङ्गेर।
१७३ द० म० रामस्वरूप दास बा० सलेमपुर सूर्यगड़ा मुंगेर।
१७४ द० म० महन्त भजुरामदास जी बा० मौ० मधुरापुर तघटा मुंगेर।
१७५ द० म० रामप्रसाद दासजी बा० मोकामा बा० रामकिंकर दास पो०
मोकामपटना।
१७६ द० म० मोहन गोपेश्वर दास उरफ गोपाल दास बाढ़ पटना।
१७७ द० म० माधव दासजी बा मधुरा पुरवां।
१७८ द० म० जनार्दनदास मौ० मधुरापुर।
१७९ द० म० लीलम्बर दास ,,
१८० द० म० महन्त रामगुलामदास जी बा० निपनियापो० तघटाजि०मुंगेर
१८१ द० म० जगन्नाथ दास बा० बाघा बेगूसराय मुंगेर

१८२ द० म० अवध विहारी दास ।
१८३ द० म० प्रियादास वा० राघोपुर पो० वखतीयार पटना ।
१८४ द० म० हरिहरदास वा० बदलपुरा वेगुसराय मुंगेर ।
१८५ द० म० महन्थ वासुदेव वा० खा० ।
१८६ द० म० राम बालक दास ।
१८७ द० म० लक्ष्मीदास स्थान विश्वनाथ पुर ।
१८८ द० म० राम चरणदास म० हरिद्वार श्रीमान् मौनी जी स्थान ।
१८९ द० महन्त बलराम दास बा० द्वारिका विहृगा-पहलेजा पटना ।
१९० द० म० माधव दास कटहरणी घाट मुंगेर बा० महन्त सुखराम दास-गंगोर जलकौरा-मुङ्गेर ।
१९१ द० म० राम रतन दास बा० सोभीघाट मुंगेर

## त्यागी महन्तों का हस्ताक्षर

१९२ द० महन्त सियाराम दास मणिरामदासजी की छावनी ।
१९३ द० महन्त मणिराम दास जी [ त्यागी शिरोमणि ] वा० खास
१९४ द० म० जनार्दन दास जी ( योगिराज )
१९५ द० म० लालदासजी ।
१९६ द० म० अनुपदासजी ।
१९७ द० नागा रघुनाथ दास हनुमान जी के पूजारी बा० छाछी कुआं लखनऊ

## काशी मण्डल ।

१९८ द० महन्त सीता शरण काशी राजादरवाजा काशी ।
१९९ द० महान्त जनार्दन दास स्थान वड़ागुद्दर ( अस्सी ) काशी ।
२०० द० महन्त सियाराम दास जी स्थान रामघाट काशी ।
२०१ द० म० रामदास जी–स्थान कुरुक्षेत्र काशी ।
२०२ द० म० रामकिसुन दास जी काशी ।
२०३ द० म० अयोध्यादास जी स्थान खाकचौक दशाश्वमेध घाट काशी ।
२०४ द० म० भरतदास जी स्थान बाबालोटादासजी के टीला काशी ।
२०५ द० म० लालदास स्थान शङ्खधारा काशी बा० खुद ।
२०६ द० म० खूबदास स्थान काश्मीरी गञ्ज काशी ।
२०७ द० म० रामफूल दास बा० खु० काशी ।

२०८ द० म० बाबा जगन्नाथ दास जी स्थान नरसिंह चौक काशी बा० प्रहलाद मिश्र।

२०९ द० म० काशीदास जी स्थान बूलानारा चौमुहानी काशी।

२१० द० म० रामलखन शरण स्थान पञ्चगंगा काशी।

२११ द० म० रामलखन शरण स्थान हनुमान फाटक बा० खु० काशी।

२१२ द० म रामदास स्थान पीरी काशी।

२१३ द० म० राम बालक दास वेन्दान्ती राम चरणदास बा० खु० काशी।

## मिथिला प्रान्तीय तथा अपर प्रान्तीय विद्वानोंका हस्त०

२१४सहि (वैयाकरण शिरोमणि वेदान्ती) पण्डित सरयूदास बा० खास चोरउत

२१५ हस्ताक्षर (चतुर्वेद पारङ्गत परिव्राजक प्रवर पण्डित) ललितकिशोरी शरण अहिल्या स्थान मिथिला।

२१६ हस्ताक्षर ( वैराग्यनिधि योगी द्र दार्शनिक पण्डित प्रवर ) श्रीराम चैतन्य दास चान्दपुरा पो० पातेपुर जि० मुजफ्फरपुर।

२१७ हस्ताक्षर ( वैयाकरणकेशरी दर्शननिधि पण्डित प्रवर ) मोहनदास ( श्रीसम्प्रदायप्रदीपकार ) लगुनिया।

२१८ ह० भक्ति प्रचारक वैयाकरण पण्डित रामदास मकनपुर नौगछिया।

२१९ ह० पं० रामरत्न दास, नैयायिक, वैयाकरण काव्यतीर्थ काशी।

२२० ह० पं० बदरी नारायण दास, व्याकरणाचार्य मीमासाभूषण।

२२१ ह० पं० रामनारायण दास, व्याकरणाचार्य निपनीयाँ, मुङ्गेर।

२२२ ह० पं० रामशोभादास श्रीसम्प्रदायमर्मज्ञ।

२२३ ह० पं० बलभद्रदास स्थान सेमरीआ जि० छपरा।

२२४ हस्ताक्षर न्याय वेदान्ताचार्य पं० श्रीराममनोहरदास स्थान मेहा गार्दा सुजा० पो० परिहाय जि० मुङ्गेर

२२५ ह० ( योग दर्शन पारङ्गत योगिराज ) जङ्गली बाबा (लक्ष्मी दास ) श्रीजानकीमन्दिर सीतामड़ी बा० खास

२२६ ह० (न्याय, व्याकरण, साहित्य, वैद्यक, परीक्षोत्तीर्ण ) पं० ब्रह्मचारी रामदास जी स्थान बरीसबन बा० खास

२२७ ह० वैयाकरण नैयायक,साहित्यभूषण, वेदान्ती, उभयवेदान्त निष्णात

श्रीटीलाब्रह्मचारिवंशोद्भव ब्रह्मचारी युक्तितीर्थ श्रीवैष्णव पं० श्रीशत्रुघ्न दास स्थान बाढ़ पटना स्वयमिति

२२८ ह०. पं० बालक दास बा० खुद मरचइया बाबा-पटना

२२९ ह० ( अनुष्ठान निरत सदाचार सम्पन्न पं० ) महन्त जनकनन्दनी शरण नौगछिया भागल पुर

२३० ह० पुराणविशारद प० महन्त सुखराम दास गंगौर मुंगेर जलकौरा

२३१ ह० म० पण्डित रामदास भूथरी।

२३२ ह० पं० परमहंस वैदेही शरण जनक पुर।

२३३ ह० पं० महन्त श्री रामेश्वर दास खाकचौक दरभंगा।

२३४ द०(वैयाकरण श्रीमद्भागवतभूषण गान संगीताचार्य प० म०) नरसिंह दास चम्पालाला भागलपुर।

२३५ द० ( पौराणिक मणि पं० महन्त मणिरामदास सुजापुर भागलपुर

२३६द०(व्याख्यान धुरन्धर पं०महन्त) यदुनन्दनदास चौकिमन्दिर भागलपुर।

२३७ द० पण्डित रामरूप दास भागलपुर बरारी गुफाघाट।

२३८ द० ( व्याकरण, साख्य, वेदान्तपरीक्षोत्तीर्ण पं० म० ) निर्द्वन्द्वदास वैद्यनाथ धाम।

२३९ द०(वैयाकरण साहित्यभूषण पं०म०) रामानुग्रहशरण पुनारख पटना।

२४० द० ( सम्प्रदायतत्वज्ञ पं० म०) धनुषधारीशरण भूपतिपुर पटना।

२४१द० पुराण व्याख्याता दर्शनीय पं० लक्ष्मण दास नयाघाट अयोध्याजी

२४२ पं० रामरूप दास, मिर्जापुर राजनगर दरभङ्गा।

२४३सम्मतिरत्रमहन्तसीतारामदासस्य साधुपाठशालासंस्थापकदुर्गाकुण्डकाशी

# विद्वद्विज्ञप्ति।

१-सर्व वैष्णव सम्मति पत्र में जो श्रीगुरु परम्परा लिखा गया है वह सर्व विद्वत्सम्मत है अस्मदि माननीय है तथा सर्व साधारण वैष्णवगण मान्य है इसके विरोधि जन बहिष्करणीय है। इति ललितकिशोरीशरण अहिल्यास्थान मिथिला।

## श्रीरामः

२-सिद्धश्रीसम्प्रदायिनां यस्यां परम्परायां सम्मतिः तत्रैव रामचैतन्य दासस्य सम्मतिः-

श्रीरामानन्दस्वामिकृत श्रीरामार्चनपद्धति श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर इन दोनो ग्रन्थो मे जो सिद्धान्त औ गुरुपरम्परा है वे हम श्रीरामानन्दीय• वैष्णो को माननीय है इसके विरुद्ध माननीय नहि । हस्ताक्षर रामचैतन्य दासस्याग्रेऽलम

३–समस्त श्रीरामानन्दीय वैष्णवो को विदित हो कि पं० रघुवरदास जी दर्शन निधि–तथा पं० श्रीभागवतदासजी काव्य व्या० वेदतीर्थ–तथा श्री पं० प्ररोचक सरयूदास जी प्रभृति बहुत से श्रीवैष्णवो से आप रामानन्दी है या नहि इस तरह भर्त्सना देकर हस्ताक्षर करवा लिये है लेकिन उसका अर्थ ये नहि है कि वे लोग रामानुजी नहि है किन्तु रामानुजीय होते हुए हम लोग रामानन्दीय है इस अभिप्राय से ही कतिपय वैष्णवो ने आग्रह वश उनके पत्रपर हस्ताक्षर किये है । क्यों कि रामानन्दीयत्व और रामानुजीयत्व परस्पर विरुद्ध धर्म नहि है जो एकाधिकरण वृत्ति नहि हो किन्तु इन दोनो धर्म को एकाधिकरण वृत्तित्व है जैसे सूर्य्य वंशीयत्व और रघुवंशीयत्व को सामानाधि करण्य है–उसी प्रकार पूर्वोक्त दोनो धर्म को भी सामनाधिकरण्य है– द० पं० राममनोहरदास न्याय वेदान्ताचार्य–

४—महन्त धनुष धारीशरण जी के हस्ताक्षर श्रीरामानुजीय श्रीरामा नन्दीय वैष्णव मे कुछ भेद नहि है भेद दुर्बुद्धि से है–भूपति पुर पटना

५—श्रीः स्वस्ति श्रीसर्वोपमा योग्य सकल गुण गरिष्ठ श्रीमान् महन्त हनूमानशरण जी को लिखित महन्त रघुवीरदास का बहुत करके दण्डवत् आगे जो हमारे यहां श्रीरामानुजी और श्रीरामानन्दी आपस में हम लोग के पूरण विचार न होने के कारण वैमनस हो रहा है अब हाल यह कि श्रीआचार्यन के सद्ग्रन्थन श्रीवैष्णव मताब्ज भास्कर श्रीरामा र्चनपद्धति पञ्चरात्रान्तर्गत बृहद्ब्रह्मसहिता इत्यादि ग्रन्थ को नेत्र कमजोर होने कारण कुछभाग स्वयं देखा और बाकी पढवा कर सुना इस ग्रन्थन से मालुम होता है कि हम सबो को आपस में वैमनस होना उचित न था पर बिच २ मे अनभिज्ञ पुरुषों ने हम सबों का मन वृथा ही संदेह मे कर दीया हम लोगो को ग्रन्थन देख कर निर्विवाद हो जाना चाहिये ये महानुभाव श्रीपं० बलभद्रदास जी आप सबो को परिश्रम देने को जा रहे है ग्रन्थ के साथ स्वयं ग्रन्थ अवलोकन भी किया जाय और पण्डित जी से सुना भी जाय हम दसखत कर देते पर आप लोगों कि अनुमिति

विना ( फिरिस्त ) व्यवस्था पत्र पर हस्ताक्षर नहि किया है जिस पर मिथिला मण्डलादि महानुभाव महन्त लोगों के हस्ताक्षर है हम लोगं को उचित है हस्ताक्षर कर दें इस चिट्ठी पर हमारा दसखत जा रहा है जो उचित हो सो किया जाय। श्रीमहन्त धनुपधारीशरण जी हमने परसो आदमी भेजा था इसी व्यवस्था पर विचार करने के वास्ते पर सूना कि आप का शरीर से क्लेशित है इस वास्ते पण्डित जी को भेज रहा हूं २४४ द० महन्त रघुवीरदास बा० खास चौहट्टा पटना

६-श्रीमते रामानुजाय नमः श्रीमते रामानन्दाय नमः श्रीरामानन्दीय समस्त श्रीवैष्णव बन्धुओं से नम्रनिवेदन है कि श्रीरामानन्द स्वामि-विरचित श्रीरामार्चन पद्धति और श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर मे जो सिद्धान्त लिखा है वही हम श्रीरामानन्दीय वैष्णवों का मान्य और गृह्य है उक्त ग्रन्थ द्वय के विरुद्ध विषय आचार ग्रन्थ के विरुद्ध होने के वजह त्याज है। जो उक्तग्रन्थ द्वयके विरुद्ध आचार व्यवहार करने कराने वाले हैं उन्हें अपने को श्रीरामानन्दीय वैष्णव नहि कहना चाहिये और न समझना चाहिये इति निवदयति श्रीरामजी दासः स्थान बहोरवन पोष्ट मधुवनरा जिला दरभङ्ग।

* श्रीः *

श्रीमते रामानुजाय नमः श्रीमते रामानन्दाय नमः

## ( विज्ञापन पत्रम् )

समस्त वैष्णव महानुभावों को विदित हो कि आठ दश महीनों से कतिपय वैष्णव परम्परा सम्बन्धी आन्दोलन मचा रहे है। प्रथम श्रीसीता रामीय मथुरादास जी के नाम से श्रीराम मन्त्रराज परम्परा नामक पुस्तक छपी। तदनन्तर अस्मदादि अविदित श्रीरामानन्दीय वैष्णव महामण्डल के नाम से पूर्वजो की निन्दाओं का प्रकाशक लेख निकालने लगे। कोई यह न समझ लेवें कि ( यह लेख ) सब श्रीमद्रामनन्दीय श्रीवैष्णव सम्मिलित ये लेख है अतः हम सब श्रीमदयोध्यावासी स्थान धारी तथा अखाड़े वाले श्रीगलता श्रीरेवासा श्रीवाला नन्दजी का स्थान प्रभृति प्राचीनद्वारा गादी स्थानों की तथा श्रीमन्नाभाजीकृत भक्त माल लिखित श्रीरामानु जीयान्तर्गत श्रीमद्रामानन्द स्वामी जी की गुरुपरम्परा और श्रीमद्रामानन्द स्वामी जी कृत श्रीवैष्णव मताब्जभास्कर तथा धाम

क्षेत्रादिरथशिष्ट व्यवहार जिसको आजतक अस्मदादिकों के पूर्वज मानते हैं वही मानते हैं । आगे अनामक मन्त्रीजी से हम सबका यह कथन है कि बहुत कुछ हो चुका विग्रह बढाने का समय नही है । अतः शान्ति के साथ अपने पूर्वजो की भांति चलना चाहिये । अलमतिविस्तरेण ओं शान्तिः ३ । फाल्गुन कृ० ६ सं० १८७७ ।
२४५ हस्ताक्षर महन्त राममनोहर प्रसाद अयोध्या ।
२४६ हस्ताक्षर महन्त रामदास राजगोपाल ।
२४७ ह० महन्त सरयूदास व० हरीद्वारी पट्टी हनुमानगढ़ी ।
२४८ ह० महन्त कमलदास खुदगढ़ी ।
२४९ ह० ईश्वरदास हरिद्वारी पट्टी ।
२५० ह० म० राघवदास पट्टी उज्जैनिया हनुमानगढ़ी ।
२५१ ह० म० गिरधारीदास राघोजी का मन्दिर रामघाट ।
१५२ ह० म० रामकिशोरदास जन्मस्थान व० खुद ।
१५३ ह० म० नारायणदास रतनसिंहासन व० खुद ।
१५४ ह० म० मोहनदास अधिकारी निर्मोहीजन्मभूमि ।
२५५ ह० म० कुञ्जविहारीदास अमरदाथजी का स्थान राम कोट ।
२५६ ह० हितनारायणदास अधिकारी नरहन मन्दिर ।
२५७ ह० म० रामपदारथदास सीढ़ी पुर का मन्दिर रामघाट ।
२५८ निवेदक प० राम नारायणदास राजगोपाल पाठशाला के अध्यापक हरिसिंह प्रेस फैजाबाद ।

***श्रीरामो जयति ***

अथ धर्मो द्विविधःप्रवृत्तिनिवृत्तिभेदात् तत्र निवृत्तिलक्षणस्यैव धर्मस्यतत्त्व ज्ञानद्वारानिःश्रेयसहेतुत्वात् तादृशधर्मोनुष्ठानेनैव स्थूलसूक्ष्मचिदचिद्विशिष्टपर-ब्रह्मस्वरूपावगति रितिवेदविदाम्मतम् तथा च संसारार्णवनिमग्नानां जीवात्म-नां श्रुतिस्मृतिसदाचारोदितयज्ञदानादिकंकर्म कुर्वतामपिश्रीमद्भगवत्प्रपत्तिम न्तरा नतावद् भगवत्प्राप्तिलक्षणा निःश्रेयसंसिद्ध्यतीति बहुश्रुतिस्मृत्यादिभि र्मोक्षसाधनत्वेनभगवद्भक्तिरूपप्रतिपत्तेरेवप्रतिपादितत्वाद् दुःखमयसंसाराब्धि पारं जिगमिषोर्जीवनिवहस्य महानुपकारःकृतोभगवता श्रीरामानुजाचार्य्येण। निरुक्तचिदचिद्विशिष्टब्रह्मस्वरूपप्रतिपादनेन तस्य विशिष्टाद्वैतसिद्धान्तःस्फुट एव प्रतीयते किंच बृहद्ब्रह्मसंहितायामपि रामो-लोनक्षिनपूर्णानमोन्तः स्यात्ष

इत्तर' । जारकोमन्त्रराजोऽयं संसारविनिवर्त्तक'इत्यारभ्य 'रामानुजेन मुनिना । कलौसंस्थामुपेष्यति' इत्यादिग्रन्थेन षडक्षरतारकब्रह्मश्रीरामामन्त्रस्य प्रधान प्रचारकत्वेन कालक्रमेण लुप्तप्रायपरमैकान्तिकश्रीवैष्णवधर्मस्य पुनरूज्जीवनेन तस्य श्रीरामोपासकत्व सिद्ध्यत्येव । एवञ्च वेदार्थसंग्रहेपि- 'यथा च सूर्यवंशोद्भव राजसाख्यापूरणं कुर्वतः परस्यैव ब्रह्मणो दाशरथिरूपेण स्वेच्छावतारः इत्यत्र व्यावृत्तं विशेषणसमभिव्याहृतैवकारार्थत्वाभ्युपगमात्साक्षात् परब्रह्मैव त्रिपाद्विभूतित साकेतपुर्यां दाशरथिनाम्ना समवतीर्णं नतुकार्यब्रह्म यस्यतदर्थत्वात् । अत श्रीरामोपासक' श्रीरामानुजाचार्य इति तदीयलेख एव प्रमाणी करोति । तानेव श्रीरामानुजप्रतिपादितान् विषयान्सकलध्यश्रीभाष्यकारश्रीरामानुजाचार्य्यप्रधानशिष्यश्रीकूरेशाचार्य्य शिष्यपरम्पराप्राप्तैःश्रीरामानन्दस्वामिभि प्रणीतः श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर अस्यापि विशिष्टाद्वैतसिद्धान्त अनन्यश्रीरामोपासकत्वंच तस्यैव सम्यक् प्रतिभाति । अतः श्रीवैष्णवैरस्माभिः श्रीरामानन्दीयैः पठनापाठनादिप्रक्रमेणेदं श्रीवैष्णवमताब्जभास्करग्रन्थरत्नं रक्षणीयमित्येतत्प्राथ्यते ।

नैयायिक पं० रामरत्नदास काव्यतीर्थः ( काशी )

२६० श्रीयुत—भगवानदास—चरणाश्रितवदरीनारायणदासमिश्रमीमांसा भूषणव्याकरणाचार्य्यैः मोक्तीवथनाहा नैपालतराई ।

२६१ मुङ्गेरमण्डलान्तर्गतभवानीपुरवास्तव्यैः पं० रामलखनदासैर्व्याकरण शास्त्रिभिः ।

२६२ मुंगेरमण्डलान्तर्गतगौरग्रामनिवासिभिः श्रीयुत माधवदासचरणाश्रितः पं० अवधविहारिदासैर्व्याकरणशास्त्रिभिः ।

२६३ वैयाकरण पं० पुरुषोत्तमदासैः मुजफ्फरपुर मण्डलान्तर्गतचोरउत स्थानवास्तव्यैः ।

( पे० २० वाँ नम्बर १६७ के आगे का छूट
त्यागी पं० रामस्वरूप दास स्थान जालिआ गिरनार के छाया )



श्री मते रामानुजाय नमः
श्री मते रामानन्दाय नमः

# ॥ प्रस्तुत-प्रसङ्ग ॥



## निवेदन

आज आचार्यवर अनन्तश्रीरामानन्दस्वामीजी कृत इन दोनों ग्रन्थ रत्नों—श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर तथा श्रीरामार्चन-पद्धति—को आप महानुभावों के समक्ष उपस्थित करते हुए मुझे इसलिये परम प्रसन्नता हो रही है, कि जिस समय इसके सम्पादन का भार मेरे ऊपर आ पड़ा था, उस समय मैने आशा की थी, कि आप सज्जनों के कर-कमलो में इसे बहुत शीघ्र पहुँचा सकूंगा, किन्तु दुर्भाग्यवश थोड़े ही दिनों के बाद मेरा पुराना दमा उभड़ आया और क्रमशः बढ़ता हुआ इसने ऐसा उग्ररूप धारण कर लिया, कि एक प्रकारसे जीवन की ही आशा जाती रही; किन्तु परमात्मा की कृपा है, कि फिर भी उन्होंने बीच बीच में अवसर देकर किसी प्रकार इसे पूरा करा दिया।

यद्यपि ग्रन्थ पूरा हो गया, किन्तु जैसा मैं अपनी शक्तिभर इसे सर्वाङ्गपूर्ण बनाना चाहता था, दुःख है, कि अनिवार्य-कारणवश वैसा करने में असमर्थ रहा; कई स्थानों में तो अशुद्ध ही छप गया, कई स्थानों में आवश्यक टिप्पणी की जरूरत थी, जो समय पर विस्मृत हो गयी, प्रूफ-संशोधन में भी काफी अशुद्धियाँ रह गयी, और इसी तरह अब भी रह जाने की बहुत कुछ सम्भावना है। फिर भी जो टूटा-फूटा तैयार हो सका है, उसे आप महानुभावों के सम्मुख उपस्थित कर इन त्रुटियों के लिये क्षमा-याचना करता हुआ आशा करता हूँ, आप इसे सच्चे-हृदय से अपनाकर अनुगृहीत

करेंगे। यदि ईश्वर ने चाहा, और मेरी स्वस्थता में पुनः इसके सम्पादन-प्रकाशन का अवसर आया, तो विश्वास दिलाता हूँ, कि तब अवश्यं शक्तिभर सर्वाङ्गपूर्ण बनाने की चेष्टा करूंगा।

इसके सम्पादन-काल में सबसे मुख्यरूपेण इसी बात की ओर दृष्टि रखी गयी थी, कि श्रीमदाचार्यके इन ग्रन्थों का इस रूप में सम्पादन-प्रकाशन हो, कि जिसमें श्रीरामानन्दीय-श्रीवैष्णव, अपनी परम्परा और सारे कर्म-धर्म का ज्ञान, केवल इन दोनों ग्रन्थों से ही कर सकें, इसी कारण श्रीरघुवरशरणजी कृत अर्थप्रकाशिका जैसी उत्कृष्ट टीका के होते हुए भी हिन्दी अनुवाद दे दिया गया है, और जिन जिन स्थलों में चुस्त-वर्णन थे, वहाँ वहाँ यथासम्भव स्पष्टीकरण भी कर दिये गये है, लेकिन मेरी यह भी इच्छा थी, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी ने कौन कौन सी बात किस किस श्रुति-स्मृति, उपनिषद-संहिता, पुराण इतिहास और सम्प्रदायिक-ग्रन्थादिकों के आधार पर लिखी है, इसे भी साथ ही उपस्थित करता जाऊँ, ताकि इन ग्रन्थों के रहस्य का पूरा पूरा प्रकाश हो, किन्तु अस्वस्थता के कारण इस परिश्रम-साध्य-कार्य करने की ओर मेरी हिम्मत न बढ़ सकी और जिस किसी प्रकार मैंने इसकी समाप्ति कर दी, फिर भी इसमें तो सन्देह ही नहीं है, कि हमारे सभी मान्य श्रीवष्णव, इसके विना भी आचार्यवर्य के इन ग्रन्थों को श्रुति-स्मृति उपनिषद-संहिता, और पुराण-इतिहासादिकों के सदृश ही पूज्य मानकर शिरोधार्य करेंगे।

## ग्रन्थ—परिचय।

वस्तुतः इन ग्रन्थों का परिचय तो, इनके नामों से ही हो रहा है, अतः खास-रीति से कुछ कहने की आवश्यकता नही; फिर भी विषय स्पष्टीकरण के लिये इसका कुछ दिग्दर्शन करा देना उचित प्रतीत होता है। 'श्रीवैष्णव मताब्ज-भास्कर' शब्द का अर्थ है, श्रीवैष्णव-

सिद्धान्त रूपी कमल का विकाशक सूर्य, अतः इससे स्पष्ट है, कि इस ग्रन्थ में श्रीवैष्णवधर्म्म के सिद्धान्तों पर प्रकाश डाला गया है, और सचमुच है भी यही, दूसरी पुस्तक 'श्रीरामार्चन पद्धति' के नाम से भी, इसका विषय स्पष्ट ही हो रहा है, अर्थात् इसमें श्रीरामजी के अर्चन की सम्यक्‌विधि कही गयी है। यद्यपि श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर' में भी, सिद्धान्त से सम्बन्ध रखने के कारण, अर्चावतार और कालक्षेप के विधि-वर्णन-प्रसङ्ग में श्रीरामजी के अर्चन का भी संक्षेप में कथन हुआ है, परन्तु श्रीवैष्णवों के प्रतिदिन के अनिवार्य-आवश्यक-कर्म का विषय रहने के कारण पुनः उसका स्वतंत्र और सम्यक्-रूप से वर्णन किया गया है, यही श्रीरामार्चनपद्धति है। यह पद्धति ठीक उसी प्रकार बनी हुई है, जैसा कि श्रीवैष्णवमताब्ज भास्कर में इस सम्बन्ध में कहा गया है। यथा अर्चावतारवर्णन-प्रसङ्ग में लिखा हैं—

आवाहनाऽऽसनाभ्यां तु पाद्यार्घ्याऽऽचमनैस्तथा
स्नान वस्त्रोपवीतैश्च गन्ध पुष्प सुधूपकैः ॥ ११८ ॥
दीप नैवेद्य ताम्बूल प्रदक्षिण विसर्जनैः
षोडशाऽर्चा प्रकारैस्तमेतैरर्चेत्सदा सुधीः ॥ ११९ ॥

श्रीवैष्णव मताब्ज भास्कर।

अर्थात्, सुन्दर बुद्धिवाले मनुष्य, आवाहन आसन, पाद्य, अर्घ्य, आचमन, स्नान, वस्त्र, उपवीत, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप नैवेद्य, ताम्बूल प्रदक्षिण और विसर्जन, इस तरह सोलह प्रकार से उस अर्चावतार का सदा पूजन करते है ॥ ११८ ॥ ११९ ॥

पुनः कालक्षेप की विधि में कहा है:—

प्रातर्मध्याह्नसायं कृतशुचिकृतिभिः श्रीशमभ्यर्च्य रामम्॥१६९॥
रामाय साङ्गाय सपार्षदाय, सीता समेताय सहानुजाय,
आम्नाय वेद्याय विधाय शश्वत् कैङ्कर्यमीर्ष्या रहितः समाहितः१७६

[ प्रातः, मध्याह्न एवं सायंकाल में शौचादि नित्य-क्रिया से निवृत्त होकर प्रति दिन सीतापति श्री रामजी का पूजन करे ॥ १६९ ॥

निरन्तर कैङ्कर्य-परायण, ईर्ष्या रहित एवं निश्चल मनवाले (वैष्णव), वेदो से जानने योग्य श्री रामजी की, साङ्ग, सपार्षद एवं श्रीसीताजी और भाईयों से युक्त ( पूजा करे ) ॥ १७६ ॥ ]

ऊपर के अवतरणों में अर्चन के सम्बन्ध की प्रायः सभी मुख्य मुख्य बातें आ गयी है, अर्थात् त्रिकाल — प्रातः, मध्याह्न और साय-काल — शौच, स्नान, सन्ध्यादिक नित्यकर्म से निवृत्त हो, श्रीरामजी का अङ्ग, पार्षद, श्रीसीताजी और भाइयों से युक्त षोडशोपचार पूर्वक पूजन करे। श्रीरामार्चनपद्धति, ठीक इसी विधि के अनुसार बनी हुई है। सब से प्रबल साम्य तो तब उपस्थित होता है, जब देखते है, कि श्रीवैष्णव मताब्ज भास्कर में जहाँ षोडशोपचार की गणना है, उसमें आरती नही गिनाई गई है, तो श्रीरामार्चनपद्धति में भी आरती की विधि नही कही गयी है, यद्यपि इसकी रीति सर्वत्र प्रचलित है। अतः इसमें सन्देह नही, कि यह, श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर का ही एक अंश है, परिशिष्ट भाग है। ग्रन्थकारने इसका विषय बृहद् देख कर प्रस्तुत-विषय के दब जाने के ख्याल से वहाँ इसका समावेश न कर परिशिष्ट में स्वतन्त्र-रूप से लिख दिया है; यही कारण है, कि सर्वत्र की प्रतियों में श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर के साथ ही श्रीरामार्चन पद्धति भी अवश्य हो पाई जाती हैं।

श्रीरामार्चन-पद्धति में, प्रातःकाल उठने के बाद से लेकर श्री रामजी की पूजासमाप्त तक जितने शौचकृत्य, नित्य-कर्म और पूजन-विधि आदि आये है, उसमें कई बार गुरु-परम्परा के अनु-सन्धान की भी विधि आई है— प्रातःकाल उठने पर, नित्यकर्म के प्रारम्भ में, रहस्यत्रय के अनुसन्धान के पूर्व, श्रीरामजी के अर्चन के प्रारम्भ में, और महानैवेद्य निवेदन होने के बाद, इस प्रकार एक सन्ध्या की

विधि में पंचबार गुरु-परम्परा का अनुसन्धान आता है, अतः त्रिकाल में पन्द्रहबार हुआ। यदि प्रातःकालिक अनुसन्धान, उसी समय के लिये खास मानलें, तौभी प्रतिदिन की विधि में तेरहबार तो आवश्यकता पड़ती ही है, इसके अतिरिक्त भगवान् के निवेदित-नैवेद्य को पूर्वाचार्यों को भी निवेदन करने को कहा गया ह, तो इस तीन बार के सम्मिलित होने से प्रतिदिन गुरु-परम्परा-ज्ञानकी १६ बार आवश्यकता पड़ी,-अतः अर्चन-विधि में अनिवार्य और अतिआवश्यक विषय होने के कारण श्रीरामानन्दस्वामीजी ने श्रीरामार्चन पद्धति में, मङ्गलचरण और भगवद्-स्मरण के बाद, अपनी गुरु-परम्परा भी लिख दी है।

ऊपर कहा जाचुका है, कि इस पद्धति में प्रतिदिन के प्रायः सभी धर्म-कर्मों का वर्णन हुआ है. जो श्रीवैष्णवों के लिये नित्य-उपयोगी है, अतः प्रभात, निद्रा-त्यागने के बाद से ही कर्म-विधान-शुरू किया गया है।

कहा गया है, कि प्रथम मुहुर्त भर रात्रि शेष रहने पर आलस्य रहित होकर उठे, और हाथ-पैर धोकर पूरब मुख बैठ, पूर्व-कथित "श्रीनारायण कृष्ण माधव हरे...." इस श्लोक से भगवन्नामों का अनुसन्धान और उनसे अपने उद्धार के लिये प्रार्थना करता हुआ 'रामानन्द*बुधो' से प्रारम्भ कर 'रामं

---

* कहीं कहीं 'रामानन्द बुधो' के स्थान पर 'रामानन्द मथो' पाठ भी पाया जाता है, यद्यपि प्राचीन-प्रतियों में 'रामानन्द बुधो' ही पाठ है। ज्ञात होता है,- श्रीरामानन्दस्वामीजी के शिष्य-प्रशिष्यों ने, श्रीस्वामीजी कोभी परम्पराक्रम में सम्मिलित करने के लिये 'बुधो' की जगह 'मथो' पाठ बना लिया है; क्योंकि 'बुधो' पाठ रहने से तो यही तात्पर्य होता है, श्रीरामानन्दस्वामीजी के द्वारा पूर्वाचार्यों की सेवा-भावना की गयी है, फिर शिष्य-प्रशिष्य इस कथन से अपने द्वारा श्रीरामानन्दस्वामीजी सहित अपने पूर्वाचार्यों को किस प्रकार सेवा भाव निवेदन कर सकते थे ? अतः 'मथो' कर देने से श्रीरामानन्दस्वामी जी भी स्मरण कर्ता से स्मरणीय-वर्ग में आ गये और उनके बादकी परम्परायें भी इसमें जोड़ने की गुञ्जाइश हो गयी। यही कारण है, कि 'बुधो' के स्थान में 'मथो' पाठ कर, बाद की परम्परा को कन-धारा भी मिला ली गयी, और फिर व्यवहारिक-प्रयोग में इसका प्रचलन हो जाने पर, उस समय की श्रीरामार्चन पद्धति' की प्रति में 'बुधो'

सदा संश्रये' तक तीनो श्लोकों द्वारा गुरु-परम्परा का अनुसन्धान करे।

---

के स्थान में 'मथो' पाठ लिखा गया, फिर लिखने-पढ़ने में इस पाठ का भी चलन चल गया। इसी से प्राचीन हस्तलिखित-प्रतियों में 'बुधो' पाठ है, परन्तु कुछ छपी और पीछे की लिखी प्रतियों में 'मथो' भी पाठ मिलता है।

इसके अतिरिक्त साम्प्रदायिक-ग्रन्थों में भी ऐसे उदाहरण पाये जाते हैं, जिससे पूर्वाचार्यों द्वारा किये हुए परम्परा-स्मरण में पीछे के शिष्य-प्रशिष्यों ने आचार्यों की गणना आदिमें पाठफेर कर डाला है,जैसे पूर्वाचार्यों के संक्षिप्त-स्मरण का एक ही श्लोक कई प्रकार से देखने सुनने में आता है:—

"लक्ष्मी नाथ समारम्भां, नाथ यामुन मध्यमाम्।
अस्मदाचार्य पर्यन्तां, वन्दे गुरु परम्पराम्।।"
"सीतानाथ समारम्भां नाथ यामुन मध्यमाम्।
अस्मदाचार्य पर्यन्तां, वन्दे गुरु परम्पराम्।"

इसी को श्रीहरिहरप्रसादजी ने अपने 'तुलसीतत्वभास्कर' में इस प्रकार लिखा है.—

'लक्ष्मीनाथ समारम्भां, पाराशर्यादि मध्यमाम्।
अस्मदाचार्य पर्यन्तां वन्दे गुरु परम्पराम्।।"

और आधुनिक नूतन-परम्परा में इसका ऐसा रूप दिया गया है:—

"सीतानाथ समारम्भां, रामानन्दार्य मध्यमाम्।
अस्मदाचार्य पर्यन्तां, वन्दे गुरु परम्पराम्।"

इस पर विचार करने से सहज ही स्पष्ट हो जाता है, कि भिन्न २ व्यक्तियों द्वारा भिन्न भिन्न समय में रुचि-वैचित्र्य और कारण-विशेषवश एक ही श्लोक के इतने रूपान्तर हो गये हैं, नहीं तो क्या दूसरे स्वतंत्र श्लोक ही नहीं बन सकते थे?

ठीक इसी प्रकार की एक घटना का उल्लेख, सन् १९०६ ई० की छपी श्रीवरवरमुनि स्वामी जी कृत गीतार्थ-चन्द्रिका की भूमिका में श्रीअनंताचार्यजी ने भी किया है। उसकी भूमिका पृ० ९ में लिखा है:—

"लोक गुरुं गुरुभिस्सहपूर्वैः कूरकुलोत्तम दास मुदारम्।
श्रीनगपत्यभिराम वरेशौ दीप्रशयान गुरुं च भजेहम्।।"

इति स्वयं श्रीवरवरमुनिभी रहस्यत्रय परम्परानुसमधायि। पश्चात्प्रतिवादि भयङ्कर गुरुणा 'दीप्रशयं वरयोगिन मीडे' इति तुरीय चरणे मन्त्रेस्मिन् ऋङ्गीकारीति संप्रदायः।"

पुनः महिमागान युक्त अपने गुरुदेवजी का "गाढ़ा ज्ञान तमो... प्रपद्येऽनिशम्" इस छठे श्लोक से, तथा इच्छारहित एवं निश्चल-मन से व्यूहादिक* का ८ वें श्लोक द्वारा, तथा इसके फल-स्वरूप अर्चिरादि मार्ग एवं सायुज्य मुक्ति का ९ वें और १० वें श्लोक से अनु-सन्धान करें।

इसके बाद शौचादि-क्रिया, स्नान, एवं सन्ध्या-वन्दनादि का कथन कर श्रीरामजी की पूजन-विधि प्रारम्भ की गयी है, और साङ्ग सायुध सपरिवार एवं समहिषी, षोडशोपचार-पूजन प्रकार कहे गये है, तथा इसी प्रकार तीनो कालमें करना विधेय कहा है। अर्चनान्त में जो विसर्जन की विधि कही गयी है, वह यहाँ महानैवेद्य निवेदित हो चुकने

---

इसका-हिन्दी अनुवाद यही होगा कि:—

'उपर्युक्त "लोक गुरुं" गुरुं च भजेहम्" इस श्लोक को श्रीवरवरमुनि स्वामीजी ने 'रहस्यत्रय' की गुरु परम्परा के अनुसन्धान में लिखा है, जिसमें आपने पूर्व गुरुओके सहित अपने दीक्षागुरु श्रीलोकाचार्यस्वामीजी तथा विद्यागुरु (रहस्यत्रय के अध्यापक) एवं स्वपिता 'श्रीदीप्रशयानजी' का स्मरण किया है। पुनः उनके पश्चात् होनेवाले श्रीप्रतिवादि भयङ्कर स्वामीजी ने इसी श्लोक को अपने स्मरण योग्य बनाने के लिये श्रीवरवर मुनि का नाम भी श्लोक के चौथे चरण में सम्मिलित कर उसका पाठ 'दीप्रशयं वर-योगिन मीडे' कर लिया।" यहाँ 'वरयोगिन' शब्द श्रीवरवरमुनिजी के लिये आया है। इसी प्रकार श्रीरामानन्द स्वामीजी को भी परम्परा में स्मरण करने के लिये 'रामानन्द बुधो' की जगह 'रामानन्द मथो' पाठ कर लिया गया प्रतीत होता है, क्योंकि उपर्युक्त प्रमाणों से सिद्ध है, कि सम्प्रदाय मे इस तरह का पाठफेर सुविधे और आव-श्यकता से हो जाया करता है।

* 'व्यूहादिक' मे 'व्यूह' शब्द मध्यवर्ती एवं 'आदिक' शब्द से युक्त होने के कारण, इससे परात्पर-वासुदेव (श्रीरामजी) से लेकर लीला-विभूति तक का संकेत किया गया है, अर्थात् इसके द्वारा श्रीरामजी के, परात्पर-वासुदेव (परमकारण रामचन्द्र), पर-वासुदेव, व्यूह—वासुदेवा-दिक और तज्जन्य त्रिदेव, लीला-विभूति, समस्त-अवतार विश्वव्यापक अन्तर्यामी और अर्चावतार आदि रूपों का अनुसन्धान करे।

के बाद जो शयन का विधान किया गया है, उसे ही समझना चाहिये; क्योंकि 'विसर्जन' का अर्थ है समाप्ति, और भगवत्प्रतिमा के अर्चन की समाप्ति, शयन पर ही होती है, अतः यही विसर्जन है।

यहाँ श्रीरामार्चन पद्धति के सम्बन्ध का उपयुक्त-विवेचन, श्रीवैष्णव मताब्ज भास्कर के ही अन्तर्गत-विषय होने के कारण पहिले किया गया है, अतः इसके बाद अब 'भास्कर' के अन्य विषयों का दिग्दर्शन कराना उचित है।

'श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर' के चतुर्थ श्लोक में इस ग्रन्थ के रचे जाने का स्वरूप स्पष्ट-रूप से कथित है। श्रीसुरसुरानन्दजी ने अपने गुरुवर्य श्रीरामानन्दस्वामीजी से संसार-कल्याण के लिये जिज्ञासा-व्याज से १० प्रश्न पूछे हैं, और इन्हीं प्रश्नों के उत्तर स्वरूप इस ग्रन्थ की रचना हुई है, वे प्रश्न ये हैं:-

तत्त्वं किं किंच जाप्यं परमिह विबुधै र्वैष्णवै र्ध्यान मिष्टम्।
मुक्तेः किं साधनं सद्गुरु! अधिकतमो धर्म एकोऽस्तिकश्च॥
धर्म्माणां वैष्णवास्ते गुरुवर! कतिधा लक्षणं किंच तेषां-
कालक्षेपः किमाप्यं कथमुरु शुभदं कुत्रकार्यो निवासः ॥४॥

श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर।

अर्थात्:—

१-हे गुरुवर! तत्व क्या है?
२-विज्ञ-वैष्णवों का सर्वश्रेष्ठ जप क्या है?
३-उनका उत्तम ध्यान क्या है?
४-मुक्ति का साधन क्या है?
५-अनेक धर्मों में अतिश्रेष्ठ धर्म कौन सा है?
६-हे सद्गुरुवर! वैष्णव कितने प्रकार के होते हैं?
७-उनके लक्षण क्या हैं?

८—उनको कहाँ निवास करना चाहिये ?

९-और उन्हें किस प्रकार समय बिताना चाहिये ?

१०-वैष्णवों के लिये मोक्ष-प्रद प्राप्त करने योग्य वस्तु क्या है?*

पुनः श्रीरामानन्दस्वामीजी ने इन प्रश्नों के उत्तर-स्वरूप ग्रन्थ का प्रारम्भ किया है। जिस प्रकार पहले, ग्रन्थ के आदि में तीन श्लोकों द्वारा श्रीरामजी का, उनके आयुधोंका, और श्रीसीताजी का, मंगलाचरण-स्वरूप स्मरण किया है, और श्रीरामजी से, महिमागान के व्याज अपने सकल मनोरथों की पूर्ति के लिये, आयुधों से, विघ्न-समूहों का विनाश कर सकल कल्याण देने के लिये, और श्रीजानकी जी से, अपने अपराधों को भुला कर प्रेम युक्त अपनाने और सकल साधन-सम्पतियों को देनेके लिये प्रार्थना की है, उसी प्रकार श्रीसुरसुरानन्दजी के प्रश्नों का उत्तर देते समय भी संक्षेप-रूपमें श्रीरामजी, यतिपति (श्रीरामानुज स्वामी जी) युक्त पूर्वाचार्यों (श्रीविष्वक्सेन, श्रीशठकोप प्रभृति), और आचार्य श्रीराघवनन्द स्वामीजी के प्रणाम-स्वरूप पुनः मङ्गला-चरण कर ग्रन्थारम्भ किया है, और क्रमशः सभी प्रश्नों का उत्तर कर ग्रन्थ-समाप्ति की है।:—

---

* यद्यपि श्लोक मे प्रश्न का जो शब्द-क्रम है, उससे ८ वें ९ वे और १० वें प्रश्न में उलट-फेर होगा, क्योंकि शब्द-क्रम में ७ वें प्रश्न के बाद 'कालक्षेपः कथम्' शब्द है, अतः ८ वाँ प्रश्न होगा, कि 'कालक्षेप कैसे करना चाहिये, तदन्तर 'किमाप्यं उरू शुभद' शब्द होने से मोक्षप्रद प्राप्य वस्तु क्या है ? यह ९ वाँ प्रश्न होगा, तब 'कुत्रकार्यो निवासः' कहाँ निवास करना चाहिये, यह १० वाँ प्रश्न होगा, किन्तु शब्द-क्रम से अर्थ-क्रम बलवान होता है,अतः अर्थ की दृष्टि से पहले कहाँ,निवास करना चाहिये, पुनः कैसे कालक्षेप करना चाहिये, और तब मोक्षप्रद प्राप्य क्या है, यह होना चाहिये। क्योंकि पहले निवास होगा, तब तो समय-निर्वाह का सवाल होगा, और मोक्षप्रद-प्राप्य-स्वरूप फल तो सब के अन्त में होना ही चाहिये, इसीसे ऊपर, अर्थ के अनुसार ही प्रश्नों का क्रम रखा गया है, और श्रीरामानन्दस्वामीजी का उत्तर भी अर्थ-क्रम से ही है, अतः शब्दों का उलट-फेर छन्द के लिहाज से मानना उचित है।

## ( १ ) प्रश्नः—तत्त्व क्या है ?

इस प्रश्न का उत्तर श्रीस्वामीजीने ६ ठे श्लोक से प्रारम्भ कर ९ वें तक ४ श्लोकों में किया है। कहा है, कि तत्त्व तो(चिदचिद्विशिष्ट रूप से)एक ही है, परन्तु नाम और पदार्थ-भेद से चित् (चेतन), अचित् (अचेतन) और ईश्वर तीन है। पुनः आगे ग्रन्थ में इन तीनों का विवेचन किया गया है। इसी चित् और अचित् से विशिष्ट ( विशेषण युक्त ) होने के कारण ईश्वर 'चिदचिद्विशिष्ट' कहा गया है। विशेषण दो प्रकार के होते हैं, 'पृथक् सिद्धार्ह' और 'पृथक् सिद्धानर्ह।' पृथक्–सिद्धार्ह–विशेषण उसको कहते है, जो विशेष्य से अलग होने योग्य रहता है। जैसे, यदि कहा जाय,, कि 'दण्ड–कमण्डलु धारी सन्यासी है' तो दण्ड और कमण्डलु विशेषण, सन्यासी-विशेष्य से अलग होने योग्य रहने से 'पृथक्–सिद्धार्ह' होगा, क्योंकि इच्छा एवं आवश्यकतानुसार दण्ड और कमण्डलु, सन्यासी से पृथक् होता या हो सकता है। 'पृथक् सिद्धानर्ह-विशेषण' उसको कहते हैं; जो विशेष्य से अलग होने योग्य नहीं रहता। जैसे, यदि कहें, कि 'दयालु और सहनशील सन्यासो है' तो दया और सहनशीलता विशेषण, सन्यासी–विशेष्य से अलग होने योग्य नही रहने के कारण 'पृथक् सिद्धानर्ह' हागा; क्योंकि दया और सहनशीलता गुण, सन्यासी से पृथक् नहीं किया जा सकता। इसी प्रकार चित् और अचित् विशेषण भी, ईश्वर-विशेष्य से अलग होने योग्य नही रहने के कारण 'पृथक् सिद्धानर्ह–विशेषण' कहा गया है, और ऐसे ही विशेपण–विशिष्ट होने से ईश्वर की 'चिदचिद्विशिष्ट' संज्ञा कही गयी है।

किन्तु, इससे ऐसा नही समझना चाहिये, कि चिद्विशिष्ट-ईश्वर कोई दूसरा है, और अचिद्विशिष्ट-ईश्वर कोई दूसरा ही, बल्कि दोनों अभिन्न है। जैसे यदि कहा जाय, कि गोपाल, सोहन और मोहन दोनों

के पिता हैं, तो दो व्यक्तियों के पिता होने से गोपाल भी दो नहीं हो जायँगे, बल्कि एक ही है, और रहेंगे। उसी प्रकार चिद्विशिष्ट-ईश्वर और अचिद्विशिष्ट-ईश्वर अभिन्न है अर्थात् भेद-रहित होने से एक। वही ईश्वर, सूक्ष्म-चिदचिद्विशिष्ट-रूप से जगत का कारण है, और स्थूल-चिदचिद्विशिष्ट रूप से स्वयं जगत-रूप कार्य है, इस प्रकार ईश्वर की दो अवस्थायें होती है। यहाँ भी ऐसा नहीं समझना चाहिये, कि सूक्ष्म चिदचिद्विशिष्ट-ईश्वर भिन्न है, और स्थूल चिदचिद्विशिष्ट-ईश्वर भिन्न ही; बल्कि दोनो अभिन्न है, अभेद है, एक ही है। जिस प्रकार दूध का दधि अवस्थान्तर हो जाने पर भी उसमें जो घृत वस्तु है, वह दोनो अवस्थाओं में अभिन्न है, उसी प्रकार सूक्ष्म-चिदचिद्विशिष्ट और स्थूलचिदचिद्विशिष्ट दोनों अवस्थाओं में ईश्वर अभिन्न है, अभेद है, एक है। इस प्रकार चिद्विशिष्ट-ईश्वर और अचिद्विशिष्ट—ईश्वर के अभिन्न होने, तथा सूक्ष्म-चिदचिद्विशिष्ट-ईश्वर और स्थूलचिदचिद्विशिष्ट-ईश्वर के अभिन्न होने से उसे विशिष्टाद्वैत—ईश्वर कहा गया है, और इस सिद्धान्त को 'विशिष्टाद्वैत-सिद्धान्त' कहते हैं। विशिष्टाद्वैत का अर्थ है विशिष्ट—अद्वैत, विशिष्ट का अर्थ विशेषणवाला है, और अद्वैत का अर्थ, द्वैत रहित, एक, अभिन्न है; अर्थात उपर्युक्त चित्—अचित्-पदार्थ में और कार्य-कारण अवस्था में ईश्वर अभिन्न रहने से अद्वैत है, और उपर्युक्त—रीति से ही चित्—अचित् विशेषण—विशिष्ट रहने के कारण वह ( ईश्वर ) विशिष्टाद्वैत है। इसी चित् ( चेतन ), अचित् ( अचेतन ) और ईश्वर तत्त्व को 'तत्वत्रय' कहते है। इस प्रकार तत्त्व का कथन कर विशेषण-विशेष्यरूप से उसका निर्णय करते हुए श्रीस्वामीजी महाराजने अपने मतको विशिष्टाद्वैत-सिद्धान्त बता कर अपने को ( पूर्वोक्तमङ्गलाचरण कथित ) यतिपति ( श्रीरामानुज ) सिद्धान्तानुयायी सिद्ध किया है।

## ( २ ) प्रश्नः—विज्ञवैष्णवोंका सर्वश्रेष्ठ जप क्या है ?

इस द्वितीय प्रश्न का उत्तर, १० वें श्लोक से ५३ वें तक ४४ श्लोकों में दिया गया है। इसमें रहस्यत्रय का पूर्णरूप से विवेचन है। मूलमन्त्र ( श्रीराम षडक्षर मंत्र ), द्वयमन्त्र और चरममन्त्र, इन्ही मन्त्र-त्रय को 'रहस्य त्रय' कहते है। इनका क्रमशः अक्षरार्थ, पदार्थ, शब्दार्थ, वाक्यार्थ, पूर्णमन्त्रार्थ, तात्पर्यार्थ, अनुसन्धानार्थ एवं प्रधानार्थ, इसप्रकार हरएक पहलू से विवेचन करके पूर्णरूपेण स्पष्टीकरण कर दिया है। इन्हीं विवेचनों में जीव और ईश्वर के नव-विध-सम्बन्ध का भी कथन हुआ है। इस प्रकार रहस्यत्रय का भलीभाँति विवेचन किया गया है, जो श्रीवैष्णवों के लिये मनन करने योग्य है।

## ( ३ ) प्रश्नः—उनका उत्तम ध्यान क्या है ?

इस तीसरे प्रश्न का उत्तर ५४ वें श्लोक से ५८ वें तक ५ श्लोकों में किया गया है, जिसमें चार श्लोकों में तो ध्यान ही बतलाया गया है। इसमें सौन्दर्य एवं गुणों का गान करते हुए श्री सीता जी एवं लक्ष्मण जी से युक्त श्री रामजी का स्मरण किया गया है। इससे स्पष्ट है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी ने इस प्रकार त्रिमूर्त्ति ❀ का ध्यान बताकर अपनी उपासना और अर्चा-विग्रह के प्रकार का भी स्पष्टीकरण कर दिया है।

---

❀ श्रीसीताजी के प्रकृति स्थानीया एव श्रीलक्ष्मणजी के जीव स्थानीय होने के कारण, इनसे युक्त ईश्वर स्थानीय श्रीरामजी का ध्यान, प्रकृति-जीव विशिष्ठ ईश्वर के रूप में, विशिष्टाद्वैत के स्वरूप का ही ध्यान हुआ है, अतः सिद्धान्त के अनुकूल होने से परमोत्तम है। यही कारण है, कि श्रीरामानन्द स्वामी जी के सिद्धान्तप्रचार एवं आज्ञाओं के अनुसार प्रचलन रहने से सभी प्राचीन गादियों और स्थानों में श्रीसीताजी एवं श्रीलक्ष्मणजी से युक्त ही श्रीरामजी की अर्चामूर्त्ति पधराायी हुई पाई जाती है, और बहुत कुछ अब भी पधराई जाती है, किन्तु इससे विरुद्ध आज कितने नूतन-स्थानों में केवल श्रीसीतारामजी (श्रीयुगलसरकार) ही पधराये जाते हैं, जो आचार्य प्रणाली एवं सिद्धान्त के विरुद्ध है।

## ( ४ ) प्रश्नः—मुक्ति का साधन क्या है ?

इस चतुर्थ-प्रश्न का उत्तर ५९ वें श्लोक से प्रारम्भ कर १११ वें तक प्रायः ५३ श्लोकों में किया गया है। हाँ, यहाँ एक बात अवश्य ध्यान में रखने योग्य है, कि उपर्युक्त जितने प्रश्न किये गये है, वे सब वैष्णव-सम्बन्धी हैं, और श्रीआचार्यदेवजी ने उसका उत्तर भी वैष्णव-दृष्टि से ही किया है। अतः इस प्रश्न का स्वरूप इस प्रकार समझना चाहिये: "वैष्णवों के लिये मुक्ति का साधन क्या है?" और इसीप्रकार अन्य सभी प्रश्नों में भी 'वैष्णव' शब्द नहीं रहने पर अध्याहार से इसे समझना चाहिये। इस प्रश्न का उत्तर वैष्णव धर्म में प्रवेश-रूप-साधनों से ही प्रारम्भ किया गया है, अर्थात् प्रथम, यथाविधि वैष्णव-संस्कारों से युक्त होना कहा गया है। वे वैष्णव-संस्कार पाँच बतलाये गये हैं:-शङ्ख-चक्र से भुजाओं में तप्त-मुद्राङ्कन * उर्ध्वपुण्ड्र धारण, भगवत्सम्बन्धी नाम करण, मन्त्र-दीक्षा, और तुलसी की माला धारण। पुनः श्रीगुरुदेव द्वारा इन पञ्च-संस्कारों के किये जाने की विधि कही गयी है। इस प्रकार संस्कार-युक्त होकर श्रीसीता-लक्ष्मण समेत श्रीरामजी की पराभक्ति—तैलधारावत निरवच्छिन्न-अनुरक्ति —करने को कहा गया है+। पुनः इस पराभक्ति के विवेक, विमोक, अभ्यास, क्रिया, कल्याण, अनवसाद और अनुद्धर्ष ये सात उत्पन्न करनेवाले साधनों, और यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान एवं समाधि, इन आठ बोध कराने वाले अंगों का संकेत किया गया है×। इसके बाद पराभक्ति के अन्य नव साधनों का, जिसे अपराभक्ति भी कहते हैं,

---

* शास्त्रों की विधि अनुसार बाहुमूल में शङ्ख और चक्र की ही तप्त-मुद्रा होनी चाहिये, और यही श्रीस्वामीजीने भी लिखा है, परन्तु आजकल कुछ लोगों ने धनुष-बाण की तप्त-मुद्रा, बाहु मूल में धारण करने की प्रथा भी प्रचलित की है, ( हालाँकि धनुष बाण की तप्त मुद्रा सिर पर धारण करने की शास्त्राज्ञा है ), अतः ऐसा करना अशास्त्रीय और सम्प्रदाय-प्रणाली-विरुद्ध है।

+ इससे भी त्रिमूर्ति की आराधना का ही समर्थन है।

× इसका स्पष्टी करण ग्रन्थ के ६५ वें श्लोक की टीका-टिप्पणी में देखिये।

कथन किया गया है; वे नव ये है:—श्रीरामजी की महान-कीर्ति का अनुरागयुक्त श्रवण, गान, स्मरण, पाद-सेवन, (चरणों के मानसिक ध्यान) सम्यक्-अर्चन, वन्दन, दास्य और सख्य—भाव ग्रहण तथा आत्म-समर्पण; इसी को नवधा-भक्ति भी कहतेहै।

पुनः उपर्युक्त अपराभक्ति के बहिरङ्ग-साधन-स्वरूप एकादशी आदि व्रत-जयन्ती और रथयात्रा आदि उत्सवों की विधि और निर्णय कहे गये है। एकादशी, प्रतिमास में दो होती है, अतः वर्ष में २४ हुई, और जिस वर्ष अधिकमास होता है, तब दो और बढ जाती है, इस तरह २६ एकादशी होती है, अतः यह वैष्णवों के लिये सालोंका व्रत है, और श्रीराम-कृष्णादि जयन्ती आदि तो वर्ष में एक ही पडती है, यही कारण है कि एकादशी का निर्णय बहुत विवेचन के साथ विशद-रूप से किया गया है। इसमें भी जहाँ जहाँ पारिभाषिक-शब्दों की उपस्थिति से दुरुहता देख पडी, वहाँ टीका-टिप्पणी द्वारा शक्तिभर स्पष्ट करने की चेष्टा की गयी है। इसमें एक बात विचारणीय यह है, कि एकादशीमें ही, अन्य सब व्रतों के लिये भी आवश्यक होने के कारण, सब से पूर्व विद्धा—शुद्धा का विचार किया गया है। इसका तात्पर्य यह है, कि व्रतकी तिथि या नक्षत्र जिस दिन हो, उसके पहले दिन की ४ दण्ड शेष—रात्रि ( अरुणोदय-काल ) केप्रारम्भ से या इसके पहले से ही व्रत वाली तिथि या नक्षत्र शुरू रहे, तब तो शुद्धा होती है, नही तो इस अरुणोदय काल में या इसके बाद यदि पहले दिन वाली ही तिथि या नक्षत्र रह गये, तो विद्धा होती है। जैसे, एकादशी के पूर्व, दशमी तिथि वाले दिनकी चारदण्ड शेष-रात्रि के अन्दर या इससे पूर्व ही एकादशी तिथि शुरूहोगी, तब तो एकादशी शुद्धा होगी, किन्तु यदि इस अरुणोदय कालमें या इसके बाद दशमी रही, तो एकादशी विद्धा होगी, जो करने योग्य नही होती; और तब द्वादशीव्रत किया जाता है। पर जब, एकादशी शुद्धा होती हैं, और उसके दूसरे दिन भी एकादशी तिथि नही रहती या द्वादशी दो दिनों तक नहीं जाती, तो वह ५९ दण्ड तक रहने पर भी इस ग्रन्थ और शास्त्रके अनुसार करणीय है; और इसे ही आचार्य-प्रणाली

समझ कर सभी श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णवों को करना चाहिये। * । इसी तरह श्रीरामकृष्णादि सभी जयन्तियों और रथयात्रा, राम-लीला, दोललीलादिक उत्सवादिकों को भी, जैसा कि इस ग्रन्थ में कहा गया है, आचार्य-प्रणाली मान्य समझते हुए करना चाहिये। ये सब निर्णय ९१ वें श्लोक तक है।

इसके बाद ९२ से १०९ वें श्लोक तक १८ श्लोकों में तिङ्गल-सिद्धान्त के १८ भेदों का कथन हुआ है। इससे यह भी सिद्ध होता है, श्रीस्वामीजी तिङ्गल-सिद्धान्त के ही माननेवाले थे, नहीं तो फिर बड़गल-तिङ्गल दोनों के सिद्धान्तों का कथन करते। अतः केवल तिङ्गल-सिद्धान्त की ही गणना करने से आपका तिङ्गल-सिद्धान्त ही समर्थित होता है।

अब उन अठारहों भेदों का स्पष्टीकरण भी कर दिया जाता है, कि 'तिङ्गल' और 'बड़गल' किस प्रकार-भेद से उन सिद्धान्तों को मानते हैं:-

| १– तिङ्गल | २—बड़गल |
| --- | --- |
| १– निर्हेतुक–कृपा, | १–सहेतुक कृपा। |
| २--मोक्ष में तारतम्य नहीं है, | २—मोक्ष में तारतम्य है। |
| ३– कर्म, ज्ञान और भक्ति–योग, मुक्ति के स्वतंत्र साधन है, | ३—कर्म एवं ज्ञानयोग, भक्ति के सहायक है, और केवल भक्ति-योगही मुक्तिका स्वतन्त्र-साधन है। |

❀ यद्यपि श्री रामानन्द स्वामी जीने एकादशी-निर्णय की इसी शास्त्रीय पद्धति की आचार्य-परम्परानुकूल होने के कारण स्वीकृति और आज्ञा की है, अतः आचार्य प्रणाली-निष्ठ श्री रामानन्दीय-श्रीवैष्णवों को इसीके अनुसार मानना-करना परमधर्म है, फिर भी इस सम्प्रदाय के कितने घरानों में, किसी अन्य सम्प्रदाय के प्रभाव, सम्बन्ध या मन्मुखापन के कारण इससे विपरीत अन्तत. ४० या ४५ दण्ड तक एकादशी करने की विधि का प्रचार हो गया है और वे इसी तरह शुद्धा-विद्धा का भी विचार करते हैं, अतः इसे सुधारना चाहिये।

| | |
|---|---|
| ४—श्री जी अणु रूप है, | ४—श्रीजी विभु है । |
| ५—श्री जी पुरुषकार है, | ५—श्री जी उपाय है । |
| ६—भक्तों के दोषों को स्वयं ईश्वर के भोगने को वात्सल्य कहते है ? | ६-भक्तों के दोषों को ईश्वर के नही देखने ( ख्याल करने ) को वात्सल्य कहते है । |
| ७—दूसरे के दुःखोंको नही सहन करने को दया कहते है । | ७ दूसरे के दुःखों को निराकरण करने को दया कहते है । |
| ८—स्वभरण-पोषणादि के लिये कुछ भी व्यापार नही कर भगवान की ईच्छा पर निर्भर रहने को 'न्यास' कहते है । | ८—जगत—कर्त्ता श्रीरामजी के ऊपर अपना और अपने आत्मीय-जनों के भरणपोषण का भार समर्पण कर देने को न्यास कहते है । |
| ९—प्रपत्ति के समर्थ-असमर्थ सभी अधिकारी है, | ९—प्रपत्ति के केवल असमर्थ ही अधिकारी है । |
| १०—कर्मों के स्वरूपतः परित्याग को त्याग कहते हैं । | १०-कर्मों के फल के परित्याग को त्याग कहते हैं । |
| ११—कर्म—योगादि प्रपत्ति के विरोधी हैं । | ११-कर्म-योगादि प्रपत्ति के विरोधी नही है । |
| १२—श्रुति-स्मृति-विहितवर्णाश्रमधर्म का अनुष्ठान लोक-संग्रहार्थ करना चाहिये । | १२-श्रुति-स्मृति-विहित- वर्णाश्रम धर्म का अनुष्ठान भगवदाज्ञा मान कर करना चाहिये । |
| १३-न्यास के छः अङ्गों में एकाध की हानि होने पर भी शरणागतीमें न्यूनता नहीं होती । | १३—न्यास के छः अङ्गों में एकाध की हानि होने पर शरणागती में न्यूनताहोती है । |
| १४—उपर्युक्त-न्यासको,श्रीरामजी की प्रसन्नता का हेतु कहते हैं । | १४—उपर्युक्त न्यास को मोक्षका कारण मानते है । |

| | |
|---|---|
| १५—अपराधों का प्रायश्चित, की हुई प्रपत्ति के स्मरण को कहते है । | १५—अपराधों का प्रायश्चित, पुनः प्रपत्ति करने को कहते है । |
| १६—निकृष्ट-वर्ण के भगवद्भक्तों का भी आराधन उत्कृष्ट-वर्ण के वैष्णवों को करना चाहिए । | १६—निकृष्ट-वर्णके भगवद्भक्तों का आराधन, उत्कृष्ट-वर्ण के वैष्णवों को नही करना चाहिए । |
| १७—भगवान, जीव में अणुरूप से व्याप्त है, पर सर्वत्र विभु रूप से । | १७—भगवान जीवमे और सर्वत्र विभु-रूप से ही से व्याप्त है । |
| १८—कैवल्य, विराजापार होने पर होता है, | १८—कैवल्य, विरजा के इसी पार अवगाहन करते ही होता है । |

इस प्रकार तिङ्कलों और बड़गलों में सिद्धान्त-सम्बन्धी अठारह भेद है, जिसमें तिङ्कल-सिद्धान्तों के समर्थन-स्वरूप मानने की आज्ञा इस ग्रन्थ में है। और वे क्रमशःप्रति श्लोक में एक एक भेद को रीति से ९२ से १०९ वें श्लोक तक अठारहों भेद, १८ श्लोकों में वर्णित हुए है। इन सिद्धान्तों को सम्प्रदाय का सिद्धान्त समझकर इस ग्रन्थ के द्वारा मनन-पूर्वक इसका ज्ञान प्राप्त करना चाहिये।

## (५)प्रश्नः—अनेकधर्मों में अतिश्रेष्ठ धर्म कौनसा है ?

इस पाँचवें प्रश्न का उत्तर १११ वें श्लोक से १२३ वें तक १३ श्लोकों में किया गया है। यद्यपि प्रश्नके स्वरूप से यह जान पड़ता है, कि अनेक धर्म्मो में सब से श्रेष्ठ-धर्म के विषय मे पूछा गया है, किन्तु आगे पीछे के सम्बन्ध और उत्तर के आकार-प्रकार से जान पड़ता है, कि प्रश्न यह है, कि 'अनेक-विध-वैष्णव धर्म्मों में सब से श्रेष्ठ कौन सा धर्म है ? क्योंकि उत्तर में दान, तप, तीर्थ-निवास एवं जप से भी, अहिंसा को सर्व-श्रेष्ठ पुण्यकार्य—धर्म-कार्य बता कर,

पुनः अहिंसा की प्रशंसा की गयी है, और फिर वैष्णवों के शुभकर्म्मों के फल का त्याग करते हुए उसे श्रीरामजी को समर्पण करने और उनके ही निवेदित-भोगों को भोजन करने का कथन शुरू हो गया है। पुनः अर्चावतार के भेद, पूजा-प्रकार, स्तुति और साष्टाङ्ग-विधि का वर्णन किया गया है, जिसका पूर्ण-विधान श्रीरामर्चन-पद्धति के रूपमें आगे वर्णित हुआ है।

इस प्रश्न के उत्तरको दूसरे प्रकार से यों भी समझ सकते है, कि अहिंसा से युक्त और फल की आशा से रहित होकर श्री रामजीकी भक्तिभाव-पूर्ण षोडशोपचार-पूजा करना, अर्थात् श्रीवैष्णव-धर्म ही सब धर्मों से अतिश्रेष्ठ धर्म है। अथवा उत्तर में परम-प्रधान-रूप से कथित होने के कारण अहिंसा को ही सब से श्रेष्ठ धर्म कह सकते है, और फलेच्छा-रहित भगवत्पूजाराधन-स्वरूप-वैष्णव-धर्म, अहिंसा-प्रधान होने के कारण सब से श्रेष्ठ धर्म है।

## (६) वैष्णव कितने प्रकारके होते हैं ?

इस छठे प्रश्न का उत्तर १२४ वें श्लोक से १४५ वें तक २२ श्लोकों में दिया गया है। इसमें जीव के भेदों के कथन द्वारा वैष्णव भेदों की भी गणना की गयी है। कहने का तात्पर्य यह, कि जीवके जिन भेदों से, वैष्णव-धर्म का सम्बन्ध हो सकताहै, उसका तो इस ग्रन्थ में वर्णन हुआ है; परन्तु जिसका सम्बन्ध नही हो सकता है, वह छोड़ दिया गया है। यथा, जीव-भेद में अण्डज, उष्मज एवं स्थावर भी है, और पिण्डज में भी मनुष्य के सिवा पशु आदि है, परन्तु शास्त्र-अवश्या होने के कारण उन सबों को छोड़ कर शास्त्र-वश्या, जो मनुष्य से लेकर ऊपर की ओर उन्नत क्रम-धारा गयी है, अर्थात् मनुष्य से लेकर जितने उन्नत-जीव के प्रकार हैं, उन सबों का ही वर्णन किया गया है, और विष्णु-पारायण होने पर उन सबों की वैष्णव-भेदों में गणना की गयी है। इन सब भेदों का जैसा वर्णन इस ग्रन्थ में किया गया है, उसके स्पष्टीकरण के लिये नीचे उसका चित्र भी दे दिया जाता है:—

# जीव


बद्ध
मुक्त
बुभुक्षु १
मुमुक्षु
कादाचित्क
नित्य
ज्ञानाद्य साधन
चेतनान्तर साधन २
केवल
भागवत
परिच्छद २
परिजन १
३ शुद्धभक्त
उपासक
आत्मानुभूति परमा
३ दुःख भावैक तत्पर
४
आचार्य कृपामात्र प्रपन्न (आचार्यनिष्ठ)
सत्पुरुष सेवातिरेक प्रपन्न (भागवत निष्ठ)
४ आर्त्त-प्रपन्न
५ दृप्त-प्रपन्न
६ आर्त्त-प्रपन्न
७ दृप्त-प्रपन्न
५ तदनुध्यान तत्पर
६ गुणानुसन्धनपूर्वक कैङ्कर्य तत्पर

इस प्रकार बद्ध-जीव के ७, एवं मुक्त के ६ भेद हुए। बुभुक्षु (बद्ध-भेद) में परमार्थ-हीनता के कारण यहाँ उसका गौणरूपेण स्थान दिया गया है। इसीसे उसके अर्थ, धर्म एवं काम-परा, और इनके प्रस्तार से बने हुए कई भेदों की ओर कुछ भी ध्यान नहीं दिया गया, बल्कि बुभुक्षु का भी सामान्य रूपसेही स्मरण किया गया है। इसके अतिरिक्त ६ भेदों का पूरा २ वर्णन हुआ है। अब रहा मुमुक्षु इसके छः भेद हुए है, जिसमें चेतनान्तर का उल्लेख नाम लेकर नहीं किया गया है, केवल भेद-वर्णन में द्विविधा कह दिया गया है। शेष का वर्णन ग्रन्थ में ही अच्छी तरह किया गया है।

## (७)—वैष्णवों के लक्षण क्या हैं ?

इस सातवें प्रश्न का उत्तर १४५ वें श्लोक से १५२ वें तक ८ श्लोकों में किया गया है; कि ऊर्ध्वपुण्ड्र तिलक, गले में तुलसीजी की माला, भुज-ललाटादि में शङ्खचक्रादि पञ्चायुधों की तप्त-मुद्रा, कटिसूत्र, कौपीन, साफी और अँचला धारण कर भगवन्नामों का उच्चारण एवं चरित्रों का श्रवण—गान करता हुआ सज्जनों की संगति और चक्रादि पञ्चायुधों सयुक्त भागवतों एव भगवान की भक्ति-श्रद्धा-पूर्वक सेवा-अर्चा करना ही वैष्णवोंका लक्षण कहा है, और इसी के साथ साथ इसके फल भी कहे गये है।

## (८)-वैष्णवों को कहाँ निवास करना चाहिये?

इस आठवें प्रश्न का उत्तर १५३ से १६६ तक १४ श्लोकों में किया गया है। अन्य वैष्णव-धर्म-ग्रन्थों में जो १०८ दिव्य देश कहे गये है, यहाँ उसी में से ४६ के वर्णन के बाद आदि पद लगाकर उन एकसौ आठों की ओर सङ्केत किये गये है। इन स्थानो में जहाँ भी निवास करे, वहाँ के अध्यक्षदेव (भगवान) की विधिवत् आराधना करने को कहा गया है, इसी से किन किन स्थानों के कौन कौन से आराध्यदेव (अध्यक्ष) हैं, यह भी साथ ही उल्लिखित हुआ है। इससे स्पष्ट है, कि सभी वैष्णवों को सभी दिव्य—देशों में निवास, और वहाँ के भगवान की आराधना, भेद-बुद्धि रहित होकर करनी चाहिये; क्योंकि भगवान में भेद मानना अपराध है। इसका विशेष खुलासा ग्रन्थ में ही देखना उचित है।

## (९)—वैष्णवों को कालक्षेप किस प्रकार करना चाहिये?

इस ९ वें प्रश्न का उत्तर १६८ से १७७ तक १० श्लोकों में किया गया है। कहा गया है, कि वैष्णव, उपर्युक्त जिस दिव्य-देश में रहें, जितेन्द्रिय होकर प्रातः, मध्याह्न एवं सायंकाल में शौचादि एवं सन्ध्यादिक नित्य क्रिया से निवृत्त होकर प्रतिदिन सीतापति श्रीरामचन्द्रजी की साङ्ग, सायुध सपरिवार षोडशोपचार पूजा कर, अवकाश-काल में श्रीमद्रामायण ( वाल्मिकीय ), श्रीमहाभारत, श्रीभाष्य एवं श्रीशठकोपस्वामी कृत द्रविड़ प्रबन्ध ( सहस्र-गीति ) आदि ग्रन्थों के अध्ययन, श्रवण, मनन, एवं चिन्तन करते हुए काल-क्षेप करें। किन्तु, यदि स्वयं पढ़ने में अशक्त हो, तो दूसरों से इन ग्रन्थों का श्रवण, भगवन्नामो का कीर्त्तन, आचार्य की सेवा, श्रीमद्राम-द्वयमन्त्र का अनुसन्धान करते हुए अयोध्या, मथुरा आदि दिव्यदेशों में निवास करें। यदि इसमें भी अशक्त हों, तो मुख्यतः यादवाद्रि (मैलकोटा) अथवा अन्य दिव्य-देशों में, श्रीगुरुजी के उपदेश किये हुए मन्त्रों का जप करते हुए अहङ्कार-रहित होकर निवास करें। भक्त्यादि से युक्त अहङ्कार रहित महात्मा का उपदेश जिसके लिये जैसा हुआ है निरालसी मुमुक्षु-वैष्णवों को निरन्तर वैसा ही पालन करने, और भगवान के लिये तुलसी—पुष्पादि संग्रह और मन्दिर के मार्जन ( स्वच्छ, शुद्ध एवं मनोरम बनाने आदि कार्यों ) में निरन्तर तन्मय रहते हुए कालक्षेप करना चाहिये।

## १०—वैष्णवों के लिये मोक्षप्रद प्राप्य वस्तु क्या है?

इस दशवें प्रश्न का उत्तर १७८ से १८८ तक ११ श्लोकों में किया गया है। बताया गया है कि चेतनों में चेतन, नित्यों में नित्य, अद्वितीय परब्रह्म श्रीरामजी ही, प्राप्य (प्राप्त करने योग्य) है, और उनकी

प्राप्ति, उनका प्रतिक्षण चिन्तन करते हुए, उन्हें जानने में समस्त संशय मिटानेवाले पूजनीय-गुरु ( परमतत्त्व के उपदेष्टा ) की पूजा करने से होती है। इस प्रकार भगवत-चिन्तन, आराधन, गुरुसेवा और सत्संग से प्रारब्ध-भोग एवं पापों के नष्ट हो जाने पर जीव, श्रीरामजी की निर्हेतुकी-दया से माया सम्बन्ध रहित होता और सुषुम्नानाड़ी द्वारा शरीर से निकल कर अर्चिरादि-मार्ग की प्राप्ति करता है; और क्रमशः विविध देवताओं से पूजित होते हुए श्रीरामजी की सायुज्यादि मुक्ति की प्राप्ति कर उनके (श्रीअयोध्यानाथ श्रीरामजी के) साथ सम्यक्--आनन्द करता है। जिन मोक्ष चाहनेवाले जिज्ञासुओंको, पूर्वोक्त रीति से त्रिकाल सन्ध्या में सदा अनुसन्धान करने योग्य उपर्युक्त 'अर्च्चिरादिमार्ग' का ज्ञान होता है, उनके लिये फिर कोई तत्त्व ज्ञान शेष नहीं रह जाता, और यही वैष्णवों के लिये मोक्ष-पद-प्राप्य वस्तु है।

इन दशों प्रश्नों के उत्तर हो चुकने पर अनुबन्ध-चतुष्टय का भी कुछ कथन करना उचित प्रतीत हुआ। विषय, प्रयोजन, सम्बन्ध और अधिकारी, इन्हीं चारों को अनुबन्ध-चतुष्टय कहते हैं,। अतः इन दशो प्रश्नों के उत्तर स्वरूप जो कुछवर्णन हैं, वही इस ग्रन्थका विषय है, अर्थात् श्रीवैष्णव सिद्धान्त, कर्त्तव्य और उसका फल-कथन; जिज्ञासा-निवृत्ति रूप इन सब विषयों का ज्ञान ही इसका पयोजन है; प्रतिपाद्य प्रतिपादक सम्बन्ध है, और अधिकारी का, अनधिकारी के व्याज से इस प्रकार कथन हुआ है, अर्थात कहा गया है, कि इस गोपनीय रहस्य को, जिसका इस ग्रन्थ में प्रतिपादन हुआ है; गुरु-द्रोही, नास्तिक, शठ, अवैष्णव, सांसारिक विषयों में लोलुप और शून्य-हृदयवालों को कभी भी उपदेश नहीं करना चाहिये, अतः जो गुरु-भक्त, आस्तिक, सज्जन, वैष्णव, अनासक्त और इस विषय के हृदय से आकांक्षी हैं, वे ही अधिकारी समझे गये हैं। अन्त में ग्रन्थ की फलश्रुति--कथन पूर्वक समाप्ति की गयी है।

## ग्रन्थ-सम्पादन

यद्यपि सम्पादन काल में इन ग्रन्थों की कई प्रतियाँ हस्तलिखित और छपी हुई उपलब्ध हुईं, और देखने में आईं थीं, किन्तु, आधार-भूत केवल दो ही रखी गयीं, एक श्रीयुतस्वामी बालानन्द जी महाराज के स्थान जयपुर की सं० १६२१ वि० की हस्तलिखित मूल प्रति, और दूसरी सूर्य प्रभाकर प्रेस काशी की स०१९३५ वि० की छपी हुई अयोध्या जन्मस्थान के श्रीरघुवरशरणजी की अर्थ-प्रकाशिका टीका-वाली प्रति। कारण, इसकी जितनी भी प्रतियाँ उपलब्ध हुईं या देखने में आईं, उन सबों में हस्तलिखित की हैसियत से जयपुर वाली, और छपी हुई में काशी की ही प्रति सब से प्राचीन थी, अतएव मान्य समझी गयी। इसके अतिरिक्त यह बात भी थी, कि उन अन्य सब प्रतियो में कोई ऐसी विशेषता नही थी, वरन् वे सब की सब इन्हीं दोनों प्रतियों में गतार्थ सी थी; अतः व्यर्थ-गणना के लिये उनका नाम-प्रवेश करना उचित नही समझकर उपर्युक्त दो ही प्रतियों के आधार पर इनका सम्पादन किया गया है, उसमें मूल-ग्रन्थ तो जयपुर की प्रति के अनुसार रखा गया है, क्योंकि विशेष प्राचीन होने के कारण प्रामाणिकता की दृष्टि से यह प्रथम मान्य था, इसके अतिरिक्त इसका पाठभी दूसरे से शुद्ध था; और टीका अर्थ-प्रकाशिका रखी गयी, एवं अन्वय तथा हिन्दी अनुवाद भी प्रायः अर्थ-प्रकाशिका के ही आधार पर किये गये। किन्तु खेद है, कि दूसरी प्रति के पाठान्तरों के देने की ओर उस समय ध्यान नही गया, और इसकी उचितता प्रायः छप चुकने के बाद प्रतीत हुई। यदि इस ओर पहले से ध्यान आकृष्ट हुआ होता, और वैसा किया जाता, तो सम्पादन के उपर्युक्त औचित्य एवं भेद-ज्ञान से पाठकों को बहुत कुछ सान्त्वना और सहायता पहुँची होती, पर अब तो विवशता है। अतः अब केवल इतना ही किया जा सकता है, कि यहाँ पर उन पाठ-भेदों की

सूची सम्मिलित कर दें, ताकि अब भी, और विशेष कर अगले संस्करण में इससे सहायता ली जा सके। सुविधे के विचार से जयपुरवाली प्रति का 'क' और अर्थ-प्रकाशिका-टीका वाली प्रति का 'ख' वर्ण-सङ्केत मान कर पाठ-भेद दिये जाते है; और वे इस प्रकार है :—

'क' प्रतिः—

"जाप्यस्तत्तारकाख्यो मनुवरमखिलैर्वह्निबीजं यदादौ
रामो ङेप्रत्ययान्तो रसमितशुभदस्वक्षरः स्यान्नमोऽन्तः।
मन्त्रो रामद्वयाख्यः सकृदिति चरमप्रान्वितो गुह्यगुह्यो
भूताक्ष्युत्संख्यवर्णः सुकृतिभिरनिशं मोक्षकामैर्निपेव्यः॥१०॥"

'ख' प्रतिः—

"जाप्यंत्तत्तारकाख्यं मनुवरमखिलैर्वह्निबीजं तदादौ।
रामो ङेप्रत्ययान्तो रसमितशुभदस्वक्षरः स्यान्नमोन्तः॥
मन्त्रां रामद्वयाख्यं सकृदिति चरमप्रान्वितं गुह्यगुह्यं।
भूताक्ष्युत्संख्यवर्णं सुकृतिभिरनिशं मोक्षकामै र्निषेव्यम्॥१०॥"

'क' प्रतिः—

"पौरुषैकसुनिष्ठास्तु हरि स्वातन्त्र्य मेत्य च——॥१३२॥"

'ख' प्रति—

"पुरुषकारक निष्ठास्तु हरि स्वातन्त्र्य मेक्ष्य च—॥१३१॥" *

'क' प्रतिः—

"रामानन्दीयः श्री वैष्णव पूर्वो मताब्ज भास्कर आ
हृत्वाऽज्ञान सुतिमिरं ज्ञानाब्ज हृदि विकाशयतु॥ १९२ ॥"

'ख' प्रतिः—

"श्रीरामानन्दीय वैष्णव मताब्ज भास्करोहि सततम्।
हृत्वा ज्ञानसुतिमिरं हृदि महतां ज्ञानाब्जं विकाशयतु ॥१९१॥"*

---

* 'क' प्रति के श्लोक संख्या १३२ और १९२ के स्थान में 'ख' प्रति में श्लोक संख्या १३१ और १९१ छपा हुआ है, अतः यहाँ भी देखनेवालो के सुभीते के लिये वैसे ही छाप दिये गये है। वस्तुतः 'ख' प्रति में भी 'क' प्रति के समान ही संख्या होती, परन्तु इसमें ('ख' प्रति में) ११ संख्या में दो श्लोक छप गये है, अतः १२ वे श्लोक भी वहाँ ११ वें हो जाने के कारण वहीं से क्रम-संख्या में १ अङ्क की बराबर कमी चली आई है।

बस, दोनों प्रतियों में केवल इतने ही पाठ-भेद है।

यहाँ पर एक बात और भी स्पष्ट कर देना चाहता हूँ, वह यह कि 'क' प्रति की संख्या १९० तथा 'ख' प्रति की संख्या १८९ का श्लोक दोनों प्रतियों में एक सा ही है, और वह यह है:-

"श्रुत्वा सुरसुरानन्दो रामानन्दादशेषतः।

पृष्टान्सहोत्तरान् प्रश्नान् गुरुन्नत्वाऽपसद्गतिम्॥"

परन्तु इस श्लोक के तीसरे चरण (पृष्टान्सहोत्तरान् प्रश्नान्) को, व्याकरण, कोष एवं साहित्य की शैली एवं नियम से विपरीत पड़ते देखकर काशी निवासी निखिल शास्त्र-निष्णात गोस्वामी श्रीदामोदराचार्य जी महाराज की अनुमति से मैने 'पृष्टवोत्तराणि च प्रश्नान्' इस प्रकार पाठ सुधारने की धृष्टता की है। आप की राय में लेखकों के प्रमाद से ऐसा लिख जाना संभव है, मुझे भी ठीक जँचा। यद्यपि छप जाने पर मैने ऐसा करना उचित नही समझा। अच्छा तो यही होता, कि जैसा पाठ था, वैसा ही रहने देकर इस अनुमति को टिप्पणी में प्रकाशित कर देता; पर अब तो विवशता है। अतः इसकी सूचना अनिवार्य-प्रतीत हुई, जिसमे वास्तविकता का भी लोगों को परिचय हो जाय, और अगले संस्करण में, तथा इस पुस्तक से सम्पादन सशोधन में सहायता लेने वालों को, इसकी सूचना मिल जाय।

किन्तु, इनके अतिरिक्त दो ऐसी प्रतियाँ भी प्राप्त हुईं, जिनकी विलक्षणता का परिचय देना अनिवार्य प्रतीत होता है, उसमें एक तो अयोध्या शृङ्गार-भवन निवासी पं० श्रीरामनारायणदासजी कृत श्रीरामार्चन-पद्धति की भाषाटीका वाली प्रति है, जो सन् १९१४ ई० में लखनऊ में छपी थी, अयोध्या के सेठ छोटेलाल बुकसेलर ने प्रकाशित किया था; और दूसरी, श्रीब्रह्मचारी भगवदाचार्य्य (?) वेदरत्न' जी महाशय कृत 'प्रकाश' नामक हिन्दी-व्याख्या सहित श्रीवैष्णव-मताब्ज भास्कर

की प्रति, जो विद्यार्थी श्रीरामरत्नदासजी श्रीवैष्णव, दरीयापुर मोटी हवेली की पोल, रामजी मन्दिर अहमदाबाद द्वारा सं० १९८६ वि० में प्रकाशित हुई है।

उपर्युक्त भाषाटीका वाली श्रीरामार्चन-पद्धति में अन्य प्रतियों से जो विलक्षणता है, वह मुख्यतः गुरु-परम्परा की है, क्योंकि श्रीरामार्चन-पद्धति की जितनी भी हस्तलिखित एवं छपी हुई प्रतियाँ उपलब्ध एवं प्रचलित है, उन सबों में एक सी ही परम्परा है, जो श्रीरामानन्दस्वामीजी के द्वारा श्रीस्वामीराघवानन्दजी से लेकर श्रीरामजी तक स्मरण-भजन के रूप में लिखी गयीहै , किन्तु इस भाषाटीका वाली पद्धति की गुरु-परम्परा श्रीरामजी से ही नीचे की ओर श्रीरामानन्दस्वामीजी तक आती है, श्लोक भी भिन्न प्रकार के ही है और कुछ नामों में भी अधिकता है, जो अन्य प्रतियों में नहीं है। यद्यपि इससे कई वर्ष पूर्व अयोध्या के सेठ छोटेलाल पुकसेलर ने ही इन्हो पं० रामनारायण दास जी की सम्पादित-संशोधित बृहद्ब्रह्मोक्त रामपद्धति लखनऊ में छपाकर प्रकाशित की थी, जिसमें श्रीरामार्चन-पद्धति भी सम्मिलितहै, और वह ठीक वैसी ही है, जैसी अन्य प्रचलित श्रीरामार्चन-पद्धति की प्रतियाँ है। फिर नहीं मालूम, दूसरी बार भाषाटीका करते समय किस आधार पर दूसरी ही परम्परा सम्मिलित कर दी। यदि उन्हें सचमुच ऐसी कोई प्रति मिली होती,तो अन्य सब तथा स्वयंअपनी पहिलीप्रति केभोविरुद्धहोनेसेचिन्त्य होने के कारणइसकी मान्यताऔरप्रामाणिकता परविनाविचारप्रकाशित किये ही इसे चुपचाप क्यों छपा देते ? भूमिका के रूप में कुछ तो इस सम्बन्धमें उल्लेख करते ? पर ज्ञात तो ऐसा होता है, कि मानो इन्हें दूसरी तरह की परम्परा वाली श्रीरामार्चन-पद्धति के विषय में कुछ मालूम ही नहीं था। इन सब कारणों से बलात् इसी अनिवार्य-अनुमान पर पहुँचना पड़ता है, कि वर्तमान प्रचलित-परम्पराओं और श्रीरामार्चन-पद्धति की परम्परा में कुछ भेद और नामों में न्यूनाधिकता देख कर

आपने इन गड़बड़ियों को दूर करने के विचार से दोनों को मिलाकर एक खास गुरु-परम्परा तैयार की, और इसे पूर्ण और सबों के मानने योग्य समझकर श्रीरामार्चन-पद्धति में, पहली परम्परा निकाल कर, सम्मिलित कर दी, ताकि श्रीरामानन्दस्वामीजी कृत समझकर लोग इसे निःशङ्क-रूप से स्वीकार करें। श्रीरामार्चन-पद्धति की परम्परा के अनुसार श्रीरामानुजस्वामीजी के बाद ही श्रीकूरेशस्वामीजी को लेकर विरागी-श्रीवैष्णवों की परम्परा अलग हो जाती है, जिससे आचारी-श्रीवैष्णवों के साथ सिवा भ्रातृत्व के और कोई सम्बन्ध ही नही रह जाता, क्योंकि आचारी और विरागी दोनों श्री-वैष्णव श्रीरामानुजस्वामीजी के समान-भागी के शिष्य है, बल्कि शिष्यों में श्रीकूरेशस्वामीजी की जेष्ठता-श्रेष्ठता होने के कारण रिश्ते के हिसाब से विरागी-श्रीवैष्णव ही बड़े हुए, जैसा कि नाभाजीने लिखा भी है.—

"कुरुतारक शिष प्रथम भक्तिवपु मंगलकारी"

किन्तु, श्रीकूरेशस्वामीजी से भिन्न दूसरी परम्परा में जिसमें श्रीवरवरमुनिस्वामीजी हुए है श्रीरामानन्दस्वामीजी बताये गये है, जिससे यह बहुत पीछे से फूटी हुई शाखा साबित होती है। पं० श्रीरामनारायण दास जी ने यह समझा होगा, कि दोनों में कुछ कुछ नाम, संक्षिप्त होने के कारण, छूटे हुए है, अतःआपने दोनों को मिलाकर एक कर डाली। नही तो फिर सभी प्रचलित और उपलब्ध हस्तलिखित एवं छपी हुई प्रतियों और इसके पहले की अपनी ही छपाई हुई प्रति से भी, जो सब की सब एक सी है, इसे भिन्नतरह की क्यो बनाते? ज्ञान पड़ता है, आप ने अन्य अनुकूल-सामग्रियों की सहायता से श्रीरामार्चन पद्धति की बहुत कुछ स्वतंत्र रचना कर डाली, अतः पूजा अर्चा की दृष्टि से इसमें कोई हर्ज नहीं मानते हुए भी प्रामाणिकता की दृष्टि से इसे परम-त्याज्य समझना चाहिये।

, "इस ग्रन्थ की मुझे भिन्न भिन्न समय की लिखी हुई ५ प्रतियाँ और २ मुद्रित प्रतियाँ प्राप्त हुई है। एक काश्मीर से, दूसरी प्रति प्रयाग से, तीसरी और चौथी श्रीअवध से, पाँचवी सिन्ध हैदराबाद से, छठी बगसरा ( काठियावाड़ ) से और सातवीं पूना से। इन सातों प्रतियों के अतिरिक्त एक प्रति मेरे पुस्तकालय में है जो कि मेरे परम पूज्य श्री गुरुदेव महाराजजी से प्राप्त हुई है। तथा उन्हीं के श्रीमुख से इस ग्रन्थ का आद्योपान्त मैंने श्रवण भी किया है। इस प्रकार इस 'गुरुदत्त' प्रति के सहित इस ग्रन्थ की आठ प्रतियों के आधार पर इस ग्रन्थ का संशोधन मैंने किया है। इन प्रतियों का क्रमसे क, ख, ग, घ, च, छ, ज यह सांकेतिक नाम मैंने यत्र तत्र टिप्पणियों में व्यवहृत किये है। बाहर से मिली हुई सातों प्रतियाँ अक्रम और अत्यन्त अशुद्ध हैं। किसी में कहीं कोई श्लोक अधिक है, किसी में न्यून है। अतः न्यूनाधिक का ग्रहण और परित्याग मैंने अपने श्रीगुरुदत्त पुस्तक के आधार पर किया है। यही मुझे उचित और सत्य प्रतीत हुआ। श्लोकों में जहाँ २ अधिक थे और जहां २ न्यून थे, उन सबों को मैंने उस स्थल में नीचे टिप्पणी में रख दिया है। इस औचित्य और अनौचित्य का विचार सुज्ञ पाठक स्वयं कर लेंगे।

किसी भी ग्रन्थ के न्यूनाधिक और प्रक्षिप्त पाठों के जानने के लिये बड़ी कठिनता होती है। मुझे भी इस कार्य में कठिनता प्रतीत हुई। परन्तु एक मार्ग मिल गया जिससे सब कठिनताएं दूर हो गईं। वह मार्ग है श्रीराममन्त्र। हमारे सम्प्रदाय का मूल मन्त्र है श्रीराममन्त्र। अतः श्रीरामजी ही हमारे यहाँ परमोपास्य देव हैं। श्रीराममन्त्र के साथ जो श्लोक प्रतिस्पर्द्धा करते मुझे प्रतीत हुए ह, उन्हें अधिक और प्रक्षिप्त समझ कर मैंने छोड़ दिया है और नीचे टिप्पणी में रख दिया है। पाठ-भेद तो बहुत स्थलों में है, उन्हें भी मैंने गुरुदत्त पुस्तक के अनुसार ही रखा है।" प्रकाश टीका—प्रस्तावना पृष्ठ ५-६

इस उपर्युक्त अवतरण का विचार-सुलभता की दृष्टि से, निम्नलिखित पाँच उपविभाग कर सकते हैः—

१—आठ प्रतियों के आधार पर इस ग्रन्थ का संशोधन किया गया है।

२—परमपूज्य श्रीगुरुदेव महाराज जी से प्राप्त हुई (श्री गुरुदत्त) पुस्तक—जिसको उनके श्रीमुख से आद्योपान्त श्रवण किया था—के अनुसार संशोधन में काट-छाँट, अदल-बदल और ग्रहण-त्याग किये गये है।

३—पाठ भेद होने पर श्री गुरुदत पुस्तक के आधार पर ही पाठ रखा गया है।

४—इस सम्प्रदाय का मूलमन्त्र श्रीराममन्त्र, और श्रीरामजी ही परमोपास्यदेव होने से, प्रतिस्पर्द्धा करने वाले श्लोकों को अधिक और प्रक्षिप्त समझ कर छोड दिया और टिप्पणी में रख दिया है।

५—अशुद्ध, अधिक और न्यून पाठ टिप्पणी में रख दिये गये है।

वस्तुतः इन कथनो में किञ्चित् भी सत्यांश नही है, बल्कि चोरी कर मतलब साधने की भूमिका मात्र तय्यार की गई है। अतः इस प्रत्येक उप—विभाग की निस्सारता का स्पष्टीकरण क्रमशः आगे किया जायगा।

(१)आठ प्रतियों क आधार पर इस ग्रन्थ का संशोधन किया गया है।

यह असत्य कथन, केवल लोगों की आँखों में धूल झोककर प्रामाणिकता सिद्ध करने का दाँव-पेंच है, और पाँच हस्तलिखित प्रतियाँ और गुरुदत्त पुस्तक तो केवल असत्य कल्पना ही है। सत्य तो यही है, कि अर्थ—प्रकाशिका टीकावाली तथा पं० राम टहल दास जी द्वारा सम्पादित, केवल इन्ही दोनों प्रतियों से काम लिया गया है, और अपने मतवाद के विरुद्ध होने पर या चोरी पचाने की गरज से ही पाठों में मनमाना काट-छाँट, अदल-बदल और ग्रहण त्याग किया है। अतः अब इसे खराद पर चढाकर सार—असार का विचार उपस्थित किया जाता है। इसमें 'श्री गुरुदत्त' पुस्तक के सम्बन्ध का विचार अभी इसलिये स्थगित रखना

ठीक है, कि उसके लिये क्रमशः आगे आने वाला एक उपविभाग ही कायम है। इसलिये शेष सात-प्रतियों की सत्यता-असत्यता हीं यहाँ खरादी जाती है।

इन सातों प्रतियों के सूचक जो आपने सात वर्ण-सङ्केत ठहराये हैं, पहले उसी का निश्चितीकरण करना ठीक होगा, कि किस प्रति के लिये कौन सा वर्ण-सङ्केत है। ऐसे तो जिस क्रम से आपने लिखा है, उससे सिद्ध ही है, कि काश्मीर की प्रति के लिये 'क', प्रयाग की प्रति के लिये 'ख', श्रीअवध की दोनों प्रतियों के लिये क्रमशः 'ग' और 'घ', सिन्ध हैदराबाद की प्रति के लिये 'च', बगसरा ( काठियाबाड़ ) की प्रति के लिये 'छ' और पूना की प्रति के लिये 'ज' वर्ण-सङ्केत आया है; परन्तु यही तो परिचय नहीं दिया गया है, कि कौन सी प्रति कहाँ से प्राप्त हुई है। यदि हस्तलिखित का नहीं, तो मुद्रित पुस्तकों के सम्बन्ध में भी तो स्पष्ट कर देते, कि उन दोनों में किसकी गणना कहाँ से प्राप्त होने वाली प्रतियों में की गयी है। किन्तु ऐसा न कर इस तरह गोल-मठोल रख दिया गया है, कि जिसमें न तो वास्तविकता का कुछ पता ही चले, और न किसी तरह पकड़ ही हो सके। क्योंकि ऐसे मौके पर इस बात की बहुत कुछ गुञ्जाइश हो गयी है, कि आसानी से यह कह कर खिसक जाय, कि अमुक प्रति मुझे प्रयाग से नहीं अयोध्या से, और अमुक प्रति श्रीअवध से नहीं प्रयाग से, तो अमुक प्रयाग से नहीं काश्मीर से मिली है, इत्यादि। इसी से छपी हुई प्रति का भी कोई पता या परिचय आपने नहीं दिया। फिर भी अपनी इसी पुस्तक के जगह व जगह अङ्कित उच्छ्वासों से ऐसी कहकर निकल जाने की राह भी आपने स्वयं ही बन्द कर डाली है। अतः सात प्रतियों एव उसके नाम पर किये हुए दाव-पेंच का भण्डाफोर हो ही जाता है।

विभिन्न-प्रतियों के वर्ण-सङ्केतों की निश्चितता के लिये मुद्रित पुस्तकों पर ही विचार करना उचित होगा, क्योंकि हस्तलिखित प्रतियों

के सम्बन्ध में किसी प्रकार से मुश्कबन्ध करने की राह निकालने में यहाँ-कठिनाई है। और छपी हुई से तो इस लिये अनिवार्य-बन्धन आ पड़ता है, कि किसी भी संस्करण की सभी प्रतियाँ एक सी होती है, अतः उसमें दूसरी तरह के पाठ-कथन की समाई ही नही हो सकतो। इसी से पहले छपी हुई पुस्तकों पर ही प्रकाश डालना उचित प्रतीत होता है। इससे तो कोई इनकार हो ही नही सकता, कि इसी पुस्तक के इधर-उधर के कथनों से सिद्ध है, कि आपने दो मुद्रित-पुस्तकों की प्राप्ति की स्वीकृति की है, और वे पं० राम टहल दास जी द्वारा सम्पादित तथा पं० श्री रघुवर शरण जी द्वारा की हुई अर्थ प्रकाशिका टीका वाली ही प्रतियाँ हैं। जैसा कि आपकी प्रस्तावना से ही स्पष्ट है:-

" 'इस पर पण्डित श्री रघुवर शरण जी की एक विस्तृत-टीका है, उसी की सहायता से मैंने यह टीका लिखी है।" प्रस्तावना पृ० ६

" 'ख' पुस्तक में १९२ श्लोक हैं। जिसमें दो श्लोक तो अत्यन्त नवीन है। अन्य किसी भी प्रति में नही हैं। तथा उनकी आवश्यकता भी नहीं थी। वे नवीन श्लोक ये हैं:—

**प्रशान्तचित्ताय जितेन्द्रियाय प्रहीणदोषाय यथोक्तकारिणे ।**
**गुणान्वितायानुगताय सर्वदा प्रदेयमेतत्सततं मुमुक्षवे ॥१८९॥**
**यःपठेच्छृणुयाद् भक्त्या सन्दर्भमिदमुत्तमम् ।**
**सर्वार्थ सिद्धिं सम्प्राप्य लभेदन्ते परं पदम् ॥१९१॥"**

" 'ख' पुस्तक तो अभी ही मुद्रित हुआ है, परन्तु उसमें भी मक्षि-का स्थाने मक्षिकानिपात किया गया है। इसमें भी दो स्थल में ११ वीं संख्या रख दी गयी है" इत्यादि- प्रस्तावना पृ० ६—७

अतः यही तो सिद्ध हुआ, कि पं० राम टहल दास जी द्वारा सम्पादित प्रति के लिये ही 'ख' सङ्केत आया है। क्योंकि एक तो इसके सिवा कोई प्रति उस समय छपी ही नहीं

थी, दूसरे, गुण-कर्म्म भी इसीके अनुसार कहे गये है। परन्तु अब विचार करना यह है,कि पं० रघुवर शरणजी कृत अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति का वर्ण-सङ्केत क्या ठहर सकता है? इसके लिये 'ख' प्रति के नियमानुसार यदि टीकाकार के अयोध्यावासी होने के कारण इसकी प्राप्ति वहीं (श्री अयोध्या) से मान लें, (क्योंकि 'ख, प्रति श्रीअवध से प्रकाशित होने पर भी संशोधक के प्रयागवासी होने के कारण इसकी प्राप्ति प्रयाग से ही बताई गई है) तो भी वहाँ से दो प्रतियों की प्राप्ति के कथन होने से सन्देह रह ही जाता है, कि इसका—अर्थ-प्रकाशिका वाली प्रतिका–सङ्केत 'ग' होगा या 'घ'। यद्यपि इसके विरुद्ध भी कहा जा सकता है कि अयोध्या से ही क्यों? यह मुझे काश्मीर,प्रयाग या पूना से मिली है इत्यादि। किन्तु अभी इसका विचार आगे केलिये छोड़ कर यही मान कर आलोचना कर चलें, कि अर्थ-प्रकाशिका वाली प्रति की प्राप्ति श्री अयोध्या से ही हुई। फिर भी यह निश्चित करना रह ही जाता है,कि तो यह'ग'प्रति सिद्ध होती है या 'घ'। इसके लिये सब से उत्तम मार्ग तो यही होगा, कि 'ग' और 'घ' के नाम पर अलग अलग आये हुए पाठान्तरों में से जिससे इस ग्रन्थ का पाठ मिल जाय, वही वर्ण-सङ्केत इस के लिये अभी मान लें।

यद्यपि पाठान्तरों में 'ग' और 'घ' का सम्मिलित उल्लेख कई जगह आया है, और 'घ' से रहित 'ग' भी कई जगह उल्लिखित हुआ है. अतः यदि अर्थ-प्रकाशिका के पाठों से इस 'ग' प्रति के नाम से लिखित-पाठान्तरों की एकता हो जाय, तो अभी इसे 'ग' प्रति ही मान लेना ठीक होगा॥

(१)इसके लिये 'प्रकाश' के ईश्वर-निरूपण प्रकरण के एक श्लोक और उसके पाठान्तरों से,जो १३ वें पृष्ठ में लिखित है, इसका मिलान करें। वह इस प्रकार है:—

. इस ग्रन्थ का इसमें उल्लेख किया है। इसके अतिरिक्त श्रीस्वामीजीके दादा गुरु श्रीस्वामी हर्यानन्दजीने भी निजकृत श्रीरामस्तवराज–भाष्य के मङ्गलाचरण में श्रीरामानुजस्वामीजीके लिये 'श्रीभाष्यकार' शब्द रखकर इस भाष्य का नाम 'श्रीभाष्य' स्पष्ट कर ही दिया है। यथा:–

श्रीभाष्यकारमुदिताखिलतत्त्वसारमाधारमब्धितनयाच्युतयोः प्रणम्य
तद्वाक्सुधा रसमयैः प्रमितैर्वचोभिर्व्याचक्ष्महे रघुपतिस्तव राजमेतत्॥

यद्यपि इस सम्प्रदाय के और बहुत से महात्माओं ने भी अपनी अपनी रचनाओं में इसे 'श्रीभाष्य' के ही नामों से अङ्कित किया है किन्तु उपर्युक्त उद्धृत प्रमाणों से यह भली भाँति स्पष्ट हो गया है कि श्रीरामानुजस्वामीजीकृत वेदान्तसूत्र भाष्य का ही नाम कारण-वश 'श्रीभाष्य' पड़ा था और तब से बराबर उसीके लिये इस नामका प्रयोग होता चला आया है; अतः कोई विशेष आवश्यकता नहीं है, कि इसके लिये और भी प्रमाण-संग्रह अनिवार्य ही हो। फिर भी विषय की अत्य–धिक स्पष्टता एवं इस नामके प्रयोग की व्यापकता के लिये कुछ प्रमाणों का पुनःसङ्ग्रह कर विवेचन कर देना उचित प्रतीत होता है, अतः आगे क्रमशः कुछ ऐसे प्रमाणों की उपस्थिति की जा रही है, कि जिससे श्रीरामानुज स्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र भाष्य के लिये 'श्रीभाष्य' नाम की स्थिति का पूर्ण रूपेण स्पष्टीकरण हो जाय।

श्रीवेदान्ताचार्यजी ने निजकृत 'न्यायसिद्धाञ्जन' के ईश्वर-परिच्छेद में लिखा है:–

"अथर्वशिरःश्वेताश्वतरादीनां निर्वाहः पुरुषनिर्णयप्रपञ्चितः श्रीभाष्यकारश्च वेदार्थसंग्रहभाष्यादिषु," इत्यादि।

इस ग्रन्थ का एक संस्करण स्वामी श्रीराममिश्र शास्त्रीजी के सम्पादकत्व में मेडिकलहाल प्रेस, काशी से सन् १९०१ ईस्वी में प्रकाशित हुआ था। इसकी भूमिका एवं टिप्पणी में भी सम्पादक ने कई स्थानो में श्रीरामानुजस्वामीजी कृत 'ब्रह्मसूत्र–भाष्य' के लिये 'श्रीभाष्य' शब्द का प्रयोग किया है यथा भूमिका के पृष्ट १ तथा ३ में लिखा है:–

"–कवितार्किककेशरिणःश्रीभाष्यकारसत्सम्प्रदायमहाध्वजे' इत्यादि
"–तेषां श्रीभाष्यादिप्रमेयप्रचुरग्रन्थेष्वभग्नाऽभवद्व्युत्पत्तिः।,

इसके अतिरिक्त इसी ग्रन्थ के पृष्ठ १०८ के मूल में लिखाहैः—
"—पञ्चरात्र प्रामाण्यस्यागमप्रामाण्ये । भाष्ये च श्रीपञ्चरात्राधिकरणे"

पुनः टिप्पणी में लिखा हैः—"। श्रीभाष्ये"

उपर्युक्त चिन्हित 'भाष्ये' शब्द की टिपणी में "श्रीभाष्ये" लिख कर टिप्पणीकार ने पूरी तरह स्पष्टीकरण कर दिया है, कि श्रीरामानुज स्वामी जी कृत 'ब्रह्मसूत्र भाष्य' का प्रसिद्ध और प्रचलित नाम श्री भाष्य ही है। यहाँ गीता–भाष्य आदि में भ्रम होने की आशङ्का से ही यह टिप्पणी लिखी गयी है। और उसके लिये 'ब्रह्मसूत्र भाष्य' न लिखकर "श्रीभाष्य' लिखने से ही स्पष्ट हो गया है, 'श्रीभाष्य' में 'श्री' शब्द प्रतिष्ठा या गौरव बोधक नही है, बल्कि नाम वाचक है। नही तो 'भाष्य' शब्द के स्पष्टीकरण के लिये टिप्पणी में 'श्रीभाष्य' लिखने की आवश्यकता ही क्या थी, और इस 'श्री' शब्द के संयोग से कुछ विशेष–बोधकता ही क्या आती, जब कि उसका नाम भाष्य ही था, 'श्रीभाष्य' नही ? बल्कि इस टिप्पणी की ही क्या आवश्यकता थी ? सच बात तो यह है, कि 'भाष्य' शब्द ग्रन्थ का स्वरूपबोधक--प्रकार–ज्ञापक—है, और 'श्री' शब्द उस प्रकार का नाम बोधकहै, अतः दोनों शब्द मिलकर ग्रन्थ का प्रकार सहित नाम–बोध करादेते है। इसी से इस ग्रन्थ के नाम ज्ञापन के लिये' पूरे 'श्रीभाष्य' शब्द का प्रयोग होता हैं. और मूल में एकाङ्गिक नाम के रूप में केवल 'भाष्य' शब्द का प्रयोग होने से किसी के अन्यथा–बोध हो जाने की आशङ्का से ही सम्पादक–महानुभाव टिप्पणी में उसका पूरानाम 'श्रीभाष्य' देकर खुलासा कर दिया है। एकाङ्गिक– नाम शब्द का तातपर्य्य यह ह कि प्रकरण और प्रसङ्ग की उपस्थिति एवं प्रयोग की अधिकता के कारण जब किसी के नाम-बोधका विशेष रूपेण प्रत्यक्षीकरण विद्यमान हो जाता है, तो फिर उस नाम के एक अङ्ग के द्वारा भी सम्पूर्ण नाम का बोध होने लगता है यथा 'सिद्धान्त-कौमुदी' व्याकरण ग्रन्थ मे इस सिद्धान्त पर इस रूप में प्रकाश डाला ह—

"विनापि प्रत्ययं पूर्वोत्तरपदयोर्वा लोपो वाच्यः' । देवदत्तः दत्तः । देवः । सत्यभामा 'भामा, सत्या, ।'

अर्थ—विना प्रत्यय के भी पूर्व और उत्तर पद का लोप विकल्प करके होता है, जैसे देवदत्त, का दत्त या देव, और सत्यभामा का 'सत्या' या 'भामा' प्रयोग भी है।

इसके सिवा "नामैकदेशग्रहणेन नाममात्रस्य ग्रहणम्" इस न्याय में उसका और भी खुलासा कर दिया है। अर्थात नाम के एक देश—एक अङ्ग- के ग्रहण से भी नाममात्र का ग्रहण होता है। बलरामजी के नामबोध के लिये उपस्थित प्रसङ्ग में बल' और 'राम' दोनों शब्दों का अलग अलग प्रयोग भी इसी कारण से होता है। परशुरामजी के नामबोध के लिये भी केवल 'राम' शब्द का प्रयोग होता है। इसी प्रकार इतिहास-पुराण में बहुत से प्रयोग भरे हुए है। वर्तमान-समय में भी जैसे राजनैतिक प्रसङ्ग मे 'गोखले' शब्द से श्रीगोपालकृष्णगोखले का, 'तिलक' शब्द से श्रीबालगंगाधरतिलक का, 'गाँधीजी, या'महात्माजी' शब्द से श्रीमोहनदासजीगाँधी का, 'भाईजी' शब्द से भाई परमानन्द का, और 'लालाजी' शब्द से लालालाजपतरायजी का ही बोध होता है, उसी प्रकार हिन्दी-साहित्य का प्रसंङ्ग आने पर 'लालाजी' अथवा दीनजी' शब्द से लालाभगवानदीनजी की, 'प्रसाद' शब्द से बाबूजयशङ्करप्रसादजी को, और 'शङ्कर' शब्द से पं० नाथूरामशङ्करशर्म्माजी की ही उपस्थिति होती है। बल्कि ऐसा प्रयोग नित्य के घरेलू व्यवहारों में भी देखते है,जैसे किसी लड़के का नाम 'रामगोपाल' है, तो केवल 'रामू' या 'गोपल' शब्द से भी उसकी पुकार हुआ करती है, इसी तरह अवधेश के लिये 'अवध' रामबालक के लिये 'बालक' आदि एकाङ्गिक- नामों का भी अक्सर व्यवहार देखने में आता है' इसके अलावे ग्रन्थों के नामों में भी ऐसा ही प्रयोग देखने में आता है। यथा, 'सिद्धान्तकौमुदी' के लिये 'कौमुदी' सिद्धान्तमुक्तावली के लिये 'मुक्तावली' महाभारत के लिये भारत साहित्य दर्पण के लिये 'दर्पण' भगवद्गीता के लिये 'गीता' श्रीमद्भागवत के लिये "भागवत" 'रामचरित्रमानस' के लिये 'मानस' आदि शब्दका प्रयोग प्रसिद्ध ही है। इतना ही नहीं, 'परम्परापरित्राणम्' के पृष्ट २४ की १० वी ११ वीं पंक्ति में भी 'श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर' के लिये एकाङ्गिकनाम 'भास्कर' का ही प्रयोग किया गया है। यथाः—

शब्दका प्रयोग देखकर भी कितने लोगों को इसमें 'श्री' शब्द, नाम वाचक न मान कर आदर-प्रतिष्ठा वाचक मानने का भ्रम हुआ या हो सकता है, परन्तु उनको अब उपर्युक्त उदाहरण और स्पष्टीकरण से विदित हुआ होगा, कि वस्तुतः उनकी धारणा ठीक नहीं है, भ्रम मात्र है। बल्कि आगे के उदाहरणों से इन उदाहरणों एवं स्पष्टीकरण की प्रबल पुष्टि देखकर उनको अपने भ्रमभार्जन का और भी पूर्ण साधन मिलेगा, जिससे उनकी न्याय-बुद्धि तृप्त हो जायगी और वह अपनी भ्रम धारणा दूर कर वास्तविक ज्ञान में दृढ होगी।

ठीक इसी तरह का एक और उदाहरण, वृन्दावन निवासी श्रीलक्ष्मणाचार्यजी द्वारा सम्पादित संशोधित तथा विद्याविलास प्रेस बनारस में सन् १९१८ ई० में मुद्रित होकर चौखम्भा संस्कृत सीरिज आँफिस बनारस से प्रकाशित श्रीवेदान्ताचार्यजी कृत 'न्यायपरिशुद्धिः' की टिप्पणी में भी पाया जाता है। इसके 'प्रत्यक्षाध्याये प्रथममाह्निकम्' के पृष्ठ ४० में इस प्रकार एक मूलश्लोक लिखा है:—

"इति दर्शयितुं [1]भाष्ये द्वितयं तदनु श्रितम्"

इस 'भाष्ये' शब्द के ऊपर सम्पादक की इस प्रकार टिपप्णी है:—

"१ भाष्ये इति श्रीरामानुजाचार्यकृतब्रह्मसूत्रश्रीभाष्ये जिज्ञासाधिकरणे महासिद्धान्ते अनिर्वचनीयखण्डनप्रस्तावे।"

यहाँ 'भाष्य' शब्द की स्पष्टता में 'ब्रह्मसूत्रश्रीभाष्ये' लिखने से यह अच्छी तरह खुलासा हो गया है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य का ही नाम 'श्रीभाष्य' है, बल्कि 'ब्रह्मसूत्र' शब्द के रहते हुए भी इसके आगे 'श्री'सहित 'भाष्ये' शब्द लिखकर इस बात की परम-परिपुष्टि ही कर डाली गयी है।

इन्हीश्रीवेदान्ताचार्यजी कृत एक ग्रन्थ 'तत्त्वमुक्ताकलाप' भी है। इसका एक संस्करण स्वामी श्रीराममिश्रशास्त्री द्वारा सम्पादित होकर मेडिकल हाँल प्रेस बनारस से सम्बत १९५६ वि० ( सन् १९०० ई० ) में मुद्रित प्रकाशित-हुआ था, इसकी भूमिका पृष्ट ३ में लिखा है:—

"इत्यार्षवृत्ति-ब्रह्मसूत्राक्षरार्थानुसारिणोः श्रीभाष्य-वेदार्थसंग्रहयोर्मुद्रणे प्राक् प्रावर्तिष्महि"--इससे भी श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य का नाम 'श्रीभाष्य' सिद्ध ही है।

एक और ग्रन्थ श्रीरामानुजस्वामीजी कृत 'वेदार्थ-संग्रह' नाम का है। इस पर श्रीसुदर्शन सूरि प्रणीत 'तात्पर्यदीपिका' नाम की व्याख्या भी है। ये सुदर्शनसूरि वही है, जिन्होंने श्रीभाष्य के ऊपर 'श्रुतप्रकाशिका' टीका लिखी है। वे श्रीरामानुजस्वामीजी के भगिना के पौत्र के शिष्य अर्थात् ५वी पीढी में हुये इस 'दीपिका' पर भी स्वामी श्रीराममिश्रशास्त्रीजीने 'स्नेह-पूर्त्ति' नामक व्याख्या लिखी है। यह ग्रन्थ इन्ही श्रीशास्त्रीजी के सम्पादकत्व में मेडिकलहाल प्रेस बनारस में सम्वत् १९५० वि० (१८९४ ई०) में मुद्रित होकर प्रकाशित हुआ था। उपर्युक्त इन दोनों व्याख्याओं तथा सम्पादकीय भूमिका में भी कई जगह 'श्रीभाष्य' शब्दका प्रयोग श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र भाष्य के लिये हुआ है। सब से प्रथम तो तात्पर्यदीपिकाकारने अपने प्रारम्भिक मङ्गलाचरण में ही इसका इस प्रकार प्रयोग किया है:—

"श्रीभाष्यकृदुपन्यरतो यः श्रीशैलपतेः पुरः।
वेदार्थसंग्रहस्यास्य कुर्मस्तात्पर्यदीपिकाम् ॥ ३ ॥"

इसके अतिरिक्त सम्पादक ने इसके पृष्ठ १४९ की टिप्पणी में लिखा है:—

'--प्राचीनार्यैः सिद्धित्रयश्रीभाष्यादिमहानिबन्धेषु सम्यगुपदर्शितं,'

इसकी भूमिका पृष्ठ ५ में भी इस शब्द का कई जगह प्रयोग हुआ है:—

'श्रीद्रामानुजाचार्यप्रणीता ग्रन्थाः--श्रीभाष्यं, वेदार्थसंग्रहः वेदान्तसारग्रन्थः, वेदान्तदीपः, गीताभाष्य, नित्याराधनविधिः। श्रीगद्यम्, शरणागतिगद्यम् बृहद्गद्यमित्येते ज्ञायन्ते।'

यहाँ केवल 'श्रीभाष्यं' तथा 'श्रीगद्यम्' में ही 'श्री' शब्द लगाने से और भी स्पष्ट हो रहा है, कि 'श्रीभाष्य' में 'श्री' शब्द प्रतिष्ठा' या 'गौरव' वाचक नही, नाम वाचक है। नहीं तो अन्य ग्रन्थों में भी 'श्री' शब्द संयुक्त कर दिया जाता। 'श्रीगद्यम्' में, नाम होने के कारण ही 'गद्यम्' के पूर्व 'श्री' शब्द लगा हुआ है अर्थात् इसका नाम ही श्रीगद्यम्' हैं, प्रतिष्ठा के लिये 'श्री' शब्द नही जोड़ा गया है। इसी प्रकार 'श्रीभाष्य' शब्द--मात्र ग्रन्थ का ही नाम है।

पुनः इसी पृष्ठ में आगे चल कर लिखा है:—

"श्रीभाष्यस्यातिगहनगभीरार्थगर्भतया" इत्यादि

"अयच श्रीभाष्यकृताचार्याणां भागिनेयस्य..." इत्यादि

"श्रीभाष्ये श्रुतप्रकाशिकां नाम व्याख्यामकार्षीत—" इत्यादि
पुनः आगे चलकर पृष्ठ ६ में लिखा है:--
'- श्रीभाष्यव्याख्यापरा " "श्रीभाष्यार्थमासन् सन्निहितां मन्दिरे" इत्यादि
इसके अतिरिक्त 'तात्पर्यदीपिका' के ऊपर सम्पादक महोदय की जो निजकृत 'स्नेहपूर्ति' व्याख्या है, उसके आदि मङ्गलाचरण के प्रारम्भ में ही लिखा है—
'श्रीभाष्यकारचरणैर्निगमान्तराशिं निर्मथ्य यद्बुधजनप्रतिजीवनाय
'अभ्युद्धृतं च निहितं च गभीरधीरप्रोदात्तयुक्तिशरणे निगमान्तसारम्
तथा इसकी भूमिका पृष्ठ ३--४ में लिखा है:---

"- S'rī Ramānujāchārya, then vanquished all the sophisms maintained in the S'ankara—Bhāshya, Panchapādikā, and the rest, and advanced the knowledge of the vis'is'htādvaita in the world, by the composition of his great work colled the S'rībhāshya Next followed other professors of the Advaita system, who, prompted by an enmity so natural to human nature, or through failing to understand the import of the S'rībhāshya, expended all the force of their sophistical arguments in opposition thereto,"

[ अर्थात्—तत्पश्चात् प्रसिद्ध भाष्यकार एवं दिव्यज्ञानी महात्मा श्रीरामानुजाचार्यजी ने शाङ्कर-भाष्य, पञ्चपादिका, एवं अन्यान्य ग्रन्थों में समर्थन किये गये सारे कुतर्कों को 'श्रीभाष्य' नामक अपने प्रधान ग्रन्थ की रचना द्वारा परास्त किया, और संसार में विशिष्टाद्वैतमत के ज्ञान को बढ़ाया, तदन्तर अद्वैतमत के दूसरे दूसरे आचार्य हुए, जिन्होंने मानव प्रकृतिजन्य स्वाभाविक-विद्वेष-बुद्धि से प्रेरित, अथवा श्रीभाष्य के तत्त्व को समझने में असमर्थ, होकर इसके विरुद्ध अपने दुर्वादों की सारी शक्तियाँ खर्च की ]

इन अवतरणों से भी स्पष्ट हो गया है, कि श्रीरामानुजाचार्य जी कृत प्रधान ग्रन्थ ब्रह्मसूत्र-भाष्य का ही नाम श्रीभाष्य' है, जसा कि Calld the siribhashiva (श्रीभाष्य नामक) शब्दसे स्पष्ट झलक रहा है। इसके अतिरिक्त इसमें अन्यत्र भो 'श्रीभाष्यकार'तथा 'श्रीभाष्य शब्द आये हैं, उससे उसका और भी समर्थन होकर परिपुष्टि हो रही है।

इसके अतिरिक्त एक और प्राचीन ग्रन्थ श्रीलोकाचार्यस्वामीजी

कृत 'तत्त्वत्रय' नामक है, इस पर उनको श्रेष्ठशिष्य श्रीवरवरमुनि स्वामीजी ने 'भाष्योपबृंहितम्' नामक टीका लिखी है, यह ग्रन्थ गवर्नमेण्ट-संस्कृत कालेज बनारस के प्रोफेसर श्रीस्वामी भागवताचार्य जी के सम्पादकत्व में फ्रीमैन ऐण्ड कम्पनी लिमिटेड द्वारा तारा प्रेस बनारस से छपकर चौखम्भा संस्कृत बुकडिपो बनारस से सीरिज़ रूप से सन् १८९९ ई० तथा सन् १९०० में प्रकाशित हुआ था। इसमें भी 'श्रीभाष्य' शब्द का प्रयोग श्रीरामानुजस्वामी जी कृत ब्रह्मसूत्र भाष्य के लिये बहुत स्थानों में हुआ है। यथाः-

पृष्ठ पंक्ति शब्द
२६–१९–२०–"वेदार्थ संगृहे श्रीभाष्ये"
८५—१८—"इति श्रीभाष्यकार रुक्तम्"
८८– ७– "इति श्रीभाष्यकारैरुक्तम्"

इस ग्रन्थ की भूमिका में श्रीसम्पादकजीने भी ऐसाही लिखा है। यथाः– "विशिष्टाद्वैतसिद्धान्ते श्रीभाष्यश्रुतप्रकाशिकाप्रतिभूषु"

श्रीलोकाचार्यजी का एक और गून्थ 'तत्व- शेखर' नामक चौखम्भा संस्कृत बुकडिपो बनारस से ही सन् १९०५ ई० में विद्याविलास प्रेस बनारस में छपकर प्रकाशित हुआ था। इसका सम्पादन काञ्चीपुर निवासी श्रीअयोध्यारामानुजदासजी ने किया था। इन्होंने अपनी प्रारम्भिक कथन रूप भूमिका में लिखा है:–

"वेदार्थस्यच संग्रह मृदुपदं वेदान्तदीपं तथा।
वेदान्तस्यच सारमर्थगहनं श्रीभाष्यमत्यद्भुतम्॥
गीताभाष्यम्–............................"

"श्रीभाष्यादिषु प्रतिपादितानर्थविशेषान्" इत्यादि

इन सबों से भलीप्रकार स्पष्ट ह, श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य का ही नाम 'श्रीभाष्य' है।

एक और गून्थ श्रीनिवासदास विरचित 'यतीन्द्र–मत–दीपिका' है, जिसकी टीका एक अवैष्णव पण्डित वासुदेवशास्त्री अभ्यङ्कर ने लिखी है। इस ग्रन्थ के मूल एवं टीका में भी 'श्रीभाष्य' शब्द का प्रयोग हुआ है। यथा टीकाकार ने प्रारम्भिक-परिचय में ही लिखा है:- "श्रीभाष्यादि निबन्धान्दृष्ट्वा प्रायस्तदीयसिद्धान्तान्।

तत्तत् प्रसङ्गवशतो विशदी कर्त्तुं यथामति प्रयते ॥ ५ ॥"

पुनः पृष्ट ३५ की १०-११वी लाइनमें टीका रूप से इस प्रकार लिखा है: -

"तदुक्तं श्रीभाष्ये-संस्थानातिरेकिणोऽनेकेष्वेकाकारबुद्धि" इत्यादि

तदनन्तर पृष्ठ १०१ के मूल में ही लिखा है:-

"एवं द्रविड़भाष्य, न्यायतत्व, सिद्धित्रय, श्रीभाष्य, दीपसार, वेदार्थसंग्रह,.........पाराशर्य्यविजयादि प्रबन्धानुसारेण.......यतीन्द्र-मत-दीपिकाख्य शारीरक परिभाषायामस्यां ते प्रतिपादिता: ।"

यहाँ भी अन्य ग्रन्थों में श्री' शब्द न होकर केवल 'श्रीभाष्य' में ही रहने से 'श्री' शब्द की नामवाचकता ही सिद्ध है ।

इसके अतिरिक्त श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य का चतुःसूत्री भाग ( आदि के चार सूत्रों का भाष्यमात्र ) श्रुतप्रकाशिका टीका सहित सन् १९१६ ई० में निर्णय सागर प्रेस बम्बई में मुद्रित हुआ था, जिसका सम्पादन प्रकाशन टि० श्रीनिवास शर्म्मा, गिरगाँव बम्बई निवासी ने किया था । एक तो इसमें भी इस ग्रन्थ का नाम 'श्रीभाष्य' है ही, इसके अतिरिक्त इसकी भूमिका, अनुमोदन-पत्रिका एवं दो सम्मतिपत्रो में भी इस 'श्रीभाष्य' शब्द का प्रचुर-प्रयोग हुआ है । सबसे पहले इसकी भूमिका पर ही दृष्टि डालिये । यह भूमिका श्रीशैल — निवासी श्रीरङ्गसूरि की लिखी हुई है। पहले तो उसका नाम ही 'श्रीभाष्य-भूमिका' है, इसके अलावे भी इन तीन पृष्ठों की भूमिका में ही इस 'श्रीभाष्य' शब्द का १६ बार प्रयोग हुआ है, जिसमें श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्म-सूत्र भाष्यके लिये ही स्पष्ट रूप से 'श्रीभाष्य' शब्द का उल्लेख और समर्थन भी है ।यथा:-

"-भगवान् श्रीमद्रामानुजमहामुनिरुक्तार्वाचीनशङ्करादिकृततद्विपरीत-व्याख्यानानि परःसहस्रानुपपत्तिप्रदर्शनेन निरस्य यथावस्थितशारीरकमीमांसा तात्पर्यगर्भं सर्ववेदान्तैककण्ठ्यनिरूपणगर्भं श्रीभाष्यं नाम शारीरकमीमांसा-शास्त्रव्याख्यानं सर्वार्थसामरस्यगर्भं सूत्राक्षरानुगुणं प्राचीनबोधायनटङ्कद्रमिड गुहदेवादिमहर्षिव्याख्यानुगुणं च प्राणैषीत् ॥ ३ ॥ श्रीभगवद्रामानुज-मुनिः किल कास्मीरदेशस्थसरस्वतीपीठस्थलगमनदशायां सरस्वत्या कप्यास-श्रुत्यर्थपरीक्षणपूर्वकतद्योग्यतामभिवीक्ष्य— भवत एव भाष्यकरणयोग्यता-ऽस्तिभाष्यकारसंज्ञापि भवत एव युक्ता—अतः शारीरक-मीमांसाशास्त्रस्य

भाष्यं त्वं कुरु—विपरीतार्थकरणादन्येषां न तादृशसंज्ञा युक्तेति दत्तभाष्यकारसंज्ञः पश्चादेव श्रीभाष्यं चकारेति प्रसिद्धम् ॥ ४ ॥

[ अर्थात्—भगवान् श्रीरामानुजाचार्यजीने प्रसिद्ध अर्वाचीन ( आधुनिक ) श्रीशङ्कराचार्यादिकृत श्रुति स्मृत्यादि विपरीत व्याख्याओं का, हजारों दोष दिखलाते हुए खण्डन कर, बोधायन, टङ्क, द्रविड़ गुहदेव आदिक प्राचीन महर्षियों की व्याख्याओं के अनुगुण, यथावस्थित सूत्रों के अक्षर अनुक्रम से शारीरक-मीमांसा शास्त्र ( ब्रह्मसूत्र ) के तात्पर्य, सभी वेदान्तों ( गीता, उपनिषद, ब्रह्मसूत्र ) के एकवाक्यता-निरूपण एवं सर्वार्थ-स्वारस्य ( समन्वय ) को अन्तर्भूत करने वाले ( अपने अन्तर्गत अवस्थित करने वाले ) 'श्रीभाष्य' नामक शारीरक-मीमांसा-शास्त्र के व्याख्यान की रचना की ॥ ३ ॥ कभी काश्मीर देश स्थित सरस्वती पीठ में श्रीरामानुजाचार्यजी के जाने पर वहाँ के सरस्वती ने अपनी मध्यस्थता में वादियों के साथ 'कप्यास' श्रुति के शास्त्रार्थ में उनकी अर्थ-परीक्षण पूर्वक सूत्र-श्रुत्यर्थ करने की योग्यता देखकर उनसे ( श्रीरामानुजाचार्यजी से ) कहा था, कि "आप में ही भाष्य करने की योग्यता है, भाष्यकार संज्ञा भी आपके ही लिये उपयुक्त है, अतः, शारीरक-मीमांसा-शास्त्र ( ब्रह्मसूत्र ) का भाष्य कीजिये; विपरीत अर्थ करने से दूसरों के लिये भाष्यकार संज्ञा उपयुक्त नही है।" इस प्रकार भाष्यकार संज्ञा प्राप्त होने के बाद उन्होंने ( श्री रामानुजाचार्यजी ने ) 'श्रीभाष्य' की रचना की, यह प्रसिद्ध है।* ]

इसके अतिरिक्त इसमें और भी 'श्रीभाष्य' शब्द का इस प्रकार प्रयोग भरा हुआ है:—

* इन अवतरणों से स्पष्ट होता है, कि श्रीरामानुज स्वामी जी पहले काश्मीर के सरस्वती पीठ में गये थे, और वहाँ सरस्वतीजी ने योग्यता देख कर प्रसन्नता पूर्वक भाष्य बनाने की आपको आज्ञा दी थी इसी कारण भाष्य तैयार होने पर उसे श्री सरस्वती जी को निवेदित करने के लिये गये थे और निवेदित किया। तब श्रीसरस्वती जीने उसके अर्थ की यथार्थता एवं उत्तमता से परम प्रसन्न होकर उसे सर्वश्रेष्ठ वरण करने के रूप में मस्तक पर चढ़ाकर 'श्रीभाष्य' नाम से विभूषित किया, जैसा कि 'यतिराज वैभव' से पहले उद्धृत किया जा चुका है। दोनों स्थानों में 'श्रीभाष्य' शब्द को स्पष्ट रूप से नाम कहा गया है अतः किसी प्रकार भी इस शब्द को नाम नहीं मानने की गुञ्जाइश नहीं है।

| पृष्ठ-पङ्क्ति- | | शब्द | पृष्ठ | पङ्क्ति- | शब्द |
|---|---|---|---|---|---|
| १० | २२ | 'श्रीभाष्यश्रुतप्रकाशिकयोः' | ११ | २६— | 'भगवान् श्रीभाष्यकार' |
| ,, | २६— | "वेदार्थसंग्रह वेदान्त-सार, श्रीभाष्य वेदान्तदीप, गीताभाष्यादिग्रन्थांश्चक्रुः' | ,, | २७- | 'श्रीभाष्य व्याख्यां' |
| | | | ,, | २९ | तस्माच्छ्रीभाष्यश्रुत—प्रकाशिका' |
| ,, | ३०— | 'श्रीभाष्यकृतस्तु' | ,, | ३४ | 'श्रीभाष्यकारादिभि र्दर्शिताः |
| ११ | १९— | 'श्रीभाष्यादिग्रन्थजात' | ,, | ,, | 'श्रीभाष्यादिष्वेव द्रष्टव्याः' |
| ,, | २२— | 'श्रीभाष्यग्रन्थस्य' | ,, | ३२ | 'श्रीभाष्यकारादिप्रदर्शित' |
| ,, | २४— | 'स्वीयश्रीभाष्यादिग्रन्थ' | ,, | ३५ | 'श्रीभाष्यभूमिका' |

इसी तरह श्रीतोताद्रि-स्वामी जी की अनुगृहीत अनुमोदन- पत्रिका तथा तिरुपती-निवासी वेदान्तविशारद अनन्तकृष्णशास्त्र जी के 'सम्मतिपत्र' में भी इस 'श्रीभाष्य' शब्दका कई जगह प्रयोग हुआ है। यथाः—

| पृष्ठ-पङ्क्ति | | —शब्द | पृष्ठ- | पङ्क्ति | —शब्द |
|---|---|---|---|---|---|
| ७ | ३०— | 'श्रीभाष्यार्थानिमिषं' | ७ | ३५ | 'श्रीभाष्यं बहुधा' |
| ,, | २५— | 'श्रीभाष्यमेव' | ,, | ४० | श्रीभाष्याङ्कनीयमित्याज्ञप्तम्' |
| ,, | ,, | 'श्रीभाष्यशांकरभाष्याः' | ८ | ९— | 'श्रीभाष्यमपि' |
| ,, | ३२ | 'श्रीभाष्यार्थयाथात्म्यज्ञाने' | ,, | १४ | 'श्रीभाष्याङ्कनप्रकाशनाद्यर्थं' |

बल्कि श्रीअनन्तकृष्णशास्त्रीजी ने तो अपने सम्मति पत्र में श्री रामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य के लिये 'श्रीभाष्य' नाम होने का पूर्ण विवेचन के साथ समर्थन किया है, यथाः—

'चिदचिच्छरीकपरमात्मस्वरूपैक्यसिद्धान्तसर्वस्वं भगवत्पादश्रीमद्रामानुजाचार्यविरचितं बादरायणसुत्रभाष्यं भगवत्स्वरूपमिव श्रीयुक्तमेव सर्वदा विराराजीतीति श्रीभाष्यमपि तन्नाम्नाऽलंकुर्वाणं यथार्थमेवेति सर्वविदितमिदं नोपपादनमपेक्षते।

[ अर्थात—"चेतन और अचेतन दोनों शरीर वाले परमात्मा के स्वरूप की एकता का सिद्धान्तसर्वस्वरूप भगवत्पाद श्रीमद्रामानुजाचार्यजी का बनाया ब्रह्मसूत्र-भाष्य, सदैव, 'श्री' जी से युक्त भगवत्स्वरूप की तरह, सदा 'श्री' संयुक्त ही विराजता है, यह सभी को विदित है, कि 'श्रीभाष्य' भी यथार्थ में इसनाम (श्रीभाष्य) से ही सुशोभित है, यह किसी उपपादन की अपेक्षा नहीं करता।" ]

भला, श्रीरामानुजाचार्यजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य के लिये 'श्रीभाष्य' नाम होने का इससे अधिक स्पष्ट प्रमाण और क्या हो सकता है? इसमें कितने खुलासे तौर पर कहा गया है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य, श्रीसंयुक्त भगवत्स्वरूप की तरह, सदा श्री संयुक्त ही विराजता है, अर्थात् यह भाष्य सदा श्री युत ही है। इतने पर भी इसके 'श्रीभाष्य' नाम होने में कोई शङ्का करे तो उन्हें 'जड़मति रङ्क' ही समझना चाहिये।

इसके अलावे एक और सम्मति-पत्र, ए० बी० गजेन्द्रगडकर संस्कृत-प्रोफेसर एलफिन्स्टॅन कालेज बम्बई की दी हुई है, जो अंग्रेजी में है। इसमें भी श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य के लिये बहुत स्पष्ट रूप से 'श्रीभाष्य' शब्द का प्रयोग हुआ है। यथाः—

Elphinstone College
Bombay
1st February 1916

I have great pleasure in recommending to the Sanskrit public the edition of Râmânuja's Shrî Bhâshya with the famous commentary Shuta-Prakâshikâ wich is being edited by Pandit Shrînibâsa sharmâ at the Nirnaya sâgar press, and the first volume of wich containig the first four Sûtras is goiny to be shortly published A good edition of Shrî—Bhâshya with Shruta—Prakâshikâ was a long—felt want to the student of Râmânuja, for Shruta—prakâshikâ is most valuable and absolutely indispensable for the proper study of the great philosopher I, therefore, heartily congratulate the pandit on the excellent edition that he is bringing out Shruta—prakâshikâ has been published before a Benares many years ago, but the edition is out of print at present and is not well printed and intelligently edited While lecturing on Shrî-Bhâshya to my Honours class in this Gollege I often had to refer to the Benares edition of Shruta—prakâshikâ and I found it a regular task to real the Commentary from that unattractive book

A. B. Gajendragadkar M. A.
Assistant to the propessor of Sanskrit.
Elphinstone College Bombay.

[ अर्थात्-प्रसिद्ध श्रुतप्रकाशिका टीका सहित रामानुज के 'श्रीभाष्य के जिस संस्करण का पं० श्रीनिवासशर्म्मा द्वारा निर्णयसागर प्रेस में सम्पादन हो रहा है, जिसका प्रथम भाग, जिसमें आदि के चार सूत्र हैं, शीघ्रही प्रकाशित होने जा रहा है, उसके लिये मैं सहर्ष संस्कृत संसार के निकट सिफारिश करता हूँ। रामानुज के अध्ययन करने वालों को श्रुतप्रकाशिका सहित श्रीभाष्य के एक अच्छे संस्करण का बहुत दिनों से अभाव अनुभूत हो रहा था, क्योंकि श्रुतप्रकाशिका उस महान् दार्शनिक के यथार्थ अध्ययन के लिये बहुत ही मूल्यवान् एवं असाधारण-कारण स्वरूप है। इसी लिये मैं इस उत्तम संस्करण को प्रकाशित करने के कारण पण्डितजी को हृदय से अभिनन्दन करता हूं। बहुत वर्ष पहिले श्रुतप्रकाशिका बनारस में प्रकाशित हुई थी, लेकिन अब वह संस्करण चुक गया है, और फिर वह न तो ( कहीं ) अच्छी तरह छपी है, न बुद्धिमानी से सम्पादित ही हुई है। इस कालेज के ऑनर्स क्लास में 'श्रीभाष्य' पर व्याख्यान करते समय मुझे प्रायः बनारस संस्करण वाली श्रुतप्रकाशिका देखनी पड़ती थी, कारण, अन्य आकर्षण-हीन ग्रन्थों द्वारा टीकापाठ करना मेरे लिये एक कठिन काम था। ]

उपर्युक्त तिरुपति निवासी श्रीअनन्तकृष्ण शास्त्रीजी ने ही निर्णयसागर प्रेस बम्बई से प्रकाशित भामती, कल्पतरु एव परिमल टीका युत 'शाङ्कर भाष्य' का सम्पादन किया है, जिसकी निजकृत भूमिका में भी विशिष्टाद्वैत के विचार-प्रसङ्ग में श्रीरामानुजस्वामी जी कृत ब्रह्मसूत्र भाष्य का 'श्रीभाष्य' के ही नाम से उद्धृत किया है। यथाः-

"कर्मविचारश्च भवतां न शास्त्रीयः, किन्तु रागप्राप्तः। तत्र पुरुषः स्वयमेव प्रवर्त्तते इति श्रीभाष्यवचनात्।" भूमिका पृष्ट ९

यह बचन श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य के प्रथम सूत्र 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' की व्याख्यामें ही इसप्रकार लिखा है, जो उसमें उद्धृत हुआ हैः

"—तत्स्वरूपप्रकारविशेषनिर्णयफलवेदवाक्यविचाररूपमोमांसाश्रवणोऽधीतवेदः पुरुषः स्वयमेव प्रवर्तते।

( इसमें से केवल 'पुरुषः स्वयमेव प्रवर्तते।' इतने को ही उन्होंने उद्धृत किया है ) इससे सिद्ध है, कि श्रीरामानुजभाष्य के लिये ही 'श्रीभाष्य' लिखा है।

इसके अतिरिक्त बनारस इ० जे० लाजरस एण्ड कम्पनी द्वारा सन् १८९१ इस्वी में मेडिकल हाल प्रेस में मुद्रित होकर प्रकाशित श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य का नाम 'श्रीभाष्य' ही लिखा गया है। इस ग्रन्थ का सम्पादन संशोधन श्री पी० एस० राम-मिश्रशास्त्रीजीने किया था। पं० श्रीधराचार्य्य द्वारा संशोधित सम्पादित श्रीरामानुजभाष्य-जोकि 'श्रीनिवास प्रेस वृन्दावन में १९१७ इस्वी में मुद्रित होकर प्रकाशित हुआ था-का नाम भी 'श्रीभाष्य' ही हैं।

एक पुस्तक पञ्चनदीय पं० सुदर्शनाचार्य्य जी प्रणीत 'विशिष्टाद्वैताधिकरणमाला, नाम की है, जो बनारस तारा, प्रेस को सन् १९०२ ई० की छपी है और श्रीरामानुजस्वामीजी कृत वेदान्त-सूत्र भाष्य से ही संगृहीत होकर लिखी गयी है। इस पुस्तक के आदि में काशी के बड़े बड़े विद्वानों द्वारा दी हुई 'प्रशस्ति-पत्रिका' भी मुद्रित ह, जिस पर उनलोगों के हस्ताक्षर भी है। इसमें इन विद्वानों ने श्रीरामानुजस्वामी जी कृत ब्रह्म-सूत्र भाष्य का 'श्रीभाष्य' केही नाम से उल्लेख किया है। यथाः-

प्रशस्ति-पत्रिका।

पञ्चनदीयपण्डितवरसुदर्शनाचार्यप्रणीताद्वैतचन्द्रिका, विशिष्टाद्वैताधिकरणमाला चेत्यभिनवप्रबन्धद्वयमापाततो निरीक्ष्य भृशं प्रसीदन् विरलदर्शनदर्शनप्रचारेऽपीदृशे समये प्रणेतुर्दार्शनिकविषयव्युत्पत्तिपाटवं दुरुपपादविषयाणामपि सरलतरलेखेन स्फुटीकरणकौशलं चाभिनन्दन् विस्तृततमश्रीभाष्यसकलपर्य्यालोचनाऽक्षमाणामनेन प्रशंसनीयेन प्रयत्नेन परमोपकारमवधारयन् समालोचयन्तो नव्यनिबन्धरत्नद्वयं सूतेऽद्यापि पण्डितरत्नं रत्नगर्भेति निश्चिन्वन्तु विपश्चित्तमा इति संमन्यते-

(महामहोपाध्याय श्रीमत्पं०) गङ्गाधरशास्त्री
(श्रीमत्प०) तैलङ्गरामशास्त्रीच
(तात्याशास्त्रीत्यपरनामधेय श्रीमत्पं०) रामकृष्णशास्त्रीच
(श्रीमत्पं०) नित्यानन्दशर्म्मा
(ओझा श्रीमत्पं०) श्रीसंगमलाल शर्म्मा
(म०म० श्रीमत्पं०) सुब्रह्मण्यशास्त्री द्रविडः
(श्रीमत्पं०) त्र्यम्बकशास्त्री वैद्यः

( म० म० श्रीमत्पं ० ) सुधाकरद्विवेदी
( श्रीमत्प० ) सीतारामशास्त्री

इसी ग्रन्थ में आगे चलकर स्वयं ग्रन्थकार महोदय की लिखी हुई एक विज्ञप्ति भी है जिसमें श्रीरामानुजस्वामीजी कृत-भाष्य के लिये 'श्रीश्रीभाष्य' शब्द आया है, अत इससे और भी स्पष्ट है. कि 'श्रीभाष्य' में 'श्री' शब्द प्रतिष्ठा बाचक कदापि नही है नामवाचक है। नही तो 'भाष्य' शब्द के साथ यहां दो 'श्री' नही रहती। वह विज्ञप्ति इस प्रकार है: —

विज्ञप्तिः–

" विशिष्टाद्वैतसम्प्रदायार्थबोधकश्रीश्रीभाष्यार्णावावगाहनेऽलसमतीना तदधिकरणार्थसंवित्तिसम्पत्तौ चासीमोत्सुकाना पुण्यभागधेयानामुपकाराय संकलितषा श्रीविशिष्टाद्वैताधिकरणमाला मयेति मदीयाऽऽयासमवश्यं शङ्के कमनीयकुसुमं सम्पादयिष्यन्ति···

पञ्चनदीयः श्रीमदीयः सुदर्शनाचार्य्यः"

पुनः ग्रन्थ समाप्ति पर एक श्लोक द्वारा यह ग्रन्थ श्रीरामानुजस्वामीजी को समर्पित किया गया है। इस समर्पण में भी श्रीरामानुजस्वामीजी कृत भाष्य के लिये 'श्रीभाष्य' शब्दकाही प्रयोग हुआ है। यथा:–

श्रीभाष्यात्सगृहतेय माला श्रीपदयोर्मया।
न्यस्ता ततश्च श्रीरामानुजकण्ठे समर्पिता ॥

उपर्युक्त 'प्रशस्ति-पत्रिका' में श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य के लिये तो 'श्रीभाष्य' शब्द आया है, परन्तु ग्रन्थकार की विज्ञप्ति में 'श्रीश्रीभाष्य' एवं समर्पण में पुनः 'श्रीभाष्य' शब्द ही आया है। इसका कारण यह है कि विज्ञप्ति में एक 'श्री' प्रतिष्ठा–वाचक भी लगाया गया है, किन्तु प्रशस्ति–पत्रिका' एव 'समर्पण' में केवल नाम ही आया है। इसका स्पष्ट प्रमाण यह है, कि विज्ञप्ति में इस ग्रन्थ का नाम प्रतिष्ठा वाचक 'श्री' शब्द लगाकर 'श्रीविशिष्टाद्वैताधिकरणमाला' लिखा है. परन्तु 'प्रशस्तिपत्रिका' में इसका नाम 'श्री' रहित केवल 'विशिष्टाद्वैताधिकरणमाला' ही लिखा गया है; अर्थात् ग्रन्थकार ने अपनी विज्ञप्ति में प्रतिष्ठा वाचक 'श्री' शब्द लगाकर 'श्रीविशिष्टाद्वैताधिकरण–माला' लिखा है, किन्तु प्रशस्तिपत्रिकाकार ने केवल नाम ही लिखने

के कारण 'विशिष्टाद्वैताधिकरणमाला' ही लिखा है। इसी नियमानुसार ग्रन्थकार ने श्रीरामानुजस्वामीजी कृत 'भाष्य' के लिये प्रतिष्ठावाचक 'श्री' शब्द लगाकर श्रीश्रीभाष्य' लिखा है किन्तु प्रशस्तिपत्रिका-कारने केवल नाम ही लिखने के कारण श्रीभाष्य' ही लिखा है। पुनः ग्रन्थकार ने भी जब अपने समर्पण में प्रतिष्ठा-वाचक श्री' शब्द को सयुक्त नहीं किया है, तो केवल 'श्रीभाष्य' ही लिखा है, जैसा कि ऊपर के उद्धरणों से स्पष्ट है। इसी प्रकार अन्यत्र भी जहाँ इस ग्रन्थ के लिये 'श्रीभाष्य' लिखा रहता है, वहां 'श्री' शब्द प्रतिष्ठावाचक नहीं, बल्कि नामवाचक ही समझना चाहिए। आशा है इस उदाहरणसे 'श्रीभाष्य' शब्द में 'श्री' शब्द प्रतिष्ठावाचक माननेवाले महानुभावों का पूरी तरह भ्रममार्जन हो जायगा।

इसके अतिरिक्त कुछ दिन हुए 'श्रीभाष्य' के ऊपर विपक्षियों के द्वारा सिद्धान्त-सम्बन्धी किये गये आक्रमणों के कारण प्रश्नोत्तर प्रत्युत्तर के रूप में भी कुछ वाद-ग्रन्थों की रचना हुई थी, उसमें भी वादि-प्रति-वादियों ने अपने लेखों में श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र भाष्य के लिये 'श्रीभाष्य' शब्द का प्रचुरता के साथ प्रयोग किया है। सन् १९१६ ईस्वी को बात है, कि काञ्ची के श्रीयुत्अनन्तांचार्यजी काशी आये थे, और अपने कथनों तथा व्याख्यानों द्वारा आपने अपने साम्प्रदायिक-मत विशिष्टाद्वैत-सिद्धान्त का प्रकाशन किया था। इससे काशीवासी-विद्वान को, जो प्रायः सबके सब अपने को श्रीशङ्कराचार्यजी के मतानुयायी—अद्वैती—मानते है, बड़ा सदमा पहुँचा; अतः उनलोगों की ओर से 'श्रीभाष्य' के विरल-खण्डन के रूप में 'विरोध' नामक पुस्तिका पं० विश्वेश्वरशास्त्रीजी द्रविड़ के नाम से प्रकाशित कर बाँटी गयी। पुनः श्रीस्वामी अनन्ताचार्यजी की ओर से देशिकवरदाचार्यजी के नाम से 'विरोध-परिहार' नामक उत्तर पुस्तिका प्रकाशित कर वितरण की गयी। इस पर भी काशी के विद्वानों की ओर से परिहार खण्डन' नामक प्रत्युत्तर पुस्तिका पं० रुद्रभट्टशर्मा के नाम से प्रकाशित होकर वितरित हुई। अन्त में श्रीस्वामी अनन्ताचार्यजी की ओर से उसके सम्यक्-उत्तर के रूप में 'दुर्वाद विधूनन' नामक ग्रन्थ पं०देशिकवरदाचार्य के नामसे प्रकाशितकर वितरण किया गया। इस पर काशी के विद्वानों की ओरसे

उत्तर नहीदियागया। इसप्रकार उत्तर-प्रत्युत्तरके बाद इस विवाद की समाप्तिहुई। वादी–प्रतिवादी दोनों ओर की इन वाद-पुस्तकों में मुख्यरूपेण श्रीरामानुज-स्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य के ऊपर ही विवाद हुआ था, अतः इस भाष्य के नाम का बहुत स्थानों में उल्लेख होने से कितने स्थानो में 'श्रीभाष्य' नाम का उल्लेख हुआ है। यथा विरोध परिहारकेपृष्ठ ९–१०मेलिखाहैः-

"यदपि 'इत्थं कारणत्वस्य वेदान्तैकप्रमाणकत्वमुक्त्वा' इति शास्त्रयोनित्वाधिकरणार्थ कथनम्, । तदपि श्रीभाष्य-पङ्क्त्यानवलोकनमूलकमेव"।

"इत्युक्त्वा, आत्माधिकरणश्रीभाष्यस्य तत्प्रामाणतयो-दाहरणम्, तत् लेखकस्य श्रीभाष्यपंक्त्यर्थाग्रज्ञानमूलकमेव"

पुनः 'परिहार-खण्डन' में भी इसका नामोल्लेख हुआ हैः —

"इत्यादि सूत्रैर्वेदविरुद्धानां स्मृतीनामप्रामाण्यप्रदर्शनाय प्रवृत्तः श्रीभाष्यकाराऽपि त्वया प्रतिक्षिप्तः स्यादिति-" पृष्ठ ७-८

"यद्यपि श्रीभाष्यकारैः सैषा चतुःसूत्री पाञ्चरात्रमतस्य प्रामाण्यसाधनपरत्वेनैव योजिता, तथाऽपि प्रामाण्यसाधनं न तदर्थः, तथा सति पादासङ्गतिप्रसङ्गात् ।" पृष्ठ ८–९

"यच्च–' यदपि–' शास्त्रयोनित्वाधिकरणार्थकथनं, तदपि श्रीभाष्यानवलोकनमूलकम्' इत्यादिषुक्तम् । तत्रोच्यते–श्रीभाष्यमेव तावत् प्रथमतोऽवलोकयतु भवान् ।" पृष्ठ १३

"इति पूर्वपक्षमारचयन् श्रीभाष्यकारः स्पष्टं जगत्कारणत्वं वेदान्तैकसमधिगम्यं,।" पृष्ठ १४

"पुनः 'दुर्वाद-विधूनन' में भी श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य के लिये 'श्रीभाष्य' शब्द का प्रचुरता के साथ नामोल्लेख हुआ है; परन्तु पुस्तक कुछ बड़ी है और यह नामोल्लेख भी बहुत स्थानों में है, अतः उन सबों के उद्धृत करने से ग्रन्थकी अनावश्यक वृद्धि होनेके कारण केवल प्रमाण रूपसे दोचार उद्धरणोंकी उपस्थितिही काफीहोगी, यथाः-

"इत्थं च विश्वेश्वरशास्त्रिणः श्रीभाष्यविरोधविषयकस्य भ्रमस्यपरोक्षत्वेनतत्रवस्तुसद्भावस्यसिद्धधिकथादूरोत्सरिता।"पृष्ठ६

"एवं च विश्वेश्वरशास्त्रिणः श्रीभाष्यविरोधविषयक-ज्ञानस्यास्मदीयज्ञानयथार्थ्यसिद्धान्तानुसारेण यथार्थत्वेऽपि

बाध्यत्वस्यापरिहरणीयतया न तया भ्रान्त्या कस्याप्यर्थस्य सर्वलोकसाधारणस्य सिद्धि सम्भव इत्यवधेयम् ।" पृष्ठ १०

"स्पष्टमिदपाञ्चरात्रशास्त्राभिज्ञानां श्रीभाष्यग्रन्थाध्यायिनाञ्च ।" पृष्ठ ३०

"तदिदमुक्तं श्रीभाष्ये—'उत्पत्त्यसम्भवात्' इति सूत्र व्याख्याने—'कपिलादितन्त्रसामान्याद्भगवदभिहितपरमनिःश्रेयससाधनावबोधिनि पाञ्चरात्रतन्त्रेऽप्यप्रामाण्यमाशङ्क्य निराक्रियते इति।" पृष्ठ ३२

इसके बहुत दिनोंकेबाद एक दूसरा वाद प्रसङ्ग भी उपस्थित हुआ था। इसका सूत्रपात इस प्रकार हुआ, कि श्रीअशोकनाथभट्टाचार्यजी एम० ए० ने संस्कृत साहित्य-सम्मेलन के दशमअधिवेशन के अवसर पर श्रीभाष्य—विमर्शनम्' नामक एक निबन्ध पढा था, जो तत्सम्बन्धीन 'संस्कृत-साहित्य-परिषद्' के दशम-वर्षीय दशम—संचिका में प्रकाशित हुआ था। उसमें इस निबन्ध में लेखक महाशय ने श्रीरामानुजस्वामीजीकृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य' के भाष्यत्व पर आक्षेप किया था। पुनः काञ्ची प्रतिवादि-भयङ्कर मठाधीश्वर श्रीस्वामीअनन्ताचार्यजीने 'श्रीभाष्यविमर्शन परीक्षा' नामक उत्तर—पुस्तक में इसका खण्डन प्रकाशित कर वितरण किया था, जिसमें विचार-सौलभ्य के लिये अन्त में उपर्युक्त निबन्ध को भी सम्मलित कर दिया है। वादी की ओर से पुनः इसके उत्तर नही दिये जाने के कारण यहीं इस वाद की समाप्ति हो गई। यह बात सन् १९२८ ई० की है। एक तो इस निबन्ध और उत्तर पुस्तिका के नाम से ही सिद्ध होता है, कि श्रीरामानुजस्वामीजीकृत ब्रह्मसूत्रभाष्य के लिये 'श्रीभाष्य' शब्द की इतनी प्रसिद्धि तथा प्रचलन है, कि लेखक महाशय ने निबन्ध के नामकरण में भी उसके स्थान पर 'श्रीभाष्य'का ही प्रयोग कर 'श्रीभाष्य-विमर्शनम्' नाम रखा है। इसके अतिरिक्त विचार धारा में भी दोनों लेखक-महाशयों ने उसके लिये 'श्रीभाष्य' नाम का काफी स्पष्टता के साथ प्रयोग किया है, और इसमें इस प्रयोग की इतनी अधिकता है, कि उन सबों के उद्धरण उपस्थित करने से लेख की अनावश्यक कलेवर—वृद्धि होगी अतः दो चार उद्धरण उद्धृत करने के बाद शेष की सूची, पृष्ट तथा पक्ति के उल्लेख के साथ दे दी जायगी।

इन दोनों लेखों में पहले 'श्रीभाष्य—विमर्शनम्' पर ही दृष्टि डाली

जाय। इसके उदाहरण 'श्रीभाष्य-विमर्शन-परीक्षा' के अन्त में सम्मिलित इस निबन्ध से ही यहाँ उद्धृत किये जायँगे, कारण, इससमय उपर्युक्त 'संस्कृत-साहित्य-परिषद' का वह अङ्क मेरे पास उपस्थित नहीं है जिसमें उक्त निबन्ध प्रकाशित हुआ था। इस 'श्रीभाष्य विमर्शनम्' के पृष्ट ४ में 'श्रीरामानुजस्वामीकृत ब्रह्मसूत्र भाष्य' के लिये 'श्रीभाष्य' शब्द का बहुत ही स्पष्टप्रयोग हुआ है। यथा -

"ननु भामतीप्रभृतिषु प्रभूतमेव मंगलं दृश्यते इति कथं वा तेषां ग्रन्थानां प्रामाण्यमिति चेदुच्यते, भामती नाम वाचस्पतिमिश्रकृता टीका शांकरभाष्यविषयिणी न हि खलु श्रीभाष्य सर्वथा तदनुरूपम्। श्रीभाष्य-विवरणादिषु श्रुतप्रकाशिकादिषु मगलं दृश्यते चेत्, तदानी न कोपि दोषः। परं तु श्रीभाष्ये तस्यान्तर्भावदर्शनेन टकद्रमिडादिभिरेव कृतं मूलं भाष्यं, श्रीभाष्य पुनस्तेषामन्यतरस्य टीकारूपमिति शंका सञ्जायते।"

"एवं हि पक्षद्वयमेवात्र सम्प्राप्तम् — मगलपरिवर्जन तत्परिरक्षणं वा। तयोरन्यतर एव पक्षोऽत्र समाश्रयनीयः। तत्र द्वितीयपक्षांगीकारेण श्रीभाष्यं 'श्रीटीका' भवतीत्यतो भाष्यकलेवरान्मंगलस्यैव परिवर्जन साधीयं इति मन्यामहे।"

[अर्थात् — "यदि यह शङ्का करो, कि 'भामती' आदि ग्रन्थों मे बहुत से मङ्गल दिखते है, फिर उन ग्रन्थों की प्रामाणिकता कैसे है? तो सुनो, 'भामती' श्रीवाचस्पतिमिश्रकृत शाङ्कर-भाष्यकी टीका है किन्तु 'श्रीभाष्य' तो सर्वथा उसके अनुरूप है नहीं। 'श्रीभाष्य' के विवरणादि रूप श्रुतप्रकाशिका आदि टीकाओं में मङ्गल दिखते है, तो उसमें कोई दोष नहीं है; परन्तु टङ्काचार्य द्रमिडाचार्यकृत जो मूलभाष्य है, श्रीभाष्य में उनका अन्तर्भाव होने से यह 'श्रीभाष्य' उनमें से किसी की टीका है, यह शङ्का उत्पन्न होती है।

उक्त रीति से यहाँपर दो पक्षउपस्थितहै—पहिला 'मङ्गल परिवर्जन' दूसरा 'मङ्गल परिरक्षण'। इन दोनों पक्षों मे यहाँ पर कोई एक पक्ष का समाश्रयण (अवलम्बन) करना होगा। यहाँ पर दूसरेपक्ष (मङ्गल परिरक्षण) को स्वीकार करने से 'श्रीभाष्य' 'श्री' टीका (श्रीनामक टीका) सावित होता ह। अतः भाष्य के कलेवर (विग्रह) से मङ्गला-चरण को निकाल देना ही सिद्ध होता है, यह हम मानते है।"]

इससे भले प्रकार स्पष्टीकरण हो जाता है, कि श्रीरामानुजस्वामी: जीकृत 'ब्रह्मसूत्रभाष्य' के लिये 'श्रीभाष्य' शब्द की अन्य समाज में भी पूर्ण प्रसिद्धि तथा प्रचलन है। अब इस निबन्ध में अन्यत्र आये हुए 'श्रीभाष्यकार' तथा 'श्रीभाष्य' शब्द की सूची भी नीचे दे दी जाती है।

| पृष्ठ—पंक्ति | शब्द | पृष्ठ-पंक्ति | शब्द |
|---|---|---|---|
| १–२०– | 'भगवता श्रीभाष्यकारेणेति' | ७–१० | 'श्रीभाष्यकारस्याशय' |
| २–२— | 'श्रीभाष्यकारस्य' | ,, १८ | 'श्रीभाष्यमत' |
| ५–१९– | 'श्रीभाष्यमेव' | ,, २४ | 'श्रीभाष्यवाक्यानीमान्येव |
| ६–१७ | 'श्रीभाष्यस्य | | |

अब 'श्रीभाष्यविमर्शनपरीक्षा' में किये गये श्रीभाष्य, एवं 'श्रीभाष्यकार' शब्द के प्रयोगों की ओर भी दृष्टि डालिये। सब से पहले प्रस्तावना में ही इस शब्द का बारबार प्रयोग प्रस्तावनाकारमहाशयने किया है। यथा:—

'तेषु चान्यतम विशिष्टाद्वैतसिद्धान्तनिर्धारणधुरन्धरेण भगवद्रामानुज-मुनिसार्वभौमेन विरचितं श्रीभाष्यम् प्रायशोऽन्येषु भाष्येषु मनागपिदृष्टिमविदित्पन्तोऽस्मिन्नेव श्रीभाष्ये क्रूरां दृशं दिसन्तो बहवो यत्किमपि दूषण-मनुद्भाव्य वर्तितुमशक्नुवानाःश्वेतानि पत्राणि शितीनि कुर्वन्तस्स्वात्मन्या-नन्दममन्दमनुभवन्तीति कोप्येष पन्थास्तत्र तत्र प्रसर्पति।"

'श्रीरामानुजभाष्यदूषणतत्परेणानेन लघीयसा लेखेन यद्यपि न हानिः श्रीभाष्यस्य श्रीभाष्यकृतां तन्मतानुयायिनां वा" इत्यादि

"श्रीभाष्योपक्रमनिबद्धे माङ्गलिकश्लोकद्वये" इत्यादि।

इसी प्रकार ग्रन्थ के अन्दर इस शब्द का बहुतायत से प्रयोग हुआ है परन्तु उसे उद्धरणसहित उपस्थित करने की विशेष आवश्यकता नहीं समझ कर केवल शब्द-सूची उपस्थितकर देता हूं:-

| पृष्ठ—पङ्क्ति | शब्द | पृष्ठ—पङ्क्ति | शब्द |
|---|---|---|---|
| २–२५ | 'श्रीभाष्योपक्रमस्थ' | १९–१६ | श्रीभाष्यस्थ' |
| ९–५० | 'श्रीभाष्यकारस्य' | २५–१० | 'श्रीभाष्यकाराभिप्रेततत्ववर्णनम् |
| १४–१९ | श्रीभाष्येपि' | २८-७ | 'श्रीभाष्यग्रन्थगताना' |
| १५–६ | 'श्रीभाष्ये' | ३० १४ | 'श्रीभाष्यकारपक्षे' |
| १६–९ | 'श्रीभाष्यस्य' | "–१६ | 'श्रीभाष्यकारस्य' |

२१-२१ 'श्रीभाष्यकारपक्ते'    ३१-१७ 'श्रीभाष्यस्यानुत्थानं',
२१-१४ 'श्रीभाष्यकारपक्ते'

कहाँतक गिनाया जाय, श्रीरामानुजस्वामीजीकृत ब्रह्मसूत्रभाष्य के लिये श्रीभाष्य नाम की इतनी प्रसिद्धि है कि एतद्देशीय भाषाओंकेबड़े बड़े कोष ग्रन्थों में भी 'श्रीभाष्य' शब्द सम्मिलत किया गया है और उसका वैसाही परिचय और विवेचन किया गया है, जैसाकि ऊपर के अवतकके उद्धरणों से स्पष्ट किया गया है। उदाहरण के तौर पर हिन्दी विश्वकोष—हिन्दी इनसाइक्लोपीडिआ (Hindi Encyclopaedia) के २२वें जिल्द के२३७वे पृष्ट में श्रीभाष्य शब्द और उसके विवेचन को देखिये।:—

"श्रीभाष्य — रामानुजाचार्यकृत ब्रह्मसूत्र का एक सुप्रसिद्ध भाष्यग्रन्थ। इस ग्रन्थ में आचार्यप्रवर अपना धर्ममत अखण्ड युक्तियों द्वारा सस्थापन कर गये है।"

बङ्गलाविश्वकोष—बेङ्गाली इनसाइक्लापीड़िआ (Bengali Encyclopaedia) में भी 'श्रीभाष्य' शब्द की व्याख्या में यही बातें लिखी गई है। अत. इसमें कोई सन्देह या भ्रम—निश्चय की गुञ्जाइश ही नहीं है, कि श्रीभाष्य शब्द द्वारा श्रीरामानुजस्वामीजीकृत ब्रह्मसूत्र भाष्य से भिन्न किसी भी ग्रन्थ का बोध हो।

इतना हीं नही,बल्कि आपके—श्रीभगवद्दासजी के—अनन्य-सहयोगी मित्र श्रीरघुवरदासजी वेदान्ती ने भी श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य के लिये 'श्रीभाष्य' शब्द का ही प्रयोग किया है। यदि 'परम्परा-परित्राणाम्' की तरह यहाँ भी आप यह कह बैठे, कि इन्होंने भ्रान्तदशा में ही ऐसा लिखा है, तो यह भी चलने का नहीं क्योंकि यह लेख इन्होंने अभी श्रीरामानन्दस्वामीजी के नाम पर अपने बनाये हुये 'आनन्द-भाष्य' की निजकृत-स्वीकृत भूमिका में लिखा है, जो नयी परम्परा के समर्थन—स्वरूप निर्म्मित ही हुआ है इनकी भ्रान्त—अवस्था तो उस समय की उद्घोषित हुई है जब कि नूतन-परम्परा का जन्मही नहीं हुआ था, और ये भी इस श्रीरामानन्दीय सम्प्रदाय को श्रीरामानुज-स्वामीजी की परम्परा के ही अन्तर्गत मानते बल्कि श्रीभाष्यकार स्वामी श्रीरामानुजाचार्य्यजी का स्तवगान निर्माणकर गया भी करतेथे,किन्तु उसके तो युग बीत गये—बारहो वर्ष हो गये, उसके बाद से इस समय तक

तो ये इस नूतन परम्परा सम्बन्धी आन्दोलन के मुखियों में से एक है, और उपर्युक्त 'आनन्द भाष्य' को अभी दो ही वर्ष हुए इन्होंने निर्मित तथा प्रकाशित किया है। इसी की निजकृत स्वीकृत भूमिका के पृष्ट ११ में इन्होंने इस प्रकार शङ्का-समाधान के रूप में लिखा है:-

एतेनेदमानन्दभाष्यमभिनवप्रचलितपरम्परोपज्ञमेव न भगवद्रामानन्द मुनिप्रणीतम् लोके तथाऽनुपलम्भाद्विशिष्टाद्वैतमतप्रतिपादक-श्रीभाष्येण गतार्थत्वाच्च।"

'कतिपयवैष्णवापरिज्ञातत्वेन यदि श्रीरामानन्दाचार्यारचितत्वं साध्यते तर्हि तेनैव श्रीभाष्यादेरपि तदाचार्यारचितत्वमकामेनापि भवताभ्युपेत-व्यमित्येतेन'वृद्धिमिच्छतो मूलमपि ते नष्ट' मित्याभाणकः स्मारितो भवति।"

[ अर्थात् —(शङ्का) 'यह आनन्द-भाष्य' अभिनव प्रचलित पर-म्परा से ही पहले पहल ज्ञात हुआ है, लोक में इसकी वैसी उपलब्धि नहीं है, जैसी कि नूतन-परम्परा में है; और वह विशिष्टाद्वैतमत प्रति-पादक श्रीभाष्य में गतार्थ भी है,अतः भगवद्रामानन्दमुनि प्रणीत नहीं है।'

( समाधान ) यदि कतिपय वैष्णवों के ज्ञात नही होने से इसे ( आनन्द-भाष्य को ) श्रीरामानन्दाचार्य जी से अरचितत्व ( नही बनाया हुआ ) साधन करोगे, तो उसी युक्ति से श्रीभाष्य को भी उसके रच-यिताआचार्य्यसेअरचितत्व(नहीबनायाहुआ)तुम्हें बलात्स्वीकारकरनापड़ेगा।और इससे सूद को चाहना करनेवाले मूलभी खो बैठे'यह कहावत ही चरितार्थहुई।']

यद्यपि उपर्युक्त अवतरण से उसके शङ्का समाधान का थोथापन स्पष्ट हो रहा है. और आनन्द-भाष्य की स्थिति असिद्ध ही रह गयी है, परन्तु इस विषय पर यहाँ विचार करना अप्रासङ्गिक होगा अतः अभी इसे छोड़ देना ही ठीक है। यहाँ देखना यह है कि श्रीरामानुजाचार्य कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य के लिये इन्होंने भी 'श्रीभाष्य' शब्द का ही प्रयोग किया है, जो कि 'विशिष्टाद्वैतमत—प्रतिपादक 'श्रीभाष्य' शब्द से भली भाँति स्पष्ट है, और उसके लिये प्रतिपक्ष के रूप में 'अरचितत्व' पर जोर देने से उसका और भी समर्थन हो रहा है।

यदि इतने पर भी पुनः इस लेख केलिये इनको भ्रान्त घोषित किया जाय, तो इस ढंग से तो कभी भी इनका अभ्रान्त-जीवन स्वीकृत होना असम्भव ही है; क्योंकि ये भी ऐसी घोषणा मौन रूप से स्वीकार और

समर्थन कर कार्य-साधन किया करते है, किन्तु इस चाल से 'आनन्द-भाष्य' के निर्माण एवं सम्पादन आदि की भ्रान्तता भी, संसर्ग दोष से, गले-पतित ही हो जायगी। ये भले ही भ्रान्त बनते रहें, किन्तु सारा अभ्रान्त-संसार तो उसे 'श्रीभाष्य' नाम से ही जानता-मानता आया और जान-मान रहा है, जैसा कि पूर्वके उदाहरणों से भलीभाँति सिद्ध हो चुका है; और उन सबोंको आपके समान भ्रान्त बनने की दूषित-गरज़ या स्वभाव भी नहीं है।

यद्यपि श्रीरामानुजस्वामीजी कृत ब्रह्मसूत्र-भाष्य की 'श्रीभाष्य' नाम-सिद्धि के हजारों उदाहरण और भी उपस्थित किये जा सकते है, क्योंकि उसके लिये इस नाम की व्यापकता के कारण सर्वत्र उसके प्रयोग भरे पड़े है; परन्तु एक तो पूर्वोक्त सारे प्रमाणों की उपस्थिति से ही लेख का कलेवर बढ़ गया है, दूसरे विषय की सर्वाङ्गीन स्पष्टता भी हो गयी है, अतः अब इसकी आवश्यकता नही समझ पड़ने के कारण उदाहरण बन्द कर देना ही उचित प्रतीत होता है।

अब इस 'श्रीभाष्य' की अर्थसिद्धि में 'श्रीगुरुभाष्य' की जो कल्पना की गयी है, उसका कच्चा चिट्ठा भी देखिये। जब श्रीरामानन्दस्वामीजीकृत श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर के उपयुक्त 'शक्तःश्रीभाष्यतश्च' तथा 'श्रीभाष्य-मेवं शृणुयादशक्तः' ये दोनों वचन श्रीरामानन्दस्वामीजी को श्रीरामानुज-स्वामीजीकी परम्परा में होने के प्रमाण-स्वरूप उपस्थित हुए थे, तब तो इस 'श्रीभाष्य' शब्द के लिये 'श्रीरामानन्दभाष्य' की कल्पना हुई थी, जसा कि 'तत्त्वोद्बोधन-मीमासा' पृष्ट १६ में लिखा ह, आर वह पूर्व ही उद्धृत भी किया जा चुका है। पुनः उसी का नामकरण 'आनन्द-भाष्य' हुआ, और कुछ दिनों तक इसीकी लकीर पीटी गयी। परन्तु जब श्रीरामानन्दस्वामीजी के दादागुरुजी कृत 'श्रीरामस्तवराजभाष्य' के आदि और अन्तवाले मङ्गलाचरण के श्लोकों की प्रमाण-रूप से उपस्थिति हुई, तो 'आनन्द-भाष्य' रूप पूर्व कल्पना पर एक दम पानी फर गया; क्योंकि इसमें श्रीस्वामी हर्यानन्दजी ने स्पष्टरूप से अपने को श्रीमद्रामानुजस्वामीके सिद्धान्त का ज्ञाता कहकर श्रीभाष्यकारस्वामी (श्रीरामानुजाचार्यजी) को प्रणाम किया तथा अपने श्रीरामस्तवराज-भाष्य के शब्दों को उनके (श्रीरामानुजस्वामीजी के) वचनामृत से रसान्वित कहा है। यथाः—

श्रीभाष्यकारमुदिताखिलतत्वसारमाधारमब्धितनयाच्युतयोःप्रणम्य।
तद्वाक्सुधा रसमयैः प्रमितैर्वचोभिर्व्याचक्ष्महे रघुपतिस्तवराजमेतत् ३'

( आदिमङ्गलाचरणे )

'श्रीमद्रामानुजसिद्धान्तवेदी हर्याचार्यो भावगभं यदेतत् ।
भाष्य रामस्तवराजे व्यतानीद्रामप्रेष्ठाः सादरं तत्पिबन्तु ॥ १ ॥
श्रीरामास्तवराजः किमयं भाष्येण भूषितो भक्तान् ।
कल्पद्रुम इव मधुपान् निचितः कुसुमादिना न मादयति ॥ २ ॥'

( अन्तिममङ्गलाचरणे )

( आदि मङ्गलाचरण वाले श्लोक का अर्थ )

( पदच्छेदः ) श्रीभाष्यकारम् उदिताखिलतत्त्वसारम् आधारम् अब्धितनयाच्युतयोः प्रणम्य तद्वाक्सुधारसमयैः प्रमितः वचोभिः व्याचक्ष्महे रघुपतिस्तवराजम् एतत् ।

( अन्वयः ) अब्धितनयाच्युतयोः आधारम् उदिताखिलतत्त्व सारम् श्रीभाष्यकारम् प्रणम्य तद्वाक्सुधारसमयैः प्रमितैः वचोभिः एतत् रघुपतिस्तवराजम व्याचक्ष्महे ।

(शब्दार्थ) अब्धितनया=समुद्र की कन्या, श्रीलक्ष्मीजी । अच्युत= पतनरहित, परमात्मा, ( लक्ष्मीजी के साहचर्य से यहाँ श्रीमन्नारायण )। आधार=जिसपर या जिसके सहारे कोई वस्तु स्थित रहे ( यहाँ शय्या से तात्पर्य है ) उदिताखिलतत्त्वसारम्=अखिलतत्वों के सार को कथन करने वाले श्रीभाष्यकारम्=श्रीभाष्य के कर्त्ता श्रीरामानुजस्वामीजी को । प्रणम्य= प्रणाम करके । तद्वाक्सुधारसमयैः=उनके वचनामृत से रसान्वित । प्रमितः वचोभिः=थोड़े शब्दो में। एतत=इस । रघुपतिस्तवराजम्=रामस्तवराज को। वव्याचक्ष्महे=व्याख्या करता हू ।

(श्लोकार्थ) श्रीलक्ष्मीजी एवं श्रीमन्नारायण के (शेष रूपसे) शय्या स्वरूप, एव अखिलतत्वों के सार को कथन करने वाले श्रीभाष्य के कर्त्ता श्रीरामानुजस्वामीजी को प्रणाम करके उनके ( श्रीरामानुजस्वामीजी के) वचनामृत से रसान्वित-थोड़े शब्दों में इस रामस्तवराज की मैं व्याख्या करता हूँ ।

यहाँ श्रीलक्ष्मीजी को श्रीसीताजी से, एवं श्रीमन्नारायण को श्रीरामजी से अभेद-स्वरूप हीमानकर ऐसा कथन किया गया है, अतः इससे

सम्प्रदाय के रहस्य-अभेदभाव-का पूरा खुलासा होजाता है। श्रीरामानुज-स्वामीजी शेष-भगवान के अवतार है, और शेष-भगवान 'श्रीलक्ष्मी-नारायणजी की शय्या है, यही कारण है, कि यहाँ श्रीरामानुजस्वामीको (श्रीभाष्यकार को) भी उनकी शय्या कहकर शेषत्व बोध कराया गया है।

( अन्तिम मङ्गलाचरणवाले श्लोकों के अर्थ )

( अन्वयः ) श्रीमद्रामानुजसिद्धान्तवेदी हर्याचार्यः यद् ( यद् इति सर्वनामापरपर्यायभूताव्ययेन सत्सम्प्रदायप्रसिद्धे ) रामस्तवराजे भावगर्भम् एतद् भाष्यं व्यतानीत् तत् ( भाष्यम् ) रामप्रेष्ठाः सादरम् पिबन्तु ॥ १ ॥ कुसुमादिना निचितः मधुपान् कल्पद्रुम इव भाष्येण भूषितोऽयं रामस्तवराजः किं भक्तान् न मादयति ? ॥ २ ॥

( श्लोकार्थः ) 'श्रीमान् रामानुजाचार्यजी के सिद्धान्त के ज्ञाता श्रीहर्याचार्यने, रामस्तवराज पर जो भावगर्भित इस भाष्य की रचना की है, उसको ( उस भाष्य को ) श्रीरामजी के भक्तजन पान करें ॥ १ ॥ अपने पुष्पों से आकृष्ट भ्रमरों को मुदित करने वाले कल्पवृक्ष की तरह भाष्य से विभूषित यह रामस्तवराज, क्या भक्तों को आनन्दित नहीं कर सकता है ? अर्थात् अवश्य करेगा' ॥ २ ॥

जिससमय प्राचीन-परम्परा की पुष्टि में श्रीहर्यानन्दस्वामीजी कृत श्रीरामस्तवराजभाष्य के मङ्गलाचरणवाले उपर्युक्त श्लोकों की प्रमाण-रूप से उपस्थिति हुई, उस समय श्रीभाष्य की अर्थ-सिद्धि में 'आनन्द-भाष्य' की जो असत्य कल्पना की गयी थी, उसका पूरा रहस्योद्घाटन हो गया; क्योंकि इससे पहले जब प्रमाणरूप में 'श्रीभाष्य' शब्द की उपस्थिति होती थी, तो उसका अर्थ 'श्रीरामानन्द-भाष्य' और पुनः 'आनन्द-भाष्य' तथा 'श्रीभाष्यकार' का अथ 'श्रीरामा-नन्दस्वामीजी' कर लिया जाता था, जसा कि पहले दिखलाया भी जा चुका है। परन्तु श्रीस्वामीहर्याचार्यजी कृत उपर्युक्त श्लोकों के द्वारा जब श्रीरामानन्दस्वामीजी से पूर्वकाल में ही 'श्रीभाष्य' एवं 'श्रीभाष्यकार' शब्द की उपस्थिति सिद्ध हो गयी, तो 'श्रीभाष्य' के लिये 'आनन्दभाष्य' एवं 'श्रीभाष्यकार' के लिये 'श्रीरामानन्दस्वामीजी' की जो कल्पना की गयी थी, उस पर वज्र प्रहार हो गया, उसकी असत्यता का पर्दाफाश हो गया; अतः इसकी सिद्धि की कोई राह ही नहीं रह गयी। इसी

समय धूल् झोंककर जान बचाने की तरह 'गुरुभाष्य' की झूठी कल्पना कर दूसरों को भ्रम में डालने की चेष्टा कर अपना पिण्ड छुड़ाया गया। तब से श्रीभाष्य के प्रसङ्ग में आनन्दभाष्य के साथ साथ इसकी भी पुनरावृत्ति होने लगी, एवं होती चली आ रही है; और यहाँ भी 'प्रकाश' की प्रस्तावना में यह सम्भावना के रूप में सम्मिलित हुआ है। किन्तु जिस समय परम्परा-परित्राणम्' में इसकी प्रथम कल्पना हुई थी, सद्यः मिथ्याउपस्थिति होने के कारण वहाँ विचारी ( कल्पना ) बारम्बार उलटी-सीधी पछाड़ खा खा कर बेदम—निर्जीव—हो गयी है, जिससे इसके मिथ्यापन का सहज ही अनुमान हो जाता है। यथा 'परम्परा परिमाणम्' में पृष्ठ १७ से १९ तक इस पर प्रश्नोत्तर के रूप में इस प्रकार विचार उपस्थित किया गया है: —

"प्रश्न १—श्रीरामानन्दस्वामीजी के दादागुरु श्रीहर्याचार्यजीने अपने बनाये श्रीरामस्तवराज-भाष्य के आदि में यह पद्य मङ्गलाचरण में दिया है:—

**श्रीभाष्यकारमुदिताखिलतत्वसारमाधारमब्धितनयाच्युतयोःप्रणम्य।**
**तद्वाक्सुधारसमयैः प्रमितैर्वचोभिर्व्याचक्ष्महे रघुपतिस्तवराजमेतत्॥**

इसी तरह इस भाष्य के अन्त में भी यों ही लिखा है कि:—

'श्रीरामानुजसिद्धान्तवेदी हार्याचार्यो भावगर्भं यदेतद्भाष्यम्

श्रीरामानन्दस्वामीजी के दादा गुरुजी का यह सिद्धान्त है कि श्रीरामानुजस्वामीजी के सिद्धान्तानुयायी हम हैं। उन्हीं के मतानुसार विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त प्रतिपाद्य यह भाष्य है।

"उत्तर १—" + + + जिस प्रकार से श्रीरामानन्द स्वामीजी महाराज ने ब्रह्मसूत्र पर आनन्दभाष्य लिखा है, उसी प्रकार से श्रीस्वामी राममन्त्र प्रचारक श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी ने भी ब्रह्मसूत्र का भाष्य किया है, जिसका नाम है 'श्रीगुरुभाष्य'। जिसका एक अध्याय अभी भी उपलभ्य है। + + + + अब आप अपने इस श्लोक के अर्थ को भी घोष लीजिये। जिसमें पुनः भूतभरव सवार न हो जावें।

"श्रीजानकीजी और श्रीरामजी के परमप्रिय, अखिलतत्व को निरूपण करने वाले भाष्यकार स्वामीरामानन्दजी को प्रणाम करके उनके बचनों के अनुसार ही प्रामाणिक शब्दों में हम इस रामस्तवराज की व्याख्या करते हैं।' कहिये जनाब ! इसमें श्रीरामानुजस्वामीजी का क्या सम्बन्ध है ?

"अब रह गया यह कि उस भाष्य के अन्त में लिखा है, 'श्रीरामानुजसिद्धान्तवेदी' इत्यादि। यहां आपकी बुद्धि भोथड हो जावेगी। अतः कुछ समझ नहीं पड़ेगा 'विनुगुरु होय न ज्ञान' यदि यह सब ग्रन्थ किसी गुरु से पढे होते तो सब रहस्य अपने आप विदित हो जाता। यह 'रामानुज' क्या वस्तु है, इसमें आपकी लघुकौमुदी और सो भी अधूरी काम नही दे सकती। अजी साहब! यह 'श्रीरामानुज' नही है, किन्तु 'श्रीरामानूक' है। श्रीनारायण के परत्व का प्रतिपादक सम्प्रदाय 'नारायणानूक सम्प्रदाय' कहा जाता है। तथा श्रीराम के परत्व का प्रतिपादक सम्प्रदाय 'श्रीरामानूक सम्प्रदाय' कहा जाता है। आप जैसे बुद्धि वालों ने इस त व को न समझ कर 'श्रीरामानूक' के बदले 'श्रीरामानुज' कर दिया है। अब उस वाक्य का अर्थ यह हुआ कि 'श्रीरामानूक सिद्धान्त अर्थात् श्रीरामपरत्वप्रतिपादक सम्प्रदाय—श्रीसम्प्रदाय के सिद्धान्त के जाननेवाले श्रीहर्यानन्द इत्यादि।' आप समझे या नहीं? फिर समझिये। श्रीस्वामी हर्यानन्दजी ने तो 'श्रीरामानूक' लिखा था। परन्तु स्थूल बुद्धिवालों ने छपते-छपाते समय उसे भ्रम से अशुद्ध समझ कर 'श्रीरामानुज' कर दिया है। इसमें किसका दोष?"

पुनः इसी 'परम्परा-परित्राणम्' में आगे चलकर पृष्ट २५ में एक ऐसे ही प्रसङ्ग की उपस्थिति होने पर आपने जो विचार उपस्थित किया है उसे भी देख लीजिये वह इस प्रकार है:—

"अच्छा तो आपको यहां भी—'श्रीभाष्यकारान्वय' मिल गया है? कोई हर्ज नहीं भाई साहेब! मैंने रास्ता तो आपको बता दिया है। उसीसे आंख बन्द किये हुए चले जाइये। यदि भूल गये हों, तो पुनः सुन लीजिये। श्रीदेवानन्द जी महाराज ने जो 'श्रीगुरुभाष्य' लिखा है, उसी के लिये यहाँ पर श्रीदेवानन्दजी को ही 'श्रीभाष्यकार' लिखा गया है। 'श्रीगुरुभाष्यकार' में 'श्री' शब्द प्रतिष्ठावाचक है, यह मैं ऊपर कह चुका हूँ।"

यद्यपि श्रीस्वामीहर्याचार्यजी कृत 'रामस्तवराजभाष्य' के पूर्वोल्लिखित मङ्गलाचरण वाले तीनों श्लोको एवं उनके अर्थों से 'परम्परा परित्राणम्' में उपर्युक्त विचारों का मिलान कर देखने मात्र से ही स्पष्ट प्रतीत हो जाता ह, कि परम्परा-परित्राणम्कार—श्रीभगवद्दास

जी ने—सत्यता पर केवल धूली झोंक कर उसे ढकने की ही व्यर्थ चेष्टा की है, और इसी के चलते आपको अनेक धीगा-धींगी, झूठ-सांच छल-प्रपञ्च शेखी-शोखी, मिथ्यादम्भ एवं कोरी-गलेबाजी करनी पडी है, फिर भी मुझे अपनी ओर से भी इसे स्पष्ट कर इसकी सत्यता उपस्थित कर देना उचित प्रतीत होता है।

सबसे पहले 'श्रीगुरुभाष्य'कार के नामकरण की ओर ही ध्यान डाला जाय। प्रारम्भ में तो इस 'श्रीगुरुभाष्य' के कर्ता श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी बताये गये हैं, जसा कि लिखा है कि "श्रीपुरुषोत्तमाचार्य जी ने भी ब्रह्मसूत्र का भाष्य किया है, जिसका नाम है 'श्रीगुरु भाष्य'। पुनः जब उपर्युक्त 'रामस्तवराज-भाष्य'के आदि मङ्गलाचरण वाले श्लोक का आपने अर्थ किया है, तो इसमें उस 'श्रीगुरुभाष्य' के कर्ता श्रीरामानन्दस्वामीजी को वताया है, यथा "भाष्यकार स्वामी रामानन्दजी को प्रणाम करके उनके बचनों के अनुसार ही प्रामाणिक शब्दों से हम इस रामस्तवराज-भाष्य की व्याख्या करते है।" यहाँ आपने श्रीस्वामी हर्यानन्दजी से श्रीरामानन्द स्वामी जी को प्रणाम कराने की भी बहक दिखा डाली है। वाह, क्या खूब! दादागुरु नाती चेला को प्रणाम करें! यद्यपि पुस्तक छप जाने पर शुद्धिपत्र में स्वामी रामानन्द जी के स्थान में 'स्वामी पुरुषोत्तमाचार्य जी' बना दिया गया है, परन्तु यह प्रेस की भूल तो नही हीं कही जा सकती? यह तो विचारकी भूल है! प्रेस में तो अक्षरों की भूलें हो सकती है, परन्तु और के और ही वाक्य गढ़े नही जा सकते। क्या कभी प्रेस की भूल से 'पुरुषोत्तमाचार्य' की जगह 'रामानन्द' छप सकता है, जब कि न तो दोनों में अक्षरों का ही साम्य है, न दूसरी ही कोई गुन्जाइश ह? इससे तो स्पष्ट है, कि प्रेस-कापी में ऐसा ही—स्वामी रामानन्द जी ही—लिखा ही गया, क्योंकि श्रीभाष्यकार के लिये श्रीरामानन्दस्वामी जी की जो पूर्व-कल्पना की गयी थी, उसकी धारणा मस्तिष्क में दृढ हो रही थी, यहां उसके स्थान में जो श्रीपुरुषोत्तमाचार्य जी की नयी कल्पना की गयी इसे सद्यः मिथ्या होने के कारण मस्तिष्क ने अपने यहाँ स्थान नहीं दिया, अतः 'श्रीभाष्यकार' शब्द की उपस्थिति होते ही उसने पूर्व की दृढाई हुई धारणा को ही यहां उपस्थित कर दिया है। पुनः

प्रूफ-संशोधन आदि में भी वह इसी कारण ज्यों का त्यां बना रहा, और छप गया। जब पुस्तक तयार हो गयी तो एक ही पन्ने में ऊपर 'श्रीगुरुभाष्य' के कर्त्ता श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी, और नीचे 'श्रीरामानन्द स्वामीजी को देख कर ही इस ओर ध्यान गया और शुद्धि पत्र लगा दिया गया। किन्तु सद्यः मिथ्या कल्पना होने के कारण वह फिर विस्मृत हो गयीं, अतः पृष्ट २५ में पुनः इस 'श्रीगुरुभाष्य' के कर्त्ता श्रीस्वामी देवानन्दजी बताये गये हैं, जैसा कि ऊपर के उद्धरण से स्पष्ट है। उसमें लिखा है, कि "श्रीदेवानन्दजी महाराज ने जो 'श्रीगुरु-भाष्य' लिखा है, उसी के लिये यहा पर श्रीदेवानन्द जी को ही श्रीभाष्यकार लिखा गया है।" और यह तो शुद्धिपत्र में भी नहीं बदला गया है; अतः 'श्रीगुरुभाष्य' के कर्त्ता कौन माने जाय? श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी, या श्रीरामानन्दस्वामीजी या श्रीस्वामीदेवानन्दजी? यदि श्रीस्वामीरामानन्दजी को, आपके मिथ्या-शुद्धिपत्र को उचित मानकर, इस कर्त्वाधिकार से हटा भी दें (यद्यपि ऐसी करने की कोई राह नही है) तौ भी 'श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी' एवं 'श्रीस्वामीदेवानन्दजी' के लिये कौन राह निकालियेगा? ऐसा क्यों? इसी लिये तो, कि निराधार-नूतन-कल्पना, सद्यः-मिथ्या होने के कारण अपरिचित मार्ग में बेराह भटक कर इधर उधर टकराती फिरी, अतः अन्त में मृत्युमुख में [illegible] गिरी है। ठीक है, पूर्वाचार्यों के द्रोह का यही फल है। इसी से या कल्पना त्रिशङ्कु की तरह अधर में ही झूलकर रह गयी है? फिर [illegible] वही उलटी-सृष्टि कायमरखकर आजतक आपउसी कोघसीटतेआ रहे हैं कई विचित्रता तो यह है, कि लिखा जाय तो 'श्रीगुरुभाष्य' पर [illegible]सरे लेखक का नामकरण हो 'श्रीभाष्यकार'! यह क्यों? क्या छन्द में '[illegible]-भाष्य' की समाई ही नही हो सकती थी या लिखने से दूसरीकोई गड़ब[illegible] पड़ती? या छन्द की गरज से आमको इमली लिखदेना भी जायज है पर 'आनन्द' और 'गुरु' शब्द युक्त भाष्य लिखने में सभी पूर्ववर्त्ती महभी त्मात्रों को अडचन क्यो पड़ी, जो किसीने भी 'आनन्द-भाष्य' या 'गुरुभाष्य' का नाम नही लिखा बल्कि सबोंने 'श्रीभाष्य' ही लिखाह? सचमुड़ा बात तो यह है, कि 'आनन्दभाष्य' और 'गुरुभाष्य' उन आचार्यों के लिखे ग्रन्थ ही नही ह। यही कारण तो है, कि 'गुरुभाष्य' के कर

के नामकरण में बुद्धि तीन-पछाड़ खाकर अन्धी हो गयी है! जब गुरुभाष्य के कर्त्ता ही असिद्ध हो गये, तो उस 'भाष्य' की भी असिद्धि अपने आप गले पतित ही है।

खैर, भाष्यकार के नामकरण में तो इस प्रकार चोरी और जाल-साजी पकड़ गयी। अब 'रामस्तवराज-भाष्य' के मङ्गलाचरण वाले श्लोकों में जो श्रीस्वामी हर्यानन्दजीने श्रीरामानुजस्वामीजी को शेषावतार बतलाते हुए उनको प्रणाम किया और अपने को उनका अनुयायी बताया, तथा अपने भाष्य को उनके बचनामृत से रसान्वित कहा है, इससे श्रीभगवद्दासजी की इष्ट-सिद्धि में प्रबल रुकावट पड़ी, अतः आपने जो उसके अर्थ करने में धींगा-धींगी की है, उसकी निराधारता औ अनर्गलता भी देखिये। क्योंकि शेषावतार तो दूसरे सिद्ध ही नहीं हो सकते थे, फिर आप करे तो क्या? अतः अपनी सहज-प्रकृति के अनुसार दुराशा-सिद्धि के लिये झटपट कुछ लिख मारना ही आपने अपना सहज धर्म विचारा, और लिख भी मारा। इस लिये अब आगे उसी की निराधारता एवं निरर्थकता पर विचार किया जायगा।

इसकी स्पष्टता के लिये उपर्युक्त अर्थों से आपके 'परम्परा-परित्राणम्' के अर्थों और विचारों का मिलान कीजिये। श्लोक में लिखा है "आधारमब्धितनयाच्युतयोः"। जिसका अर्थ आपने "श्रीजानकीजी और श्रीरामजी के परमप्रिय" किया है। किन्तु यह अर्थ आपने निकाला कैसे? मूल में 'अब्धितना और अच्युत के आधार' ये ही शब्द तो पड़े हैं? 'अब्धितनया' का स्पष्ट अर्थ 'समुद्र की कन्या अर्थात श्रीलक्ष्मीजी' यही तो होगा? और इसके साहचर्य-सम्बन्ध 'अच्युत' का अर्थ भी तो 'नारायण' ही होगा? अतः 'अब्धितनया' और 'अच्युत' का अर्थ 'लक्ष्मीनारायण' ही तो हुआ? पुनः 'आधार' का अर्थ 'परमप्रिय' कैसे? 'आधार' का सीधा अर्थ तो 'अधिकरण' है, अर्थात् जिसपर, या जिसमें कोई वस्तु स्थित हो सके, और लक्ष्मीनारायण शेष शय्या पर स्थित रहते—शयन करते हैं, अतः उनके ये आधार हुए। इन्हीं शेष-भगवान् के अवतार श्रीरामानुजस्वामीजी हैं, यही कारण है, कि यहाँ उनको 'लक्ष्मीनारायण' का आधार कहा है। इससे भी स्पष्ट है, 'श्रीभाष्यकारमुदिताखिलतत्वसारम्'

में 'श्रीभाष्यकार' शब्द से श्रीरामानुजस्वामीजी को ही कहा है, अन्य को नहीं; और इसमें किसी प्रकार भी सन्देह या धींगडेवाजी की गुञ्जाइश ही नहीं है। फिर भी 'आधार' का अर्थ 'परमप्रिय' कर केवल धोखा देने का ही प्रयत्न किया गया है।

यदि ऐसा कहें, कि "श्रीसीतारामजो और श्रीलक्ष्मीनरायण में अभेद होनेके कारण हो यहां ऐसा अर्थ किया गया है; अतः कोई हर्ज नही है" तो यह तो तब हो सकता है, यदि आप इस 'सम्प्रदाय' का ऐसा सिद्धान्त स्वीकार कर अर्थ करें। जब ऐसा होता ही, तो फिर आप इस अनर्थकारी-गुरुद्रोही—आन्दोलन का जन्म ही क्यों देते? यदि भगवान् अब भी आपको सुब[illegible] दें और आप सत्यमार्ग पर लौट आवें तो भाई! अब भी बिग[illegible] है! यदि दिन का भूला शाम को भी ठिकाने पर आजाय, [illegible] उसे भूला नही समझा जाता। खैर जैसी ईश्वरेच्छा! परन्तु आप तो इस सम्प्रदाय के अन्दर 'लक्ष्मीनारायण' शब्द ही देख सुन कर ऐसा भड़कते—भागते है; जैसे पलामू जिले के बैल किसी रंग विरंगे सुन्दर—दृश्य या मनोहर वाद्य—ध्वनि देख सुन कर। यद्यपि श्रीस्वामी हर्याचार्यजी ने अभेद मानकर ही ऐसा मङ्गला-चरण किया है, परन्तु आप तो मुरारी हो रहे हैं, अतः आपके लिये वैसा अर्थ कब सम्भव हो सकता है? इसके अतिरिक्त 'आधार' शब्दका अर्थ भी 'परम-प्रिय' हो ही नही सकता। फिर शेष भगवान् के अवतार किनको बनाइयेगा, श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी को या श्रीदेवाचार्यजी को या श्रीरामानन्दस्वामीजी को? इसके अतिरिक्त सवत्र तो प्रसिद्ध तथा प्रमाणित है ही, कि श्रीरामानुजस्वामीजी शेषावतार है, और आपने भी कई स्थानों में ऐसा ही स्वीकार किया है, फिर यहाँ भी उनके सिवा दूसरे कोई शेषावतार किस तरह सिद्ध हो सकते है? आप दूषित-अभीष्ट-सिद्धि के फेर में इतना बहाल क्यों फिरते है, कि न तो आगा-पीछा सोचते हैं, न ऊच-नीच ही देखते हैं? और इसी विद्या-विवेक पर आपको इतना नाज है, कि अपने सामने किसी को तिनके के समान भी नहीं समझते। इसके सिवा आपने 'प्रमितैर्वचोभिः' का अर्थ प्रामाणिक-शब्दो में' कर लिया है। किन्तु यहाँ प्रसङ्ग वशात् 'प्रमित' का अर्थ 'थोड़ा या 'संक्षिप्त' है, और श्रीस्वामी हर्याचार्यजी ने ऐसा इसी कारण लिखा है,

कि उन्होंने 'श्रीरामस्तवराज' का भाष्य भी संक्षिप्त में ही किया है।

अब रामानुज' के स्थानमें 'रामनूक' की कल्पना की अनर्गल-लीला भी देखिये। एक तो जब उसकी सभी छपी और हस्तलिखित प्रतियों में रामानुज' ही लिखा हुआ है, तो अपनी गरज से विना आधार 'रामानूक' मान बैठना कहाँ की अक्लमन्दी है? यदि इस तरह स्वार्थानुकूल मनमानी पाठ मानने का भूत सवार हो जाय, तो सारे वेदशास्त्र ही नष्ट-भ्रष्ट हो जायँ! और यदि पहले से ऐसे भले-मानुष अवतरित हुये होते, तो न जानें आज वेदशास्त्रों की क्या अवस्था होती, कितने रूप होते! इसके अतिरिक्त 'रामानूक' शब्द से अर्थ-सिद्धि भी नहीं होती। यदि आपके कथनानुसार इस शब्द का अर्थ 'श्रीरामपरत्व प्रतिपादक' मान भी लें, तो 'माध्व-सम्प्रदाय' में भी तो श्रीरामपरत्व प्रतिपादन पूर्वक ही श्रीरामजी की उपासना है, फिर इससे कौन सी अर्थ सिद्धि हुई? क्या 'श्रीसम्प्रदाय-सिद्धान्तवेदी' आदि लिखने में कोई अड़चन पड़ती थी, कि द्रविड-प्राणायाम से परिचय देने की जरूरत पड़ी? और सो भी अधूरा अस्पष्ट और भ्रामक ही! असल बात तो यह है, कि वह शब्द 'रामानूक' नहीं, 'रामानुज' ही है और उन्होंने अपने को श्रीरानुजस्वामीजी की ही परम्परा में बताया है, जो आदि के मङ्गलाचरण के उपर्युक्त विवेचन से भी स्पष्ट सिद्ध है; और इसका आगे भी वास्तविक अर्थ उपस्थित कर दिया जाता है, जिससे इसकी सत्यताऔरआप की अनर्गल-धींगाधींगी की नग्नता पूरी तरह स्पष्ट होजाय।

'रामानुज-सिद्धान्त-वेदी' को आपने 'रामानूक-सिद्धान्त-वेदी' मानकर अर्थ करने के पर्दे में अनर्थ कर मतलब गाँठने की चेष्टा की है, किन्तु वस्तुतः इसकी वहाँ कोई राह ही नहीं है; क्योंकि यदि यह गद्य रहता, तो आपकेलिये 'तिनके का सहारा' भी होता, परन्तु यह तो पद्य है। और केवल यही नहीं, साथ ही एक और भी पद्य है। इन दोनों के छन्द होने से और भी टस से मस होने की राह नहीं रह गयी है, क्योंकि ये ग्रन्थ-समाप्ति के मङ्गल-श्लोक है जो ऊपर भी उद्धृत हो चुके हैं, और विचार-सुलभता के लिये यहाँ भी उपस्थित किये जाते हैं:—

श्रीमद्रामानुजसिद्धान्तवेदी हर्याचार्यो भावगर्भं यदेतत्।
भाष्यं रामस्तवराजे व्यतानीद्रामप्रेष्ठाः सादरं तत्पिबन्तु॥

श्रीरामस्तवराजः किमयं भाष्येण भूषितो भक्तान् ।
कल्पद्रुम इव मधुपान् निचितः कुसुमादिना न माद्यति ॥

ये छन्द श्रीरास्तवराजभाष्य के अन्तिम मङ्गलाचरण के हैं। यह भाष्य वेङ्कटेश्वर प्रेस बम्बई में छप भी चुका है, और मेरे पास वि० संवत् १८९८ की हस्तलिखितप्रति भी मौजूद है। तात्पर्य यह, कि ग्रन्थ प्राप्य होने के कारण सब कोई इसे आसानी से देख और विचार कर सकते है। छन्दशास्त्र में इस मङ्गलाचरण वाले छन्द को उपजाति कहा है। 'उपजाति छन्द' का अर्थ है 'मिश्र छन्द' 'अर्थात् दो छन्दों के मिश्रण से जो छन्द बनता है, वह 'उपजाति-छन्द' है। 'मिश्रण' इस तरह होता है, कि छन्द का अर्धांश एक छन्द का और अर्धांश दूसरे छन्द का रहता है; और अर्धांश भी इस प्रकार, कि प्रथम और तीसरा चरण एक छन्द का, और दूसरा और चौथा चरण दूसरे छन्द का होता है। जैसा कि 'वृत्तरत्नाकर' में लिखा है:—

अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ पादौ यदीयावुपजातयस्ताः ।
इत्थं किलान्यास्वपि मिश्रितासु स्मरन्ति जातिष्विदमेव नाम ॥

( इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा के लक्षण कथित होने के बाद उपजाति का यह लक्षण कहा गया है )

अर्थ—यहाँ से अव्यवहित-पूर्व-कथित लक्षण वाले छन्दों—इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा—के लक्षणों से जिसके दो दो पाद युक्त हैं, वे उपजाति छन्द कहे जाते हैं। इसी प्रकार भिन्न भिन्न जाति के अन्य छन्दों के मिश्रण होने पर भी उपजाति ही छन्द कथित होता है।

ऊपर्युक्त 'श्रीमद्रामानुजसिद्धान्तवेदी' इस मङ्गलश्लोक का छन्द भी 'मिश्र' अर्थात् उपजाति ही हैं। इसमें वातोर्मी और शालिनी का मिश्रण हुआ है। इसके पहले और तीसरे चरण वातोर्मी के है, और दूसरे एवं चौथे चरण शालिनी के। क्रमशः मगण, भगण, तगण और दो गुरु का वातोर्मी ( वातोर्मीयं कथिता म्भौ तगौ गः ) और क्रमशः मगण, दो-तगण, और दो गुरु का शालिनी छन्द ( शालिन्युक्ताम्तौ तगौ गोऽब्धिलोकैः ) होता है,। अब उपर्युक्त श्लोक में इनके लक्षणों का मिलान कर देखें।—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| मगण | भगण | तगण | दो गुरु | वातोर्मी |
| SSS | S\|\| | SS\| | SS | |
| श्रीमद्रा | मानुज | सिद्धान्त | वेदी | |
| मगण | तगण | तगण | दोगुरु | शालिनी |
| SSS | SS\| | SS\| | SS | |
| हर्याचा | र्योभाव | गर्भय | देतत्[1] | |
| मगण | भगण | तगण | दो गुरु | वातोर्मी |
| SSS | S\|\| | SS\| | SS | |
| भाष्यंरा | मस्तव | राजेव्य | तानीद् | |
| मगण | तगण | तगण | दोगुरु | शालिनी |
| SSS | SS\| | SSS | SS | |
| रामप्रे | ष्ठाःसाद | रंतत्वि | बन्तु | |

इस प्रकार यह वातोर्मी और शालिनी के मिश्रण का उपजाति छन्द है। अतः छन्द में 'श्रीमद्रामानुज' को किसी प्रकार भी 'श्रीमद्रामानूक' करने की राह नही रह गयी है। क्योंकि तब छन्द ही अशुद्ध हो जायगा। इसके अतिरिक्त छन्द का तीसरा चरण भी, जो इस पहले चरण का सजातीय है, इसे टस से मस नहीं होने देता, कारण दोनों को एक सा रहना पड़ेगा ही, अतः एक तो पाठ 'रामानुज' है ही, वह छन्दतः और अर्थतः भी शुद्ध है, दूसरे, छन्द के तृतीय चरण के एक जातीय होने के कारण भी 'रामानुज' ही पाठ शुद्ध होता है। यदि उसको 'रामानूक' किया जायगा, तो एक तो वैसा पाठ है नहीं, दूसरे छन्द तथा अर्थ की दृष्टि से भी अशुद्धि और निरर्थकता आजाती है, अलावे तृतीय चरण से मिलाने पर भी विजातीय होनेके कारण उसकी सिद्धी नही होती, अतः वह अशुद्ध ही ठहरता है। इसके अतिरिक्त प्रथममङ्गलाचरण वाले श्लोक के अर्थ से इसका साम्य-समर्थन भी होताहै। इस लिये वह किसी प्रकार भी 'श्रीमद्रामानुज' से 'श्रीमद्रामानूक' नही हो सकता।

ऐसा प्रायः देखने में आता है, कि ग्रन्थकार जिस प्रकार

---

१टि०—"विज्ञेयमक्षरं गुरु पदान्तस्थं विकल्पेन" इस नियमानुसार तकारउत्तर वर्त्तीअकार गुरु है।

ग्रन्थ के आदि में उसकी निर्विघ्न समाप्ति के लिये मङ्गलाचरण करग्रन्थारम्भ करते हैं, उसी प्रकार अन्त में भी उसकी चिरस्थिति की कामना से मङ्गलाचरण कर ग्रन्थ-समाप्ति करते है। यहां 'श्रीरामस्तरावजभाष्य' में भी वैसा ही किया गया है, और उपर्युक्त दोनों श्लोक ग्रन्थ--समाप्ति के ही मङ्गलाचरण हैं। जिसमें पहला छन्द तो वातोर्मी और शालिनी के मिश्रण का उपजाति है, जो कि आवश्यकता होने के कारण ऊपर अच्छी तरह विवेचित हो चुका है, और दूसरा छन्द आर्य्या के प्रथम दलके सदृश दोनों दल होने के कारण 'गीति' है इससे। अबतो'रामानुज'पाठ की सत्यता और 'रामानूक' पाठ की असत्य-कल्पना का ठीक ठीक परिचय हो गया होगा। हाँ,श्रीभगवद्दासजी का मस्तिष्क पाण्डित्य के गर्वित-बोझ से चकरा गया हैं, घूम गया है, अतः सम्भव है, कि आप उलटी-टेढ़ी ही राह पकड़ें, क्योंकि आप को तो न अर्थ की शुद्धता की ही फिक्र हैं, न छन्द की शुद्धता की ही, तब तो आप 'परम्परा-परिमाणम्' के पृष्ट ६७-६८ में फर्माते हैं-"अब रहा 'रामानुजवर्त्म' उसका वही सीधा उपाय अर्थात् 'ज' के बदले 'क'। 'रामानूकवर्त्म' इसका अर्थ है कि 'श्रीरामपरत्व प्रतिपादक मार्ग के अनुकूल जयन्तीनिर्णय....।' श्लोक अशुद्ध हो, तो तुम जानो।" अतः आपको तो अपने मतलब से काम, अर्थ और श्लोक अशुद्ध हो तो हुआ करे। वाह रे अनोखे पण्डित! श्लोक कुछ हो, उसका अर्थ कुछ होता हो। परन्तु अपने कुमनोरथ की सिद्धि के चलते, सब को नष्ट-भ्रष्ट कर डालें आप, और दायित्व डालें दूसरे के सिर। अजी, दूसरे के श्लोक को बदल कर अशुद्ध कर डालने और बेराह विपरीत— अर्थ करने का न तो आपको अधिकार है, न ऐसा किये कामही सिद्ध होगा। हाँ, डेढ़ चावल की अपनी अलग खिचड़ी आप भले पकावें। वहाँ श्लोक का चरण तो है:—

"श्रीरामानुजवर्त्मसम्मतजयन्तीनिर्णयः पूर्णताम्" । परन्तु आप 'श्रीरामानूकवर्त्मसम्मतजयन्तीनिर्णयः पूर्णताम्' बनाने और मतलब गाँठने चले है। क्या यह बेराह-धींगाधींगी कभी चलने की है? सब से पहले तो अशुद्ध हो जाने के कारण छन्दकी गति ने ही आप के पैर में बेड़ी डाल कर आगे बढ़ने से रोक दिया है, परन्तु कुछ सूझता ही नही। फिर भी आप व्यामोह से अपने को बँधा स्वीकार न कर उसे दूसरे पर ही ठोकना चाहते है।

इसी तरह 'श्रीमद्रामानुजसिद्धान्तवेदी' में भी आपको छन्द एवं अर्थ की शुद्धता एवं औचित्य की क्या पर्वा। आपको तो किसी तरह मनोरथ सिद्ध होना चाहिये। किन्तु इस बेराह-अनर्गलता से 'मनोरथ छूछे ही रह जायँगे।

इससे यह भली भाँति सिद्ध है, कि 'रामानुज' के स्थान में 'रामानूक' की कल्पना नितान्त भ्रम है, उसकी सिद्धि की कोई भी राह नहीं है। उसकी स्थिति, सम्प्रदाय में तो नही ही है, है केवल श्रीभगवद्दासजी के दुराग्रह में। साम्प्रदायिक विद्वानों और आचार्यो ने तो 'रामानुज' ही लिखा है, बल्कि उन्होंने उसे छन्द-बद्ध कर टस से मस होने की राह भी नही रहने दी है, अतः वह किसी प्रकार भी 'रामानूक' नही हो सकता, और न भ्रम से वैसा लिखजाने और छपने की बात कह कर धांधली करने से ही वहाँ काम चल सकता है। इसके अतिरिक्त 'रामस्तवराज-भाष्य' के आदि-मङ्गलाचरण से भी इसकी समता और पूर्ण समर्थन हो ही रहा है। अतः इसमे कोई सन्देह नही, कि श्रीहर्याचार्यस्वामीजी ने निजकृत 'रामस्तवराज भाष्य' के आदि-मङ्गलाचरण में 'अछिघतनयाच्युतयोः आधारम् श्रीभाष्य-कारम् प्रणम्य' एवं अन्तिम-मङ्गलाचरण में 'श्रीमद्रामानुजसिद्धान्त वेदी' लिख कर यह भली भाँति स्पष्ट कर दिया है, कि आप श्रीरामानुजस्वामीजी की ही वंश-परम्परा में है, और 'श्रीभाष्य' श्रीरामानुज स्वामीजी कृत भाष्य का ही नाम हैं, अतः उनका 'श्रीभाष्यकार' शब्द से परिचय दिया है। और श्रीरामानन्दस्वामीजी ने भी श्रीवैष्णव-मताब्ज भास्कर में 'शक्तैः श्रीभाष्यतश्च' तथा 'श्रीभाष्यमेवं शृणुयादशक्तः' लिखकर इसी बात का परिचय दिया है। अतः 'श्रीभाष्य' के स्थान पर 'गुरुभाष्य' की कल्पना इस प्रकार भी असत्य ही ठहरी।

इस प्रकार गुरुभाष्य की मिथ्या-कल्पना करने के कारण एक तो उसके रचयिता के नाम में बारम्बार परिवर्त्तन होने से भूठाई उघड़ पडी—पहले उसके रचयिता श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी बताये गये, पुनः श्लोकार्थ करने में श्रीरामानन्दस्वामीजो का नाम आया, पुनः आगे चल कर श्रीस्वामीदेवानन्दजी उस भाष्य के कर्त्ता घोषित हुए। इस के अतिरिक्त 'रामानुज' के स्थान में 'रामानुक' पाठ बदलने की चेष्टा

भी असिद्ध होने से व्यर्थ ही हुई और मिथ्यापन स्पष्ट हो गया। और यहाँ भी 'श्रीभाष्यकार' श्रीरामानुजस्वामीजी ही सिद्ध हुए।

अतः सब प्रकार से प्रमाणित हो गया, कि श्रीरामानुजस्वामीजी की ही संज्ञा 'श्रीभाष्यकार' है और आप के ही, ब्रह्मसूत्र-भाष्य का नाम 'श्रीभाष्य' है। श्रीस्वामीहर्याचार्यजी, श्रीस्वामीरामानन्दाचार्यजी तथा अन्य आचार्यों एव विद्वानोंने 'श्रीभाष्यकार' एव 'श्रीभाष्य' शब्द से श्रीरामानुजस्वामी जी तथा उनके ब्रह्मसूत्र-भाष्य का ही उल्लेख किया है। इस 'श्रीभाष्य' शब्द की 'आनन्द-भाष्य' या 'श्रीगुरुभाष्य' अर्थ-कल्पना करना महज़ धोखा देना है, भ्रम फैलाना है। यही कारण हैं, कि आज तक न तो किसी ने ऐसा जाना-माना है, और न उसकी सिद्धि ही होती है। केवल श्रीभगवद्दासजी को वैसी विपरीत-धुन समायी रहती है, और इसीसे विषय इतना स्पष्ट होने पर भी आपको उलटा ही सूझा करता है। आप दूसरों को तो 'विनु गुरु होय न ज्ञान' कह कर गुरु से पढ कर रहस्य जानने का उपदेश करते है, उनकी लघुकौमदी की अधूरी जानकारी की खिल्ली उड़ाते ह,और उनके जैसे को स्थूलबुद्धिवाला कह कर उल्लसित होते है, परन्तु आपको इस ओर तनिक भी दृष्टि नहीं जाती, कि आप स्वयं 'गुरु-द्रोह' जैसी बहादुरी के ही कारण प्रसिद्ध हो रहे है, जिसका स्थायी प्रमाण 'श्रीसम्प्रदायरत्न' अब भी उपलम्य है, और यहाँ भी पूर्व में दिग्दर्शित हो चुका है। तथा उपर्युक्त श्लोकों के अर्थादि विचारने में भी तो आपने अधूरी लघुकौमुदी के जानकार की स्थूलबुद्धि को भी मात ही कर दिया है। भला ऐसे अनर्गल-विचार में भी कोई जान रहती है या उसका कोई मूल्य होता है? इसीसे तो कसौटी पर कसते ही उसका सहज—खोटापन उघड़ आया, अतः पर्दाफाश हो गया है।

अब 'द्रविड़मुनि कृत प्रबन्धों' के सम्बन्ध के विचारों की ओर भी दृष्टि डालिये। 'द्रविडमुनि' शब्द से अगस्त्यऋषि की जो कल्पना की गयी है, और ऐसी कल्पना करने का आधार जो उनका द्रविडदेश में जन्म और निवास बतलाया गया है, उस कथन की असत्यता एवं अशक्तता का सब से पहले विचार करना ही आवश्यक प्रतीत होता है, क्योंकि सारी कल्पना का इसी पर दारोमदार है। तत्पश्चात् उनके

'प्रबन्धों'· से 'अगस्त्य-संहिता' के कथन एवं उसके निर्म्माण किये जाने आदि की बातों पर प्रकाश डालना उचित होगा।

किसी व्यक्ति की जातीय-संज्ञायें दो ही कारणों से बदल सकती है। या तो अन्य जातियों में विवाह सम्बन्ध आदि द्वारा मिलजुलकर धीरे धीरे उसी जाति में खपकर अपने पूर्वजों के स्वरूप-ज्ञान मिट जाने पर अपने को भी उसी जाति का समझ लेने से, या किसी देश-प्रदेश में अनन्तकाल तक बसते हुए किसी युगान्तर की उपस्थिति होने पर पूर्वजों की यथार्थ जानकारी मिट जाने या विस्मृतप्राय हो जाने से, पूर्वजों की जातीय-संज्ञायें छूट कर वहाँ की जातीय-संज्ञाये कायम हो जाती या हो जा सकती है। जैसे कि पूर्व समय में हूण, तातार शक आदि विदेशी जातियाँ इस देश में आयी थीं,जिसका पता 'राजतरंगिणी' आदि ग्रन्थों से लगता है, किन्तु उन सबों का पूर्वजों के रूप में आज कहीं भी परिचय नही मिलता, अब तो वे सब के सब अपने को हिन्दू ही जानते-मानते हैं। इसी प्रकार और भी बहुत से उदाहरण इति-हासों में भरे पड़े है। बिना इन दोनों कारणों में से किसी एक के या दोनों के, कभी भी किसी व्यक्ति की जातीय-संज्ञायें नहीं बदल सकती, जब बदलता है तब इन्ही दोनों कारणों से। केवल किसी देश में जन्म होने मात्र से ही कोई व्यक्ति वहाँ की जाति का माना नही जा सकता, क्योंकि जातित्व मे कुल-वंश कारण है, बल्कि प्रधानता कुल-वंश की ही होती है। जैसे कहीं भी जन्म हो, बङ्गाली माता-पिता से उत्पन्न सन्तान बङ्गाली, महाराष्ट्र माता-पिता से उत्पन्न सन्तान महाराष्ट्र और मैथिलादि माता-पिता से उत्पन्न सन्तान मथिल आदि ही कहलाती है, इसी प्रकार सभी जातियों के सम्बन्ध में समझनी चाहिये, इसकी सत्यता आँख पसार कर देखने से सर्वत्र ही दृष्टि-गोचर होती है। इसके लिये उदाहरण-स्वरूप यदि काशी को ही लिया जाय, तो सभी जातियों की स्थिति का एक ही जगह अच्छी तरह परिचय मिल जायगा। क्योंकि यहाँ महल्ले के महल्ले और छिट-फुट भी महाराष्टों द्रविड़ों, तैलङ्गों, कर्णाटियों, गुजरातियों, बङ्गालियों आदि के अनेक परिवार हैं, परन्तु कई पुश्तों से यहीं जन्म-ग्रहण करते और बसते हुए भी किसी की अपने पूर्वजों से भिन्न-जातिकी औपाधिक-

संज्ञाये नहीं हुईं, बल्कि महाराष्ट्र, महाराष्ट्र ही; द्रविड, द्रविड़ ही; तैलङ्ग, तैलङ्ग ही; कर्णाटी, कर्णाटी ही; गुजराती, गुजराती ही; एवं बङ्गाली, बङ्गाली ही आदि समझे और माने जाते है; और एक दूसरे से अपने को भिन्न जाति का समझते मानते हुए भिन्न ही आचार-व्यवहार आदिभी करते हैं। इसी प्रकार बङ्गाल, महाराष्ट्र, गुजरात, द्रविड़, पञ्जाब आदि देशों में बसे हुए अन्य देशीय लोगों के विषय में भी ऐसा ही समझना चाहिये। कम से कम बङ्गाली और मारवाड़ी तो नौकरी एवं व्यापार के चलते हिन्दुस्तान के सभी हिस्सों में, बल्कि बहुत-कुछ अन्यत्र भी भरे है; परन्तु उनकी औपाधिक-संज्ञाये बङ्गाली एवं मारवाड़ी ही हैं, अन्य नही। हिन्दुस्तान में बहुत ज़माने से बसते हुए भी पारसी वगैरह हिन्दू नही कहे जाते। इसी प्रकार अन्यत्र भी दृष्टि दौड़ा कर देखने से इस सहज-नियम की व्यापकता अपने आप दिखाई पड़ेगी। इसके अतिरिक्त दूसरी बात यह भी है कि उपर्युक्त नियम तो साधारण-व्यक्ति के ही लिये है, ऋषियों के लिये नही। ये तो उस नियम से परे हैं, अतःसर्वदेशीय समझे-माने जाते है। इसीलिये जिस प्रकार सामान्य लोगों की देशकालिक-जाति-संज्ञाये मानीं जाती हैं, या बनी हुई हैं, उस प्रकार, किसी भी ऋषि के लिये नियम नहीं है। यही कारण है, कि कोई भी ऋषि साधारण-मनुष्यों की तरह समझे जाकर महाराष्ट्रऋषि, तैलङ्ग-ऋषि, गुर्जरऋषि, बङ्गालीऋषि, कान्यकुब्जऋषि, मैथिलऋषि आदि नामों से किसी भी पुराणादि में उल्लिखित नही हुए हैं, न आज ही कोई कहता मानता या समझता है, परन्तु आपकी ही अनोखी नई कल्पना आज इस तरह बेराह उमड़ी हुई नजर आयी है। उपर्युक्त व्यापक-नियम से सिद्ध है, कि यदि अगस्त्यऋषि का जन्म द्रविड़देश में होता तो भी, द्रविड़मुनि नहीं कहे जा सकते थे, किन्तु उनका तो उस देश में जन्म भी नही हुआ है, कि उसे लेकर धींगाधींगी करने की भी कोई राह हो! यही कारण है कि वहाँ उनके जन्म-ग्रहण करने का कोई भी प्रमाण न देकर ठगों की तरह आपने दिनदहाड़े आंख में धूल झोकने का प्रयत्न करते हुए गोलमठोल सा अनर्गल-कथन कर डाला है, कि अगस्त्यजी ने द्रविड़देश में जन्म-ग्रहण कर अगस्त-संहिता बनायी है। अतः इसी का

'द्रविड़-प्रबन्ध' के नाम से कथन हुआ है, इत्यादि। प्रमाण तो इसके सरासर-विरुद्ध यह मिल रहा है, कि अगस्त्यजी का का जन्म न तो द्रविड़देश में हुआ है, न द्रविड़ माता-पिता से ही हुआ है. अतः कोई धुन्धली राह भी नही है, जिससे 'अगस्त्यजी' को 'द्रविड़मुनि' अनुमान करने की कोई भी गुन्जाइश हो सके। यथा मत्स्य पुराण के २०१ म अध्याय मे वशिष्ट—अगस्त्य-जन्म-ग्रहणप्रसङ्ग लिखा है:—

एतस्मिन्नेव काले तु मित्रश्च वरुणस्तथा ॥२३॥
वदर्याश्रममासाद्य तपस्तेपतुरव्ययम्।
तपस्यतोस्तयोरेवं कदाचिन्माधवे ऋतौ ॥२४॥
पुष्पितद्रुमसंस्थाने शुभे दयितमारुते।
उर्व्वशी तु वरारोहा कुर्व्वती कुसुमोच्चयम् ॥२५॥
सुसूक्ष्मरक्तवसना तयोर्दृष्टिपथं गता।
तां दृष्ट्वेन्दुमुखीं सुभ्रुं नीलनीरजलोचनाम् ॥२६॥
उभौ चुक्षुभतुर्देवौ तद्रूपपरिमोहितौ।
तपस्यतोस्तयोर्वीर्य्यमस्खलच्च मृगासने ॥२७॥
स्कन्नं रेतस्तयो दृष्ट्वा शापभीतौ परस्परम्।
चक्रतुः कलशे शुक्रं तोयपूर्णे मनोरमे ॥२८॥
तस्माद्दृषिवरौ जातौ तेजसा प्रतिमौ भुवि।
वशिष्टश्चाप्यगस्त्यश्च मित्रावरुणयोर्द्वयोः ॥ २९ ॥

अर्थात्:—इसी समय मित्र और वरुण ने बद्रिकाश्रम में जाकर अक्षयतप-किये। जिस समय वे इस प्रकार तपस्या कर रहे थे, कभी वसन्त—ऋतु के आने पर जब कि उस सुन्दर स्थान में वृक्ष पुष्पित थे लुभावनी हवा बह रही थी. श्रेष्ठकटिशीला ( वरारोहा ) उर्वशी झीने-लाल बस्त्र पहिने पुष्प तोड़ती हुई उन्हें दिखलाई पड़ी। उस सुन्दर—भ्रूशीला नीलाम्बुज—लोचना, चन्द्रमुखी उर्व्वशी को देखकर दोनों उसके रूप पर विशेष मोहित होते हुए क्षुभित हुए और तपस्या करते हुए मृगासन के ऊपर उनके वीर्य स्खलित हुए। अपना अपना रेतस्खलन देखकर दोनों ने एक दूसरे के शाप की आशङ्का से भयभीत होकर एक सुन्दर जलपूर्ण घड़े में अपने अपने वीर्य स्थापित कर दिये। इन्हीं मित्र

और वरुण के उस तेज के मूर्ति स्वरूप ऋषि प्रवर वशिष्ठ और अगस्त्य का पृथ्वी पर आविर्भाव हुआ।

इस पौराणिक-कथा से भली-भाँति स्पष्ट हो गया, कि अगस्त्यजी का जन्म बद्रिकाश्रम में हुआ है द्रविड़देश में नही; और न माता पिता ही द्रविड़ हैं, अत द्रविड़देश में उनके जन्मग्रहण करने एवं द्रविड़मुनि कहलाने का कथन नितान्त असत्य और पाषण्डपूर्ण है।

इसके बाद भी यदि लज्जित बिल्ली के काठ नोचने की तरह यह कहने की निर्ल्लज्जधृष्टता क ही जाय, कि जन्म से नहीं तो द्रविड़देश में रहने से ही वे 'द्रविड़मुनि कहलाये, तो यह भी नही चलने का; क्योंकि किसी के कहीं बसने मात्र से ही उसकी जातीय-सज्ञा बदल नही सकती, जैसा कि ऊपर के विवेचनों से स्पष्ट भी हो चुका है। दूसरे-ऋषिलोग तो सर्वदेशीय होते थे, सर्वत्र जाते और रहते भी थे; यही कारण है, कि उनके नाम के कुण्ड-सरोवर आदि अब भी अनेक तीर्थों में विद्यमान है। फिर वे कहाँ के विलक्षण-निवासी माने जायगे, कि जिसके चलते उनकी जाति ही बदल जायगी ? अगस्त्यजीने भी तो समय समय पर अनेक स्थानों में निवास किया है, फिर इनका जातीय नामकरण किस स्थान के नामानुसार हो ? यद्यपि पुराणों के अनुसन्धान से उनके बहुत से स्थानोका पता चल सकता है, परन्तु उसकी कोई विशेष आवश्यकता नही रहने के कारण केवल विषय-स्पष्टी करण के लिये उदाहरण-स्वरूप दो-चार स्थानों के उल्लेख ही काफी होंगे।

यह तो बहुत प्रसिद्ध कथा है, कि विन्ध्याचल के गर्वोन्नत होकर सूर्य की गति रोकने पर ही देवताओं के स्तुति करने से अगस्त्यजी उसके निराकरण के लिये उसके पास गये थे, और जब उसने बौना होकर साष्टाङ्ग प्रणाम किया, तो आपने अपने आनेकी अवधि तक वैसे ही लेटे रहने की आज्ञा देकर दक्षिण-भारत चले गये, सो आज तक नही लौटे। अतः विन्ध्याचल वैसे ही पडा रह गया। अब देखना चाहिये कि इस घटना के पूर्व उनकी कहाँ कैसी स्थिति रही थी।

महाभारत के बनपर्व में ९५ से १०४ अध्याय तक अगस्त्यऋषि का महात्म्य कथन हुआ है। यहाँ कथानक का प्रसङ्ग इस प्रकार है, कि

राजा युधिष्ठिर वनवास के समय तीर्थयात्रा करते हुए प्रयाग से गया पहुँचे। वहाँ पर पूर्व समय में अगस्त्यऋषि भी गये थे और उन्होंने आश्रम बनाकर बहुत समय तक वहाँ निवास किया था, अतः वह आश्रम अगस्त्याश्रम के नाम से प्रसिद्ध था। उस समय उस आश्रम में लोमश ऋषि निवास करते थे। राजा युधिष्ठिर वहाँ (गया) पहुँच कर वहाँ के महात्म्यों से अवगत होने पर कुछ दिनों तक वहीं निवास करने का विचार कर उसी अगस्त्याश्रम में गये, जहाँ लोमशऋषि रहा करते थे। वहाँ इन्होंने कुछ दिनों तक निवास करते हुए लोमशऋषि से जिज्ञासानुकूल बहुत सी कथायें सुनी। इसमें पहले आपने अगस्त्य ऋषि के ही दिव्य-चरित्रों की कथाये सुनी है। इसी प्रसङ्ग में वातापि शमन, विदर्भराजकन्या लोपामुदा से उनका विवाह, इनके साथ हरिद्वार (गङ्गाद्वार) में जाकर उनका अखण्ड तप करना, पुनः उनका पुत्रजन्म, बिन्ध्या-गर्व शमन एवं समुद्र शोषन आदि कीर्तियों का वर्णन हुआ है। यथाः—

"नगो गयसिरो यत्र पुण्याचैव महानदी।
वानीर मालिनी रम्या नदी पुलिनशोभिता ॥ १० ॥
दिव्यं पवित्रकूटश्च पवित्रं धरणीधरम्।
ऋषिजुष्ट सुपुण्यन्तत्तीर्थं ब्रह्मसरोत्तमम् ॥ ११ ॥
अगस्त्यो भगवान् यत्र गतो वैवस्वतं प्रति।
उवास च स्वयं तत्र धमराजः सनातनः ॥ १२ ॥

वनपर्व अध्याय ९५

अर्थात—जहाँ पर (जिस गया में) गयसिर नामक पर्वत है पुलिनों (दोनों तटों) से सुशोभित तथा वेंत-पक्तियों से रमणीय, पवित्र महानदी (फल्गु) है, ॥ १० ॥ पवित्र शिखर वाले दिव्य (द्योतनात्मक) पावन पर्वत है, और ऋषि मण्डलियों से सुसेवित, अतः लोकविख्यात ब्रह्मसर (ब्रह्म सरोवर) नामक तीथ है, ॥ ११ ॥ जहाँ (पूर्वकाल में) अगस्त्यमुनि थे, उस स्थान में (गया में) सनातन धमराज युधिष्ठिर ववस्वत के पास गये और वहाँ निवास किया ॥ १२ ॥

ततः संप्रस्थितो राजा कौन्तेयो भूरिदक्षिणः।
अगस्त्याश्रममासाद्य दुर्जयायामुवासह ॥ १ ॥
तत्रैव लोमशं राजा पप्रच्छ वदतांवरः।

अगस्त्येनेह वातापि किमर्थमुपशामितः ॥ २ ॥
वनपर्व अध्याय ९६

अर्थात्—अधिक दक्षिणा देनेवाले राजा युधिष्ठिर ने उस स्थान ( वैवस्वत स्थान ) से दुर्जया में जाकर अगस्त्याश्रम में निवास किया ॥ १ ॥ और वहाँ श्रेष्ठ वक्ता राजा युधिष्ठिर ने लोमशजी से पूछा, कि अगस्त्यजी ने वातापी का नाश कैसे किया था॥२॥

दुहितुर्वचनाद्राजा सोऽगस्त्याय महात्मने ।
लोपामुद्रां ततः प्रादाद्विधिपूर्वं विशाम्पते ! ॥ ७ ॥
गङ्गाद्वारमथागम्य भगवानृषिसत्तमः ।
उग्रमातिष्ठत तपः सह पत्न्यानुकूलया ॥ ११ ॥
सा प्रीता बहुमानाच्च पतिं पर्यचरत्तदा ।
अगस्त्यश्च परां प्रीतिं भार्यायामाचरेत् प्रभुः ॥ १२ ॥
ततो बहुतिथे काले लोपामुद्रां विशाम्पते ! ।
तपसा द्योतितां स्नातां ददर्श भगवानृषिः ॥ १३ ॥
वनपर्व अध्याय ९७ ।

अर्थात्—लोमशऋषि राजा युधिष्ठिर से कहते है, कि हे विशाम्पते ! (वैश्यों के स्वामी),राजा वैदर्भने अपनी कन्या लोपामुद्रा के कहने से उसको ( लोपामुद्रा को ) विधिपूर्वक महात्मा अगस्त्यजी को दे दिया, व्याह दी ॥ ७ ॥ आज्ञाकारिणी पत्नी के साथ गङ्गाद्वार ( हरिद्वार ) में आकर ऋषि-श्रेष्ठ भगवान् अगस्त्यजी उग्रतप करने लगे ॥ ११ ॥ तब प्रसन्ना लोपामुद्रा बहुमान युक्त पति की पूरी तरह सेवा करने लगी और अगस्त्यजी भी भार्या से परम प्रेम करने लगे ॥ १२ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार बहुत काल बीत जाने पर भगवान् अगस्त्यजीने एक दिन ब्रह्मचर्य से दीप्तिमती ऋतुस्नाता लोपामुद्रा को देखा ॥ १३ ॥ इत्यादि

इससे यह सावित हुआ, कि दक्षिण-देश में जाने के पहले अगस्त्यजी ने गया तथा हरिद्वार, में आश्रम बनाकर बहुत दिनों तक निवास किया था । अब यह देखना चाहिये, कि वे कहाँ से गर्वोन्नत-विन्ध्य को खर्व करने के लिये गये थे, जो उसी यात्रा में कारणवश दक्षिण-भारत की ओर चले गये । यह कथा स्कन्द पुराण के काशी खण्ड के ५वें अध्याय में पूर्ण-स्पष्टता के साथ वर्णित है,जो इस प्रकार है:—

"आपृच्छ्य सर्वान्स मुनीश्वरः सबालवृद्धानपि तत्र वासिनः ।
तृणानि वृक्षाश्च लताः समस्ताः पुरीं परिक्रम्य च निर्ययौ च॥४५॥
असिं ह्युपस्पृश्य पुनः पुनर्मुनिः प्रासादमालां परितोविलोकयन् ।
उवाच नेत्रे सरले प्रपश्यतं काशीं युवां क्व क्व पुरात्वियं बत ॥४८॥
तपोयानमिवारुह्य निमेषार्धेन वै मुनिः ।
अग्रे ददर्श तं विन्ध्यं रुद्धाम्बरमथोन्नतम् ॥ ५३ ॥
चकम्पे चाचलस्तूर्णं दृष्ट्वैवावस्थितं मुनिम् ।
तमगस्त्यं सपत्नीकं वातापील्वलवैरिणम् ॥ ४५ ॥
गिरिः खर्वतरो भूत्वा विविक्षुरवनीमिव ।
आज्ञाप्रसादः क्रियतां किङ्करोऽस्मीतिऽचाब्रवीत् ॥ ५६ ॥

अगस्त्य उवाच-

विन्ध्य साधुरसि प्राज्ञ मां च जानासि तत्त्वतः ।
पुनरागमनं चेन्मे तावत्खर्वतरो भव ॥ ५७ ॥
इत्युक्त्वा दक्षिणामाशां सनाथामकरोन्मुनिः ।
निजश्चरणविन्यासैस्तया साध्व्या तपोनिधिः ॥ ५८ ॥
अद्यः श्वोवा परश्वो वाप्यागमिष्यति वै मुनिः ।
इति चिन्तामहाभारैर्गिरिराक्रान्ततः स्थितः ॥ ६२ ॥
नाद्यापि मुनिरायाति नाद्यापि गिरिरेधते ।
यथा खलजनानां हि मनोरथमहोरुहः ॥ ६३ ॥

श्लोकार्थ - अनन्तर मुनीश्वर अगस्त्यजी काशी निवासी समस्त बाल-वृद्धों से पूँछकर ( आज्ञा लेकर, विदा होकर ) काशी पुरी की परिक्रमा कर वहाँ से बाहर निकले ॥ ४५ ॥ बारम्बार असीनदी के जलको स्पर्श करते हुए और काशीपुरी की बड़ी बडी अटारियों की माला ( समूह ) को देखते हुए अगस्त्यमुनिने अपने नेत्रों से कहा, कि हे सरलनयन ! तुम दोनों इस काशीपुरी को भले प्रकार से देख लो । हाय, इसके अनन्तर कहाँ तुम और कहाँ काशीनगरी रहेगी ॥ ४८ ॥ ( पुनः ) तपरूपी यान ( विमान ) पर आरूढ़ हुए की तरह अगस्त्यमुनिने आधे निमेष में ही अपने आगे उन्नत हो आकाश मार्ग को रोकनेवाले उस विन्ध्यपर्वत को देखा। वह विन्ध्य-पवत भी वातापी और इल्वल के विनाशक अगस्त्यमुनि को सहधर्मिणी सहित सामने देखकर तुरत

काँप गया ॥५४॥ और अत्यन्त छोटा (बौना) होकर मानो भूमि में प्रवेश करने की इच्छा करता हुआ वह बोला—" मै किङ्कर हूँ मुझ पर आज्ञा रूपी कृपा किजिये, कि मै क्या करूँ ?" ॥५६॥ अगस्त्यमुनि ने कहा, हे प्राज्ञ विन्ध्य ! तुम साधु (सज्जन) हो, और मुझको भी अच्छी तरह जानते हो। जब तक मैं पुनः लौटकर नही आऊ, तब तक अत्यन्त छोटा बने रहो ॥ ५७ ॥ ऐसा कहकर तपोनिधि अगस्त्यमुनि ने पतिव्रता लोपामुद्रा के साथ अपने चरणों के विन्यासों से दक्षिण दिशा को सनाथ किया ॥५८॥ आजकल वा परसों मुनिजी अवश्य आवगे, इसी प्रकार से चिन्ता के महान भार से दबे हुए की तरह वह पर्वत स्थित रहा ॥६२॥ आजतक न तो मुनीजी आये है, न आज तक विन्ध्य पर्वत ही बढता है, जैसे दुर्जनों का मनोरथ रूपी वृक्ष नही बढ़ने पाता ॥६३॥

अब देखना यह है, कि जब अगस्त्यमुनि बिन्ध्य पार कर दक्षिण की ओर चले गये, और फिर उधर से लौटे नही, तो आपने उस देश के किस स्थान में मुख्यरूपेण निवास किया ? मुख्यरूपेण निवास करने से तात्पर्य यह है, कि ऐसे तो समय समय पर आप दक्षिण के भिन्न भिन्न तीर्थों एवं अन्य स्थानों में कारण वश गये ही होंगे, इसमें सन्देह नहो, किन्तु आप का मुख्य आश्रम कहाँ था, जहाँ आप बराबर निवास किया करते थे ? परम आर्षग्रन्थ श्रीवाल्मीकीय-रामायण से स्पष्ट है, कि आपका मुख्य आश्रम दण्डकारण्य में था। जब श्रीरामजी वनवास के सिलसिले में वहाँ गये थे, तो उन्होंने वहाँ बहुत दिनों तक निवास किया था, बराबर श्रीअगस्त्यजी के परम महत्वों को ऋषियोंसे सुनते रहने के कारण आपकी उत्कट–अभिलाषा हुई, कि उनका दर्शन करें, क्योंकि इतने दिनों तक यहाँ रहते हुए भी श्रीअगस्त्यजी के आश्रम के दूर और विकट–वन में रहने के कारण आप वहाँ नही जा सके थे। अन्त में उनके शिष्य सुतीक्ष्णजी से मार्गादिका पता लगाकर वहाँ गये और उनका दर्शन किया। उस समय श्रीअगस्त्यजी के आश्रम का जो वर्णन श्रीवाल्मीकिजीने किया है, उससे स्पष्ट सिद्ध होता है, कि उनका वही मुख्य–निवासस्थान था। उनके आश्रम का ऐसा वर्णन इसके सिवा अन्य स्थानों में कहीं भी नही मिलता, अतः भली भाँति सिद्ध है, कि दक्षिण देश में जाने पर आपने मुख्यरूपेण

दण्डकारण्य में ही निवास किया था, आपका वही मुख्य-आश्रम था अब इसका परिचय वाल्मीकि-रामायण के अरण्य-काण्ड में देखिये: —

'रमतश्चानुकूल्येन ययुः संवत्सरा दश।
परिसृत्य च धर्मज्ञो राघवः सह सीतया॥ २७॥
सुतीक्ष्णस्याश्रमपदं पुनरेवाजगाम ह।
स तमाश्रममागम्य मुनिभिः परिपूजितः॥ २८॥
तत्रापि न्यवसद्रामः किञ्चित्कालमरिन्दमः।
अथाश्रमस्थो विनयात्कदाचित्तं महामुनिम्॥ २९॥
उपासीनः स काकुत्स्थः सुतीक्ष्णमिदमब्रवीत्।
अस्मिन्नरण्ये भगवान्नगस्त्यो मुनिसत्तमः॥ ३०॥
वसतीति मया नित्यं कथा कथयतां श्रुतम्।
न तु जानामि तं देशं वनस्यास्य महत्तया॥ ३१॥
कुत्राश्रमपदं रम्यं महर्षेस्तस्य धीमतः।
प्रसादार्थं भगवतः सानुजः सह सीतया॥ ३२॥
अगस्त्यमभिगच्छेयमभिवादयितुं मुनिम।
मनोरथो महानेष हृदि संपरिवर्त्तते॥ ३३॥
यदहं तं मुनिवरं शुश्रुषेयमपि स्वयम्।
इति रामस्य स मुनिः श्रुत्वा धर्मात्मनो वचः॥ ३४॥
सुतीक्ष्णः प्रत्युवाचेदं प्रीतो दशरथात्मजम्।
अहमप्येतदेव त्वां वक्तुकामः सलक्ष्मणम्॥ ३५॥
अगस्त्यमभिगच्छेति सीतया सह राघव!।
दिष्ट्या त्विदानीमर्थेऽस्मिन्स्वयमेव ब्रवीषिमाम्॥ ३६॥
अयमाख्यामि ते राम! यत्रागस्त्यो महामुनिः।
योजनान्याश्रमात्तात! याहि चत्वारि वै ततः।
दक्षिणेन महाञ्छ्रीमानगस्त्यभ्रातुराश्रमः॥ ३७॥
तत्रैकां रजनीं व्युष्य प्रभाते राम! गम्यताम्।
दक्षिणां दिशमास्थाय वनखण्डस्य पार्श्वतः॥ ४०॥
तत्रागस्त्याश्रमपदं गत्वा योजनमन्तरम्।
रमणीये वनोद्देशे बहुपादप शोभिते॥ ४१॥
इति रामो मुने श्रुत्वा सह भ्राता ऽभिवाद्य च।

प्रतस्थेऽगस्त्यमुद्दिश्य सानुगः सह सीतया ॥ ४४ ॥

सुतीक्ष्णेनोपदिष्टेन गत्वा तेन पथा सुखम् ।
इदं परमसंहृष्टो वाक्यं लक्ष्मणमब्रवीत् ॥ ४६ ॥

स्निग्धपत्रा यथा वृक्षा यथा क्षान्ता मृगद्विजः ।
आश्रमो नाति दूरस्थो महर्षेर्भावितात्मनः ॥७८ ॥

अगस्त्य इति विख्यातो लोके स्वेनैव कर्मणा ।
आश्रमो दृश्यते तस्य परिश्रान्तश्रमापहः ॥ ७९ ॥

आराधयिष्याम्यत्राहमगस्त्यं तं महामुनिम् ।
शेष च वनवासस्य सौम्य वत्स्याम्यहं प्रभो ॥ ८८ ॥

( अरण्यकाण्डे एकादशसर्गे )

अर्थात्:—वहाँ प्रसन्नता पूर्वक रमण करते हुए रामचन्द्र के दस बर्ष बीत गये । धर्मज्ञ रामचन्द्र, सीता के साथ घूम कर ॥ २७ ॥ पुनः सुतीक्ष्णजी के आश्रम में आये । इस आश्रम में आने पर मुनियों ने इनका सत्कार किया ॥ २८ ॥ शत्रुओं को दमन करनेवाले रामचन्द्र ने वहाँ भी कुछ दिनों तक निवास किया । इस आश्रम में रहते हुए रामचन्द्. महामुनि सुतीक्ष्णजी के पास जाकर विनय पूर्वक बोले—भगवन् इस वन में मुनिश्रेष्ठ अगस्त्यजी ॥२९॥३०॥ रहते हैं, यह बात मैंने कथा कहने वालों के मुँह से सुनी है । पर इस वन के विशाल होने के कारण मै उनका स्थान नही जानता ॥३१॥ कि उन बुद्धिमान् महर्षि का आश्रम कहाँ है ? भगवान् अगस्त्य की प्रसन्नता के लिये लक्ष्मण और सीता के साथ ॥३२॥ मुनि को प्रणाम करने के लिये मैं उनके पास जाऊँगा। यह मेरे मन में बहुत बड़ा मनोरथ वर्त्तमान है ॥३३॥ कि मैं उन मुनिवर कीं सेवा स्वयं करूँ । धर्मात्मा रामके ये वचन सुनकर वे मुनि ॥ ३४ ॥ सुतीक्ष्ण प्रसन्न होकर दशरथ-पुत्र रामचन्द्र से बोले—लक्ष्मण और तुमसे मै भी यही कहना चाहता था ॥ ३५ ॥ कि रामचन्द्र, सीता के साथ अगस्त्यजी के पास चलो । पर प्रसन्नता की बात है, कि इस विषय में तुम स्वयं मुझसे कह रहे हो । मै तुमको बतलाता हूं जहाँ महामुनि अगस्त्यजी का आश्रम है ॥३६॥ इस आश्रम से चार योजन ( १६ कोस ) दक्षिण की ओर जाओ, तब अगस्त्यजी के भाई

का भारी आश्रम मिलेगा ॥ ३७ ॥ वहाँ उस आश्रम में एकरात रहकर प्रातः काल वनके बगल से दक्षिण दिशा की ओर जाना ॥४०॥ एक योजन जाने पर वनके रमणीय भाग में अनेक वृक्षों से सुशोभित अगस्त्यजींका आश्रम है ॥ ४१ ॥ इस प्रकार मुनि की बातें सुनकर रामचन्द्र ने भाई के साथ सुतीक्ष्णमुनि को प्रणाम किया और वे भाई तथा सीता के साथ अगस्त्याश्रम की ओर चले ॥४४॥ सुतीक्ष्णजी के बतलाये मार्ग से सुख पूर्वक जाकर बड़ी प्रसन्नता से रामचन्द्रजीने लक्ष्मणजी से यह कहा ॥ ४६ ॥ इन वृक्षो के पत्ते चिकने मालूम पड़ते है, ये मृग और पक्षी शान्त है, इनसे मालूम होता ह, ब्रह्मज्ञानी महर्षि का आश्रम अब दूर नही है ॥ ७८ ॥ ये महर्षि अपने ही कर्म से अगस्त्य नाम से प्रसिद्ध हैं, यह उन्ही का आश्रम दीख पड़ता है. जो थके हुओं की थकावट दूर करता है ॥ ७९ ॥ यहाँ मै महामुनि अगस्त्य की आराधना करूँगा और वनवास की शेष अवधि यहीं बिताऊँगा ॥ ८८ ॥

× × + × × × ×

प्रविवेश ततो रामः सीतया सह लक्ष्मणः ॥ १६ ॥
प्रशान्तहरिणाकीर्णमाश्रमं ह्यवलोकयन ।
स तत्र ब्रह्मणःस्थानमग्नेःस्थानं तथैव च ॥ १७ ॥
विष्णोःस्थानं महेन्द्रस्य स्थानं चैव विवस्वतः ।
सोमस्थानं भगस्थानं स्थानं कौवेरमेव च ॥ १८ ॥
धातुर्विधातुः स्थानं च वायोः स्थानं तथैव च ।
स्थानं च पाशहस्तस्य वरुणस्य महात्मनः ॥ १९ ॥
स्थानं तथैव गायत्र्या वसूनां स्थानमेव च ।
स्थानं च नागराजस्य गरुडस्थानमेव च ॥ २० ॥
कार्तिकेयस्य च स्थानं धर्मस्थानं च पश्यति ।
ततः शिष्यैपरिवृत्तो मुनिरप्यभिनिष्पतत् ॥ २१ ॥
तं ददर्शाग्रतो रामो मुनीनां दीप्ततेजसम् ।
अब्रवीद्वचनं वीरो लक्ष्मणं लक्ष्मिवर्धनम् ॥ २२ ॥
बहिर्लक्ष्मण ! निष्क्रामत्यगस्त्यो भगवानृषिः ।
औदार्येणावगच्छामि निधानं तपसामिदम् ॥ २३ ॥

एवमुक्त्वा महाबाहुरगस्त्यं सूर्य्यवर्चसम् ।
जग्राह पततस्तस्य पादौ च रघुनन्दनः ॥ २४ ॥
अभिवाद्य तु धर्मात्मा तस्थौ रामः कृताञ्जलिः ।
सीतया सह वैदेह्या तदा रामः सलक्ष्मणः ॥ २५ ॥
प्रतिगृह्य च काकुत्स्थमर्चयित्वासनोदकैः ।
कुशलप्रश्नमुक्त्वाचआस्यतामिति सोऽब्रवीत्॥ २६ ॥
( अरण्यकाण्डे द्वादशसर्गे )

अर्थात्:—सीता और लक्ष्मण के साथ रामचन्द्र आश्रम में गये ॥ १६ ॥ शान्त हरिणों से पूर्ण आश्रम को देखते हुए रामचन्द्र ने उस आश्रम में ब्रह्मा के स्थान, अग्नि के स्थान, विष्णु के स्थान इन्द्र के स्थान, सूर्य के स्थान, चन्द्रमा के स्थान, भगदेवता के स्थान, कुबेर के स्थान, धाता और विधाता के स्थान, वायु के स्थान, पाशहस्त के स्थान, महात्मा वरुण के स्थान, गायत्री के स्थान, और आठ वसुओं के स्थान देखे, इसी समय मुनि भी अपने शिष्यों के साथ उस स्थान पर आये ॥१७॥ ॥ १८ ॥ १९ ॥ २० ॥ २१ ॥ रामचन्द्र ने मुनियों के आगे अति तेजस्वी अगस्त्य को देखा, और वीर राम लक्ष्मिवर्धन-लक्ष्मण से बोले ॥ २२ ॥ हे लक्ष्मण ! भगवान् अगस्त्यऋषि बाहर आ रहे हैं; अतः तपनिधान अगस्त्यजी को मै सहज ही जान जाऊँगा ॥ २३ ॥ महाबाहु रघुनन्दन ने इस प्रकार कहकर सूर्य के समान दीप्तिवाले अपनी ओर आते हुए श्रीअगस्त्यजी के चरणों को ग्रहण किया ॥ २४ ॥ और प्रणाम कर धर्मात्मा श्रीरामजी विदेह कन्या श्रीसीताजी एवं लक्ष्मणजी के साथ हाथ जोडकर खड़े हुए ॥ २५ ॥ अगस्त्य ऋषिने भी उनका आसन और जल देकर अर्चन किया, कुशल-प्रश्न पूछे, पुनः ठहरने के लिये कहा ॥ २६ ॥

अन्त में श्रीरामजी ने अपने निवास करने योग्य आश्रम बनाने के लिये स्थान बताने को श्रीअगस्त्यऋषिसे कहा है, तो उन्होंने बताया है:—

इतो द्वियोजने तात बहुमूलफलोदकः ।
देशो बहुमृगः श्रीमान्पञ्चवट्यभिविश्रुतः ॥ १३ ॥
तत्र गत्वाश्रमपदं कृत्वा सौमित्रिणा सह ।
रमस्व त्वं पितुर्वाक्यं यथोक्तमनुपालयन् ॥ १४ ॥

अतश्च त्वामहं ब्रवीमि गच्छ पञ्चवटीमिति।
स हि रम्यो वनोद्देशो मैथिली तत्र रंस्यते ॥ १७ ॥
स देशः श्लाघनीयश्च नातिदूरे च राघव!।
गोदावर्याः समीपे च मैथिली तत्र रंस्यते।
एतदालक्ष्यते वीर! मधूकानां महावनम् ॥ १८ ॥
उत्तरेणास्य गन्तव्यं न्यग्रोधमपि गच्छता ॥ २१ ॥
ततः स्थलमुपारुह्य पर्वतस्याविदूरतः।
ख्यातः पञ्चवटीत्येव नित्यपुष्पितकाननः ॥ २२ ॥
(आ० स. १३)

अर्थातः—हे तात! यहाँ से दो योजन पर पञ्चपटी नामका एक स्थान है। वहाँ फल फूल और जल काफी है, वहाँ मृगा भी बहुत हैं, बड़ा ही सुन्दर देश है ॥ १३ ॥ वहाँ लक्ष्मण के साथ जाकर आश्रम बनाइये और पिता की आज्ञा पालन करते हुए वहीं सुख पूर्वक निवास कीजिये ॥ १४ ॥ इसीलिये मैं आपसे कहता हूँ, कि आप पञ्चवटी जाइये, जानकी वहाँ प्रसन्न होंगी ॥ १७ ॥ वह स्थान बड़ा ही प्रशंसनीय है, गोदावरी के पास है, जानकी वहाँ प्रसन्न होंगी ॥ १८ ॥ वीर! यह महुओं का बड़ा भारी वन दीख पड़ता है, इसके उत्तर की ओर जाने से वट-वृक्ष मिलेगा ॥ २१ ॥ वहाँ से मैदान में होकर पर्वत के पास ही पञ्चवटी मिलेगीं, जहाँ का वन सदा फूला रहता है ॥२२॥

इससे भली भाँति स्पष्ट है, कि श्रीअगस्त्यजी का आश्रम पंचवटी गोदावरी के आसपास में था, अगस्त्यजी के आश्रम से पाँच योजन अर्थात २० कोस उत्तर इनके मुख्य शिष्य श्रीसुतीक्ष्णजीका आश्रम और पंचवटी दो योजन अर्थात ८ कोस था और गोदावरी-पञ्चवटी का प्रदेश ही उस समय दण्डकारण्य के नाम से प्रसिद्ध था। यही बातें गोस्वामी तुलसीदासजी ने भी निजकृत 'रामचरित-मानस' में लिखी है यथाः—

है प्रभु परम मनोहर ठाऊँ। पावन पञ्चवटी तेहि नाऊँ ॥
गोदावरी पुनीत तहँ बहई। चारिहु युग प्रसिद्ध सो अहई ॥
दण्डकबन पुनीत प्रभु करहू। उग्र साप मुनिवर कर हरहू ॥
चले राम मुनि आयसु पाई। तुरतहि पंचवटी नियराई ॥
गीधराज सो भेट भई, बहुविधि प्रीति दृढ़ाई।
गोदावरी समीप प्रभु, रहे परन गृह छाई ॥

पुनः 'अगस्त्य-संहिता' से भी इसी बात की पुष्टि होती है। उसके आरम्भ में ही ग्रन्थ-निर्माण का प्रसङ्ग उपस्थित करते हुए लिखा गया है —

अगस्त्यो नाम विप्रर्षिस्तपस्वी गौतमीतटे ।
कदाचिद्दण्डकारण्ये सुतीक्ष्णस्याश्रमं ययौ ॥ १ ॥
सुतीक्ष्णस्तं प्रणम्याह सुखासीनं तपोनिधिं ।
श्रीमदागमनेनैव जीवितं सफलं मम ॥ ३ ॥
नाद्राक्षं सम्यगिष्ट्वापि क्रतुभिर्बहुदक्षिणैः ।
सत्पात्रे सर्वदानानि दत्वापि मुनिसत्तम ! ॥ ५ ॥
भवाब्धेस्तरणोपाय तपस्तप्त्वापि दुःकरम् ।
किं करिष्याम्यहं तात ! क्व यास्यमिति तद्वद ॥ ६ ॥

अर्थात्:—विप्रर्षियों में श्रेष्ठ एवं सुप्रसिद्ध अगस्त्यजी, कभी दण्डकारण्य के गौतमी ( गोदावरी ) नदी के किनारे श्रीसुतीक्ष्णजी के आश्रम में गये ॥ १ श्रीसुतीक्ष्णजी ने तपोनिधि श्रीअगस्त्यजी को अच्छी तरह विराजमान हो जाने पर, प्रणाम कर कहा, कि श्रीमान् के आगमन से ही मेरा जीवन सफल होगया ॥ ३ ॥ हे मुनिवर्य्य ! बहुदक्षिणाओं से युक्त यज्ञों द्वारा भजन कर, सत्पात्रों को सर्वविध दान देकर और अत्यन्त कठिन तपस्या करके भी मैं संसार-सागर से तरने का उपाय नहीं, देखता हूँ; ( अतएव ) हे तात !. मैं क्या करूँ, कहाँ जाऊँ ? यह बतलाइये ॥ ५ ॥ ६ ॥

ऊपर वाल्मीकि-रामायण के जो उद्धरण दिये गये हैं: उससे यह बात स्पष्ट ही है, कि श्रीसुतीक्ष्णजी के आश्रम से श्रीअगस्त्यजी का आश्रम पाँच योजन ( बीस कोस ) दक्षिण में था, यहाँ अगस्त्य-संहिता के उद्धरण से भी यह खुलासा हो रहा है, कि अगस्त्यजी तथा सुतीक्ष्णजी के आश्रम अलग अलग थे, इसीसे सुतीक्ष्ण जी के आश्रमें में अगस्त्यजी के जाने का वर्णन हुआ है ? अतः सर्व प्रकारेण प्रमाणित है, कि अपने शिष्य वर्गों के साथ श्रीअगस्त्यजी दण्डकारण्य में ही मुख्यरूपेण निवास करते थे और दण्डकारण्य, गोदावरी ( गौतमी )-पंचवटी मण्डल के ही प्रदेश का नाम था ।

इसके अतिरिक्त श्रीभगवद्दासजीने श्रीअगस्त्यजी के लिये द्रविड़-मुनि शब्द का समर्थन करते हुए 'प्रकाश' की प्रस्तावना के पृष्ठ

१४–१५ में जो यह लिखा है, कि "अब रहा द्रविडमुनि शब्द 'तत्वो-द्बोधन मीमांसा' में मैने लिखा है, कि द्रविडमुनि शब्द से श्रीअगस्त्यजी का ग्रहण है। इस विषय में प्रमाण जानने की इच्छा हो, तो भागवत का अवलोकन करना चाहिये।

द्रविडेषु महापुण्यं दृष्ट्वाद्रिं वेङ्कटं प्रभुः।
तत्रागस्त्यं समासीनं नमस्कृत्याभिवाद्य च॥

भागवत दशम स्कन्ध अध्याय ७९ श्लोक १२ से १७ तक"

अब इस पर भी एक नजर डाली जाय। इस उद्धरण से यही स्पष्ट हो रहा है, कि आपने 'तत्वोद्बोधन–मीमांसा' में इस पर जो विचार उपस्थित किये हैं, उसी का यहाँ प्रमाण दे रहे है, क्योंकि वहाँ आपने अपने कथन का कोई भी प्रामण नही दिया है। किन्तु इससे भी आपका वह कथन प्रामाणिक नही हो रहा है, क्योंकि, 'तत्वोद्बोधन-मीमासा' में आपने इस विषय के विचार–प्रसङ्ग में यही लिखा है, यहाँपर "द्रविडमुनि से तात्पर्य अगस्त्यमुनि का है। श्रीअगस्त्यजीने द्रविड़देश में उत्पन्न होकर अगस्य सहिता बनाई है, जिसमें श्रीरामजी का पूर्णतः परत्ववर्णन है।" इससे तो यही सिद्ध है, कि आपने 'तत्वो द्बोधन–मीमांसा' में श्रीअगस्त्यजी का जन्म और 'अगस्त्य–संहिता' का निर्माण द्रविडदेश में लिखा है। किन्तु यहाँ प्रकाश की प्रस्तावना में-जो आपने भागवत का प्रमाण दिया है, उससे तो 'तत्वोद्बोधनमीमांसा' के कथन की कुछ भी पुष्टि नही होती; क्योंकि भागवत के उपर्युक्त प्रमाण से यह सिद्ध नहीं होता, कि अगस्त्यजी का जन्म द्रविडदेश में में हुआ है और वही उन्होंने 'अगस्य–संहिता' बनाई है; बल्कि उससे मोटे तौर पर इतना ही देख पड़ता है कि द्रविड़ के वेङ्कटाद्रि ( तिरुपति बालाजी ) में अगस्त्यजी विराजमान थे। अतः जब बलरामजी तीर्थ-यात्रा करते हुए वहाँ गये तो उन्हे अगस्त्यजी के दर्शन हुए और उन्होंने उनका अभिवादन किया। इससे कहाँ सिद्ध होता, कि अगस्त्यजी का जन्म द्रविड़देश में हुआ है, और उन्होंने वहाँ 'अगस्य–संहिता' बनाई है ? बल्कि इतना ही सङ्केत मिलता है, कि किसी कारण अगस्त्यजी वहाँ गये हुए थे, और बैठे थे अतः बलरामजी जब वहाँ गये तो उनसे भेट होगई। इससे तो उनके वहाँ स्थायी–निवास का भी समर्थन नही होता,

क्योंकि ऐसा होने से यहाँ भी उनके आश्रम और अधिक काल निवास करने का वर्णन अवश्य ही हुआ होता, जैसा कि गया, हरिद्वार काशी और दण्डकारण्य के विषय में हुआ है, जो पहले ही दिखलाया जा चुका है। इसके अतिरिक्त यह पहले ही सिद्ध किया जा चुका है, कि अगस्त्यजी का जन्म बद्रिकाश्रम में हुआ था, और उन्होंने जीवन के पूर्वार्द्ध में उत्तर-भारत में ही निवास किया था। उसके बाद विन्ध्य वर्धन-प्रसङ्ग में वे दक्षिण-भारत में आये भी, तो मुख्यरूपेण दण्डकारण्य में ही निवासाश्रम बनाया था, और 'अगस्त्य-संहिता' का भी वहीं निर्माण किया था। भागवत के उपर्युक्त प्रमाण से केवल इतना ही सिद्ध होता है, कि एक समय अगस्त्यजी द्रविड़देश के वेङ्कटाद्रि तीर्थ में भी गये हुए थे, जब कि बलरामजी से वहाँ भेंट हुई। इससे क्या? इस प्रकार तो वे कितने तीर्थों में गये होंगे। किन्तु इससे उनका जन्म और 'अगस्त्य-संहिता' का निर्माण द्रविडदेश में कैसे सिद्ध हुआ? अतः इस प्रमाण के नामपर आपने अपनी अप्रामाणिक बातों की केवल धोखे से ही प्रतिष्ठा करनी चाही है।

इसके अतिरिक्त ऊपर जो द्रविड़देश के वेङ्कटादि तीर्थ में अगस्त्यजी का विराजमान होना स्वीकार किया भी गया है, सो भी श्रीभगवद्दासजी ने भागवत के उपर्युक्त प्रमाण में श्लोक का जैसा क्रम-स्वरूप लिखा है, उसके अनुसार अर्थ विचारने से ही। किन्तु भागवत में श्लोक का वैसा स्वरूप है ही नहीं। इस श्लोक की पहली पंक्ति ( द्रविडेषु महापुण्यं ) तो १३ वें श्लोक की है, परन्तु दूसरी पंक्ति ( तत्रागस्त्यं समासीनं ) सत्रहवें श्लोक की, अतः बीच के श्लोकों में वेङ्कटाद्रि के बाद अन्य कई तीर्थों की गणना होने पर मलयाचल का वर्णन हुआ है और उसीके बाद 'तत्रागस्त्य समासीनं लिखा गया है। यथाः—

"द्रविडेषु महापुण्यं दृष्ट्वाऽद्रिं वेङ्कटं प्रभुः ॥१३॥
कामकोष्णीं पुरीं काञ्चीं कावेरीं च सरिद्वराम्।
श्रीरङ्गाख्यं महापुण्यं यत्र सन्निहितो हरिः ॥१४॥
ऋषभाद्रिं हरेः क्षेत्रं दक्षिणां मथुरां तथा।
सामुद्रं सेतुमगमन्महापातकनाशनम् ॥१५॥
तत्रायुतमदाद्धेनूर्ब्राह्मणेभ्यो हलायुधः।

कृतमालां ताम्रपर्णीं मलयं च कुलाचलम् ॥१६॥
तत्रागस्त्यं समासीनं नमस्कृत्याभिवाद्य च ।
योजितस्तेन चाशीर्भिरनुज्ञातो गतोऽर्णवम् ।
दक्षिणं तत्र कन्याख्यां दुर्गां देवीं ददर्श सः ॥१७॥

इससे यह भली भाँति सिद्ध है, कि श्रीबलरामजी द्रविड़देश के महापुण्यक्षेत्र वेङ्कटादि के दर्शन के बाद अन्य तीर्थों का दर्शन करते हुए सेतुबन्ध-गये और वहाँ से चलकर कृतमाला ताम्रपर्णी नदी पार होकर मलयाचल पर पहुँचे, वहीं उनको अगस्त्यजी से भेंट हुई । पुनः उन्होंने वहा से दक्षिण-महासागर में जाकर स्नान किया और वहीं कन्याकुमारी में दुर्गादेवी के दर्शन भी किये । इससे तो यही प्रमाणित हुआ कि बलरामजी को दक्षिण-महासागर और कन्याकुमारी के समीपवर्ती मलयाचल पर ही अगस्त्यजी से भेंट हुई थी, द्रविड़ देश के वेङ्कटादि तीर्थ में नहीं । वेङ्कटाद्रि से तो वह स्थान (मलयाचल) कोई ३०० कोस की दूरी पर है, और वह दक्षिण-भारत की आखिरी दक्षिणी-सीमा है । अतः 'द्रविडेषु महापुण्यं' के साथ इसके पाँच श्लोक आगे की पंक्ति ( तत्रागस्त्यं समासीन ) को सम्मिलित कर केवल धोखा देने एवं भ्रम डालनेका ही प्रयत्न किया गया है । यही कारण है, कि उन्होंने वहाँ के उनसब श्लोकों को अनुक्रम से उद्धृत न कर दूर दूर की दो पंक्तिया एक साथ रख कर एक सम्पूर्ण श्लोक की तरह बनाकर उसको उपस्थित किया है ताकि उसका एक साथ ही अर्थ-बोध हो, और तज्जन्य द्रविड़देश के वेङ्कटाद्रि तीर्थ में अगस्त्यजी के रहनेका भ्रम हो जाय, और इसी तृणावलम्बन से लोग 'तत्वोद्बोधन-मीमांसा' के अनर्गल कथन — द्रविड़ देश में श्रीअगस्त्यजी का जन्म और अगस्त्य संहिता के निर्माण—को धोखे से प्रामाणिक और सत्य समझलें, जिससे उनका काम चल जाय । परन्तु यह धोखे की टट्टी कब तक ठहरती; अतः पर्दाफाश होही गया ।

उपर्युक्त प्रमाणों से सिद्ध है, कि अगस्त्यजी का द्रविडदेश में नहीं, बल्कि बद्रिकाश्रम मे अवतार हुआ था । इसके अतिरिक्त उन्होंने द्रविड़देश में निवास भी नहीं किया था, बल्कि दक्षिण जाने के पूर्व हरिद्वार, गया तथा काशी में वे बहुत दिनों तक निवास कर चुके थे । और यहाँ

( काशी में ) तो इस प्रकार दृढ होकर निवास करने का निश्चय किया था, कि जीवन भर कहीं बाहर जाने को वे किसी अवस्था में भी तयार नहीं थे। बिन्ध्य-वर्धन के कारण जब देवताओं को साथ लेकर बृहस्पतिजी ने प्रार्थना की, और उसके निराकरण के लिये उनको चलने के लिये विवश कर दिया, तो बड़े पछतावे के साथ आपने प्रस्थान किया, जैसा कि स्कन्दपुराण के काशीखण्ड में इसका विशद वर्णन हुआ है। जब बिन्ध्यका गर्व निराकरण कर आप दक्षिण चले गये, तो वहाँ भी मुख्यरूपेण आपने दण्डकारण्य में ही निवास किया, यह बात वाल्मीकि आदि सभी रामायणों, तथा अन्य रामचरित्र सम्बन्धी ग्रन्थों से भी स्पष्ट है,। श्रीरामजी को आप दण्डकारण्य में ही मिले थे, और वहां यह भी स्पष्ट होता है, कि आपका मुख्य निवास भी वहीं था। हाँ, यह हो सकता है, कि, यात्रा के तौर पर कभी आप द्रविड में भी गये हों। इसके सिवा और भी न जाने किन किन प्रदेशों में आपने निवास किया होगा, जो पुराणादिकों में ढूढ़ने से मिल सकता है। फिर अनेक स्थानों में पहले से ही मुख्य रूपेण निवास करते हुए आपका नाम द्रविडमुनि कैसे माना जा सकता है? एक तो उनका उत्तर-भारत में जन्म, पुनः उत्तर-भारत में अनन्त समय तक तपस्या पूर्वक निवास करते हुए परमप्रतापवान् होना, पुनः दक्षिणदेश में जाने पर भी मुख्य रूप से दण्डकारण्य में ही निवास करना सिद्ध है, फिर इन स्थानों के नाम से उनकी संज्ञा न होकर द्रविड़ के अनुसार कभी भी हो सकती है? कभी नहीं। अतः कहीं किसी ग्रन्थ में उनके लिये द्रविड़मुनि शब्द का प्रयोग ही नहीं हुआ।

इसके अतिरिक्त यदि आप द्रविडदेश में रहकर 'अगस्त्य-संहितहै' बनाये होते, तौभी धींगाधींगी की कोई राह होती, और द्रविड़-प्रबान्ध का अर्थ अगस्त्य-संहिता करने में कुछ क्षणिक-युक्ति उपस्थित भी हो सकती थी, किन्तु सो भी नहीं है। अगस्त्य-संहिता का निर्माण भी दण्डकारण्य में ही हुआ है। यथा इसी सहिता के आदि में लिखा है कि—

**अगस्त्यो नाम विप्रर्षिसत्तमो गोमती तटे।**
**कदाचिद्दण्डकारण्ये सुतीक्ष्णस्याश्रमं ययौ ॥ १ ॥**
**सुतीक्ष्णस्तं प्रणम्याह सुखासीनं तपोनिधिं।**

श्रीमदागमनेनैव जीवितं सफलं मम ॥ ३ ॥
नाद्राक्षं सम्यगिष्ट्वापि ऋतुभिर्बहुदक्षिणैः ।
सत्पात्रे सर्वदानानि दत्त्वापि मुनिसत्तम ! ॥ ५ ॥
किं करिष्याम्यहंतात क्व यास्यामीतितद्वद ।
भवाब्धेस्तरणोपायं तपस्तप्त्वापि दुःकरम् ॥ ६ ॥

श्लोकार्थः- विप्रर्षियों में श्रेष्ठ एवं सुप्रसिद्ध अगस्त्यजी कभी दण्डकारण्य के गौतमी ( गोदावरी ) नदी के किनारे श्रीसुतीक्ष्णजीके आश्रम में गये ॥ १ ॥ श्रीसुतीक्ष्णजी सुख से बैठे हुए तपोनिधि श्रीअगस्त्यजी को प्रणामकर बोले, कि श्रीमान् के आगमन से ही मेरा जीवन सफल हो गया ॥ ३ ॥ हे मुनिवर्य ! बहु दक्षिणाओं से युक्त यज्ञों द्वारा यजनकर, सत्पात्रों को सर्वविधदान देकर और अत्यन्त कठिन तपस्या करके भी मै संसार-सागर से तरने का उपाय नहीं देखता हूं। (अतएव) हे तात, मै क्या करूं और कहाँ जाऊ,यह बतलाइये ॥५-६

इसी प्रसङ्ग में सुतीक्ष्ण एवं अगस्त्यजीके प्रश्नोत्तर रूप में इस अगस्त्य-संहिता ग्रन्थ का निर्माण हुआ है । और यह ग्रन्थ संस्कृत-भाषा में है, अतः इसे द्रविड़-सहिता भी नहीं कह सकते, जिसके सम्बन्ध से अगस्त्यजीको द्रविड़मुनि ठहराने की कोई राह भी मिल सके । अतः कोई भी आधार नही है,कि 'द्रविड़मुनि' शब्द से अगस्त्यजी का नाम-ग्रहण हो । द्रविड़मुनि तो शठकोपादिक आचार्यो का ही नाम है, क्योंकि वे द्रविड़ जाति के थे, वही जन्मे थे, उनको मातृभाषा भी द्रविड़ ही थी, और द्रविड़-भाषा में ही उन प्रबन्धों को लिखा भी था । सबसे बड़ी बात तो यह है कि वे द्रविड़मुनिके नामसे प्रसिद्ध भी है, और ग्रन्थों में सर्वत्र उनका द्रविडमुनि या द्रमिडमुनि के नाम सेही कथन हुआ है । द्रमिड़ शब्द,द्रविड़का ही उस देशकी भाषा में उच्चरित शब्द है । पहले यही बात तत्वोद्बोधन मीमांसा पृष्ट ११ में स्वीकृत भी हुई है, कि द्रविड़ाचार्यअगस्त्यजी नहो,बल्कि शठकोपादिक ही है॥ यथाः— 'द्रविड़मुनि से द्रविडाचार्य ले लिया, वह भी साहसमात्र ही है । यहाँ पर द्रविड़मुनि से तात्पर्य अगस्त्यमुनिका है ।' तत्त्वोद्बोधन मीमांसापृष्ट ११

इससे सिद्ध है, कि पहले आपने भी द्रविडाचार्य से शठकोपादिक आचार्यों को ही माना है । परन्तु द्रमिडमुनि शब्द देख कर पीछे से

भ्रम हुआ है किन्तु वह व्यर्थ है। क्योंकि उस देशका शुद्ध-संस्कृत नाम 'द्रविड' ही है जो पुराणादिकों में तथा लोक में भी प्रसिद्ध और सिद्ध है। परन्तु उस देश के लोगो में इसी 'द्रविड' शब्द का 'द्रमिड' भी उच्चारण है, जैसे मथुराका मथुरा। अतः उस भाषाके ग्रन्थोमें 'द्रविड' के लिये 'द्रमिड' शब्द का भी प्रयोग हुआ है। इससे द्रविड से द्रमिड को अलग समझना भूल है। ऐसा प्रयोग अन्य देशों के लिये भी होता है। जैसे मगध का मगह, सौराष्ट्र का सोरठ, महाराष्ट्र का मराठा आदि। इससे दोनों में भिन्नता की कल्पना करना भ्रम है। उदाहरण स्वरूप श्रीवेङ्कटेश्वर प्रेस बम्बई से प्रकाशित सहस्रगीति (संस्कृतानुवाद) में ही द्रविड़ के लिये 'द्रमिड' और 'द्रविड' दोनों शब्दों का उपयोग हुआ है। यथा उपोद्घात पृष्ठ ८ में लिखा है:-

"सहस्रगीतेरादौ द्रविडोपनिषत्सगतेरुपोद्घातश्लोकाः कवितार्किकसिंहवेदान्तदेशिकरचितद्रविडोपनिषत्तात्पर्य-रत्नावलेरुपोद्घातश्लोकाः पुनश्च प्रतिदशकस्यान्ते द्रविडोपनिषत्सङ्गति-श्लोकाः द्रविडोपनिषत्तात्पर्यरत्नावलिश्लोकाश्च निविष्टा वर्त्तन्ते। इत्यादि।

"सहस्र मधुरद्राविडान्यगायत्कृपा पश्यतास्मिँल्लोकेधिका" कणिणनुणशिरुत्ताम्बु पृ० ६

"भक्तामृतं विश्वजनानुमोदनं सर्वार्थदं श्रीशठकोपवाङ्मयम्।
सहस्रशाखोपनिषत्समागमं नामाम्यहं द्राविडवेदसागरम् ॥१॥'
पृष्ठ ११

इसके बाद 'सहस्रगीति' ग्रन्थ का आरम्भ हुआ है। इसकें प्रारम्भ के पृष्ठ १४ में लिखा है:-

"द्रमिडोपनिषत्संगतिः" "द्रमिडोपनिषत्तात्पर्यरत्नावली:"

पुनः ग्रन्थसमाप्ति पर पृष्ठ २७० एवं २७१ में इसीको इस प्रकार लिखा गया है:-

"इतिश्रीद्रविडोपनिषत्सङ्गतिः समाप्ता।" पृष्ट २७०

"इतिश्रीद्रविडोपनिषत्तात्पर्यरत्नावलिः समाप्ता।" पृ. २७१

इसके अतिरिक्त इस ग्रन्थ के मूल में भी अनेक स्थलों को

भणिता में इस ग्रन्थ को द्रविड-प्रबन्ध आदि शब्दों के आधार
उल्लिखित किया गया है । यथा—

"शठकोपस्य श्रीरसहस्रद्रविडप्रबन्धरसिके..................१।५।११।"
"शठकोपेन कृते द्रविडमालासहस्रएता द्वादशगीतिमुक्ता २।७।१२"
"गीतिश्रेष्ठयुक्ते द्रविडसहस्रएतद्दशके..................१।८।११"

इसी प्रकार भी ४।९।११; ५।१।११; ५।६।११, ६।२।११ ६।५।११; ७।८।११, ८।६।११; ९।६।११; ९।८।११, ९।१०।११ १०।६।१०; और १०।८।११; में 'द्रविड' शब्द का प्रयोग हुआ है ।

इससे भली भाँति स्पष्ट हो गया है कि द्रविड और द्रमिड शब्द एक ही है, और द्रविडदेश वालों में इन दोनों शब्दों का व्यवहार और प्रयोग होता है, परन्तु अन्यत्र केवल द्रविड शब्द का ही । यही कारण है कि श्रीरामानन्दस्वामीजी ने 'द्रविडमुनि' शब्द का ही प्रयोग किया है । अतः सिद्ध है कि इस 'द्रविडमुनि' शब्द से श्रीशठ-कोपादिक द्रविडाचार्यों का ही ग्रहण है, इससे अगस्त्यमुनि का किसी भी तरह ग्रहण नही हो सकता ।

जिस प्रकार 'द्रविड़मुनि' शब्द से अगस्त्यजी की बेराह—कल्पना कर ली गयी है, उसी प्रकार 'प्रबन्ध' शब्द से 'संहिता' की कल्पना भी बेराह और अनर्गल ही की गयी है । संहिता' शब्द से उस ईश्वरीय-वचन का ग्रहण है, जो या तो वेदों के मंत्रभाग के रूप में या पञ्चरात्रादि धर्मशास्त्रों के रूप में लोक में प्रसिद्ध है, इस कारण वेदो के मंत्र—विभाग को भी संहिता कहते हैं और पञ्चरात्त्रादि धर्मशास्त्र के भिन्नभिन्न विभागों को भी, जो भिन्नभिन्न ऋषियों द्वारा लोक में प्रचारित हुए हैं; यथा, ऋग्वेद संहिता, यजुर्वेद-सहिता, सामवेद-संहिता एवं अथर्वन-संहिता वेदकी संहिताये है, और भरद्वाजसंहिता ईश्वरसहिता वृहद्ब्रह्म—संहिता, आदि पाञ्चरात्र—शास्त्र की संहिताये है । अगस्त्य-संहिता भी इसी पञ्चरात्र की ही संहिता है । भला वेद तुल्य पञ्च-रात्र की इस संहिता को किस प्रकार 'प्रबन्ध' ग्रन्थ कहा जा सकता है ?'प्रबन्ध'तो वेद तथा ऋषिप्रणीत धर्मग्रन्थादिकों के अनुकूल सङ्गृहीत' युक्तियुक्त विवेचित एवं साङ्गोपाङ्गवर्णित इस युग की रचना कोही कहते हैं, और इस शब्द का इसी रूप में प्रचुर—प्रयोग और प्रचार भी

है यथाः- धर्मसिन्धु, निर्णयसिन्धु, प्रायश्चित्तकदम्ब, चतुर्वर्गचिन्तामणि, सुश्लिष्ट—परिशिष्ट आदि ग्रन्थ प्रबन्ध कहे जाते हैं। संहितायें स्वतः शास्त्र है, परन्तु प्रबन्ध, उन संहितादि शास्त्रों के आधारानुकूल रचित होने से ही प्रतिष्ठित होती है. अतः उन दोनों में विशाल अन्तर है। यही कारण है, संहिता और प्रबन्ध एक पदार्थ नहीं कहे जा सकते। अगस्त्य संहिता संहिता ही है, प्रबन्ध कहना उसका अपमान करना है। अतः यहाँ 'द्रविडमुनि कृत प्रबन्ध' से द्रविड़-प्रबन्ध का ही ग्रहण है. अन्यथा तो कोई राह ही नहीं है। ये द्रविड़ प्रबन्ध द्रविड-महात्माओं द्वारा वेदशास्त्रादि अनुकूल-अनुभूत-रचना है अतः इन्हे द्रविड-प्रबन्ध कहते है; और परम उत्कृष्टता के कारण इनकी दिव्य-प्रबन्ध संज्ञा भी है, बल्कि काञ्ची से इन द्रविड़-प्रबन्धों का 'दिव्य-प्रबन्ध' ही संज्ञा से प्रकाशन भी हुआ है। अर्थात द्रविड़-प्रबन्ध और 'दिव्य-प्रबन्ध' दोनों ही संज्ञायें इन्ही की है। यही कारण है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजीने इन ग्रन्थों के परिचय में एक प्रकार से दोनों ही संज्ञाओं का समावेश कर पूर्ण स्पष्टीकरण कर दिया है। यथाः—"द्रविड मुनिकृतोत्कृष्टदिव्यप्रबन्धैः"('द्रविड़मुनिकृत' शब्द से उन प्रबन्धों के साथ 'द्रविड़त्व का समावेश किया है और दिव्य-प्रबन्ध तो सीधे लिखाही है।

इसके सिवा आपने एक और भी मजेदार-बहक दिखायी है; वह यह है कि मूल श्लोक में "प्रबन्धैः" शब्द पड़ा है और यह शब्द बहुवचन है, फिर भी आपने उस बहुवचन शब्द ( प्रबन्धैः ) का अर्थ अगस्त्य-संहिता कर लिया है। किन्तु अगस्त्य-संहिता तो एक वस्तु है। फिर इस एक वस्तु के लिये बहुवचन शब्द ( प्रबन्धैः ) का प्रयोग किस प्रकार माना जा सकता है ? हाँ, द्रविड़-प्रबन्ध अवश्य ही एक दो नहीं, बल्कि श्रीशठकोप, कुलशेखर, विष्णुचित्ता दिक बारह आल्वारों द्वारा रचित बारह प्रबन्ध है। और यहाँ उसीके कथन में तात्पर्य है। यही कारण है, कि उनके लिये 'प्रबन्धैः' बहुवचन शब्द का प्रयोग किया गया है। अत. इस प्रकार भी 'द्रविडमुनिकृत-प्रबन्धों' से 'अगस्त्य—संहिता की सिद्धि नहीं होती।

इस प्रकार स्पष्ट हुआ, कि 'द्रविडमुनिकृतोत्कृष्टदिव्यप्रबन्धैः" शब्द से अगस्त्य—संहिता की कल्पना करना नितान्त असिद्ध और

निराधार बात है, और इस कल्पना के लिये जितने भी प्रमाण पकड़े गये है सभी झूठे और वास्तविकता रहित हैं। पहले तो अगस्त्यजी का जन्म ही द्रविडदेश में नही हुआ है, अतः वे द्रविडमुनि नहीं कहे जा सकते। दूसरे, उनका द्रविडदेश खास निवास स्थान भी नहीं है बल्कि उनका खास निवास स्थान पूर्वकाल में उत्तर भारत और पश्चात दक्षिण जाने पर दण्डकारण्य है, जो बहुत ही प्रसिद्ध बात है। इसी दण्डकारण्य में अपने श्रेष्ट-शिष्य सुतीक्ष्णजी के प्रश्नों के उत्तर रूप में आपने इस संहिता ( अगस्त्य संहिता ) का प्राकट्य किया है, अतः इस प्रकार भी इसमें तथा अगस्त्यजी में द्रविडत्व का कोई सम्बन्ध नही होता, अतएव न तो अगस्त्यजी द्रविडमुनि है, न अगस्त्य संहिता द्रविडमुनि कृत प्रबन्ध है। इसके अतिरिक्त संहिता और प्रबन्ध भिन्न भिन्न पदार्थ है, इसलिये भी अगस्त्य-संहिता द्रविड मुनि कृत प्रबन्ध नहीं कही जा सकती। और अन्तिम बात तो यह है कि केवल एक अगस्त-संहिता के लिये बहुबचन शब्द 'प्रबन्धैः' का प्रयोग भी नही हो सकता है। अतः एक भी हेतु ऐसे नही है, कि जिससे अगस्त्यजी, द्रविडमुनि, और अगस्त्य-संहिता, द्रविड-प्रबन्ध एक क्षण के लिये भी कहा जा सके। वस्तुतः सर्वप्रकारेण श्रीशठकोपादिक आचार्य ही द्रविडमुनि है और द्रविडमुनि कृत प्रबन्धों से इन सब द्रविड-आचार्य के प्रबन्धों का ही यहा श्रीरामानन्दस्वामीजी ने कथन किया है। और यहाँ श्रीभाष्य एव द्रविड-प्रबन्धों में सामीप्य सम्बन्ध रहने से पारस्परिक समर्थन एव उत्तम स्वारस्य भी स्पष्ट हो रहा है, और ऐसा ही सब दिन से माना भी गया है। अतः इससे भिन्न कल्पना केवल लोगोंकी आँख मे धूल झोंककर भ्रामकता फैलाकर मतलब गाँठने के लियेही की गयी है।

इसके अतिरिक्त द्रविड़-प्रबन्ध के सम्बन्ध में एक बात और भी विचारणीय है, श्रीभगवद्दासजी ने 'प्रकाश' के प्रस्तावना-पृष्ट १५ में ही एक और यह भी दलील पेश की है, "कि शठकोपस्वामी प्रभृति के जो प्रबन्ध हैं, वह सब द्रविड़भाषा में है। उत्तर भारत में द्रविड-भाषा का प्रचार न था और न आज है। तब उन प्रबन्धों से कालक्षेप की आज्ञा कैसे हो सकती है ?" यद्यपि इस दलील में कोई जान नही है, और इसका बहुत कुछ उत्तर श्रीरामानन्दस्वामीजीने ही निजकृत

श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर में कर दिया है, और व्यवहार देखने से भी अपने आप इसका उत्तर मिल जाता है, परन्तु उससे श्रीभगवद्दासजीको क्या मतलब ! उनको तो धींगाधींगी की कोई राह चाहिये बल्कि बेराह भी किसी तरह धींगाधींगी होनी चाहिये ! श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर में ही १६९ वें श्लोक से १७२ वें श्लोक तक इस विषय पर अच्छी तरह प्रकाश डाला गया है,जिससे इस विषय की शङ्का ही नहीं उठ सकती है ! यथा:-

"श्रीमद्रामायणेन प्रतिदिनमखिलैर्भारतेन प्रपन्नैः ।
शक्तैः श्रीभाष्यतश्च द्रविडमुनिकृतोत्कृष्टदिव्यप्रबन्धैः ।
कालक्षेपो विधेयः सुविजितकरणैः स्वाकृतेर्यावदन्तम् ॥१६९॥
स्नानादि कर्माणि विधाय तत्र श्रीभाष्यमेवं शृणुयादशक्तः ।
वेदादराणां सुकीर्तनं च द्रयानुसन्धानमथो विदध्यात् ॥१७०॥
तथाप्यशक्तास्तु कुटीरमात्रं विधाय कुर्युस्त्वथयादवाद्रौ ।
अन्यत्र वासं च गुरूपदिष्टान्मन्त्राञ्जपन्तोऽहङ्कारशून्याः॥१७१॥

इसमें क्रमशः किस प्रकार योग्यतानुसार कालक्षेप की विधि बतायी गयी है, कि जो समर्थ है वे तो श्रीमद्रामायण, महाभारत, श्रीभाष्य एवं द्रविड-प्रबन्धों के अध्ययन द्वारा कालक्षेप करें । जो इनके अध्ययन में असमर्थ हो, वे दूसरों से इसका श्रवण करें और जो इसमें भी असमर्थ हों, अर्थात् जो विषय की जटिलता के कारण ब्रह्मसूत्रादि के श्रवण के बाद भी उसके समझने में असमर्थ हों,वे यादवाद्रि में कुटी बना कर रहें अथवा अन्य दिव्यक्षेत्रों में वास करे और अहङ्कार रहित हो कर गुरूपदिष्ट मन्त्रों का जप करते हुए रहें । इससे भली भाँति स्पष्ट है, कि रामायण, महाभारत,श्रीभाष्य की ही तरह जो द्रविड-प्रबन्धों के अध्ययन में असमर्थ होंगे, उनके लिये दूसरों से श्रवण करने की ही विधि कही गयी है और उसमें भी असमर्थ होंगे,उनके लिये यादवाद्रि में कुटीमात्र बनाकर निवास अथवा अन्य दिव्य क्षेत्रों में वास कर गुरूपदिष्ट मन्त्रों का अहङ्कार रहित होकर जप करने की विधि कही गयी है । भला, इससे अच्छा उपर्युक्त तर्क का क्या समाधान हो सकता है?

यदि आँख फैला कर देखा जाय, और शान्त-हृदय से विचार किया जाय, तो यह स्पष्ट दिखाई पड़ेगा कि रामायण, महाभारत और ब्रह्मसूत्र-भाष्य के भी अध्ययन करने वाले व्यक्ति विरल है, उसमें ब्रह्म-

सूत्र के ज्ञाता तो और भी अति विरल है, बल्कि श्रवण कर समझने वाले भी कोई ही कोई है, क्योंकि यह विषय ही जटिल है, फिर जब इससे कालक्षेप करने की विधि आपको स्वीकार है ही, तो द्रविड-प्रबन्ध के विषय में क्यों शङ्का होने लगी ? जो स्वयं समझने में असमर्थ होंगे, वे इनके ज्ञाताओं से इसकी कथा नहीं सुन सकते है जब कि अन्य ग्रंथों का इसी प्रकार सुनते ही है ? यदि यह कहें, कि उत्तर भारत में इसके जानकार नहीं हैं, तो ऐसी बात भी ठीक नहीं, क्योंकि उत्तर भारत के दिव्य-क्षेत्रों में द्रविडदेश के वैष्णव भी रहते ही है, अतः उनसे सुना जा सकता है। इसके अतिरिक्त उत्तर-भारत के वैष्णव भी तो दक्षिण-भारत के दिव्य क्षेत्रों में निवास करते ही है अतः वहाँ वालों से इसका श्रवण कर सकते है। एक बात और भी कि श्रीरामानन्दस्वामीजी का यह कथन या उद्देश्य तो है ही नहीं, कि हमारे अनुयायी केवल उत्तर भारत के ही लोग हो, दक्षिण-भारत के नहीं ! फिर उनके लिये द्रविड-प्रबन्ध में द्रविड-भाषा के कारण निषेध या नियम कैसे लागू होगा ? इसके अतिरिक्त सबसे अन्तिम बात तो यह है, कि द्रविड-प्रबन्ध की भाषा इतनी प्राचीन है, कि हजारों वर्ष से उसका वर्तमान द्रविड भाषा के साम्य से समझना अत्यन्त कठिन ही नहीं, असम्भव है, जैसे, कि हमारे यहाँ पाली-भाषा के ग्रन्थों की स्थिति है। फिर अन्य भाषाओं की ही तरह वह भी जैसी द्रविडों के लिये है, वैसी ही अन्यों के लिये भी अर्थात् जो उसको पढेगा, उसी को आयेगा, दूसरों को नहीं. अतः इसके उत्तर भारत का कोई प्रश्न ही नही हो सकता।

अतः 'शक्तैः श्रीभाष्यतश्च द्रविडमुनिकृतोत्कृष्टदिव्यप्रबन्धैः' से श्रीरामानन्दस्वामीजी ने श्रीरामानुजस्वामीजी कृत श्रीभाष्यनामक ब्रह्म सूत्रभाष्य तथा श्रीशठकोपादिक आल्वारों कृत द्रविड-प्रबन्ध---दिव्य प्रबन्ध---का ही कथन किया है। इसके इस वास्तविक-अर्थ के विपरीत अनर्गल-भ्रामकता फैलाने की जो चेष्टा की गयी है वह निपट निराधार एवं नितान्त-असत्य बात है, अतः जैसी थी, वैसी सिद्ध भी दिखायी गयी है। इसके विरुद्ध एक बात भी न्यायक्षेत्र एव विद्वत्समाज में सिद्ध होने की नहीं है, यही कारण है, कि पहली सारी चाल स्वयं बेकार दुर्बल एवं पकड़ जाने वाली समझ कर अब 'प्रकाश' में उसका पाठही

एकदम बदल दिया गया है कि जिसमें न तो श्रीभाष्य का नाम रहे, न द्रविड–प्रबन्ध का ही। किन्तु इस भग्गूपन से ही एक तो पाठ बदलने की चोरी सिद्ध हो रही थी, दूसरे अपनी सफाई में जो गुरुदेवजी की साक्षी पेश की, वह भी प्रतिकूल ही, चोर सिद्ध करने वाली ही ठहरी,जैसा कि इस प्रस्तुत-प्रसङ्ग के पृष्ठ ५५ में उल्लिखित प्रमाण से सिद्ध है, अतः पूर्णरूपेण सिद्ध हुआ,कि "शक्तेः श्रीभाष्यतश्च..." का 'प्रकाश' में जो परिवर्तित पाठ छापा गया है,वह बिल्कुल कृत्रिम है,झूठा है।

ठीक इसी तरह का एक और दूसरा उदाहरण भी लीजिये, जिससे श्रीगुरुदत्त–प्रति के अनुसार 'प्रकाश' में पाठों के रखने के मिथ्या-बहाने का और भी अच्छी तरह भण्डाफोर हो जाता है। यह श्लोक भी इससे पूर्व प्रमाणरूप से उल्लिखित श्लोक की ही तरह परम्परा-सम्बन्धी पूर्व–विवादों में उपस्थित हो चुका है, और इस पर बहस भी चल चुकी है, अतः काफी मशहूर है। इस पर भी आपने समय समय पर कई पैतरें बदले है, परन्तु इस थोथी-पैतरेबाजी में भी वही अशक्तता है, जिससे उपहास्य–अभिनय-प्रदर्शन-जन्य बालसम्मोहन के सिवा कोई वास्तविक कार्य–साधन नहीं हो सका है। यही कारण है, कि श्रीरामानन्द स्वामीजी के इस प्रमाणिक वचन पर इस बार 'मूलेकुठाराघातः'किया गया है, अर्थात् उस प्रमाणिक–श्लोक का अङ्ग–भङ्ग कर उसके स्थान में रूपान्तर किये हुए श्लोक का 'प्रकाश' में सन्निवेश किया गया है। और इस पर भी मजा यह, कि इतने प्रसिद्ध और पूर्व–प्रमाणित पाठ का न तो पाठान्तर दिया है, न इसमें कहीं उसका कोई जिक्र ही किया है, यानी पूरी तरह हज़म कर डालने की कुचेष्टा की गयी है, परन्तु आचार्यदेवजी की यह अमरवाणी कभी क्षुद्र–पेट में पचनेवाली है? उनकी यह प्रबल–दहाड़ तो दिग्दिगन्त को प्रकम्पित कर रही है, जिससे सर्वत्र सबल-गूँज उठ रही है,और अन्धों के भी कानों में भरकर अपनी वास्तविकता का उसे अनुभव करा रही है। हाँ, कलुषित-हृदय एवं भ्रान्त-मस्तिष्क लोगों के ऊपर भले हो इसका प्रभाव न हो।फिर भी इस दिव्य-वाणी के अपलाप की कुचेष्टा कभी शुद्ध वातावरण में टिक नही सकती। यह वही श्लोक है, जिसे 'श्रीसम्प्रदाय-दिक्प्रदर्शन' के पृष्ट ११ में श्रीयुत महान्तजी ने उद्धृत किया था। यथा:—

"तथाप्यशक्तास्तु कुटीरमात्रं विधायकुर्युस्त्वथ यादवाद्रौ अन्यत्र वास च गुरूपदिष्ठान् मंत्राञ्जपन्तोऽहङ्कारशून्याः ।"

किन्तु आपने अपने 'प्रकाश' में इसे रूपान्तरित कर इस रूप में अर्थ सहित स्थान दिया है:-

"तत्राप्यशक्तास्तु कुटीरमात्रं विधायकुर्युस्त्वथ राघवाद्रौ । अन्यत्र वासं च गुरूपदिष्टान्मन्त्राञ्जपन्तो ममकारशून्याः ॥"

"अन्वय—अथ, तत्र, अपि, अशक्ताः, तु, राघवाद्रौ, अन्यत्र, च, कुटीरमात्रं, विधाय, गुरूपदिष्टान, मन्त्रान् जपन्तः, वासं कुर्युः॥५॥

"प्रकाश-यदि कोई इतना भी करने में असमर्थ हों, तो चित्रकूट अथवा अन्यत्र एक छोटी सी कुटिया बनाकर श्रीगुरुमहाराज के दिये हुए मन्त्र का जप करते हुये ममकार अहङ्कार आदि से शून्य होकर निवासकरें।५।"

ऊपर कहा का चुका है, कि इस श्लोक का वास्तविक पाठ, जैसा कि आपके श्रीगुरुदेवजी कृत 'श्रीसम्प्रदाय दिक्प्रदर्शन' से ऊपर उद्धृत किया जा चुका है, बहुत प्रसिद्ध, प्रमाणिक और आपके द्वारा भी पूर्व-स्वीकृत है। इसके अतिरिक्त अर्थ-प्रकाशिका-टीकावाली प्रति में, जिसका नालायक बच्चा पिता की मान-प्रतिष्ठा और स्वरूप संहार के लिये 'प्रकाश' के रूप में दुष्ट-जन्म ग्रहण किया है, तथा पं० रामटहलदासजी द्वारा सम्पादित पुस्तक में भी वही पाठ है, जैसा कि 'श्रीसम्प्रदाय-दिक्प्रदर्शन' से ऊपर उद्धृत किया गया है। फिर भी 'प्रकाश' में इसके विपरीत पाठ बनाकर रखने पर भी इसका पाठान्तर तक डकार लिया गया है। यह आँख मिचौनी कब तक ? अब, आपने अपने श्रीगुरुदेवजी, तथा अन्य प्रतियों के विपरीत जो पाठ परिवतन किया है, उस पर ध्यान दीजिये:—

| श्रीसम्प्रदायदिक्प्रदर्शनादि के अनुसार पठित-शब्द | 'प्रकाश' के अनुसार पठित-शब्द |
| --- | --- |
| तथाप्य, यादवाद्रौ, अहंकार, | तत्राप्य, राघवाद्रौ, ममकार, |

इसमें 'तथाप्य' और 'अहंकार' का पाठ परिवर्तन कर क्रमशः 'तत्राप्य' और 'ममकार' तो केवल तुम्बाफेरी स्वभाव रहने के कारण बनाया गया है, किन्तु 'यादवाद्रौ' का 'राघवाद्रौ' पाठ-परिवर्तन कलुषित-अभीष्ट-सिद्धि के लिये ही किया गया है, जैसा कि आगे के

विवेचनों से भले प्रकार स्पष्ट हो जायगा। हाँ, यहाँ एक विचित्र घटना भी ध्यान देने योग्य है, और वह यह, कि 'प्रकाश' के मूल में तो पूर्व-पाठ 'अहङ्कार' का परिवर्त्तन कर के 'ममकार' बना दिया है, परन्तु अन्वय में न तो 'अहंकार' का ही समावेश किया है, न 'ममकार' का ही। जान पड़ता है, उसको आपने अपने हृदय में स्थान दे दिया है, अतः यहाँ उसकी उपस्थिति-हीनता अनिवार्य हुई। अथवा आपके हृदय में अहंकार का पहिले से ही अचलनिवास रहने के कारण ही ममकार भी वही अपनी जाति में जा मिला, अतः आप में अहंकार-ममकार की और भी प्रौढ़ता हो गयी। तब तो अन्धोन्मादी की तरह जो जी में आया, रगड़ मारा है। न आगे देखा, न पीछे। क्या ही अच्छा होता, यदि आप अपने हृदय से इस पालित एवं सुरक्षित अहंकार-ममकार का विदूरीकरण कर शुद्ध-सात्त्विक-वृत्ति ग्रहण करते हुए इस सम्प्रदाय की निर्मल सेवा करते ! खैर, जैसी आपकी इच्छा, परन्तु इस उपर्युक्त उद्धरण से इतना तो स्पष्ट हो ही गया, कि सर्वत्र की तरह यहाँ भी आपने अपने गुरुदेवजी के विरुद्ध ही पाठ बनाया है।

अब परम्परा सम्बन्धी पूर्व-विवादों से लेकर आज तक इस श्लोक के सम्बन्ध में आपने कितने और कैसे कैसे रंग बदले है, इसका भी परिचय कीजिये। यह श्लोक भी पूर्व-विवादों में लिखित-प्रमाण के रूप में सब से पहले तत्त्वोद्बोधन' में ही दिखलाई पड़ता है। यथा उसके पृष्ठ ८ में लिखा है:—

"तथाप्यशक्तास्तु कुटीरमात्रं विधायकुर्युस्त्वथ यादवाद्रौ १७१॥ १७१ वें श्लोक के पूर्वार्ध में श्रीयादवाद्रिवास का विधान करते हुए श्रीरामानन्दस्वामीजी श्रीरामानुजभगवान के अन्तिम काल की उक्तियों का ही स्मरण करा रहे हैं।"

इस प्रमाण के उत्थापित होने पर श्रीमैथिलीशरणपाण्डे नाम-धारी आपने निजकृत 'तत्त्वोद्बोधन-मीमांसा' नाम्नी उत्तर-पुस्तका के पृष्ठ १२ में जो अपने विचार उपस्थित किये ह, वे इस प्रकार है:—

"आगे चल कर आपने जो 'तथाप्यशक्तास्तु कुटीरमात्रं विधाय-कुर्युस्त्वथ यादवाद्रौ' इस श्लोक में 'यादवाद्रौ' पद देख कर शीघ्रता से श्रीरामानुजस्वामी की अन्तिम उक्तियों को स्मरण कर लिया और लिख मारा कि श्रीरामानन्दस्वामीजी रामानुजस्वामी की परम्परा में से हैं, सो भी अशुद्ध है, उस श्लोक में 'यादवाद्रि' से गोवर्द्धन लिया गया

है। वह पर्वत वैष्णवों के लिये सेव्य है, यह बात वाल्मीकि-संहिता में के ५ वें अध्याय के १५ व श्लोक में लिखी है। यथाः—

संसेव्यो वैष्णवैर्नित्यं यादवाद्रिश्च निश्चलः।
यत्र वै भगवान् कृष्णो विजहार स्वमायया॥

अर्थात् जहाँ पर भगवान् श्रीकृष्णजी महाराज ने अपनी माया से नाना प्रकार की क्रीडायें की हैं वह यादवाद्रि वैष्णवों के लिये सदा सेवनीय है। सब लोग जानते है कि श्रीकृष्ण भगवान् ने गोवर्द्धन में अनेक लीलायें की है। कोई कोई यहाँ पर 'यादवाद्रि' पद का रैवतक अर्थ भी करते हैं।"

इसके बाद आपके श्रीगुरुदेवजी ने निजकृत 'श्रीसम्प्रदाय-दिक्प्र-दर्शन' के पृष्ट १०--११ में इसका जैसा प्रसङ्गोत्थापन किया था, वह भी देखिये। यद्यपि 'श्रीभाष्य' एवं 'द्रविड प्रबन्ध' सम्बन्धी श्लोक के विवेचन में इसके कुछ अंश उद्धृत हो चुके है, परन्तु सुविधे के लिये यहाँ पूरा दे दिया जाता है। यथाः—

"किञ्च—'श्रीभाष्यं द्रविडागमप्रवचनं श्रीशस्थलेष्वन्वहं,
कैङ्कर्यं यदुशैलनित्यवसतिः सार्थद्वयोच्चारणम्।
यद्वा भागवताभिमानवसतिः श्रेयः सतामित्यलं,
शिष्यान्प्रोच्य यतीश्वरः परमगाद्विष्णोः पदं शाश्वतम्'
इत्येवं श्रीरामानुजाचार्यचरमोपदेशवत् अस्मच्छ्रीरामानन्दस्वामिनामपि॥
'शक्तः श्रीभाष्यतश्च द्रविडमुनिकृतोत्कृष्टदिव्यप्रबन्धैः
कालक्षेपो विधेयः सुविजितकरणैः स्वाकृतेर्यावदन्तम्॥१६८॥
'तथाप्यशक्तास्तु कुटीरमात्रं विधाय कुर्युस्त्वथयादवाद्रौ।
अन्यत्र वासं च गुरूपदिष्टान् मन्त्राञ्जपन्तोऽङ्कारशून्याः॥"
इत्यादिना परमोपदेशस्तुल्य एव॥ २७॥"

इसका हिन्दी अनुवाद भी वहीं इस प्रकार दिया हुआ है:—

"और भी, श्रीरामानुजस्वामीजी ने अन्त—अवस्थामें जो आपने शिष्यों को उपदेश दिया है, कि 'श्रीभाष्य' अथवा 'द्रविड प्रबन्ध' पढ़े या दिव्यदेश में कुछ भगवत्कैंकर्य करे या यादवाद्रि ( मैलकोटा ) नित्यवास करे, इत्यादि। उसका विस्तार से कथन श्रीरामानन्दस्वामीजी ने भी अपने वै० म० भा० के १६८ के श्लोक से किया है, कि शक्ति वाले को श्रीभाष्य और द्रविड-प्रबन्धों से कालक्षेप करना चाहिये

और जो अशक्त है उस अधिकारी को यादवाद्रि में कुटी बनाकर वास करना चाहिये—इत्यादिक दोनों का उपदश तुल्य है ॥ ८७॥"

अपने गुरुदेवजी के इन वाक्यों का भी आपने अपनी 'श्रीसम्प्रदायरक्षा' में खण्डन कर निज-विपरीतमत का स्थापन किया है। यहाँ उसके हिन्दी-विभाग से इस सम्बन्ध का उद्धरण दिया जाता है। पहले तो आपने इसके पृष्ठ ५ में अपने गुरुदेवजी के उपर्युक्त वाक्यों के सारांश को प्रश्न-रूप १९ वें २० वे हेतु में इस प्रकार अङ्कित कर विचार उपस्थित किया है:—

"( १९ ) दोनों सम्प्रदायों में श्रीभाष्य और द्रविड-प्रबन्ध का पाठ करना समान है।

"( २० ) दोनों सम्प्रदायों में दिव्यदेश में भगवत्कैङ्कर्य करना अथवा यादवाद्रि ( मैलकोटा ) में नित्यवास करना समान है।

"इनमें से १९ वें और २० वें हेतुओंका श्रीमदनन्ताचारी स्वामी के 'तत्वोद्बोधन' नामक पुस्तक के खण्डन स्वरूप तत्वोद्बोधन-मीमांसा में भले प्रकार खण्डन किया गया है। अतः यहाँ ग्रन्थ विस्तार की आवश्यकता नहीं है।"

यद्यपि यहाँ आपने १९ वें और २० वें दोनों हेतुओं के उत्तर 'तत्वोद्बोधन मीमांसा' में बता कर छुटकारा ले लिया है, किन्त आगे चल कर इसीके ( श्रीसम्प्रदाय-रक्षा के ही ) पृष्ठ ९—१० में पुनः २० वें हेतु—जिसमें कि यादवाद्रि का विचार है—के सम्बन्ध में 'तत्वोद्बोधन-मीमांसा' से निराला ही उत्तर शुरू किया है, जो इस प्रकार है:—

"(२०) दिव्यदेश में वास करना केवल नारायण उपासकों के लिये है। श्रीरामोपासकों के लिये नहीं, उनके लिये तो श्रीअयोध्या और चित्रकूट ही परम स्थान है, अतएव श्री वैष्णवमताब्जभास्कर में लिखा है कि:—

'शालग्राममोघदिव्यफलदं दैवं हरिक्षेत्रतोऽ-
योध्यायां रघुपुङ्गवं गुणनिधिं श्रीरामचन्द्रं प्रभुम् ॥,

अर्थात् रघुवंश विभूषण भगवान् श्रीरामजी को स्मरण करता हुआ श्रीअयोध्या में निवास करे। आगे चलकर पुनः लिखा है कि—

'गङ्गासागरसङ्गमेऽति शुभदे विष्णुं तथा राघवं।
शश्वद्भूरिगुणालयं मुनिवृते श्रीचित्रकूटे विभुम् ॥'

अर्थात् मुनि सेवित चित्रकूट में अनन्त गुणगणालय भगवान् रामचन्द्र

का स्मरण पूजन करता हुआ वास करे। इसके पश्चात् लिखा है कि–

'नारायणं श्रीमति यादवाद्रौ'

अर्थात् नारायण का स्मरण करता हुआ यादवाद्रि में निवास करे। इससे स्पष्ट प्रतीत हो रहा है, कि रामोपासकों के लिये श्रीरामानुज-सम्प्रदाय का दिव्यदेश नहीं है।"

यद्यपि उपर्युक्त उद्धरणों से यह स्पष्ट विदित हो रहा है, कि आपने यादवाद्रि सम्बन्धी विचार तत्वोद्बोधन–मीमांसा से निपट विपरीत इस श्रीसम्प्रदाय–रक्षा में किया है, परन्तु इस पर तो आगे प्रकाश डाला जायगा। यहाँ पुनः इसके भी विपरीत आपने 'प्रकाश' में जो मतस्थापन किया है, उसका दर्शन कर इसके साथ मिलान कीजिये:—

"वैष्णवों को ध्यान रखना चाहिये कि इस प्रकरण में जिन जिन तीर्थों में निवास बताया गया है, उन उन तीर्थों में निवास करते हुए हरिजन उन उन तीर्थों के अध्यक्ष उन उन देवों में श्रीरामरूप का ध्यान करते हुए पूजा-अर्चा करे। यदि ऐसा नहीं किया जाये तो भक्ति व्यभिचरित हो जावेगी। रामभक्त रामलीलोपासी वैष्णव वृन्दावन में जाकर यदि कृष्णलीला में तन्मय हो जावें अथवा द्विभुज-पररूप-उपासी वैष्णव चतुर्भुज नारायणमें तल्लीन हो जावें अथवा सौम्यराम-रूप सेवी वैष्णव भयङ्कर नृसिंह रूपमें आसक्त हो जावें, और वहाँ से चलकर अन्य तीर्थों में जावें, और उन उन देवों के रूपमें मुग्ध हो जावें तो उनकी भक्ति का स्वरूप नष्ट हो जायगा।......अतः जो वैष्णव जहाँ हों, जिस तीर्थ में हों, वहाँ पर उस तीर्थ के अधिष्ठाता तत्तन्नामक देव में श्रीराम का ही ध्यान करके तत्तद्देव की पूजा करें।"

उपर्युक्त इन सारे उद्धरणों से स्पष्ट हुआ, कि तत्वोद्बोधन–मीमांसा में तो आपने 'यादवाद्रि' का बेराह–अर्थ मुख्यरूपेण गोवर्द्धन और गौणरूप से रैवतक कर उस समय आंख में धूल झोंक कर कार्य–साधन की चेष्ठा की थी, और इसी कार्य–साधन के लिये स्थिति-शून्य 'वाल्मीकि–संहिता' के नाम पर अपने अभीष्ट अनुकूल श्लोक बनाकर प्रमाण में ठोक भी दिया है। हालाँ कि 'वाल्मीकि–संहिता' नामक कृत्रिम पुस्तक की पीछे रचना की गयी है, फिर भी प्रमादवश यह श्लोक ५वें अध्याय में कहीं भी सम्मिलित नहीं हो सका, जसा कि

तत्त्वोद्बोधन-मीमांसा में बताया गया है, कि यह वाल्मीकि संहिता के ५ वें अध्याय का यह १५ वाँ श्लोक है। बल्कि उसमें तो ६ठे अध्याय के १६वें श्लोक के रूप में यह सम्मिलित हुआ है। बस, इसी एक चावल की कचाई से समूचे हण्डे की वास्तविकता समझ लेनी चाहिये। यदि वाल्मीकि-संहिता की 'तत्त्वोद्बोधन-मीमांसा'के रचना-काल में भी स्थिति रही होती, तो ऐसी झूठाई क्यों होती? आप को जिस समय जो जी में आता है, निराधार-उत्तर उगला करते हैं, और जी में जब जो आता है,प्रमाण-पुस्तक गढ़ा करते हैं,बल्कि उन दोनों को मिलाने का भी कष्ट नहीं उठाते; इस प्रमाद के कारण असत्यता और भी स्पष्ट-रूपेण पकड़ जाया करती है। जब इस 'वाल्मीकि-संहिता' के उपर्युक्त श्लोक की रचना से भी काम नही चला, क्योंकि एक तो मलकोटा के लिये 'यादवाद्रि' नाम बहुत प्रसिद्ध और शास्त्र-प्रमाणित भी है, दूसरे श्रीरामानन्दस्वामीजो ने "नारायणं श्रीमति यादवाद्रौ' लिख कर उसका स्पष्टीकरण और समर्थन भी कर दिया ह, जिससे गोवर्धन या रैवतक अर्थ करने की राह स्पष्ट ही रुकी हुई है, अतः यह ध्यान में आने पर जब 'वाल्मीकि-संहिता' के उपर्युक्त प्रयत्न की व्यर्थता समझ में आ गयी, तो श्रीसम्प्रदाय-रक्षा में यह अनर्गल-सिद्धान्त बेराह भिड़ाया गया, कि'यादवाद्रि नारायणोपासकों के लिये निवास-स्थान है' विचित्रता तो यह है, जब यह कहा जाता है, कि "दिव्यदेश में वास करना केवल नारायण उपासकों के लिये है, श्रीरामोपासकों के लिये नहीं, उनके लिये तो अयोध्या और चित्रकूट ही परम स्थान है।" जान पड़ता है, आपके दिमाग-शरीफ में अयोध्या और चित्रकूट दिव्यदेश नहीं है। बधाई है ऐसी समझ पर! यह भी नहीं सूझा, कि जिन दो श्लोकों में अयोध्या और चित्रकूट का वर्णन आया है, उसी में साथही 'हरिक्षेत्र' और 'गङ्गा-सागर-सङ्गम' का भी नाम आयाहै,बल्कि अयोध्या और चित्रकूट के बीच में 'गङ्गासागर-सङ्गम का नाम तो पड़ा ही है, इसके अतिरिक्त श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर में इन दोनों श्कोकों के बीच में साढ़ेचार श्लोक और भी हैं जो यहाँ नही दिये गयेहैं। उसमें मथुरा, माया काशी, द्वारवती, व्रज, वृन्दावन, कालीयह्रद, गोवर्धन, भवध्न, गोमतपर्वत, हरिद्वार, प्रयाग और गया के नाम भी आये हैं।

फिर भी न मालूम किस नियम और समझदारी से ग्रन्थ में से अयोध्या और चित्रकूट को अलग छाँट कर उसे श्रीरामोपासकों के लिये परम स्थान बतलाते. और 'अतएव 'श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर में लिखा है' कहने की भी धृष्टता करते हैं । किन्तु 'श्रीवैष्णवमताब्ज-भास्कर' में तो ऐसा लिखा नहीं है कि श्रीरामोपासक यहाँ, तो श्रीकृष्णोपासक वहाँ, तो श्रीनारायणोपासक अमूक स्थान में निवास करें । उसमें तो सभी भगवद्धामों में सभी वैष्णवों को निवास करने को लिखा है। हिस्सेदारी रूप 'डेढ़ चावल की खिचड़ी' तो आप पकाने बैठे थे ! समझ की विचित्रता तो यह थी, कि जब यादवाद्रि ( मैलकोटा ) को नारायणोपासकों के निवास के लिये फतवा दिया, तो 'तथाप्यशक्तास्तु कुटीरमात्रं विधायकुर्युस्वथ यादवाद्रौ' का भी फैसला क्यों न कर दिया, कि यहाँ क्यों श्रीरामानन्दस्वामीजी सब तरह से असमर्थ वैष्णव को प्रधान रूपेण यादवद्रि में ही निवास करने की आज्ञा दे रहे हैं ? और अब तो यादवाद्रि' का अर्थ गोवधन और रैवतक आप छोड़ ही चुके थे, क्योंकि, उसका 'रैवतक' अर्थ तो आपकी 'वाल्मीकि-सहिता' से भी असम्भव था, क्योंकि वहाँ माया के साथ कृष्णजी के विहार का कोई प्रमाण ही नहीं है, अतः कहीं उसकी दिव्य-क्षेत्रों में गणना भी नहीं हुई है। और उसका अर्थ गोवर्धन सिद्ध होना भी इस लिये असम्भव था, कि एक तो कहीं उसका नाम यादवाद्रि नहीं आया है, दूसरे स्वयं श्रीरामानन्दस्वामीजीने भी अपने श्रीवैष्णवमताब्ज-भास्कर में 'गोवर्द्धन' 'और यादवाद्रि' को अलग ही अलग गिनाया है, यथा 'गोवर्द्धने गोपसुवेषधारिणं तथा भवघ्नेऽपि च पद्मलोचनम्' ( १६० ) और 'नारायणं श्रीमतियादवाद्रौ' ( १६५ ) । अतः जब आपने देखा, कि 'श्रीसम्प्रदायरक्षा' के इस प्रयत्न से इष्टसिद्धि पर आपही चौका फिर गया है, अपने हाथों अपने पैरपर मैंने आपही कुल्हाड़ी मारली है, तो 'प्रकाश' में तीसरी राह पकड़ी । यद्यपि इस में इस प्रकरण के भी श्लोकों को अदल बदल कर नष्टभ्रष्ट किया है, और किसी का भी पाठान्तर नही दिया है, परन्तु इतना तो स्वीकार करना ही पड़ा है, कि सभी दिब्यदेश सभी वैंष्णवों के लिये निवास स्थान और तत्तत्स्थानीय अध्यक्ष भगवान सभी वष्णवों के पूज्य हैं । किन्तु यहाँ चुपके से

भारी दाँव भी खेला है अर्थात् बिना किसी तरह से जाहिर किये चुपके से 'बिधायकुर्युस्त्वथ यादवाद्रौ' का पाठ 'विधायकुर्युस्त्वथ राघवाद्रौ' बनाकर 'चित्रकूट' अर्थ कर लिया है। और इतने प्र सद्ध श्लोक के, जिसपर कि इतनी बहसें चल चुकी हों, पाठा तर का नाम तक नहीं लिया है, चुपके पचा डालने की चेष्टा की है। परन्तु श्रीआचायदेवजी की वह अमरवाणी क्षुद्रपेट में कब पचने वाली है ? वह तो सर्वत्र गूँज रही है। बल्कि इस चोरी की पकड़ और सत्यपाठ की सिद्धि ( श्रीभगवद्दासजी के ) पूर्व-लेखों से भी प्रमाणित है। अतः सत्यता अपने आप सिद्ध हो गयी। यदि 'वाल्मीकि-संहिता' बनाते समय आपको इस 'राघवाद्रौ' की कल्पना हुइ होती, तो उसमें अवश्य ही इस शब्द को विशेषण-विशेष्य के रूप में भी किसी प्रकार चित्रकूट के साथ डाल देते किन्तु उस समय भी चूक गये। खैर, अभी भी बहुत सी सहिनायें अप्राप्य है, एकाध और भा रच डालिये, और उसमें इसके लिये कोई दाव खेल लीजिये न ! किन्तु हाँ इतना याद रखिये असत्य, आखिर असत्य ही होकर रहेगा। भाई ! यह आँख मिचौनी कबतक चलेगी ? अपनी आखें बन्द करने से दुनियाँ क्योंकर अन्धी होगी, खुद नहीं सूझेगा, ठोकरें लगेगी और दुनियाँ तमाशा देख देख कर हँसेगी। अतः इतने प्रसिद्ध 'यादवाद्रि' का आँख मिचौनी खेलने की तरह आँखें बन्दकर जो चुपके से 'राघवाद्रौ' बना दिया हैं आखिर उसकी सारी पोल खुल ही तो गयी ? पहले उस 'यादवाद्रौ' के अर्थ में धाँधली मचाकर 'गोवर्द्धन' अथवा 'रैवतक' सिद्ध करना चाहा और उसके लिये निजकृत वाल्मीकि-संहिता में प्रमाण गढ़ कर भी ठोका, परन्तु जब 'गोवर्द्धने गोप-सुवेषधारिणं' एवं 'नरायणे श्रीमति यादवाद्रौ' से उस प्रयत्न का मुखमञ्जन होगया, तो तिलमिलाकर 'दिव्यदेश' को ही छोड़ भागे और केवल 'अयोध्या' 'चित्रकूट' का दामन पकड़कर निस्तार चाहा। परन्तु वहाँ भी सारे 'श्रीवैष्णव मताब्जभास्कर' तथा विशेष कर 'तथाप्य-शक्तास्तु कुटीरमात्रं विधायकुर्युस्त्वथ यादवाद्रौ' की गहरी धौल पड़ी। तब गुरुदेवजी की झूठी साक्षी से जान बचान की कोशिश कर 'राघवाद्रौ' का प्रपञ्च साजा, परन्तु यह शहादत भी उलटी ही पड़ी।

कारण, उन्होंने निजकृत 'श्रीसम्प्रदाय दिक्प्रदर्शन' में पहले से ही 'यादवाद्रौ' लिख रखा था, अतः सर्वत्र ठोकरें ही लगती गयी। सारी चालबाजी पकड़ गयी। झूठाई खुल पड़ी। अतः लोगों को समझ जाना चाहिये, कि आप कैसे दूध के धोये महापुरुष हैं, और आप की कीर्तियाँ कैसी दिव्य है!

अब एक उदाहरण और दिखाकर इस उपविभाग को समाप्त कर देना चाहता हूँ। 'श्रीसम्प्रदाय दिक्प्रदर्शन' के पृष्ठ १९ में 'श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर' का एक श्लोक उद्धृत हुआ है:-

(१०) तप्तेन मूले भुजयोः समङ्कनं चक्रेण शङ्खेन तथोर्ध्वपुण्ड्रम्

श्रुतिश्रुतं नाम च मन्त्रमाले संस्कारभेदाः परमार्थहेतवः॥ (५९)

किन्तु 'प्रकाश' पृष्ट ११५ में इसी श्लोक का मूलपाठ इस प्रकार रखा गया है:—

**तप्तेन मूले भुजयोः समङ्कनं शरेण चापेन तथोर्ध्वपुण्ड्रकम्।**
**श्रुतिश्रुतं नाम च मन्त्रमालिके संस्कारभेदाः परमार्थहेतवः॥**

उपर्युक्त रेखाङ्कित शब्दों की ओर ध्यान देने से स्पष्ट विदित हो जायगा, कि आपने अपने गुरुदेवजी के पाठ के समान पाठ न रखकर उससे भिन्न ही पाठ रखा है—'चक्रेण शंखेण' को 'शरेण चापेन' 'पुण्ड्रम्' को 'पुण्ड्रकम्' और 'माले' को 'मालिके, बना दिया है, और इस 'चक्रेण शंखेण' का 'शरेण चापेन' बनाकर शास्त्र के अनुसार भी भूल कर डाली है, जैसा आगे प्रकरण आनेपर विशेषरूपेण स्पष्टीकरण किया जायगा। हाँ, यहां इतना और भी बता देना उचित है, कि जयपुर की हस्तलिखित प्रति, "अर्थ—प्रकाशिका" टीका वाली प्रति तथा अन्य सब प्रचलित प्रतियों में भी इसका पाठ वैसाही है, जैसा कि 'श्रीसम्प्रदाय-दिक्प्रदर्शन' से ऊपर उद्धृत हुआ है, परन्तु 'प्रकाश' में सब से भिन्न अपने मतलब का बनाया अप्रामाणिक पाठ रखते हुए भी अन्यग्रन्थों के पाठभेद का जिक्र तक नहीं किया गया है, यहाँ भी चोरी से चुपचाप ही पचालेने की चेष्टा की गयी है। फिर भी तुर्रा यह, कि घोषणा करते फिरते हैं, कि श्रीगुरुदेवप्रदत्त पुस्तक के अनुसार पाठ रखा है, और अन्य प्रतियों के पाठभेद नीचे टिप्पणी में डाल दिये गये हैं। वाहरी आँख मिचौनी! तस्करी दावपेच कहाँ तक?

इस प्रकार भी सिद्ध हुआ, कि श्रीगुरुदत्तप्रति की बात तथा उसके

अनुसार पाठ रखने का कथन नितान्त असत्य और धोखेबाजी से भरा है। सबके सब पाठ, बल्कि सारा ग्रन्थ ही अपने मतलब के अनुसार अदल-बदल काट-छाँट कर नष्टभ्रष्ट कर डाला गयाहै अतः इसका न तो किसी प्रचलित प्रति से मेल होता है, न आपके श्रीगुरुदेव जी के पाठों से ही मिलान है। इससे स्पष्ट है कि, जिस प्रकार चोरी की चेष्टा और उसकी तैयारी में प्रथम सात प्रतियों की प्राप्ति और उससे संशोधन सम्पादन में सहायता लेने की झूठी बात कही गयी थी, उसी प्रकार श्रीगुरुदत्त–प्रति की प्राप्ति की बात भी सर्वथा मिथ्या ही है, सोलह आने धोखेबाजी है, जिसका कि दूसरे उपविभाग के रूपमें विचार हुआ। इसमें गुरुदत्त प्रति की स्थिति और उसके नाम पर से श्रीरामानुज स्वामीजी की परम्परा से सम्बन्ध रखने वाले प्रामाणिक श्लोकों के अदलबदल करने का विचार मुख्यरूपेण किया गया है।

अब चोरी की चेष्टा और तैयारी के तीसरे उपविभाग पर भी दिग्दर्शन के रूप में थोड़ा प्रकाश डाला जाता है। इस उपविभागमें वही कथन रखा गयाहै, जिसम कहा गया है कि:—

(३) "पाठ-भेद होने परश्रीगुरुदत्त पुस्तकके आधार पर ही पाठ रखागया है।"

यद्यपि उपर्युक्त दूसरे उपविभाग की आलोचना से भी पूरी तरह स्पष्ट हो गया है, कि एक तो श्रीगुरुदत्त–प्रति की प्राप्ति का कथन ही मिथ्या है, फिर उसके अनुसार पाठ रखने की बात ही कैसी ? दूसरे उनके श्रीगुरुदेवजी ने जो पाठ श्रीसम्प्रदायदिक्प्रदर्शन में उद्धृत किये है, उससे स्पष्ट है, कि उनको भी 'अर्थप्रकाशिकाटीका' वाली तथा ऐसी ही प्रतियाँ प्राप्त तथा मान्य थी। क्योंकि श्रीसम्प्रदाय दिक्प्रदर्शन में श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर के जितने भी श्लोक उद्धृत हुए हैं, वे सब के सब अर्थप्रकाशिकाटीकावाली प्रति के पाठ के ही समान है, इसके अतिरिक्त अर्थप्रकाशिकाटीका भी कई स्थानों में प्रमाण–स्वरूप उद्धृत हुई है। इससे सर्वप्रकारेण सिद्ध है, कि आपके गुरुदेवजी को अर्थ–प्रकाशिका और इसी के समान पाठ वाली प्रतियाँ ही प्राप्त तथा मान्य थी। यही कारण है, कि उन्होंने उसी के पाठ के समाम ही पाठ श्रीसम्प्रदाय-दिक्प्रदर्शन, में उद्धृत किया है, परन्तु 'प्रकाश' में जितने भी पाठ–परिवर्तित हुए है, सारे के सारे अन्य प्रतियों तथा 'श्रीसम्प्रदया-

दिक्प्रदर्शन' के पाठों से भी भिन्न हैं जैसा कि बहुत कुछ ऊपर दिखाया जा चुका है

उपर्युक्त दूसरे उपविभाग मे यद्यपि आप के गुरुदेवजी के पाठों से आपके 'प्रकाश' के पाठों की भिन्नता भलीभाँति दिखलायी जा चुकी है, परन्तु उसमें मुख्यरूप से उन्ही प्रमाणिक श्लोकों की उपस्थिति की गयी है, जो कि श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा से अभिन्न होने का सम्बन्ध रखनेवाले थे, अतः 'प्रकाश' में वे इष्टसिद्धि की गरज से ही परिवर्तित हुए हैं। अब इस उपविभाग में उन पाठों का मिलान करेंगे, जो किसी मतलब से तो नहीं, बल्कि केवल पाठभेद के लिये ही अदले बदले गये हैं। यद्यपि कुछ ऐसे उदाहरण भी दूसरे उपविभाग में उद्धृत हो चुके है, परन्तु यहाँ कुछ ऐसे उदाहरणों का खास दिग्दर्शन कराया जायगा।

'श्रीसम्प्रदायदिक्प्रदर्शन' के पृष्ट ५ में श्रीवैष्णवमताब्ज-भास्कर का एक श्लोक इस प्रकार प्रमाण-स्वरूप उद्धृत हुआ है:—

(१) 'तथोर्ध्वपुण्ड्रं सुमृदा विधाय रामादिदासान्तमथो समुच्चरेत्"

किन्तु प्रकाश पृष्ठ ११९ में इसका पाठ इस प्रकार बनाया गया है:—

'तथोर्ध्वपुण्ड्रं सुमृदा विधायवै रामादिदास्यान्तमथो समुच्चरेत्"

उपर्युक्त उद्धरण से स्पष्ट है, कि इसमें आपके गुरुदेवजी का लिखा पाठ तो "विधाय" और 'दासान्तमथो' हैं, परन्तु आपने उससे भिन्न 'विधायवै' और 'दास्यान्तमथो' पाठ बनाया है।

इसी प्रकार पुनः आप के श्रीगुरुदेवजी ने 'श्रीसम्प्रदाय-दिक्प्रदर्शन' के पृष्ट ६ में श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर के श्लोक इस प्रकार उद्धृत किये है:—

(२) "सा तैलधारासमनित्यसंस्मृतिसन्तानरूपेशि परानुरक्तिः(६४)

(३) "एकादशीत्यादि महाव्रतानि कुर्याद्विधेयानि हरिप्रियाणि"६६

किन्तु इन्हीं श्लोकों का पाठ 'प्रकाश' के पृष्ठ १२३ और १२७ में क्रमशः इस प्रकार बनाया गया है:—

"सा तैलधारासमसंस्मृति प्र-सन्तान रूपेशि परानुरक्तिः"

"एकादशीत्यादि महाव्रतानि च कुर्याद्विधेयानि हरिप्रियाण्यथ"

इससे भी स्पष्ट है, कि आपके श्रीगुरुदेवजी का पाठशब्द जो 'नित्यसंस्मृति' है, उसका 'संस्मृति प्र' 'महाव्रतानि' का 'महाव्रतानिच' और 'हरि-प्रियाणि' को 'हरिप्रियाण्यथ' पाठ आपने बदल दिया है, फिर भी दावा है,

कि पाठभेद होनेपर श्रीगुरुदत्तपुस्तक के आधार पर ही पाठ रखा है।

पुनः आप के श्रीगुरुदेवजी ने 'श्रीसम्प्रदाय-दिक्प्रदर्शन' के पृष्ट ८ में श्रीवैष्णवमताब्ज-भास्कर के श्लोकों को इस प्रकार उद्धृत किया है:-

(४) स्वीयप्रवृत्तेस्तु निवृत्तिरिष्ठो न्यासोऽथवेद्याऽपिविचक्षणैर्बुधैः

(५) "सर्वेप्रपत्तेरधिकारिणः सदा शक्ता अशक्ता आपि नित्यरंगिणः। अपेक्ष्यते तत्र कुलंबलं च नो न चापि कालो नहि शुद्धताच (७७)

किन्तु आपने अपने 'प्रकाश' के पृष्ठ १५८ और १५९ में इन्हीं श्लोकों का पाठ क्रमशः इस प्रकार बनाया है:--

"स्वीयप्रवृत्तं स्तु निवृत्तिरिष्टो न्यासोऽथ वेद्यापि बुधैःसदैव।"

"सर्वे प्रपत्तेरधिकारिणो मताः शक्ताः अशक्ता पदयोर्जगत्प्रभो।

"नापेक्ष्यते तत्र कुलं बलं च नो न चापि कालो नहि शुद्धतापिवा॥

इससे भी स्पष्ट हुआ, कि आपके 'प्रकाश का पाठ आपके श्रीगुरुदेवजी के पाठ से भिन्न ही हैं। आपने अपने 'श्रीगुरुदेवजी' के पाठशब्द 'विचक्षणैर्बुधैः' का 'बुधैःसदैव', 'सदा' का 'मता', 'नित्य-रङ्गिणः' का पदयोर्जगत्प्रभो', 'अपेक्ष्यते' का 'नापेक्ष्यते', 'और 'शुद्धता च' का 'शुद्धतापि वा' बना डाला है। यहाँ 'रङ्गिणः' शब्द से 'श्रीरङ्गजी' का बोध होने के कारण भी इतनी फिक्र पड़ी है, कि 'अपि नित्य रङ्गिणः'' इन तीनों शब्दों को बदलना पड़ा है और उसकी जगह पर 'पदयोर्जगत्प्रभो' पाठ बनाया गया है। और शेष परिवर्तन तो केवल 'विषमवृत्त' को 'समवृत्त' बनाने की धुन और तुम्बाफेरी स्वभाव के कारण ही हुआ है फिरभीविचित्रता यह कि किसीके भी पाठान्तर का जिक्र न कर सबको सीधेही पचा लेने की चेष्टा कीगयीहै।मानों सभी प्रतियों में यही पाठहो।

अतः 'चोरी की चेष्टा और उसकी तैयारी' के दूसरे उपविभाग के ११ उदाहरणों तथा उपर्युक्त तीसरे उपविभागके५उदाहरणों से यहभलीभाँति प्रमाणित हो गयाहै, कि 'प्रकाश' में अर्थ-प्रकाशिका आदि प्रतियों से जो भिन्न पाठ हैं वे सबकेसब 'श्रीसम्प्रदायदिक्प्रदर्शन' के पाठोंसे भी उसी तरहभिन्न हैं। क्योंकि आपने श्रीगुरुदेवजी के पाठों के अनुसार पाठ रखने का झूठा बहाना कर केवल अपने मतलब के ही अनुसार अदल-बदल, काटछांट और ग्रहण त्याग किये है। अतएव सिद्ध है, कि श्रीगुरुदेवजी से श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर की प्रति पाने और उनसे

उसको अध्ययन करने की बात आपने सरासर मिथ्या ही लिख डाली है। जिस प्रकार पहले सात प्रतियों की प्राप्ति और उसके अनुसार सम्पादन-संशोधन में सहायता लेने की बात मिथ्या सिद्ध हो चुकी है,उसी प्रकार श्रीगुरुदेवजी से विलक्षण-प्रति प्राप्त करने का कथन भी कोरी जालसाजी ही है। हाँ, यदि इस असफलता से कोई दूसरे ही 'श्रीगुरुदेवजी' खोज निकाले गये, तो अलबत्तः। सम्भव है, अब आप अवश्यही इस समस्या के हल करने के लिये ऐसीही कोई चेष्टा कर दिखावेंगे।

अब 'चोरी की चेष्टा और तैयारी' के चौथे उपविभाग का विचार करना उचित है। इस उपविभाग में 'प्रकाश' की प्रस्तावना के निम्नलिखित कथनों की आलोचना की जायगी:-

'( ४ ) इस सम्प्रदाय का मूलमन्त्र श्रीराममन्त्र, और श्रीरामजी ही परमोपास्यदेव होने से,प्रतिस्पर्द्धा करने वाले श्लोकों को अधिक और प्रक्षिप्त समझ कर छोड दिया और टिप्पणी में रख दिया है।"

उपरि-कथित तीनों उपविभागों और उनकी समालोचनाओं से इस चौथे उपविभाग के कथन का मि लान करने से स्पष्ट विदित हो जाता है, कि वस्तुतः उन तीनों उपविभागों में जिन कथनों की आलोचनायें हुई है, वे सब कथन नितान्त असत्य हैं। अर्थप्रकाशिका-टीका वाली, तथा पं० रामटहलदासजी द्वारा सम्पादित प्रतियों के के सिवा न तो कोई तीसरी प्रति भी आप के पास थी, और न आपको अपने श्रीगुरुदेवजी से ही कोई विलक्षण-प्रति मिली थीं अतः उसके सिवा अन्य प्रतियोंकी प्राप्ति तथा श्रीगुरुदत्तप्रति के अनुसार पाठ रखने, अदल-बदल, एवं ग्रहण-त्याग आदि करने की बात केवल धोखेबाजी है। सच्ची बात तो यह है, कि अर्थ-प्रकाशिका-टीका वाली प्रति से ही 'प्रकाश' का सारा 'क़ालिब' तैयार किया गया, और उसमें से उसकी अपनी 'रूह' निकाल कर बिरानी 'रूह' फूँक दी गयी—उसमें परकाय-प्रवेश कराकर उसका प्रथम-व्यक्ति ही रूप में परिचय दिया गया, अतः लोगों को भ्रम में डालकर अपनी इष्टसिद्धि की गयी है। इस भारी षडयन्त्र की सिद्धि के लिये उपर्युक्त अन्य पाँच प्रतियों तथा श्रीगुरुदत्त-प्रति की प्राप्ति के झूठे बहाने की ओट में काटछाँट, अदलबदल और ग्रहणत्याग आदि के रूप

में छिप छिप कर शिकार खेला गया है; किन्तु इस शिकारवाजी का जो मुख्य आधार था, वह तो इस चौथे उपविभाग वाले कथन के रूपमें खुल खेल रहा है; अर्थात न तो सात प्रतियों में सिवा दो के अन्य पाँच प्रतियों की ही प्राप्ति हुई है , न श्रीगुरुदत्त प्रति पाने की ही बात सच्ची है। यही कारण है, कि इन छः प्रतियों की प्राप्ति और इनके अनुसार पाठ-संशोधन करने की सारी बातें झूठी ठहरी। उन सारे पाठपरिवर्त्तन काटछाँट अदलबदल और ग्रहण-त्याग का आधार उपर्युक्त मन-मौजी सिद्धान्त ही है, जो कि 'चोरी की चेष्टा और तैयारी' के चौथे उपविभाग के रूप में यहाँ अङ्कित हुआ है। इसके अतिरिक्त इस बात से भी इसकी पुष्टि होती है कि यदि आप को सचमुच 'श्रीगुरुदत्त प्रति' मिली होती और उसी के अनुसार ही आप पाठों के ग्रहण-त्याग अदल-बदल,काटछाँट और निश्चितीकरण किये होते,जैसा कि आपने कहा ही है, तो फिर इस चौथे उपविभाग वाले कथन को गुञ्जाइश ही कहाँ है ? यदि गुरुदत्त प्रतिके अनुसार ही आप पाठ रखे होते, तो फिर इस चौथे उपविभागके सिद्धान्तानुसार पाठोंमें ग्रहण त्यागादि करनेकी बात ही कैसी ? यहाँ पर स्वतः प्रश्न खड़ा होता है, कि ग्रहण-त्याग अदल-बदल' एवं काटछाँट पूर्वक पाठों का निश्चय, 'गुरुदत्तप्रति' के अनुसार हुआ है, या उपर्युक्त चौथे उपविभाग, में उद्धृत अनर्गल-सिद्धान्त के आधार पर ही ? पूर्वोक्त दूसरे और तीसरे उपविभागों से तो स्पष्ट हो ही गया है, कि न तो आपको 'गुरुदत्तप्रति' मिली थी, न आपने गुरुजी के पाठों के समान अपने 'प्रकाश' में पाठ ही रखा है, बल्कि उनके पाठों से विपरीत ही रखा है। उनके उद्धृत पाठ तो ठीक अर्थ-प्रकाशिका वाली प्रतिके पाठ के ही समानहै। इसके अलावे सात प्रतियों में से पाँच प्रतियों की प्राप्ति की बातें भी असत्य सिद्ध हो ही चुकी है। अतः सिद्ध है कि अर्थ-प्रकाशिका-टीका वाली प्रतिके ही पाठों में, उपर्युक्त चौथे उपविभागके मनमौजी--सिद्धान्तकी बहक के अनुसार जैसे जीमें आया, पाठों काअदलबदल, काटछाँटएवं ग्रहणत्याग कर ग्रन्थ तैयार कर डालागया है। और इस दूषित-सत्यको छिपाने के लिये ही सात प्रतियों की प्राप्ति औरउससेसम्पादन में सहायतालेने,तथाइसके अतिरिक्तश्रीगुरुदत्त प्रति की भी प्राप्ति होनेऔर उसके अनुसारही पाठ रखने के झूठे बहाने किये गये हैं।

अतः अब इस चौथे उपविभाग के सिद्धान्त और उसके अनुसार किये हुए कर्त्तव्य के औचित्य पर भी ध्यान दिया जाय। इसमें यही विचार करना है, कि इस सम्प्रदाय का मूलमन्त्र श्रीराममन्त्र और श्रीरामजी ही परमोपास्यदेव होनेसे क्या अन्य भगवन्नामों और उनकी महता के आने से उसको प्रतिस्पर्द्धी कहकर इसी सिद्धान्त के अनुसार उसका मनमाना काटछाँट अदलबदल और ग्रहणत्याग कर कुछका कुछ बनाना उचित है ?

पहले प्रतिस्पर्द्धा की बात को ही लीजिये। यह सभी भागवत-सम्प्रदायों का मत और तदनुकूल आचार-व्यवहार भी है कि सभी भगवन्नाम रूपों में अभेद मानकर सभी भगवन्नामों एवं अवतारादिकों का नाम कीर्तन और चरित्र-गान करते और जयन्त्यादि उत्सवादिक मनाते है। यहाँ तक कि सभी भगन्नामों एवं रूपों में भेद-भाव मानने को भगवतापराध भी कहते है, फिर 'प्रतिस्पर्द्धी' मानना तो और भी स्वतःसिद्ध महापराध है। शास्त्रों में तो यहाँ तक बताया गया है कि वैष्णवों को सभी भगवन्मन्त्रों को लेना चाहिये तब तो वृद्धहारित के चतुर्थाध्याय में लिखा है:

अष्टाक्षरं द्वादशार्णं षडर्क्षीं वैष्णवीं तथा।
रामकृष्णनृसिंहाख्यान् मन्त्राँस्तस्मै निवेदयेत॥

अर्थात्—आचार्य, अष्टाक्षर द्वादशाक्षर विष्णु-षडक्षर राम कृष्ण और नृसिंह इन सभी मन्त्रों का उपदेश उसको (शिष्य को) करें।

ऐसा ही साम्प्रदायिक ग्रन्थों और वर्तमान उदाहरणों से भी स्पष्ट होता है। श्रीरामानुजस्वामीजी की जीवनी 'यतिराज वैभवम्' में श्रीरामानुजस्वामीजी के दीक्षा-प्रसङ्ग में लिखा है:—

"सशङ्खचक्राङ्कनपुण्ड्रयागमन्त्राँस्तदर्थैरपिमन्त्ररत्नम्।
अन्यांश्च तत्रोपदिदेश मन्त्रान्रामानुजाचार्यवराय तस्मै॥४५॥

अर्थात्—(महापूर्णस्वामीने) श्रीरामानुजस्वामी के बाहु-युगल में शङ्ख चक्र अङ्कित किये। फिर ललाट पर उर्ध्वपुण्ड्र तिलक लगाया। पुनः याग-संस्कार किया और मन्त्ररत्न तथा अन्य अनेक मन्त्रों को अर्थ सहित उपदेश किये।

यही कारण है, कि यदि एकही समय में नही तो, जैसे जैसे उसे अधिकारी समझते हैं, समय समय पर अन्य भगवन्मन्त्रों का भी उपदेश करते हैं। यदि कई भगवन्मन्त्रों के लेने की विधि अन्य भागवत-

उन्होंने विभिन्न नाम रूपों से विशेष नाम रूप को सम्बोधित कर अपनी अभेद मान्यता का स्थान स्थान पर परिचय भी दिया है। श्रीवैष्णव-मताब्ज–भास्कर में ही श्रीरामजी के लिये कई स्थानों में ऐसे अभिन्नता सूचक शब्दोंका प्रयोग हुआ है यथा "श्रीमाँतस्मैं रमेश" "रमार्चिते संरमतां भवेभवे" "रथाङ्गपाणेः शृणुयान्निरन्तरं" इत्यादि। इसी प्रकार आचार्यों के अन्य ग्रन्थों में भी देखने में आता है। यदि इसे कोई 'प्रतिस्पर्धी' समझकर उन सबों को निकाल बाहर कर उसकी जगह मनमानी अनुकूल रचना करने लगे, तो सारा ग्रन्थ कुछ का कुछ होकर नष्ट भ्रष्ट हो जाय। यदि पहले से ऐसे ऐसे महानुभाव अवतार लिये होते और इनके हाथों उन ग्रन्थों का सम्पादन संशोधन हुआ होता तो आज कुछ दूसरी ही लीलायें दिखाई पड़ती कुछ साम्प्रदायिक या अन्य ग्रन्थों में जो ऐसी भेदभाव तारतम्य एवं इर्ष्याद्वेष मूलक रचनायें देखने में आती भी है, वे सम्भवतः ऐसी ही महापुरुषों की कीर्तियां होगी, जिसके चलते आज आचार्यों के सिर कलङ्क मढ़ा जाता है, एक दल दूसरे से लडते है, निन्दा करते हैं और अन्ततः अपना सर्वस्व बिगाड बिगाड़ कर भी एक दूसरे को नीचा दिखाने की चेष्टामें विविध षडयन्त्र रचकर संसार को धोखा दे रहे हैं, जनता का सर्वनाश करते हैं,इतिहास कलङ्कित करते हैं।

श्रीभगवद्दासजी ने भी अपने 'प्रकाश'नामक श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर के सम्पादन संशोधन में ठीक ऐसीही कीर्तियां कर डाली हैं जिनको दूषित नीयत का परिचय उपरि उद्धृत 'चोरी की चेष्टा और तैयारी' के चतुर्थ उपविभाग वाले सिद्धान्त-निर्माण से ही भली भांति सिद्ध हो रहा है।आपने उसी सिद्धान्त के अनुसार श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर में जहां जहां भी श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा से अन्य अन्य भगवन्नामों एवं रूपो में अभिन्नता और महत्त्व सूचन करने वाले श्लोक या शब्द आये है, सभी को हटाकर उसकी जगह पर मनमानी रचना घुसेड़ दी है; इन रचनाओं की सूची और उनके औचित्य पर आगे प्रकाश डाला जायगा, किन्तु इनके पहले यहाँ यह दिखा कर स्पष्ट करदें, कि श्रीभगवद्दासजी ने ही जिन जिन महापुरुषों, एवं महात्माओं को अपनी आचार्य्य परम्परा या सम्प्रदाय में गिनाया है, उन्हीं उन्हीं की रचनाओं में सभी भगवन्नामों रूपों

एवं लीलाओं में कितनी श्रद्धा भक्ति एवम् अभिन्न-भाव दिखलाये गये हैं। यदि उन ग्रंथो का भी आप के हाथों सम्पादन होने का अवसर आजाय, तो सम्भवतः उनकी भी आप उसी प्रकार दुर्दशा कर डालें। 'श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर' में जिन साधारण सी बातों को आपने 'प्रतिस्पर्द्धी' समझकर निकालने, और उसकी जगह दूसरी मनमान रचना घुसेड़ने का दुस्साहस किया है, इस नियमानुसार उससे कही बढ़ कर 'प्रतिस्पर्द्धी' आपको अपनी नूतन परम्परा के आचार्यों की रचनाओं एवं कथनों में दिखाई पड़ेगी। अतः इसे 'प्रतिस्पर्द्धी' समझना और उसको निकाल डालना आपकी भारी भूल ही तो है, अनधिकार चेष्टा ही तो है। अब आप देखिए कि आप जिन जिन महापुरुषों एवं महात्माओं को अपनी नूतन परम्परा के आचार्यों एवं महात्माओं में गिनाया है, उनकी ही रचनाओं या कथनों में आपके उपर्युक्त सिद्धान्त के विरुद्ध सभी भगवन्नामों रूपों एवं लीलाओं में कैसी अभिन्नता एवं श्रद्धा भक्ति का भाव पाया जाता है। यदि आप के द्वारा इन ग्रन्थों का भी संशोधन सम्पादन शुरू हो, तो इस नियम से तो उसे निकाल कर आप अवश्य ही अपने सिद्धान्तानुकूल रचना सम्मिलित करेंगे। इससे तो बलात् यही कहना पड़ता है, कि पूर्वाचार्यों, महर्षियों एवं महात्माओं ने जो लिखा है, उसको आप मानना नही चाहते, बल्कि आप जो मानते है, उसको उन सबों से, मनवाने के प्रयत्न मे चेष्टा करते है अर्थात आप उनका अनुयायी न होकर उनको तथा वर्तमान श्रीरामानन्दीयवैष्णवों को अनुयायी बनाने की फिक्र में दिन रात व्यस्त है। अब इसका कुछ उदाहरण लीजिये जिससे इस बात का भले प्रकार स्पष्टीकरण हो जाय यद्यपि मेरी इच्छा तो यह थी, कि इसका विशेष रूपेण उदाहरण एवं स्पष्टीकरण-उपस्थित करूँ, किन्तु क्रमशः आलोचना का कलेवर बहुत ही बढ़ता जा रहा है, क्योंकि इसके एक एक विषय स्वतन्त्र एक एक ग्रन्थ की आवश्यकता रखते हैं, अतः यहाँ उसकी समाई न देख कर इसका परिचय संक्षेप में ही करा देना उचित समझते है।

सबसे पहले श्रीब्रह्माजी की उपासना पर ही दृष्टि डाली जाय। श्री भगवद्दासजीने श्रीब्रह्माजी को अपने उस सम्प्रदाय और श्रीरामोसपासना का परमाचार्य माना है, जिसमें अन्य भगवन्नामों एवं रूपों से सर्वथा

असहयोग रखा जाना सिद्धान्त किया हुआ है। इसी सिद्धान्त मानने के कारण आपने श्रीरामनन्दस्वामीजीकृत 'श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर' से अन्य भगवन्नामों एवं रूपों की महत्ताओं एवं उनमें श्रद्धा भक्ति व्यक्त करनेवाले श्लोकों में काटछाँट अदल बदल एवं ग्रहण त्याग किया है। श्रीब्रह्माजीकी उपासना पर विचार करने के लिये सबसे उत्तम मार्ग यही है कि उन्हीं (श्रीब्रह्माजी) के द्वारा उनकी उपासना का जहाँ कथन हुआ हो, उसे ही उदाहरण रूप से लिया जाय। मैं समझता हूँ कि इसके लिये 'बृहद्ब्रह्म-संहिता' ही सबसे प्रामाणिक ग्रन्थ होगा क्योंकि श्रीब्रह्माजीने इसमें अपनी उपासना का ही विशदरूप से वर्णन किया है। इसके अतिरिक्त यह ग्रन्थ पञ्चरात्र की संहिताओं के अन्तर्गत है, अतः श्रीवैष्णवों के लिये यह परम प्रामाण एवं मान्य भी है। और यह श्रीभगवद्दासजी को भी स्वीकृत है।

सबसे पहले इसमें श्रीब्रह्माजी के प्रति ऋषियों का प्रश्न ही यह है, कि 'त्वं कर्त्ता सर्वलोकानां किं जपन्निह तिष्ठसि। किमिदं धार्यते रूपं किमिदं मौनमाश्रितम्" (१—६) अर्थात् "आप सभी लोगों के कर्त्ता हैं, फिर यहाँ क्या जपते हुए बैठे हैं और यह कौनसा रूप धारण किये हैं एवं मौनावलम्बन क्यों किये हुए हैं।"

इसके उत्तर में ब्रह्माजी ने "श्रिया च भूम्या ननु लीलया च समग्रयाऽऽराधितपादपद्मः। ऐश्वर्यविद्यायतशौर्यसौभगप्रागल्भ्यकारुण्य दयानिकेतः" (१-१५) आदि श्लोकोंद्वारा अपने उपास्यदेव आदि का साधारण परिचय देते हुए अपनी दीक्षा शिक्षा एवं उपासना-रहस्य ज्ञान आदि की प्राप्ति का पूर्ण रूपेण वर्णन शुरू किया है। यथाः—

अनुसन्धानसिद्ध्यर्थं दासवेषो मया धृतः।
द्विपरार्धावसानेऽपि मन्ये क्षणमिवायुषम् ॥ २८ ॥
संस्कृतोऽहं समुत्पाद्य विष्णुना प्रभविष्णुना।
अधीतवेदोऽपि पुरा मन्त्रराजार्थसिद्धये ॥ २९ ॥
चिन्तामकरवं भूयस्तदाज्ञापालन रतः।
स्मरणादेव संप्राप्तो वैकुण्ठाद्रमया सह ॥ ४५ ॥
पीतवासा चतुर्बाहुः श्रीवत्सहृदयो हरिः।
धृतातपत्रव्यजनो दिव्यवैकुण्ठपार्षदैः ॥ ४६ ॥
जयशब्दैर्नमः शब्दैर्विष्वक्सेनादिभिर्नुतः।

तदाऽहं प्रणतस्तस्मै कृतातिथ्याय निष्णवे ॥ ४७ ॥
निज्ञापयामास वचो बद्धाञ्जलिपुटः पुरः ।
भवत्संप्राप्तये देव ! परमैकान्तलक्षणम् ॥ ४८ ॥
देहि मे दयया धर्मं त्वयैव प्रतिबोधितम् ।
इति श्रुत्वा रमां वीक्ष्य विहस्य च परस्परम् ॥ ४९ ॥
तूष्णीं बभूवतुस्तौ दम्पती पितरौ प्रभू ।
अपृच्छमादिपुरुषौ विश्वयोनी सनातनौ ॥ ५० ॥
वचः श्रुत्वा जहसतुर्मामेवं साम्प्रतं च किम् ॥
श्रीनारायण उवाच—
उपदिष्टा प्रियापूर्वं मया कमल-सम्भव ॥ ५१ ॥
तदहं तेभिधास्यामि रहस्यं मे गृहाण तत् ।
एकदा शेषपर्यङ्के निविष्टा रमयानया ॥ ५२ ॥

अर्थात—ब्रह्माजी ने बताया, कि अनुसन्धान की सिद्धि के लिये मैंने इस दासवेष को धारण किया है। जिससे दो परार्ध के बीत जाने पर भी मैं उसे अपनी क्षणभर की आयु जानता हूँ। उत्पादनशील विष्णुभगवान् ने पूर्व समय में मुझे उत्पन्न कर वेद पढ़ाने पर भी मन्त्रराज की सिद्धि के लिये उन्होंने मेरा संस्कार किया। उनके आज्ञा पालन में तल्लीन होकर पुनः मैंने उनकी चिन्ता की, तो स्मरण करतेही वैकुण्ठ से लक्ष्मीजी के साथ पीताम्बर पहिरे हृदय में श्रीवत्स धारण किये हुए चतुर्बाहु भगवान् यहाँ प्राप्त हो गये। वैकुण्ठ के दिव्यपार्षद पंखादि धारण किये हुए थे, विष्वक्सेनादि नमः शब्द जय शब्द का घोष कर रहे थे। मैंने उनको प्रणाम किया और हाथ जोड़कर कहा कि हे देव आप कृपा करके अपने उस धर्म का मुझे बोध कराइये। यह सुनकर वे लक्ष्मी जी का ओर देखकर परस्पर हँसे।

श्रीनारायण ने कहा कि हे ब्रह्मा, एक समय मैं पूर्वकाल में शेष शय्या के ऊपर लक्ष्मी जी के साथ विराजमान था तो मैंने प्रिया को (लक्ष्मी जी को) इसका उपदेश किया था, उसी रहस्य को मैं तुमसे कहूँगा। तुम उसको ग्रहण करो।

इसके बाद श्रीजी ने उनसे क्या क्या पूछा और उन्होंने उत्तर में क्या क्या उपदेश किया, यह बतलाते हुए ब्रह्मा जी को श्रीमन्नारायण ने क्या

उपदेश किया, इस सभी बातों का इसमें वर्णन हुआ है। इन कथोपकथनों में श्रीवैष्णवधर्म के सभी अङ्गों का पूर्णरूपेण विवेचन हुआ है। श्रीब्रह्माजीने श्रीनारायण के साथ हुए अपने सारे कथोपकथनों को सुनकर पुनः इससे सम्बन्ध रखनेवाले, ऋषियों के सारे प्रश्नों का उत्तर देकर ग्रन्थ समाप्त किया है। इन कथोपकथनों के देखने से स्पष्ट विदित होता है कि श्रीब्रह्माजी ने सभी भगवन्नामों मन्त्रों एवं रूपों में अभेद भाव की ही दीक्षा-शिक्षा पायी थी और ऐसी ही उपासना भी करते थे, यही कारण है, कि ग्रन्थों में प्रसङ्गानुसार कहीं किसी भगवन्नाम एवं रूप में श्रद्धा भक्ति का वर्णन मिलता है, तो कहीं किसी का और कहीं कई कई का भी। उन सबों का रहस्य इसमें अच्छी तरह वर्णित हो गया है कि उन्होंने, सभी भगवन्मन्त्रों की अभेदभाव की ही दीक्षा पायी थी, और अभेदभावेन उपासना भी की है। इस प्रसङ्ग के देखने से तो साधारण तौर पर यही झलकता हैं कि उन्होंने लक्ष्मी–नारायण की उपासना की ही शिक्षा-दीक्षा पायी थी, परन्तु नारायण ने त्रिविध-प्रसङ्ग में श्रीब्रह्माजी को सभी भगवन्नामो मन्त्रों और रूपों की दीक्षा शिक्षा देकर सबों में अभेदभाव की ही उपासना बतायी थी यह स्पष्ट वर्णित है। और बात भी ऐसी ही है। उदाहरण के तौर पर श्रीराम-नारायण को ही लेंलें, तो दोनों में कोई भेद नहीं है अर्थ भी एक ही है, शब्दों की बनावट में भी एकता ही है, केवल उच्चरित ध्वनिमात्र में भेद है। यद्यपि शब्द की भिन्नता रहने पर भी अर्थ ( वाच्य ) की एकता होने से वह अभेद ही माना जाता है अतः राम–नारायण में एकवाच्यता रहने से दोनों में अभिन्नता है ही, इसके अतिरिक्त शब्द की वनावट में भी समानता है, अतः और भी अभिन्नता की पुष्टि एवं समर्थन होता है। नारायण मे जो क्रमशः नार एवं 'अयन' शब्द पड़ा है, वही राम मे क्रमशः 'र' और 'आम' है, अतएव विद्वान् लोग इन दोनो में अर्थ एवं शब्द–रचना की दृष्टि से भी एकान्त–अभिन्नता मानते हैं। इसका विशेषस्पष्टीकरण श्रीवैष्णव–मताब्ज–भास्कर के ११ वें श्लोक की अर्थप्रकाशिका टीका में देखना चाहिए। इन सब कारणों से भली भांति स्पष्ट है, कि राम–नारायण मे एकान्त-अभेद है।

इसके अतिरिक्त इसमें भिन्न भिन्न भगवन्मन्त्रों एवं उपासना-

महत्त्वों के वर्णन से भी अभेद-भाव की ही पुष्टि की गयी है। यथा इसके (बृहद्ब्रह्म-संहिता के) द्वितीय पाद के ५ वे अध्याय में श्रीकृष्णोपासना एवं उनके मन्त्रों के विधि-महत्त्वादिका वर्णन करते हुये कहा गया है—

पूजनं मन्त्रराज च द्वयं च शरणागतिम् ॥ ४ ॥
रहस्यानां रहस्यं च गुह्यानां गुह्यमुत्तमम् ।
मन्त्रचिन्तामणिर्नाम सांनिध्यं मे प्रयच्छति ॥ ५ ॥
एषा पञ्चपदी विद्या द्वयमित्यभिधीयते ।
उभाभ्यां मन्त्रराजाभ्यां जायते प्राणवल्लभे ॥ ६ ॥
नमो गोपीजनेत्युक्त्वा वल्लभाय वदेत्ततः ।
द्विपदो दशवर्णोऽयं विद्यायाः खण्ड उच्यते ॥ ७ ॥

×× ×× ××

एतां पञ्चपदीं विद्यां श्रद्धया धारयेत्तु यः ॥
कृष्णप्रियावृन्दमध्ये गच्छत्येष न संशयः ॥१०॥
अहं नारायणः कृष्णो ब्रह्माण्डायुतनायकः ।
सर्वस्य कारणं लीला सा मय्येव कृताश्रया ॥ ५३ ॥

इसी प्रकार इसके द्वितीय पाद के ७ वें अध्याय में श्रीराममन्त्रराज के वर्णन-प्रसङ्ग में कहा है:—

एवं चतुर्विधा देवि ! ममपुर्यो भवन्ति हि ।
माथुरे मथुरा पुण्या तत्र वृन्दावनं वनम् ॥ १ ॥
अयोध्या कोशले देशे सरयूपुलिने स्थिता ।
यत्र राजीवपत्राक्षो रामो दशरथात्मजः ॥ २ ॥
परमात्मा समभवं जानकीरूपया त्वया ।
तयोर्लीलानुसन्धानान्मुक्तिर्भवति सद्गतिः ॥ ३ ॥
रामोऽङन्तो वह्निपूर्वो नमोऽन्तः स्यात्षडक्षरः ।
तारको मन्त्रराजोऽयं संसारविनिवर्त्तकः ॥ ५ ॥
यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भूतले··· ॥ ९ ॥
···धर्मसंस्थापनार्थाय जातोऽहं रामसंज्ञया ॥ १० ॥

इससे भलीभाँति स्पष्ट है, कि इसमें ब्रह्माजीने श्रीरामनारायण एवं कृष्णजी को बिलकुल अभेद भाव से ही उपासना-वर्णन किया है। इतना ही नहीं, इसी ग्रन्थ के तृतीयपाद के सातवें अध्यायादि

में नित्य-कर्मादि के व्यवहार में प्रायः सभी भगवन्मंत्रों का प्रयोग बतांया गया है। इससे सिद्ध है, कि श्रीभगवद्दासजी ने जो भगवदुपासना में भेद भाव का सिद्धान्त माना है, वह शास्त्र और उनके अपने माने हुए आचार्य प्रवर श्रीब्रह्माजी के कथन और उपासना सिद्धान्त से भी विरुद्ध है, अतः वह मनमानी अमान्य और अनर्गल है।

नूतन परम्परा में श्री ब्रह्माजी के बाद के आचार्यों में श्रीवशिष्ठजी की गणना की गयी है, अतः अब इनके सम्बन्ध में भी एक नजर डाल लेनी चाहिये। पद्मपुराण का उत्तर-खण्ड वैष्णवों के लिये परम प्रमाणिक और मान्य ग्रन्थ है, क्योंकि इसमे वैष्णव धर्म का ही पूरा वर्णन किया गया है, इसके २२३ वें अध्याय में श्रीवशिष्ठजी ने इसी बात का वर्णन किया है, अतः उनके सम्बन्ध में विचार करने के लिये यही सबसे उत्तम प्रमाण हो सकता है। अत एव इसी की उपस्थिति-करना समुचि होगा।

यहाँ यह प्रसङ्ग इस प्रकार आया है, कि एकबार राजा दिलीप ने वशिष्ठ ऋषि से अन्य धर्म-कर्मादिके साथ २ सनातन-मोक्ष-धर्म के विषय में भी सुनने की इच्छा प्रकट की। वशिष्ठजी ने इस प्रश्न के लिये राजा को धन्यवाद देते हुए इस प्रकार उत्तर प्रसङ्ग उपस्थित किया, कि यही प्रश्न एक बार महर्षियों ने नारदजी से पूछा था उनसे नारदजीने बतलाया, कि यही प्रश्न सनकादिक योगियों ने ब्रह्माजी से पूछा था। ब्रह्माजी ने उनसे कहा, कि मैने लक्ष्मी-नारायण की पूर्वकाल में सम्यक् पूजा-की थी जिससे वे प्रसन्न हुए। मैने सहजही परम पद देने वाले मन्त्रों को जानने की उनसे जिज्ञासा की, तो उन्होंने इस प्रकार मुझको विधिवत् द्वयमंत्र शरणागतिमंत्र, मन्त्ररत्न, दीक्षाविधि, शंख चक्रादि दे उन के धारणादि की भी विधि बतायी। यथा:—

सर्वेषामेव मन्त्राणां मन्त्ररत्नं शुभावहम्।
सकृत्स्मरणमात्रेण ददाति परमं पदम्॥ २२॥
मन्त्ररत्नं द्वयं न्यासं प्रपत्तिः शरणागतिः।
लक्ष्मीनारायणमिति मन्त्रः सर्वफलप्रदः॥ २३॥ इत्यादि

इन सबों को सुनाकर अन्तमें श्रीवशिष्ठजी ने राजा से कहा है—

तस्मात्त्वमपि राजर्षे! विष्णुसायुज्यमिच्छसि।

दीक्षामार्गविधानेन धारयित्वा सुदर्शनम् ॥ ७२ ॥
नारायणपदद्वन्द्वं तदेकं शरणं व्रज ।
सर्वलोकेश्वरः साक्षाद् ब्रह्मा त्रिभुवनेश्वरः ॥ ७३ ॥
ममापि नारदस्यापि प्रोक्तवान्मन्त्रमुत्तमम् ।
शौनकादिमहर्षीणां नैमिषारण्यवासिनाम् ॥ ७४ ॥
नारदः प्रददौ मन्त्रं प्रपत्तिशरणागतिम् ।
एतद्गुह्यतमं राजन्न जानन्ति महर्षयः ॥ ७५ ॥
देवताश्च न जानन्ति सिद्धाः साध्याश्च दानवाः ।
मयापि प्रापितो मन्त्रं शक्ति पुत्रः पराशरः ॥ ७६ ॥
इन्दं रहस्यं परमं लक्ष्मीनारायणं द्वयम् ।
राजंस्तवापि वक्ष्यामि प्रपत्तिशरणागतिम् ॥७७॥
द्वयात्परतरं मन्त्रं नास्ति सत्यं ब्रवीमि ते ।
आस्मात्परतरं धर्मं नास्ति लोकेषु किंचन ॥ ७८ ॥
सत्यं सत्यं पुनः सत्यं ब्रह्मणा कथितं पुरा ।
नारायणात्परो देवो नास्तिमुक्तिप्रदा नृणाम् ॥ ७९ ॥
तत्सेवैव भवेन्मोक्षः सर्वकर्म निकृन्तनः ॥ ८० ॥

इसके आगे के अध्यायों में इन्हीं मन्त्रों की विधि एवं उपासनादिक का विशेष रूप से वर्णन हुआ ह। इसके आगेके २२४ वें अध्याय में श्रीवशिष्ठजी ने राजा दिलीप के भक्तिभाव सम्बन्धी प्रश्नों के उत्तर में शिव-पार्वती का एतद्विषयक कथन का उत्थापन कर वर्णन शुरू किया है। उसमें कहा गया है, कि:—

तत्त्वं नारायणो विष्णुर्वासुदेवो सनातनः ।
परमात्मा परब्रह्म परज्योतिः परात्परः ॥ १५ ॥

इससे सिद्ध है, कि श्रीवशिष्ठजीने श्रीमन् नारायण का मन्त्र ग्रहण किया था। अन्य स्थानों में उनके श्रीराममंत्र लेने का भी वर्णन मिलता है, अतः वे राम, नारायण, विष्णु, वासुदेव आदि में 'सर्वशाखाप्रत्ययन्याय' से अभेदभाव रखकर ही एक परब्रह्मकी उपासना कर थे यही सकल श्रुति स्मृतिओं से सिद्ध है।

पुनः उस परम्परा में श्रीवशिष्ठजी के बाद श्रीपराशरजी का नाम आया है, अतः अब इनके सम्बन्ध में ही एक दृष्टि डालनी चाहिये। ऐसे

तो श्रीवशिठजी के सम्बन्ध में विचार करते समय पद्मपुराणके उत्तरखण्ड के उपरि-उद्धृत प्रमाणों से यह भी प्रमाणित हो ही गया है कि श्री पराशरजीने भी श्रीवशिष्ठजी से ही नारायण मन्त्र ही ग्रहण किया था, जैसा कि श्रीवशिष्ठजी ने कहा है, "मयापि प्रापितो मन्त्रं शक्तिपुत्रः पराशरः" ( २२३।७६ ) फिर भी इनके सम्बन्ध में इनकी ही रचनाओं द्वारा विचार करना और भी उत्तम होगा. अतः इस दृष्टि से इनके द्वारा रचित 'विष्णुपुराण' से ही इस विषय पर प्रकाश डालाजा उचित होगा।

इस 'विष्णु पुराण' के प्रथम अंश के दूसरे अध्याय में श्रीपराशरजीने परब्रह्म का वर्णन करते हुए कहा है:—

"परः पराणां पुरुषः परमात्मात्मसंस्थितः ।
रूपवर्णादिनिर्देशो विशेषेण विवर्जितः ॥१०॥
सर्वत्रासौ समस्तं च वसत्यत्रेति वै यतः ॥१२॥
ततः स वासुदेवेति विद्वद्भिः परिपठ्यते ॥
तद्ब्रह्म परमं नित्यमजमक्षयमव्ययम् ।
एकस्वरूपं च सदा हेयाभावाच्च निर्मलम् ॥१३॥"

पुनः इसके आगे तीसरे अध्याय में सृष्टि के सम्बन्ध में विचार उपस्थित करते हुए पराशरजी ने कहा है:—

"तन्निबोध यथा सर्गे भगवान्संप्रवर्तते ।
नारायणाख्यो भगवान्ब्रह्मा लोकपितामहः ।
उत्पन्नः प्रोच्यते विद्वन्नित्य एवोपचारतः ॥३॥"

पुनः इसके आगे नवें अध्याय में श्रीपराशरजी ने श्रीब्रह्माजी की स्तुति कर इस प्रकार वर्णन किया है:—

"नमामि सर्वं सर्वेशमनन्तमजमव्ययम् ।
लोकधामधराधारमप्रकाशमभेदिनम् ॥३९॥
नारायणमणीयांसमशेषाणामणीयसाम् ।
समस्तानां गरिष्ठञ्च भूतादीनांगरीयसाम्॥४०॥"

इसके बाद चौथे अंश के ११ वें अध्याय में पुनः यदुवंश के वर्णन प्रसङ्ग में श्रीपराशरजी ने कहा है:—

"यदोर्वंशं नरः श्रुत्वा सर्वपापैः प्रमुच्यते ।
यत्रावतीर्णं विष्णवाख्यं परं ब्रह्म निराकृति ॥२॥"

पुनः इसी अंश के १३ वें अध्याय में श्रीपराशरजी ने श्रीकृष्णजी से संग्राम में श्रीजामवन्तजी के परास्त हो जाने पर श्रीजामवन्तजी के द्वारा इस प्रकार कहलाया है, 'भगवतोऽस्मतत्स्वामिनो नारायणस्य सकलजगत्परायणस्यांशेन भवता भावितमित्युक्तः ॥२८॥"

इन उदाहरणों से स्पष्ट विदित हो रहा है, कि श्रीपराशरजी ने परब्रह्म परमात्मा को विष्णु, वासुदेव, कृष्ण एव राम नारायणादि नाम से अभेद श्रद्धा भक्ति रखने के कारण ही वर्णन किया है। श्रीजामवन्तजी के कथन में श्रीरामजी के स्थान में 'नारायण' रख कर इसे अभेद भावना एवं श्रद्धा भक्ति का और भी उन्होंने परिचय दिया है।

पुनः उस परम्परा में श्रीपराशर जी के बाद श्रीव्यासजीका नाम आया है. अतः अब इस सम्बन्ध में भी एक सरसरी-नजर डाल लेनी चाहिये। श्रीव्यासजी के विषय में तो सभी सम्प्रदाय वालों का दावा है कि वे उनके सद्धान्तके अनुयायी आचार्य थे, क्योंकि उन्होंने पुराणादिकोंमें सभी मतकी अनुकूलतामें अपनी श्रद्धा भक्ति दिखाई है और उसका विशद-वर्णन किया है, किन्तु यदि उनके विषय में वैष्णवता की दृष्टि से ही विचार किया जाय, तो भी उनका सभी भगवन्नामों एवं रूपादिकों में अभेद भाव का ही परिचय मिलता है। यदि कथा-वर्णन की दृष्टि से लें तो सभी अवतारों एवं वैकुण्ठादिक की उन्होंने पूर्ण रूपेण कथा गायी है, उनमें श्रद्धा-भक्ति दिखाई है, अतः वह कहां तक दिखलाई जाय। यदि एक एक ग्रन्थ को भी लें, तो भी उनकी अभेद भावना की व्यापकता से उसकी सूचीमात्र भी नहीं दी जा सकती। इसलिये निपट थोड़ा सा संकेत मात्र उपस्थित कर देते हैं।

सब से पहले महाभारत की ही ओर ध्यान दीजिये। उसके मङ्गलाचरण में ही वे लिखते हैं:-

"नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम्"

दूसरे यह पूरा ग्रन्थ ही मुख्य रूपेण कौरव पाण्डव के साथ श्री कृष्णजी के ही चरित्र और महत्त्व से भरा है। इसके अतिरिक्त वनपर्व में श्रीरामजी की पूरी कथा भी गायी गयी है, तो शान्ति पर्व के 'नारायणोपाख्यान' में नारायण का ही पूर्ण महत्त्व दिखलाया गया है। अतः

भली भांति स्पष्ट है कि सभी भगवन्नामों एवं रूपादिकों में आपकी अभेदभावना एवं पूर्ण रूपेण श्रद्धा भक्ति थी।

यदि इसके बाद 'श्रीमद्भागवत' को ले—क्योंकि यह उनके-विचारों की पूर्ण परिणति का अन्तिम ग्रन्थ माना गया है। इसी कारण श्रीनाभा जी ने लिखा भी है,'साधन-साध्य सत्रह पुराण,फल रूपी श्रीभागवत'—तो इसमे भी वही अभेद भावना एवं श्राद्धा–भक्ति प्रत्यक्ष हो ही रहे। जो राम, वही कृष्ण, वही नारायण, वही वासुदेव अर्थात् सब एक ही है, किसी में कोई न्यूनाधिक भाव नही सब समान है अभिन्न है। और सबों में आपने अभेद ही भावना एवं श्रद्धा-भक्ति दिखलाई है।

अच्छा तो यह होता, कि इस ग्रन्थ का यहा थोड़ा सा भी परिचय दे देता, परन्तु वह ग्रन्थ श्रीशुकदेवजी के द्वारा कथित हुआ है,और नूतन-परम्परा में श्रीव्यासजी के बाद इनका ही नाम है, अत; दो बार कथन के बाहुल्य-भय से यहाँ उसका परिचय न देकर आगे श्रीशुकदेव जी के प्रकरण में ही उसका विवेचन उपस्थित करना ठीक होगा।

अतः अब श्रीमद्भागवत् पर ही एक दृष्टि डालिये। आपका यह कथन है कि 'लेखक अपनी रचना में अपनी इष्ट का मङ्गलाचरण करते हैं" अतः श्रीशुकदेव जी ने श्रीमद्भागवत का जहाँ आरम्भ किया है, उस स्थल के मङ्गलाचरण को देखियेः—

**"नम; परस्मै पुरुषाय भूयसे सदुद्भवस्थाननिरोधलीलया,**
**गृहीतशक्तित्रितयाय देहिनामन्तर्भवायानुपलक्ष्यवर्त्मने ॥१२॥**
**श्रियः पतिर्यज्ञपतिः प्रजापतिर्धियां पतिर्लोकपतिर्धरापति ः।**
**पतिर्गतिश्चान्धकवृष्णिसात्वतां प्रसीदतां मे भगवान्सतांपतिः॥२०॥**

श्रीमद्भागवते द्वितीयस्कन्धे चतुर्थे अध्याये।

इससे स्पष्ट है, कि श्रीशुकदेवजी ने परमपुरुष, विष्णु, आदि नामों से सम्बोधित करते हुए श्रीकृष्ण जी का ही अभिवादन कर कथारम्भ किया, अतः वे आपके ही नियमानुसार श्रीकृष्णोपासक ही सिद्ध हुए। यह ग्रन्थ तो कृष्ण चरित्र से ही पूर्ण है।

आगे चल कर इसी स्कन्ध के ५ वें एवं ६ ठे अध्याय में श्रीनारदजी के प्रश्न के उत्तर में श्रीब्रह्माजी ने कहा हैः—

"नारायणपरा वेदा देवा नारायणाङ्गजाः ।
नारायणपरा लोका नारायणपरा मखाः ॥१५॥
नारायणपरो योगो नारायणपरं तपः ।
तस्यापि द्रष्टुरीशस्य कूटस्थस्याखिलात्मनः ॥
सृज्यं सृजामि सृष्टोऽहमीक्षयैवाभिचोदितः ॥१७॥" अ० ५

इस प्रकार परब्रह्म का नारायण नाम से कथन करते हुए श्रीब्रह्माजी ने अपने को उन्ही के द्वारा सृष्ट होकर जगत् रचना करने का वर्णन किया है। इससे स्पष्ट है, कि श्रीब्रह्माजी ने श्रीनारायण को परब्रह्म कहा है।

ठीक इसी प्रकार वर्णन श्रीमद्भागवत के प्रथम स्कन्ध के ३ रे अध्याय में भी आया है, केवल नारायण के स्थान में वहाँ वासुदेव शब्द का प्रयोग हुआ है, प्रायः इतना ही अन्तर है। यथाः—

"वासुदेवपरा वेदा. वासुदेवपरा मखाः ।
वासुदेवपरा योगा वासुदेवपराः क्रियाः ॥२८॥
वासुदेवपरं ज्ञानं वासुदेवपरं तपः ॥
वासुदेवपरो धर्मो वासुदेवपरा गतिः ॥२९॥

इससे स्पष्ट हुआ कि नारायण, वासुदेव में केवल शब्द मात्र का भेद है, तत्त्वतः कोई भी भेद नहीं है।

पुनः श्रीमद्भागवत के द्वितीय स्कन्ध के छठे अध्याय में श्रीब्रह्माजी ने कहा है:—

"नारायणे भगवति तदिदं विश्वमाहितम् ।
गृहीतमायोरुगुणः सर्गादावगुणः स्वतः ॥ ३० ॥
सृजामि तन्नियुक्तो हि हरो हरति तद्वशः ।
विश्वं पुरुषरूपेण परिपाति त्रिशक्तिधृक् ॥ ३१ ॥
यस्यावतारकर्माणि गायन्ति ह्यस्मदादयः ।
न यं विदन्ति तत्त्वेन तस्मै भगवते नमः ॥ ४७ ॥
स एष आद्यपुरुषः कल्पेकल्पे सृजत्यजः....॥ ३८ ॥

पुनः दशमस्कन्ध के १४ वे अध्याय में श्रीब्रह्माजी ने श्रीकृष्ण जी की स्तुति करते हुए कहा है:—

नारायणस्त्वं नहि सर्वदेहिनामात्मास्यधीशाखिललोकसाक्षी।
नारायणोऽङ्गं नरजलायनात्तच्चापि सत्यं नतवैव माया॥१४॥

एकस्त्वमात्मा पुरुषः पुराणः सत्यं स्वयंज्योतिरनन्त आद्यः।
नित्योऽक्षरोऽजस्त्रसुखोनिरञ्जनःपूर्णोऽद्वयोमुक्तउपाधितोऽमृतः
अहोभाग्यमहाभाग्यं नन्दगोपव्रजौकसाम्।
यन्मित्र परमानन्द पूर्ण ब्रह्मसनातनम् ॥ ३२ ॥

इससे स्पष्ट है, कि श्रीब्रह्माजीने श्रीवासुदेव, नारायण एवं कृष्णजी में अभेद मानकर हीउनकी स्तुतिकीहै, महत्ता गायी है, इसी तरह श्रीमद्भा० द्वि०स्क०७अ० मे श्रीरामजीके लियेभीब्रह्माजी का ऐसा ही कथन है यथाः– "अस्मत्प्रसादसुमुखः कलया कलेश इक्ष्वाकुवंशअवतीर्य्य गुरोर्निदेशे। तिष्ठन्वनंसदयितानुजआविवेशयस्मिन्निरुध्यदशमन्धरआर्त्तिमाप्छंत्' तथाश्रीवाल्मीकिरामायणयु०का०११७स०में"भवान्नारायणोदेवः···"इत्यादि। अतः श्रीब्रह्माजी वासुदेव नारायण,कृष्ण एवं रामजी आदि को अभेद मान कर ही उनके सभी नामों एवं मन्त्रोंद्वाराएकहीपरब्रह्म की उपासना किया करते हैं, इसी से भिन्न भिन्न स्थानों में जो भिन्न-भिन्न नाम रूप की उपासना एवं महत्त्वगानका वर्णनहै, वह अभेद दृष्टिसेही है। क्योंकि सकल चिदचिद्विशिष्ट– सकलचिदचिद्मे परिपूर्णतयाव्याप्त–एकपरब्रह्ममेतन्निरूपित भेदनहीरहसकता।

इसी प्रकार श्रीप्रह्लादजी की कथामें भी उनकी भावना में अभेद भाव का ही वर्णन मिलता हैायथा सप्तम स्कन्ध में श्रीप्रह्लादजीका कथन है:–

"श्रवणं कीर्तन विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्
अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम् ॥७॥५॥२३॥
मतिर्न कृष्णे परतः स्वतो वा मिथोभिपद्येत गृहव्रतानाम्।
अदान्त गोभिर्विशतां तमिस्रं पुनः पुनश्चर्वितचर्वणानाम।३०॥
ततो विदूरात्परिहृत्य दैत्या दैत्येषु सङ्गं विषयात्मकेषु।
उपेत नारायणमादिदेवं समुक्तसङ्गैरिषितोपवर्गः।७।६।१८।

इससे भी स्पष्ट है कि श्रीप्रह्लादजी विष्णु कृष्ण एवं नारायणादि में अभेद भाव से ही उपासना करते थे, नही तो कभी विष्णु कभी कृष्ण एवं कभी नारायण नाम से अपने आराध्य देव का कथन क्यो करते? इनकी श्रीरामभक्ति भी प्रसिद्ध ही है। अतः सिद्ध है, कि भिन्न स्थानों में भिन्न २ नाम रूपों का कथन अभेद-भाव की दृष्टिसे ही किया गया है। अतः ऐसा देखकर जो भेदभाव की कल्पना या सिद्धान्त निर्माण करते हैं उनका यह भ्रम के सिवा और क्या कहाजा सकता है।

इसी के बाद नूतन-परम्परा रूपी कन्थे की जोड़ लगी है, अर्थात् श्रीशुकदेवजी के साथ श्रीपुरुषोत्तमाचार्य जी का गुरु-शिष्य-सम्बन्ध भिड़ा दिया गया है। अतः अब परवर्त्ती अचार्यों की रचना से भी इस विषय का कुछ परिचय उपस्थित करदेनाचाहिये। खेद, का विषय है कि इन आचार्यों में से श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी से लेकर श्रीश्रियानन्दजी तक किसी आचार्यकी कोई भी रचना का कुछ पता नही चलता, अतःश्रीहर्यानन्दस्वामीजी की 'रचना से हीइस परिचयका आरम्भकिया जा सकताहै, क्योंकि श्रीहर्यानन्द-स्वामीश्रीश्रीयानन्दस्वामीजी के शिष्य तथा श्रीरामानन्दस्वामीजी के दादागुरुहैं। किन्तु,इनके'श्रीरामस्तवराज भाष्य'से इस अभेद भावना के परिचायक प्रमाण प्रस्तुत-प्रसङ्ग, के८६पृष्ठ में उद्धृतहोकरविवेचितभी हो चुके है, अतः वहां ही देख लेना चाहिये, यहां उसकी दोबारे उपस्थिति की कोई आवश्य-कता नही है। इनके बाद श्रीराघवानन्दस्वामीजी हुए हैं इनका बनाया कोई ग्रन्थ ही नहीं है इनके बाद तो श्रीरामानन्दस्वामीजी ही हुए हैं। इनके ग्रन्थ–श्रीवैष्णवमताब्ज–भाष्कर एव श्रीरामार्चन–पद्धति—तो प्रस्तुत विचारके विषयही हैं, अतः इसके द्वारा आगे प्रकाश डाला जायगा इनके बाद श्रीअनन्तानन्दजी हुए है। 'हरिभक्तिसिन्धुवेला' नामकी इनकी एक पुस्तक का पता तो चलता है परन्तु वह हमें प्राप्त नही है, अतः उससे कोई विचार उपस्थित करनेमें विवशता है। इसके बाद श्रीनाभाजी का 'भक्तमाल' ग्रन्थ बहुत प्रसिद्ध और प्रचलित भी है, तथा इसमें सम्प्रदाय का भी बहुत स्पष्ट परिचय दिया गया है। खैर, इस विषय का स्पष्टी करण और विवेचन तो आगे किया जायगा, यहाँ तो केवल श्रीनाभाजी की भावना का ही विचार करना है। सबसे पहले भक्तमाल के प्रथम छप्पय को ही देखिये:—

जय जय मीन बराह कमठ नरहरि बलि बामन।
परशुराम रघुबीर कृष्ण कीरति जगपावन॥
बुद्ध कलङ्की व्यास पृथु हरि हंस मन्वन्तर।
यज्ञ ऋषभ हयग्रीव ध्रुववरदैन धन्वन्तर॥
बद्रीपति दत्त कपिलदेव सनकादिक करुणा करौ।
चौबीस रूप लीला रुचिर श्रीअग्रदास पद उरधरौ॥ १॥

पुनः इसके बाद भी लिखा है:—

"चरणचिन्ह रघुवीरके सन्तन सदा सहायका···॥ २॥"

"मो चित्त वृत्ति नित तहाँ रहौ जँह नारायण पारषद॥४॥"।
"ध्यान चतुर्भुज चित्त धरयौ तिन्हैं शरण हौं अनुसरौं।
अगस्त्य पुलस्त्य पुलह च्यवन वशिष्ट सौभरि ऋषि।
कर्दम अत्रि रिचीक गर्ग गौतम व्यास शिषि॥
लोमश भृगु दालभ्य अंगिरा शृङ्गि प्रकासी।
माण्डव्य विश्वामित्र दुर्वासा सहस अठासी॥
जावालि जमदग्नि मायादर्श कश्यप पर्वत पराशरपद रजधरौं।
ध्यान चतुर्भुज चित्त धरचो तिन्हैं शरण हौं अनुसरौं १२

इससे स्पष्ट हुआ, कि श्रीनाभाजी ने भी भगवान् के सभी नाम रूपों में अभेद भावना पूर्वक ही श्रद्धा-भक्ति दृढाई है। इसीसे तो पहले चौबीसों अवतारों का ध्यान किया है, पुनः श्रीरामाजी के चरण चिन्ह का स्मरण किया है, पुनः नारायण और उनके पार्षदों में नित्य चित्त-वृत्ति लगी रहने की कामना की है, यह कथन क्रमशः पहले से ४ चौथे छप्य तक हुआ है। इसके बाद चतुर्भुज भगवान् के ध्यान धरने वाले की शरण-प्राप्ति स्वीकार की गयी है, और इन ध्यान धरने वालों में वशिष्टजी, पराशरजी एवं व्यासजी की भी गणना की गयी है, जो कि चतुर्भज तथा अन्य भगवद्विग्रहों के बहिष्कारी नूतन सम्प्रदायमें आचार्य माने गये हैं। इसके अतिरिक्त इसी रूपमें अगस्त्यजी की भी गणना की गयी है। जिनकी 'अगस्त्य-संहिता' इस नूतन सम्प्रदाय में काल क्षेप करने की पुस्तक भी स्वीकृत हुई थी परन्तु एकतो इस पुस्तक में भी चतुर्भुज का वर्णन है, दूसरे नाभाजी ने उनको चतुर्भुज का ध्याता बताया है। फिर यह विषमता क्यों? इसका कारण यही है कि भगवान् के सभी नाम रूपों में अभेद भावनापूर्वक श्रद्धाभक्ति रखने के कारण ही द्विभुज-चतुर्भज आदि रूपों एवं राम, कृष्ण, नारायण आदि नामों एवं उनके महत्त्वादि में भेद भाव नही रखा गया है और सभी-पुराणों में सबोंका पर्य्याय सभीको मानकर अभिन्न व्यवहार किया गया है। यद्यपि इस तरह के अनेकों उदाहरण संहिता पुराण एवं साम्प्रदायिक ग्रन्थों में भरे हैं, परन्तु अब इतने से ही इस विषय का बहुत कुछ स्पष्टीकरण हो गया है, अतः इसके उपस्थिति करण की अब विशेष आवश्यकता नहीं।

अब इसी बात को श्रीरामानन्दस्वामीजी के लेखोंसे भी मिलाइये

श्रीस्वामीजी ने भी अपनी अभेदभावना मूलक उपासना का अनेक स्थानों में परिचय दिया है, यथा' शश्वन् नारायणोऽजः"(६) "श्रीमांतस्मै रमेशं" (५) "पुरुषकारपरा विनिगद्यते सकमला कमला कमलप्रिया" ( ६६ ) "सीतारामप्रिया शश्वत्तेऽनन्तगरुडादयः" ( १३६ ) "रथाङ्गपाणेः शृणुयान्निरन्तरं" (११७) "किरीटाद्या अनन्ताद्याः (१४०)" इत्यादि । किन्तु उनकी इस अभेदभावना को छिपाने की कामना से श्रीभगवद्दासजी ने श्रीरामजी से 'प्रतिस्पर्द्धी' समझ इन सभी श्लोकों को बदल डाला है।

अब विचारणा यह चाहिये, कि आपने जिन जिन महापुरुषों को छाँट-छाँट कर अपने पूर्वाचार्यों में गणना की है, उनमें तो अभेद-भावना की ही उपासना का परिचय उनके ही कथन द्वारा पाया जाता है। यथा, श्रीब्रह्माजी ने बृहद्ब्रह्मसंहितामें अपने उपास्यदेवको नारायण ही बतलाया है और उनके ही द्वारा दीक्षा-शिक्षा पाने की बात भी स्वयं ही कही है। उसी में श्रीराम-कृष्ण मंत्रादि की भी उनसे ही अभेदरूप में दीक्षा-शिक्षा पाने का कथन किया है । उसी प्रकार पद्म-पुराण के उत्तर-खण्ड में श्रीवशिष्ठजीने भी अपना उपास्यदेव एवं उपास्य मन्त्र 'नारायण' ही बतलाया है और उसी सिलसिले में उन्होंने श्रीब्रह्माजी तथा श्रीपराशरजी के विषय में भी 'नारायणोपासना' का ही वर्णन किया है। पुनः विष्णुपुराण में श्रीपराशरजी के कथन से ही नारायण, वासुदेव राम,कृष्णादिकों में उनकी अभेद-भावना कीही सिद्धि होती है। उसी बात की तथा उसी तरह से श्रीव्यासजी तथा श्रीशुकदेवजी के विषय में भी अभेद भावना का प्रमाण महाभारत तथा अन्यपुराण तथा श्रीमद्भागवत से सिद्ध ही हो रहा है। इसी प्रकार श्रीरामानन्दस्वामीजी के दादागुरु श्रीहर्यांचार्यजी के श्रीरामस्तवराज-भाष्य के मंगलाचरण से तथा परनातीचेला के शिष्य श्रीनाभाजी के भक्तमाल के मुख-बन्ध से भी अभेद-भावना मूलक उपासना की ही सिद्धि होती है। फिर भी, श्रीभगवद्दासजीने इस अभेदभावोपासना एवं श्रद्धा-भक्ति को प्रति-स्पर्द्धी' ठहराकर श्रीरामानन्दस्वामी जी के अभेद भावना पोषक श्लोकों मे काट छाँट और अदल-बदल कर दिये हैं । अत, जिनको आपने श्रीरामानन्दस्वामीजी के पूवाचार्यों में गणना की है, तथा जो पूर्वाचार्य एवं शिष्य प्रशिष्यवर्ग हैं, जब उनकेही कथनों एवं रचनाओं से

अन्य भगवद्—विग्रहों एवं नामादिकों में भी अभेद-श्रद्धा भक्ति की ही सिद्धि होती है, तो श्रीभगवद्दासजी का उसे 'प्रतिस्पर्द्धी' ठहराना और श्रीरामानन्दस्वामीजी कृत श्लोकों में काट-छाँट एवं अदल-बदल करना अनधिकार चेष्टा ही तोहै ?

इसके अतिरिक्त इस प्रकार इतना काट छाँट अदल बदल एवं ग्रहण-त्याग करने पर भी 'प्रकाश' में श्रीरामानन्दस्वामीजी की अभेद-भावना एवं श्रद्धा भक्ति के शेष-चिन्ह रह हीं गये हैं, जिससे किसी प्रकार भी 'प्रतिस्पर्द्धी' ठहराने की कोई भी राह नहीं है, जो कि 'प्रकाश' के पृष्ट १६९ से १७१ तक के मूल, अर्थ और टिप्पणियों से भी स्पष्ट है। यथा श्रीरामचन्द्रजी के लिये मूल में 'श्रीशजगन्निवास' एव 'तव पादपङ्कजे रमार्चिते' तथा अर्थ में 'लक्ष्मीनाथ जगदाधार' एवं 'लक्ष्मीजी सें पूजि आपके कमलचरणों मेंलिखा गया है,इस पर जो आपने टिप्पणी में श्रीरामजी की षोडशोपचार-पूजा का तान्त्रिक मन्त्र दिया है, उससे भी उनके लिये 'नारायण' 'विष्णो' इत्यादि अभेद-भावना मूलक शब्दों के प्रयोग से अभेद-श्रद्धा-भक्ति सिद्ध ही है। इसके अतिरिक्त कृष्ण, नृसिंह, वामनादि जयन्तियों के मनाने एवं सभी दिव्यदेशों में निवास एवं वहाँ के अध्यक्ष राम नारायण, कृष्ण, नृसिंह आदि भगवद्विग्रहों की पूजा-अर्चा करने का विधान भी श्रीवैष्णव मताब्ज-भास्कर के अनुकूल प्रकाश में भी है ही, अतः भली भाँति सिद्ध है, कि अन्य भगवन्नाम-रूपादिको में अभेद श्रद्धा-भक्ति को 'प्रतिस्पर्द्धी' ठहरा कर श्रीभगवद्दासजीने श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर में जो काट-छाँट, अदल बदल ग्रहण-त्याग एवं नव्य-रचना की है, वह निपट निराधार, अप्रामाणिक एवं सम्प्रदाय-विरुद्ध, ह अतः अमान्य है।

इस प्रकार 'चोरी की चेष्टा और तैयारी' के चार-उपविभागों में की गयी समालोचनाओंसे आप के जाली—कथनों एवं कार्वाईयों का बहुत कुछ खुलासा हो चुका है, अब इसके पाँचवे उपविभाग में आलोचना की जाने वाली आपकी करतूतों का भी कुछ नजारा देखिये अर्थात् इसमें आपके उन कथनों की आलोचना की जायगी, जो कि 'चोरी की चेष्टा और तयारी' नामक उपर्युक्त आलोच्य-विभाग के पाँचवे उपविभाग में अङ्कित किये गये हैं और वे इस प्रकार हैः—

"(५) अशुद्ध अधिक और न्यून पाठ टिप्पणी में रख दिये गयेहै"

सब से पहले तो इस कथन का रूप ही ऐसा अनोखा है, कि इसके सम्बन्ध में भी कुछ विचार करना आवश्यक प्रतीत होता है। क्योंकि जब तक इस कथन का स्पष्टीकरण नहीं होगा, तब तक इस पर विचार ही क्या किया जायगा ?

इसमें कहा गया है, कि "'अशुद्ध' 'अधिक' और 'न्यूनपाठ' टिप्पणी में रख दिये गये हैं"। अशुद्ध पाठ तो हो सकता है, अतः 'शुद्धपाठ' मूल ग्रन्थमें रखा जायगा और 'अशुद्ध पाठ' टिप्पणी में रख दिया जा सकता है। तथा 'अधिक पाठ' भी इस कारण से हो सकता है, कि कितने ग्रन्थों में श्लाक ही 'अधिक' पाये जा सकते हैं, जो इसमें न हों;अतः वह 'अधिक'पाठ भी मूल ग्रन्थ में नही रखा जाकर टिप्पणी में रख दिया जा सकता है. परन्तु जो 'न्यून पाठ' है,अर्थात् जो श्लोक इसमें रखे गये है उस पाठ की अन्य प्रतियों में सत्ता ही नहीं है. उसको टिप्पणी में रखने की बात ही कैसी ? यह तो अनोखी पहेली है। अतः इसको 'लाल बुझक्कडा' की समझ की खाद्य-सामग्री के लिये छोड़कर शेष दो ही बातों की आलोचना करूँगा अर्थात् 'अशुद्ध-पाठ' आर 'अधिक पाठ' को टिप्पणी में रखने के कथन और प्रयोग में क्या तथ्य तथा सम्बन्ध हैं ?

यद्यपि आपके इस कथन और प्रयोग की सत्यता समझने के लिये अभी तक बहुत से उदाहरण आ चुके है, जिससे सिद्ध हो चुका है, कि आपने अनेक स्थानों में मनमाने पाठ-परिवर्त्तन तो कर डाले हैं, परन्तु वहाँ पाठ-भेद तक जानने का कोई भी सङ्केत नही रहने दिया है, ताकि यही सिद्ध हो, कि सभी प्रतियों में एक ही पाठ है। परन्तु वास्तव में उसके पाठ दूसरे ही हैं; बल्कि यहाँ तक कि जिस अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति के अवलम्बन से आपने 'प्रकाश' का निर्माण किया है, उसमें भी इससे भिन्न हीपाठ है। इसके अतिरिक्त आगे भी बहुत से ऐसे उदाहरण आयग, जिससे स्पष्ट होगा, कि आपने अन्य प्रतियों में दूसरे पाठ के रहने पर भी उनका जिक्र तक न कर 'प्रकाश' में मनमाने पाठ गढ़ डाले हैं। अतः यहाँ 'श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर' का केवल एक पूरा प्रकरण कहीं से लेकर उसका क्रमशः'प्रकाश' से मिलान

करता जाऊँ, ताकि स्पष्ट विदित हो जाय, कि आपने प्रयोग में उपर्युक्त कथन का कहाँ तक निर्वाह किया है ? और श्रीवैष्णव–मताब्ज भास्कर एवं 'प्रकाश' में 'रूपतः' (आकारतः) एवं 'स्वरूपतः' (सिद्धान्ततः) कितना अन्तर ह ?

मैं समझता हूँ, कि अन्य स्थानों का तो अन्य आलोचनाओं के प्रसङ्ग से ही बहुत कुछ उपस्थितिकरण होकर इस बात का भी स्पष्टीकरण हो जायगा. अतः यहाँ केवल श्री वैष्णव–मताब्ज–भास्कर के च णवों के निवास करने योग्य स्थानों अर्थात् दिव्यदेशों के वर्णन वाले प्रकरण को ही क्रमशः 'प्रकाश' से मिलान कर इस बात का खुलासा कर दिया जाय, कि आपकी बातें कितनी सच्ची है ? आपकी बात और कारर्वाई में कितना फर्क है–मुँह, हृदय से कितना दूर और कितना सच्चा है ?

यहां पर एक बात और भी खुलासा कर देना चाहता हूँ और वह यह, कि यह तो सिद्ध हो ही गया है, कि 'प्रकाश' के निर्म्माणमें अर्थप्रकाशिका टीका वाली प्रति और उनकी अपनी स्वार्थात्मक-मनमानी-बहक ही एक मात्र कारण हैं-इसके अतिरिक्त अन्यान्य प्रतियोंकी प्राप्ति और उससे सम्पादन संशोधनमें सहायता लेनेकी सारी बातें नितान्तमिथ्या है। बल्कि श्रीभगवद्दासजीने यह स्वयं स्वीकार भी कियाहै, कि आपने अर्थप्रकाशिका टीकाके ही आधार पर यह टीका लिखीहै। फिर जब टीका इसके आधार परही लिखी गयी है, और मूल के निर्माण में भी अन्य प्रतियों की प्राप्ति एवं सहायता नही ही सिद्ध होती, तो सर्व प्रकारेण प्रमाणित हो गया, कि मूलसे लेकर टीका तक सारा का सारा 'प्रकाश' ग्रन्थ अर्थप्रकाशिकाटीका वाली प्रतिके ही द्वारा निर्माण हुआ, बल्कि नामकरण में भी 'प्रकाशिका' से ही 'प्रकाश' नाम की नकल की गयी है; और जहाँ जहाँ अन्तर है, वहाँ वहाँ स्वार्थात्मक निराधार वहम के ही कारण पाठमें अदल-बदल काट-छाँट, ग्रहण-त्याग एवं नूतन-समावेश किये गये हैं। अतः 'प्रकाश' का अर्थप्रकाशिका टीका वाली प्रतिके सिवा अन्य प्रतियों से न तो कारणतः मिलान करना उचित ही है, न तत्वतः इससे दूसरी तरह की पाठ वाली कोई प्रति ही है। इन्हीं सब कारणों से आगे पाठों का जो कुछ मिलान किया जायेगा, इसी अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति से ही। मुद्रित रहनेके

कारण इसके पाठों की ऐसी वैसी स्थिति बतलाने या इसमें कोई चीचपड़ करने की गुञ्जाइश भी नहीं हो सकती, इसदृष्टि से भी इससे ही मिलान करने में औचित्यबोध होता है । अतः अब क्रमशः मिलान शुरू किया जाता है:-

इस 'निवास-स्थान निरूपण' वाले प्रकरण मे कुल १५ श्लोक हैं, किन्तु 'प्रकाश' में १३ श्लोकों को ही मूलमें स्थान मिलाहै । शेष दो श्लोको में से एक को अधिक करार देकर टिप्पणी में डाल दिया गया है और एक को बिलकुल ही उड़ा दिया है, । फिर उन १३ श्लोकों में से भी ८ के तो सम्पूर्ण आकार प्रकार बदल दिये गये है और शेष पाँच श्लोकों में भी काफी शब्द फेर किये गये हैं । कहने का तात्पर्य यह है, कि ऐसा एक भी श्लोक नहीं है, जो काटछाँट अदलबदल और ग्रहण-त्याग से वञ्चित रहा हो । परन्तु किसी के पाठभेद तक का जिक्र नहीं किया गया है । अब क्रमशः उनके नमूने देखिये:—

श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर की अर्थप्रकाशिका टीका वाली प्रति में इस प्रकरण का प्रथम श्लोक इस प्रकार है:—

**येषां निवासोऽथ निरूप्यतेऽधुना मोक्षप्रदः शास्त्रसुसम्मतोऽयम् ।**
**महामते ! वैष्णवभेदमुक्त्वा जिज्ञासुबोध्यं बहुधाविबुध्यताम् १५३॥**

किन्तु यही श्लोक प्रकाश'मेंइस रूप में उपस्थित किया गया है:-

**"अथ मोक्षप्रद शास्त्रसम्मत वत्स तेऽधुना ।**
**वैष्णवानां च सर्वेषां वासस्थानं निरूप्यते ॥ १ ॥**

इन दोनों श्लोकों का मिलान करने से सहज ही स्पष्ट हो जाता है, कि ऊपर के श्लोकों में जो पहली पंक्ति है, 'प्रकाश' में छन्द बदल कर उसी की दो लाइन कर श्लोक पूरा कर दिया गया है, और पहले श्लोक की जो दूसरी पंक्ति है, वह प्रकाश में एक दम छोड़ ही दी गई है । शायद उसमें पूर्व प्रकरण के सम्बन्ध की बातें लिखी हुई थी, इसी कारण आपने उसको अनावश्यक समझ लिया । किन्तु प्राचीन ग्रन्थों में विभागों, खण्डों एव सर्गों के मिलाने की यह पद्धति चली आयी है, कि पूर्व के प्रकरण की बातों को परवर्ती प्रकरणके प्रारम्भ में जिक्र कर उसके साथ सम्बन्ध स्थापित कर दिया जाता है, जिससे ग्रन्थ की समग्रता कायम रहे परन्तु आपकी समझ में वह अनावश्यक सिद्ध हुआ । अपनी अपनी समझ ही तो है !

इसके बाद इस प्रकरण के दूसरे श्लोक में वैष्णवों के निवास योग्य स्थानों—दिव्यदेशों का लक्षण किया गया है, जिससे उसकी योग्यता और महत्त्व का सहज ही स्पष्टीकरण हो जाता है। पुनः इसके बाद से दिव्य देशों की गणना शुरू की गयी है। वह लक्षण वाला श्लोक इस प्रकार है:—

**अशेषतीर्थेषु वसेत्समर्चयन्सतत्रतत्राविर्भूतमुत्तमम्।**
**तथा तथा त जगतामनन्यधीः पतिं चतुर्वर्गफलप्रदं हरिम्१५४**

अर्थात्-संसार के स्वामी एवं अर्थ धर्म काम मोक्ष के दाता श्री हरि, जिन जिन श्रेष्ठ स्थानों में आविर्भूत हुए है *, अनन्य कर्म वाले वैष्णव उन उन समस्त तीर्थों में उनकी सम्यक् रीति से अर्चना करते हुए निवास करें।

किन्तु 'प्रकाश' में यह पूरा श्लोक ही उड़ा दिया गया है, इसका कुछ रेख-रूप भी वहाँ नहीं रहने दिया गया है; अर्थात् न तो यह श्लोक अदल बदल या काट छाँट कर ही रखा गया है न इसकी अधिकता या त्याग की ही सूचना टिप्पणी के रूप में दी गई है। इस प्रकार पूरी तरह से उस श्लोकको ग्रन्थ से उड़ा दिया गया है। न मालूम इस निर्वासन-क्रिया से आपको क्या मौज मिला, क्या मजा आया। इन वैष्णव-निवास योग्य स्थानों को तीर्थ एवं भगवान् की अवतारभूमि कहने, एवं भगवान् को चतुर्वर्गफलप्रद, अर्थ धर्म काम एवं मोक्षके देने वाले, विशेषणसे युक्त करने से आपको कौन सी चीढ़ थी, चतुर्वर्गफलप्रद से केवल मोक्षप्रद में क्या महत्त्व समझ पड़ा, उसमें कौनसी आपत्ति हुई, निपट अशुद्धि मिली, अधिकता दिखलाई पड़ी या 'प्रतिस्पर्द्धा' सूझी, कि ऐसे ललित सङ्गीतमय श्लोक एवं भव्य विषयवर्णन को आपने निकाल बाहर किया। यही श्लोक तो वर्णन का मुख्य अंश है अर्थात् यही एक श्लोक वैष्णवों के निवास योग्य स्थानों की सम्यक मीमांसा करता है, और बाद के सभी श्लोक तो गणना के है। उसमें भी गणना पूरी भी नहीं हुई है, बल्कि १०८ दिव्य देशों में से ४६ की ही गणना करा कर शेष के लिये अन्तमें आदि पद लगा कर सङ्केत कर दिया गया है। उसकी भी जानकारी एवं निश्चितीकरण के लिये यह लक्षण ही तो कुञ्जी है।

* भगवान को आविर्भाव-भूमि से यहाँ भगवान् की अवतार-भूमि के सिवा अवतार-लीला के मुख्य २ स्थानों से भी तात्पर्य है, क्योंकि उनका अवतार से ही तो सम्बन्ध है?

जिसमे दिव्य देशों का सहज ही ज्ञान एवं परिचय हो सके। ऐसे महत्त्व के श्लोक को आपने अपनी समझ से निरर्थक मान कर निकाल दिया। खैर, निकाल दिया सो तो निकाल ही दिया; परन्तु इसकी सूचना क्यों नहीं उपस्थित की ? क्या, ध्यान के प्रकरण के अन्त में जो अपना मतवाद चलाने के लिये "द्विभुजस्यैव रामस्य सर्वशक्तेः प्रियोत्तम। ध्यानमेवं विधातव्यं सदा रामपरायणैः।" यह एक श्लोक गढ़कर मिला दिया है उसीकी संख्या-पूर्ति के लिये यहाँ यह श्लोक हड़प लिया गया है ! इसके सिवा तो और कोई रहस्य ही नहीं मालूम पड़ता। फिर भी ऐसे महत्त्व के श्लोक को हड़प जाना कहाँ तक न्याय है यह सब कोई अच्छी तरह समझ सकते हैं।

इसी प्रकार इसके आगे की भी लीलायें देखिये। उपर्युक्त श्लोकों के बाद से दिव्य देशों की तेरह श्लोकों में गणना की गयी है। उसमें पहले और दूसरे श्लोक की, अर्थात् इस प्रकरणके तीसरे और चौथे श्लोक की, वास्तविक-स्थिति और 'प्रकाश' की परिवर्तन—लीला को देखिये। वे दोनों श्लोक अर्थप्रकाशिका टीका वाली प्रतिमें इस प्रकारहैः-

"वैकुण्ठदेशे खलु वासुदेवमामोदसंज्ञे त्वथ कर्षणाह्वम्।
प्रद्युम्नमब्जाक्षमपिप्रमोदे सम्मोद ईशन्तु तथाऽनिरुद्धम् ॥१५४॥
विष्णुं वरेण्यं शुभसत्यलोके पद्माक्षमित्थं त्वथ सूर्यमण्डले
क्षीराब्धिमध्ये शुभशेषशायिनं श्वेते तथा द्वीपवरे च तारकम् १५५

अब 'प्रकाश' में इन श्लोकों की जो दुर्दशा की गयी है, वह भी देखियेः—

"वासुदेवं हि वैकुण्ठे तथा मोदे सुवर्षणम्।
प्रद्युम्नंच प्रमोदे संमोदेऽचैन्निरुद्धकम् ॥२॥
विष्णुःसत्यलोकेच पद्माक्षः सूर्यमण्डले।
क्षीराब्धौ शेषशायी च श्वेते पूज्यश्च तारकः॥३॥

इससे भी स्पष्ट हैं, कि आपने केवल श्लोक के लालित्य को नष्ट करने के लिये ही 'प्रकाश' में परिवर्तन कर डाला है। जान पड़ता है, इन ललित श्लोकों में अन्य दिव्य देशों के वर्णन करने को भी आप छन्द प्रतिस्पर्द्धा ही समझते हैं। नहीं तो निरर्थक परिवर्तन की क्या आवश्यकता थी ?

अब इससे लगे हुए आगे के श्लोकों की स्थिति और 'प्रकाश' में किये गये परिवर्तन की लीला को भी देखिये। वह श्लोक अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति में इस प्रकार है:-

''तथा बदर्याभिध आश्रमेवरे सुरर्षिराजर्षिमहर्षिसेविते।
नारायणं तं निखिलाऽभिवन्द्यं मुनीशसेव्यं त्वथ नैमिषे हरिम्॥१५६

इसी श्लोक की 'प्रकाश'—लीला इस प्रकार है:-

"नारायणं बदर्यां च नैमिषे श्रीहरिं तथा।
शान्तो दान्तो निरीहः सन्वैष्णवः पूजयेत्सदा॥४॥'

पूर्व में आपकी कीर्तियों के जो परिचय दिये गये हैं, उससे आपकी मनोवृत्ति का तो स्पष्टीकरण हो ही चुका है कि अन्य भगवन्नामों रूपों एव उनकी महत्ताओं से आपको असहयोग है, परन्तु नारायण से तो खासी चीढ़ सी है। यही कारण है कि इस श्लोक में नारायण का जो महत्त्व के साथ वर्णन किया गया है, वह आपको सहन नही हो सका, उसमें भारी प्रतिस्पर्द्धा समझ पड़ीं, क्योंकि इस श्लोक में नारायण को निखिलाभिवन्द्य एवं उनके बद्रिकाश्रम को सुरर्षि राजर्षि महर्षि सेवित कहा ह। फिर यह आप से क्यों कर सहन होता? अतः 'निखिलाभिवन्द्य' एव 'सुरर्षि राजर्षि महर्षि सेवित' इन दोनों विशेषणों को आपने निकाल कर कोरी नाम गणना मात्र रहने दी है। और जान पड़ता है, नारायण के ही साथ रहने से 'यव के साथ घून पीस डालने' की तरह इसीमें नैमिष और हरिका जो 'मुनीशसेवित' विशेषण दिया गया था, उसको भी आपने निकाल कर कोरी नाम-गणना ही रहने दी है; अथवा यह विशेषण भी स्वतन्त्र 'प्रतिस्पर्द्धा' ही समझ पड़ा हो, अतः उसे निकाल डालना ही आपने सम्पादन-संशोधन-कर्त्तव्य समझा हो!

ऊपर इस प्रकरण के चार श्लोक जो उद्धृत किये गये हैं, उससे स्पष्ट है, कि अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति के पाठ से 'प्रकाश' में नितान्त भिन्न ही पाठ, कर डाले, बल्कि श्लोक भी एकदम ही बदल डाले गये हैं, परन्तु इस निपट परिवर्त्तन के होते हुए भी 'प्रकाश' में पाठान्तर का नाम तक नही लिया गया है। यह क्यों? इसके दो कारण समझ पड़ते हैं, एक तो यह कि आपने पाठान्तरों की सूचना इस लिये नहीं होने दी है, कि जिसमें करतूतों की पोल छिपी

रह जाय। अथवा दूसरी बात यह, कि पाठान्तर के नाम पर परिवर्त्तन न कर 'प्रतिस्पर्द्धा' के नाम पर ही अदल-बदल कर डालने का वहम आप पर सवार हुआ हो! और यही अधिक सम्भव भी मालूम होता है। अतः समझना चाहिये, कि आपने सम्पादन संशोधन के नाम पर कितनी मनमानी काट-छाँट कर डाली है!

पुनः इसके आगे के दो श्लोक, प्रायः कुछ मामूली पाठ परिवर्त्तन के साथ वैसेही रहने दिये गये हैं। वे अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति में इस प्रकार हैं:—

"शालग्राममघौघदिव्यफलदं देवं हरिक्षेत्रतोऽ—
योध्यायां रघुपुङ्गवं गुणनिधिं श्रीरामचन्द्रं प्रभुम्।
सत्स्थाने मथुराभिधाश्रमवरे श्रीबालकृष्णं परं
मायायां मधुसूदनं सुरनरध्येयाङ्घ्रिपद्मं सदा ॥१५७॥
काश्यां भोगिशयं सनातनमथावन्त्यामवन्तीपतिं
श्रीमद्द्वारवतीति नाम्नि शुभदे श्रीयादवेन्द्रं मुदा।
रम्ये श्रीव्रजनामके सुरनुतं गोपीजनानां प्रियम्
ब्रह्मेशादिकिरीटसेवितपदाम्भोजं भुजङ्गाश्रयम् ॥१५८॥

ऊपर के श्लोकों में जो रेखाङ्कित शब्द हैं, वे प्रकाश में परिवर्त्तित कर डाले गये हैं, अर्थात् 'हरिक्षेत्रतो' का 'हरिक्षेत्रके', 'सुरनरध्येयाङ्घ्रिपद्मं सदा' का 'हरिजनो नित्यं मुदा पूजयेत्' और 'रम्ये' का 'अर्चेत्' किया गया है। इसमें पहला परिवर्त्तन तो केवल निरर्थक—तुम्बाफेरी मात्र है, परन्तु दूसरे परिवर्त्तन म सम्भवतः एक नीयत काम कर रही ह; अर्थात् मधुसूदनजी के चरण को कमल ( रूपक ) कहना और उसे 'नर' के अतिरिक्त 'सुर' का भी ध्येय बतलाना आपने श्रीरामजी के साथ 'प्रतिस्पर्द्धा' समझा हो, अतः बदल दिया। पुनः उसी नियम से सम्भवतः 'व्रज' का 'रम्य' विशेषण भी आपको 'अयोध्या' से 'प्रतिस्पर्द्धा' ही सूझी हो। हाँ, 'छन्द' में परिवर्त्तन नहीं किये गये है, किन्तु सो भी इसी लिये, कि इसमें 'अयोध्या' एवं 'श्रीरामचन्द्रजी' की गणना भी आयी है, और उसमें गड़बड़ी करना आपको नहीं ही अभीष्ट है। अतः जब वह पंक्ति अक्षुण्ण रही, तो छन्द के नियम से अन्य पंक्तियाँ कैसे छोटी की जा सकती थी? अतः छन्द में आपको अदल बदल करने की गुञ्जा-

इश ही नहीं हुई। इसीसे अन्य भगवन्नाम-धामों में से केवल महत्त्व बद्धक विशेषणों को निकाल कर उनके 'महत्वों' को कम करके ही आपने सन्तोष किया। और 'अयोध्या' एवं 'श्रीरामचन्द्रजी' के संसर्ग के कारण छन्द मात्र पूर्व रूप में रह सके।

सम्भवतः आगे ऐसे सामीप्य-सम्बन्ध के छूट जाने के कारण ही इस के अगले दो श्लोकों की 'प्रकाश' में पुन पूर्वलीला ही कर डाली गयी है। अतः अब उसका भी दर्शन कीजिये। अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति में वे श्लोक इस प्रकार हैः-

"वृन्दावने सुन्दरनन्दसूनुं गोविन्दमेव स्वथकालियह्रदे।
गोवर्द्धने गोपसुवेषधारिणं तथा भवघ्नेऽपि च पद्मलोचनम्॥ १५९॥
शारिं तथा गोमत एव पर्वते तथा हरिद्वार ऋजुं जगत्पतिम्।
तीर्थे प्रयागे वत माधवं च तथा गयायां तु गदाधरं परम्॥ १६०॥"

अब 'प्रकाश' में इन श्लोकों का रूप देखियेः—

"वृन्दावने नन्दसुतं गोविन्दं कालियह्रदे।
गोवर्धने गोपवेषं भवघ्ने पद्मलोचनम्॥ ७॥
गोमते पर्वते शारिं हरिद्वारे जगत्पतिम्।
प्रयागे माधवं चार्चेद्गयायां तु गदाधरम्॥ ८॥"

उपर्युक्त दोनों श्लोकों के मिलान करने से स्पष्ट हो रहा है, कि आपने महत्व प्रकाशक विशेषणों एवं छन्दों के लालित्य को 'प्रतिस्पर्द्धा' समझकर विशेषण रहित छोटे छन्द (अनुष्टुप) में केवल उसकी कोरी गणना मात्र रखदी है। 'नन्दसूनु' का 'सुन्दर' विशेषण शायद आप को खल गया, 'गोप' का 'सुवेष धारी' विशेषण भी असह्य हुआ, और 'जगत्पति' के 'ऋजु' विशेषण ने दिली-सदमा पहुँचा दिया अतः आपको यह भारी 'प्रतिस्पर्द्धा' मालूम हुई। इसलिये आपने उसे निकाल कर उनका रूप कोरा कर दिया।

इसके बाद अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति में इस प्रकार चार श्लोक आये हैं—

"गङ्गासागरसङ्गमेऽतिशुभदे विष्णुं तथा राघवं
शश्वद्भूरिगुणालयं मुनिवृते श्रीचित्रकूटे विभुम्।
नन्दिग्राम उदारकीर्तिनिकरे श्रीराक्षसघ्नं प्रभुं
रम्ये—श्रीमति विश्वरूपिणमथो क्षेत्रे प्रभासेऽमले॥ १६१॥

श्रीकूर्मऽचल उत्तमे च सद्यं कूर्मं सुरेशेडितम्
नीलाद्रौ पुरुषोत्तमं त्वथ महासिंहं च सिंहाचले ।
श्रीमन्त तुलसीवने तु गदिनं सर्वार्थदं तन्मिये
क्षेत्रे श्रीकृतशौचके तु सततं पापापहं चेश्वरम् ॥ १६२ ॥
श्वेताद्रौ त्वथ सिंहरूपिणमथो श्रीधर्मपुर्यान्तथा
योगानन्दमशेषदेवसुनुतं श्रीकाकुले तु प्रभुम् ।
देवैर्वन्द्यमथान्ध्रनायकमिह श्रीदं तथाऽहोबले
तस्मिन्श्रीगरुडाद्रिसञ्ज्ञ उचिते देवं हिरण्यार्दनम् ॥ १६३ ॥
श्रीविट्ठलं त किल पाण्डुरङ्ग श्रीवेङ्कटाद्रौ तु रमासखं ह ।
नारायणं श्रीमति यादवाद्रौ नृसिंहामत्थं घटिकाचलेऽपि ॥१६४॥

इसमें से १६३ वाँ श्लोक तो न जाने किस प्रतिस्पर्द्धा से एकदम निकाल कर 'प्रकाश' में टिप्पणी के रूपमें रख दिया गया है । और शेष तीनों श्लोक जो रखे गये है; उनमें भी रेखाङ्कित-शब्द परिवर्त्तित कर दिये गये है । अर्थात्, पूर्व की ही तरह यहाँ भी रम्ये' का'प्रार्चेत्'' श्रीकूर्म-चल' का 'श्रीकूर्माचल' (हालांकि अन्वय मे श्रीकूर्मेऽचलही लिखा है), 'ईश्वरम्' का 'पूजयेत', 'रमासख ह' का 'कमला सहायम्' और'नृसिहमित्थ' का 'नृकेशरीशं' पाठ बना दिया है, परन्तु आपने कहीं भी पाठान्तर का नाम नही लिया है । यहां श्लोकों के छन्द भी जो कायम रहने दिये गये है, वह भी सम्भवतः 'चित्रकूट' के वर्णन के संसर्ग के ही झोंक में ।

इसके बाद इस प्रकरण के दो श्लोक और हैं, जो पूर्व की ही तरह बदल डाले गये है,और वहाँ केवल कोरी नाम-गणना मात्र रहने दी गयी है । वे श्लोक, अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति में इस प्रकार हैः-

"सुरेशवन्द्यं वरदं त्वहर्दिव सुनिर्मले श्रीशुभवारणाऽचले ।
काञ्च्यां तथा श्रीकमलायताक्ष समर्चनीय बुधवैष्णवोत्तमैः १६५
तोताद्रिसंज्ञादिषु वैष्णवोत्तमैरेवं तथा तुङ्गशयादिकं प्रभुम् ।
कार्यो निवासोनितरांशुभार्थिभिराराधयद्भिःसकलार्थ दायिनम्१६६

यही श्लोक 'प्रकाश' में इस प्रकार रखे गये हैं:—

"वरदं वारणाद्रौच काञ्च्यामम्बुजलोचनम् ।
पूजयेत्सततं श्रद्धायुक्तः श्रीवैष्णवो जनः ॥ १२ ॥
तोताद्रौ तुङ्गशयनं पूजयेद्वैष्णवोत्तमः ।

अन्येष्वपि च तीर्थेषु निवसेत्पूजयन्हरिम् ॥ १३ ॥"

इन श्लोकों के मिलान से भी स्पष्ट हो हो रहा है, कि यहां भी पूर्व के ही समान परिवर्तन कर डाले गये है, अर्थात उसमें जो महत्त्व-प्रदर्शक विशेषण आये है, प्रकाश' में से वे सब निकाल डाले गये है, और कोरी नामगणना मात्र रख दी गयी है। यथा, 'वरद' भगवान का विशेषण 'सुरेशवन्द्य', 'वारणाचल' का विशेषण सुनिर्मले श्रीशुभ', काञ्चीनाथ के अचक का विशेषण 'बुधवैष्णवोत्तम', आर 'तुङ्गशयादिक' का विशेषण 'सकलार्थदायिन' आदि जो है, उन सबों को 'प्रकाश' में निकाल डाला है। इसी प्रकार और छोटे मोटे विशेषणों को भी निकाल कर केवल कोरी गणनामात्र रूखे-सूखे अनुष्टुप-छन्दों में रख दी गयी है। आप सर्वत्र अन्य भगवन्नामों-रूपों को महत्ताओं को 'प्रतिस्पर्द्धी' की ही दृष्टि से देखते है, द्वेष करते है, यही कारण है, कि ऐसे सभी महत्त्व-प्रदर्शक विशेषणों को निकाल डाला है।

इस प्रकार इस प्रकरण का प्रदर्शन समाप्त हुआ। इन चौदह श्लोक मात्र का 'प्रकाश' के साथ मिलान कर दिखलाने से ही स्पष्ट हो गया है, कि श्रीभगवद्दास जी ने अपने 'प्रकाश' में श्रीवैष्णवमताब्ज-भास्कर के श्लोकों को कहाँ तक अनुचित एवं निराधार काट-छाँट अदल-बदल एव ग्रहण-त्याग कर ग्रन्थ को नष्ट-भ्रष्ट कर डाला है। इस प्रकरण म तो आपन किसी भी श्लोक को अक्षुण्ण नहीं रहने दिया है—बहुतों को तो पूरा ही बदल डाला है और कुछ में पाठ-भेद मात्र ही किया है। इससे सारे ग्रन्थ का अनुमान लगा लेना चाहिये, कि आपने उसको कैसा बना डाला है। केवल इसी का परिचय कराने के लिये ही एक पूरा प्रकरण यहाँ उद्धृत कर दिखलाया गया है।

यहाँ पर एक बात और बता देना आवश्यक प्रतीत होता है, और वह यह, कि यहाँ श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर के श्लोकों का जो परिवर्त्तन कर 'प्रकाश' में पाठ रखा गया है, उसका आधार भी अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति ही है। इसमें इस प्रकरण के अन्तिम श्लोक की टीका में टीकाकार महोदयजी ने ग्रन्थमें गणना के अन्त में 'आदि' पद रहने के कारण उसकी स्पष्टता के लिये 'अष्टोत्तरशत स्थान स्तोत्र' से सभी दिव्य देशों की (एक सौ आठों की) नाम-गणना का श्लोक उद्धृत कर

दिया है, क्योंकि इस ग्रन्थ में तो ४६ की ही गणना की गयी है। बस, जिन जिन स्थानों की गणना उसमें जैसी की गयी गयी है आपने भी 'प्रकाश' में श्रीवष्णवमताब्जभास्कर के श्लोकों को हटा कर प्रायः कुछ उलट-फेर के साथ उन्ही श्लोकों को रख दिया है। और जहाँ श्लोक न बदल कर केवल शब्द फेर किया है, वह अयोध्या और चित्रकूट के सयोग और सामीप्य के कारण ही वैसा रह सका है। जिन्हें इन बातों की सत्यता देखनी हो, उन्हें अर्थप्रकाशिका टीका वाली प्रति में इस प्रकरण के अन्तिम श्लोक की, अर्थात् १६५ वें श्लोक की टीका देखकर मिलान करना चाहिये। अथवा इसी ग्रन्थ के २३१ से २३३ वें पृष्ट तक की अर्थ-प्रकाशिका टीका में देख लेनी चाहिये। फिर तो सत्यता आपही आप खुल ही पड़ेगी।

इस ५ वे उप-विभाग के ऊपर के विवेचनों एव उपर्युक्त सम्पूर्ण प्रकरण के प्रदर्शनों' से भली भाँति स्पष्ट हो गया है, कि आपने सारे के सारे श्लोकों को पूरी तरह बदल डाला, है परन्तु कही पाठान्तरों का नाम भी नही लिया है। फिर भी न जाने किस मुँह से इतनी धृष्टता के साथ कहते है, कि "अशुद्ध अधिक और न्यून पाठ टिप्पणी में रख दिये है।" इस प्रकार दिन दहाड़े आँख में धून झोंक कर मतलब गाँठने वाले आप उस्ताद है! इसी से इनकी कीर्तियों की वास्तविकता एवं सत्यता समझ लेनी चाहिये।

अब तो 'प्रकाश' की समालोचना के इस प्रथम विभाग से पाठक भली भाँति समझही गये होंगे, कि 'प्रकाशकार' ने अर्थ प्रकाशिका टीका वाली प्रति के सिवा न तो कोई प्रति कहीं से पाई है, न ऐसे पाठ वाली कोई विलक्षण प्रति ही है। गुरुदेवजी से ऐसी प्रति पाने की बात भी सर्वथा मिथ्या है। श्रीरामोपासना के आधार पर पाठों में अदल बदल, काट छाँट एवं ग्रहण-त्याग करने का सिद्धान्त भी सर्वथा अनर्गल ही है, और पाठभेदों को टिप्पणी में रखने की बात भी आपने झूठी ही कह डाली है। इसमें से एक बात भी सच्ची नही है, जैसा कि पूर्व की समालोचनाओं से भली भाँति स्पष्ट हो चुका है। ये सारे झूठे कथन और प्रयत्न केवल श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर के रत्नों की चोरी की इच्छा और तैयारी में ही किये गये है। परन्तु असलियत खुलही पड़ी।

इस प्रकार 'चोरी की चेष्टा और तैयारी' के पाँचो उपविभागों की समालोचनाओं से यह भली भाँति सिद्ध हो गया, कि 'प्रकाशकार' की सम्पादन सशोधन सम्बन्धी सारी आधारभूत-सम्पत्तियाँ केवल ऐन्द्र-जालिक षडयन्त्र थी। न तो अर्थ-प्रकाशिका टीकावाली प्रति तथा पं० रामटहल दासजी द्वारा सम्पादित-सशोधित प्रति से भिन्न उसकी कोई प्रति ही आपके पास थी, न आपको श्रीगुरुदेवजी से ही कोई विलक्षण प्रति प्राप्त हुई थी। अपनी मतवाद की दृष्टि से आपने पुस्तक तो प्रायः सारी की सारी ही बदल डाली है, परन्तु पाठान्तर नाम मात्र के ही दिये गये है, सो भी कई प्रतियोंके नाम से,ताकि इन काली करतूतों की भयङ्करता की ओर लोगों की दृष्टि न पड़ सके; क्योंकि उन सबों का देने से लोगों को यह सहज-सन्देह और अनुमान हो सकता, कि पुस्तक मतलब साधने के लिये ही काट छाँट कर ऐसी बना डाली गयी है। जो थोड़े से पाठान्तर दिये भी गये हैं, उनका भी आपके श्रीगुरुदेवजी के पाठों से मिलान नहीं ही खाता है। इन सब कारणों से अन्य छः प्रतियाँ का कथन नितान्त झूठा और धोखा देकर मतलब गाँठनेवाला है, यह सिद्ध है। अब रही इस सम्प्रदायमें श्रीराममन्त्र ही मूल मन्त्र, और श्रीरामजी परमोपास्यदेव है, अतः अन्य भगन्नाम-रूप-लीला की महत्ता को प्रतिस्पर्द्धी समझ कर उसे निकाल देने की बात। यह सिद्धान्त भी सर्व प्रकार से अनर्गल ही सिद्ध हुआ। कारण, सभी महर्षियों, आचार्यों या अन्य महात्माओं के ग्रन्थों की विषय-वर्णन शैलो से आपकी यह कसौटी ही महादूषित सिद्ध होती है, अतः केवल इस आधार पर ही आपने मनमानी काट-छाँट अदल-बदल एवं ग्रहण-त्याग कर जो मूल गन्थ को नष्ट भ्रष्ट कर अपने मतलब का दूसरा 'प्रकाश' नामक ग्रन्थ तैयार किया है, उसे सर्व प्रकार से निपट अमान्य और महाजाली समझना चाहिये। इससे प्रमाणित हो गया है, कि प्रकाशकार का यह सारा प्रयत्न 'श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर' के रत्न-भण्डार की 'चोरी की चेष्टा और तयारी' में ही हुआ है।



## २--सैन्ध पर ही गिरफ्तारी।

इस प्रकार चोरी की भारी तैयारी करके आप उसमें घुस पड़े और उसके रत्न-भण्डार को नष्ट-भ्रष्ट कर उसके जवाहरों को जान में छिपाते, एवं अनजान में बिखेरते चल पड़े, किन्तु उन परिचित रत्नों को सद्यः बिखरे हुए देख कर उसके अधिकारियों को उसकी तात्कालिक चोरी का सहज अनुमान क्यों न हो ? अतः उनको पीछा किया गया और उन्हें सैन्ध से बाहर होते होते ही पकड़ लिया गया। पाठकों को सैन्ध पर की इस कौतुहल मयी गिरफ्तारी की जानकारी की उत्सुकता होगी ही, अतः इस घटना का भी थोड़ा दिग्दर्शन करा देना उचित प्रतीत होता है।

इस दूसरे विभाग में 'प्रकाशकार' की उन्हीं कीर्तियों का दिग्दर्शन कराया जायगा, जहाँ आपने मूल पाठ में तो परिवर्त्तन कर दिया है, और इस चोरी को छिपाने के लिये इसके पाठान्तर का नाम तक भी नही लिया है, परन्तु अन्वय में धोखे से प्राचीन पाठ के भी कुछ शब्द रह गये है, जिससे यह सहज ही प्रमाणित हो जाता है, कि चोरी तो की गयी, परन्तु चोरी के कुछ माल के साथ सैंध पर ही चोर पकड़ गयी, भली भाँति गिरफ्तारी हो गयी। अब आगे क्रमशः इन्हीं करतूतों का थोड़ा दिग्दर्शन उपस्थित किया जायगा।

( १ ) 'प्रकाश' के ७५ वें पृष्ट में श्रीवैष्णव-मताब्ज भास्कर का एक श्लोक खण्ड और उसका अन्वय इस प्रकार रखा गया है:-

"पदेन नेनात्र तु पञ्चमेन सं-प्रकथ्यते वै तदनन्यशेषता।....

अन्वय-अत्र, पञ्चमेन, नेन, पदेन, तु, वै, तदनन्यशेषता, प्रकथ्यते..."

अब मूलपाठ और अन्वय का मिलान कीजिये। मूल में तो 'संप्रकथ्यते' शब्द आया है, परन्तु अन्वय में 'प्रकथ्यते' ही है। इस का कारण यह है, कि अर्थ प्रकाशिका आदि प्रचलित प्रतियों में 'प्रकथ्यते' ही पाठ है, परन्तु आपने मनमाने ढग से छंद को 'समवृत्त' बनाने की धुन में, जैसा अन्य स्थानों में भी प्रायः बनाया है, यहाँ भी पाठ फेर बनाकर 'सप्रकथ्यते' पाठ बना डाला है। किन्तु अन्वय लिखने में असावधानी से सत्य पाठ 'प्रकथ्यते' ही रह गया है। जिससे आपकी करतूत का थोड़ा परिचय मिलही जाता है। श्रीवैष्णवमताब्ज भास्कर में उपर्युक्त श्लोक का पाठ इस प्रकार है -

"पदेन नेनात्रतु पञ्चमेन प्रकथ्यतेऽथो तदनन्यशेषता।"

इससे उपर्युक्त अन्वय का मिलान करने से स्पष्ट विदित हो जाता है. कि वस्तुतः गून्थ का पाठ 'प्रकथ्यते' ही है.

(२) इसी प्रकार 'प्रकाश' के पृष्ठ ८१ में एक और श्लोक तथा अन्वय में भेद पड़ा है:—

"सर्वाधीशेश्वरप्राप्तिहेतुस्तत्राभिधीयते।
सीतापुरुषकारार्था श्रीत्यनेन पदेन तु।"

अन्वय-अत्र श्रीत्यनेन पदेन, तु, पुरुषकारार्था, सर्वाधीशेश्वर प्राप्तिहेतुः सीता, अभिधीयते,

यहाँ भी मूल और अन्वय के चिन्हित शब्दों पर ध्यान देने से स्पष्ट विदित होगा कि मूल मे तो 'तत्र' शब्द आया है, परन्तु अन्वय में 'अत्र' ही है और यह 'अत्र' वस्तुतः श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर के वास्तविक-पाठ के ही अनुसार हैं। यथा:-

"सर्वाधीशेश्वरस्याप्तिहेतुरत्राभिधीयते।
सीता पुरुषकारार्था श्रीत्यनेन पदेन तु ॥ ३५ ॥"

इसमें हेतुरत्राभिधीयते' ( हेतुः + अत्र + अभिधीयते ) से 'अत्र' शब्द स्पष्ट ही है। किंतु प्रकाशकार ने उसको व्यर्थ बदल कर 'तत्र' कर तो दिया, पर आप की करतूत, एवं वास्तविक पाठ का परिचय देने के लिये अन्वय में 'अत्र' ही पाठ रह गया है।

( ३ ) पुनः 'प्रकाश' के पृष्ठ १२१ मे भी श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर का एक ऐसा श्लोक और अन्वय आया है, जिससे पाठ-परिवर्तन करने की चोरी पकड़ जाती है। यथा:—

"एवं महान् भागवतः सुसंस्कृतो श्रीरामभक्तिं विदधात्वहर्निशम्।
महेन्द्रनीलाश्मरुचेः कृपानिधेः श्रीजानकीलक्ष्मणसंयुतस्य वै।"

अन्वय:—एवं सुसंस्कृतः, महान्, भागवतः, श्रीजानकीलक्ष्मण-संयुतस्य, महेन्द्रनीलाश्मरुचेः, कृपानिधेः रामस्य, अहर्निशं, भक्तिं विदधातु॥

यहाँ भी चिन्हित मूल-पाठ और अन्वय के मिलाने से विभेद स्पष्ट ही दृष्टिगोचर हो रहा है। मूल में श्रीरामभक्ति है, परन्तु अन्वय में उसके स्थान में 'रामस्य भक्ति' पड़ा हुआ है। यह क्यो ? इसका कारण यही है कि श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर में वस्तुतः ऐसा ही पाठ है। यथा:-

"एवं महान् भागवतः सुसंस्कृतो रामस्य भक्तिश्च परां प्रकुर्यात्"

अतः स्पष्ट है, कि आपने तुम्बाफेरी स्वभाव के कारण इस रामस्य भक्ति' को 'श्रीराम-भक्ति' पाठ बना तो डाला परन्तु उस कृत्ति के परिचय स्वरूप कुछ शेष-चिन्ह अन्वय मे रह ही गये है।

( ४ ) इसी प्रकार 'प्रकाश' के पृष्ठ १६६ में भी ऐसा ही श्लोक एवं अन्वय आया है, जिससे 'प्रकाशकार' की कुछ कीर्तियोंका पता चलता है। यथा:-

"शुभाणि कर्माणि समर्पयेत्सदा रामाय भक्ष्यं च निवेद्य भक्षयेत्"

अन्वय-"शुभानि, कर्माणि, रामाय, समर्प्य, भक्ष्यं, च, निवेद्य भक्षयेत्"

इस मूलपाठ और अन्वय के मिलान करने से स्पष्ट हो जाता है कि पहले पाठ को बदल कर प्रकाश के मूल में तो 'समर्पयेत्' पाठ रखा है, परन्तु अवन्य में अपरि- वर्त्तित पाठ 'समर्प्य' हीं रह गया है। यथा श्रीवैष्णवमताब्ज भास्कर में लिखा है:-

"समर्प्य कर्माणि शुभानि वैष्णवोरामाय भक्ष्य च निवेद्यभक्षयेत्...."

इससे खुलासा हो जाता है आपने श्लोक तो तुम्बाफेरी करके बदल डाला है, परन्तु इस करतूत को पकड़ आपके पीछे लिपटी ही गयी। अपने 'प्रकाश' में श्लोक का उलट-फेर कर 'समर्प्य' का समर्पयेत्' तो बनाय परन्तु अन्वय में उसने फिर उपस्थित होकर करतूत का भण्डा-फोर कर ही दिया।

(५) पुनः 'प्रकाश' के पृष्ठ १६८ में भी इसी प्रकार की लीला देखिये:-

"अर्चावतारोऽपि च देशकालप्रकर्षहीनः श्रितसम्भवश्चः..."

अन्वय-"देशकालप्रकर्षहीनः श्रितसम्मतः...."

यहाँ भी असलपाठ में परिवर्त्तन करके 'श्रित सम्भवश्च' 'प्रकाश' में कृत्रिम पाठ बनाया है, परन्तु अन्वय वही असल पाठ 'श्रितसम्मतः', आ गया है। जैसा कि अथ प्रकाशिका टीकावाली प्रति में पाठ है:-

"अर्चावतारोऽपि च देशकालप्रकर्षहीनः श्रितसम्मतश्च"

( ६ ) 'प्रकाश' के पृष्ठ १७४-१७५ में भी इसी तरह की एक और लीला है।

मूल—"स चाच्युताहेतुकृपाकटाक्षात्"

अन्वय —"सचा" अच्युताहेतुकृपाकटाक्षात:...."

यहाँ भी मूल में 'कटाक्षात्' है, परन्तु अन्वय में 'कटाक्षात:'। इस विषमता का कारण अर्थप्रकाशिका टीका वाली प्रति के पाठ से इसका मिलान कर स्पष्ट देख लीजियेः—

"सचाच्युताहेतुकृपाकटाक्षत: ॥१२७॥"

(७) प्रकाश के पृष्ट १८२ में भी एक ऐसा ही अनमिल श्लोक तथा अन्वय आया है, उस श्लोक का एक अंश इस प्रकार हैः—

'गुणांश्च नामानि शुभप्रदानि'

अन्वय—"....शुभप्रदानि नामानि गृणन"

मूलपाठ में तो 'गुणान्' पाठ आया है, परन्तु अन्वय में 'गृणन्'! ऐसी विषमता क्यों? इसी कारण कि श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर में वास्तविक पाठ 'गृणन्' ही है जैसा कि अर्थ-प्रकाशिका टीकावाली प्रति से स्पष्ट है। यथाः-

तज्जन्मकर्माणि हरेरुदाहरेद् गृणंश्च नामानि शुभप्रदानि॥१४६॥'

यही कारण है, कि आपने सत्य पाठ 'गृणन्' का परिवर्त्तन कर 'गुणान्' तो बना दिया था, परन्तु अन्वय में वास्तविकता कूद ही पड़ी

(८)'प्रकाश' पृष्ट १९१-१९२ का भी एक ऐसा ही दृश्य और देखियेः—

मूल—'श्रीकूर्माचल उत्तमें च सदयं कूर्मं सुरेशेडितं..."

अन्वय—"श्रीकूर्मे, अचले, सुरेशेड़ितं, सदयं, कूर्मं,...."

अब इस अर्थप्रकाशिका टीका वाली श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर की प्रति से मिलाइयेः—

"श्रीकूर्मेऽचल उत्तमे च सदयं कूर्मं सुरेशेडितं...॥१६३॥,,

इससे भी स्पष्ट है कि आपके 'प्रकाश' के इस अन्वय का तो अर्थ-प्रकाशिकावाली प्रति के पाठ से मेल है, परन्तु मूल-पाठ निराला ही है। अतः बदलने की काली करतूत स्पष्ट हो जाती है।

बस, अब एक दो और उदाहरण उपस्थित कर इस दिग्दर्शन को समाप्त कर देना चाहता हूँ, कारण इस प्रकार की करतूतों से तो सारा 'प्रकाश' ही भरा हुआ है-कहीं श्लोक से अन्वय में भेद पड़ता है, यदि अन्वय ठीक रहा, तो हिन्दी अनुवाद से फर्क पड़ जाता है।

अतः डिड्डियाँ कहाँ तक गिनाई जायं ? अब केवल दो एक उदाहरण देकर ही बस करूँगा।

(९) इसके लिये 'प्रकाश' के पृष्ट २०० की विषम लीला देखियेः—

**रामाय साङ्गाय सपार्षदाय सीतासमेताय सहानुजाय।**
**आम्नायवेद्याय विधाय शश्वत् कैङ्कर्यमीर्ष्यारहितः सुचित्तः॥**

अन्वय—ईर्ष्यारहितः, समाहितः, साङ्गाय, सपार्षदाय, सहानुजाय, आम्नायवेद्याय, सीतासमेताय, रामाय, शस्वत, कैङ्कर्यं 'विधाय' (कालं क्षिपेत)

दोनों के मिलाने से सहज ही स्पष्ट हो जाता है कि मूल में तो सुचित्तः' पाठ रखा है परन्तु वही अन्वय में 'समाहितः' बना हुआ है। यह क्यों इसका समाधान अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति के पाठ से मिलान कर लीजिये। यथाः—

**"रामाय साङ्गाय सपार्षदाय सीतासमेताय सहानुजाय।**
**आम्नायवेद्याय विधाय शश्वत् कैङ्कर्यमीर्ष्यारहितः समाहितः॥"**

इससे भी स्पष्ट हुआ कि 'प्रकाश' के इस अन्वय का भी अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति के पाठसे ही सादृश्य है। कैसी विचित्रता है, कि अन्वय तो अर्थ-प्रकाशिका के पाठ से मिले, परन्तु जिसका वह अन्वय है, वह पाठ निराला ही रूप रखे। बलिहारी है!

(१०) अब एक उदाहरण ऐसा भी देखिये, जिसमें आपने पाठ तो बदल दिया, और किसी प्रकार अन्वय तक भी उसका निर्वाह किया है, परन्तु हिन्दी टीका में आते आते फिर भी चोरी उघड़ गयी। जैसा कि 'प्रकाश' के पृष्ट १५५ में श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर का एक श्लोक अदल-बदल कर इस प्रकार रखा गयाः—

**"कर्मप्रवाहेण तु चेतनस्य संमानस्य संसारमहार्णवे चिरम्।**
**उपर्यहो संसरतोऽवशस्य सा कृपोद्भवत्येव हरेरहेतुका॥"**

अन्वय—"कर्मप्रवाहेण, संसारमहार्णवे, चिरं, संमानस्य, संसरतः, अवशस्य, चेतनस्य, उपरि, हरेः, सा, अहेतुका, कृपा उद्भवति, एव, अहो॥

अर्थ—"अनन्त कर्म प्रवाह के द्वारा इस संसार महासागर में

चिरकाल से डूबते हुए-जन्मते मरते हुये, अस्वतन्त्र चेतन-जीव के ऊपर प्रभु की वह निर्हेतुक कृपा अवश्य उत्पन्न होती है ( और उसी से मोक्ष हो जाता है ) ।।"

उपर्युक्त श्लोक, अन्वय और हिन्दी अर्थ के मिलान करने से स्पष्ट हो जाता है, कि मूल में जो 'संमानस्य 'संसारमहार्णवे चिरम्' पाठ है, उसीका अन्वय में 'संसारमहार्णवे, चिरं, समानस्य' और हिन्दी अर्थ में 'संसार महासागर में चिरकाल से डूबते हुए' लिखा गया है। अतः स्पष्ट है 'संमानस्य' शब्द का ही 'डूबते हुए' अर्थ किया गया है। किन्तु ' समानस्य' का तो डूबते हुए' अर्थ होता ही नहीं, फिर यह आया कहाँ से । इसके लिये पुनः अर्थ प्रकाशिका टीका वाली प्रति के पाठ से मिलान कीजिये, वह पाठ इस प्रकार है ।

**"कर्मप्रवाहेण तु चेतनस्य मग्नस्य संसारमहार्णवे चिरम् ।।९२।।"**

अतः स्पष्ट हुआ कि यहाँ जो 'मग्नस्य' पाठ है, उसीको प्रकाश के पाठ में तुम्बाफेरी कर 'संमानस्य' बना दिया, पुनः अन्वय में भी 'संमानस्य' ही रखा गया, परन्तु हिन्दी अर्थ के समय 'असलियत ही टपक पड़ी, अर्थात् उसका अर्थ डूबते हुए' हो गया, क्योंकि 'मग्न' का अर्थ डूबना ही होता ही है, अतः अर्थका तो अर्थप्रकाशिकाटीका प्रति के पाठ से मिलान है, परन्तु 'प्रकाश' के श्लोक तथा अन्वय में वह अंश कृत्रिम होने के कारण, निराला ही रह जाता है । इस प्रकार पाठ-परिवर्त्तन की चोरियाँ एवं तुम्बाफेरियाँ कभी अन्वय में उघड़ पड़ती है, कभी हिन्दी अर्थ में, इस प्रकार सेंध पर की गिरफ्तारी के समान मूल-पाठ अन्वय और हिन्दी अर्थ के अन्दर ही बराबर विषय चोरी पकड़ती ही गयी, जिससे आप की करतूत का भली तरह खुलासा होता गया है। जिस व्यक्ति की इतने षडयन्त्र एवं सावधानी के बाद भी, ऐसी ऐसी प्रत्यक्ष पकड़ाने वाली इतनी इतनी चोरियां उपस्थित हैं, उनकी तथा उनके साथियों की अन्य परोक्षकीर्त्तियों 'श्रीराम—मन्त्रराज—परम्परा' 'बाल्मीकि-संहिता' एवं आनन्द—भाष्य आदि का अविश्वास करना तो अवश्य अनिवार्य है ही ।

## ३—चोरी का माल बरामद ॥

अब प्रकाशकार की समालोच्य-कीर्त्तियों के तीसरे विभाग की कुछ लीलायें भी देखिये। यद्यपि इसके पूर्व दोनों विभागों की समालोचनाओं में इस विभाग की आलोच्य सामग्री की भी बहुत कुछ उपस्थिति हो चुकी है—यथा सात प्रतियों में से पाँच प्रतियों, एव 'श्रीगुरुदत्त' प्रति इन छः प्रति की प्राप्ति तथा श्रीगुरुदत्त प्रति के अनुसार पाठ रखने और अन्य प्रतियों से सम्पादन–संशोधन में सहायता लेने की बाते सरासर झूठी होने के कारण उसका अच्छी तरह भण्डाफोर हो जाना श्रीराममन्त्र एवं श्रीरामोपासना की मुख्यता के आधार पर अन्य भगवन्नामों एवं रूपादिकों की महत्ताओं को प्रतिस्पर्द्धा समझने के अशास्त्रीय सिद्धान्त एवं उसीके चलते तत्तद्विषयक श्लोकों में काट-छाट अदल-बदल एवं ग्रहण–त्याग आदि करने की मनमानी क्रियायों की अनगलता पूरी तरह स्पष्ट हो जाना, और इससे 'गुरुदत्त' प्रति की प्राप्ति और उसके अनुसार पाठ रखने के जाली कथन का भलीभाँति पकड़ जाना, इसके अतिरिक्त चुपके से निराधार ही बहुत से अन्य श्लोकों को भी काँट छाँट अदल बदल एवं ग्रहण-त्याग कर डालना और 'सेंध' पर की गिरफ्तारी' में बहुत से चुपके से किये हुए अदल बदल एवं काँट छाँट वाले श्लोकों की पकड़ अन्वयार्थ ही में हो जाना इत्यादि—क्योंकि इन सब समालोचनाओं में चोरी की बहुत कुछ कीर्तियाँ अपने आप प्रकाशित होती गयी है—पकड़ती गयी है, फिर भी उसके सिवा कुछ अन्य घटनाओं से भी चोरी का माल खास तौर से बरामद कर देना उचित प्रतीत होता है, क्योंकि उपर्युक्त करतूतों की पकड़ हो जाने से यह अनुमान सहज सिद्ध हो गया, कि इस तरह और भी बहुत सी नवीन तथा प्राचीन चोरियाँ अवश्य ही हुई होंगी। अतः आपकी इस तथा अन्य कीर्त्तियों के अनुसंधान भी किये गये, तो अनुमान पूर्ण रूपेण सत्य सिद्ध हुआ अर्थात् इस नयी तथा पुरानी चोरियों के भी बहुत से माल बरामद हुये। अब क्रमशः उसीका थोड़ा दिग्दर्शन कराया जायगा। इसमें प्रस्तुत चोरियों ( प्रकाश ग्रन्थ ) के तो बहुत कुछ माल पहले ही बरामद हो चुके हैं। अतः अब इसमें से इस दृष्टिकोण

से दो-चार उदाहरणों की ही उपस्थित काफी होगी, पुनः प्राचीन चोरियों के भी दो-चार उदाहरण उपस्थिति कर दिये जायेंगे, ताकि इस माल चोरियों का बरामद भली भाँति स्पष्टी करण हो जाय।

इसके लिये सबसे पहले 'प्रकाश' के ११४ वें पृष्ट के निम्न लिखित श्लोक और उसके अर्थ की ओर दृष्टि डालें:-

**द्विभुजस्यैव रामस्य सर्वशक्तेः प्रियोत्तम !**
**ध्यानमेव विधातव्यं सदा रामपरायणः ॥ ६ ॥**

अर्थ -'हे प्रियोत्तम! रामभक्तों का सर्वदा सर्वशक्तिमान् द्विभुज धनु' र्धारी भगवान् श्रीरामजी का ही उपर्युक्त प्रकार से ध्यान करना चाहिये।६।

सबसे पहले तो यह सम्पूर्ण-श्लोक ही कृत्रिम है, क्योंकि यह श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर की किसी भी प्रति में नहीं है, बल्कि जिस अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रति से 'प्रकाश' का काया-निर्म्माण हुआ है, उसमें भी इस श्लोक का नाम-निशान तक नही है। फिर भी आपने इस मन गढन्त श्लोक को चुपचाप इसी प्रकार गढ छोल कर मिला दिया है, कि जिसमें उसकी कृत्रिमता की तनिक भी बू--बास तक फूटने न पावे, ताकि करतूत की पकड़ ही न होने पावे। इसीलिये तो आपने इसकी अधिकता का जरा भी जिक्र नही होने दिया है। जिक्र होने से खोज-ढूढ होने पर पकड़ हो जाने की पूरी आशङ्का थी ही, अतः इसी भय से आपने साँस तक बन्द कर पूरी तरह चुप्पी साध ली है। जान पड़ता है, मनमानी काट-छाँट, अदल-बदल एव ग्रहण-त्याग करते करते इस कार्य में आपका हौसला इतना निशंक-धृष्ट हो गया था, कि यहाँ पर सम्पूर्ण-नूतन श्लोक ही गढ़ कर मिला दिया है। अतःयह कृत्रिम श्लोक उसी धृष्ट-उमंग की रचना है, यह भली भाँति स्पष्ट होता है।

अब देखना यह है, कि इस श्लोक की रचना किस प्रयोजन से हुई है। यद्यपि इस श्लोक के सभी अवयवों का वर्णन इसी ध्यान प्रकरण के और २ श्लोकों में होचुका है, यथा "बुधैरात्मरतैर्नित्यं जितप्राणर्जितेन्द्रियैः" में ध्यान के अधिकारी का पहिले ही परिचय दिया ही जा चुका है, श्रीसीताजी एव लक्ष्मण जी से युक्त श्रीरामजी का 'दाशरथि' शब्द पूर्वक कथन होने से द्विभुजत्व भी सिद्ध ही है, "विधि भवादि के मनोहारी" कहने से परमेश्वरता प्रकट ही है और अन्त के श्लोक में "एवं तेऽभिहितं

भी करेंगे ही अतः पूजा काल में उनका ध्यान भी करेंगे ही, फिर यह मतवाद, कि द्विभुज श्रीरामजी का ही ध्यान करें, इस प्रकरण के सिद्धान्त से विरुद्ध होने के कारण भी श्रीरामानन्दस्वामीजी के सिद्धान्त से विरुद्ध हुआ. अतः इसकी कृत्रिमता की इस प्रकार भी पोल खुलती है। यदि यह कहें, कि "सभी भगवद्-विग्रहों में श्रीरामरूप का ध्यान करते हुए पूजा कर।" तो यह भी ठीक नहीं, क्योंकि जहाँ पर इसकी विधि लिखी हुई है, वहा ऐसी आज्ञा ही नही है, बल्कि उन उन देवों का भिन्न भिन्न ही नाम-रूप लिख कर उनकी पूजा की विधि लिखी गयी है। यथाः-

**अशेषतीर्थेषु वसेत्समर्चय सन तत्र तत्राविर्भूदनुत्तमम्।**
**तथा तथा तं जगतामनन्यधीः पतिं चतुबर्गफलप्रद हरिम्॥१५४॥**

अर्थात्-अनन्य वैष्णव लोग, संसार के स्वामी अर्थ धर्म, काम मोक्ष के दाता श्रीहरि जिन जिन स्थानों में आविर्भूत हुए है, उन उन समस्त तीर्थों में उनकी सम्यक् रीति से अर्चना करते हुए वहां निवास करें।१५४।

इस श्लोक में पहले तो दिव्यदेश का लक्षण किया गयाहै, कि जहाँ जहाँ भगवान् आविर्भूत हुए हैं (इससे यह भी उपलक्षण समझना चाहिये, कि भगवान् जहाँ जहाँ आविर्भूत हुए और लीला या निवास किये है) वे समस्त तीर्थ दिव्य देश है। और उन उन समस्त तीर्थों में वहां के अध्यक्षदेव रूप भगवद्विग्रहकी सम्यक् रीति से अर्चना करते हुए वहा निवास करना चाहिये। अर्थात् बद्रिकाश्रम में नारायणजी की, वृन्दावन में नन्दललाजी की, अयोध्या में श्रीरामजी की, एवं गोवर्द्धन में सुन्दर गोप वेष धारी भगवान् की पूजा अर्चा करनी चाहिये। इसी प्रकार सभी दिव्य क्षेत्रों में जो भगवान् हैं उनकी पूजा करते हुए निवास करना चाहिये। यदि इस पर यह प्रश्न हो, कि तो फिर अनन्यता कैसे ? तो इसका सहज समाधान यह है, कि भगवान् के जितने अवतार या विग्रह है, उन सबों को श्रीरामोपासक वैष्णव श्रीरामजीका ही अवतार या विग्रह समझ कर पूजा करें अर्थात् घटिकाचल में नृसिंह रूप में श्रीरामजी ही हैं बद्रिकाश्रम में नारायण रूपसे श्रीरामजी ही हैं गोवर्धन में सुन्दर गोपवेष धारण किये भी श्रीरामजी ही है, मथुरा में बालक-कृष्ण के रूप में भी श्रीरामजी ही है, इत्यादि। अतः एक ही व्यक्ति के भिन्न

भिन्न रूपमें होने पर भी व्यक्तित्व की एकता से अभेद होने के कारण अनन्यता में भी त्रुटि नही है। हां, यदि भिन्न भिन्न व्यक्तित्व मान कर पूजा की जायगी, तो अनन्यनता में अवश्य गड़बडी पड़ेगी। किन्तु ऐसा कौन मूर्ख वैष्णव मान या कर सकता है ? जो ऐसा मानेगा, वह दूसरे अवतार या स्वरूप को मानेगा ही क्यों ? अतः उसके लिये न तो कोई भिन्न दिव्यदेश ही मान्य होगा, न अन्य भगवद्वतार या अन्य भगवद्-विग्रह ही, किन्तु ऐसा कभी भी इस सम्प्रदायकी मान्यता नही है कोई व्यक्तिगत भावना से भले करें। तभी तो श्रीरामोपासकों के लिये भी श्रीरामानन्द स्वामीजीने श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर में श्रीकृष्ण जी, श्रीनृसिंहजी, श्रीवामन जी आदि अवतारों की जयन्ती मनाने और उनके उत्सवादिक-रामलीला, रासलीला दानलीला-रथयात्रादि करने की विधि लिखी और सभी दिव्य-क्षेत्रों में वहाँ के भिन्न भिन्न रूप-वेष धारी भगवान् की पूजा करते हुए वहां निवास करने की विधि की भी घोषणायें की हैं ?

यदि उन नृसिंह, कृष्ण, वामन आदि भिन्न भिन्न रूप-वेषों में श्रीराम-रूप का ही ध्यान की पूजा करी जायगी, तो फिर उनको नृसिह, कृष्ण, वामन आदि माना ही कैसे जा सकता है ? तब तो वे भिन्न रूप के नही ही हुए ? यदि नृसिह जी को भी श्रीराम ही रूप माने, तो फिर नृसिह कैसे ? नृसिह तो मनुष्य एवं सिंह के मिश्रित रूप को कहते है, और नृसिह जी का यही ध्यान है ; यदि उनका श्रीराम रूप से ध्यान किया जायगा, तो वह श्रीनृसिह जी का ध्यान कैसे हुआ ? फिर घटिकाचल म नृसिह भगवान् की पूजा कैसे सिद्ध होगी ? इसके अतिरिक्त भिन्न भिन्न नाम रूप देने की आवश्यकता ही क्या थी ? इसी तरह गोवर्द्धन म गोप वेष धारी भगवान् की एवं मथुरा में बालकृष्णजी की पूजा करने को कहा है, फिर उनकी भी श्रीरामरूप का ध्यान कर पूजा की जाय, तो, वे फिर गोपवेष धारी बालकृष्ण भगवान् कैसे ? अतः ऐसा मानना ठीक नहीं। वैष्णव शास्त्र का यही सिद्धान्त और आचार्यों की पद्धति है, कि भगवान् के भिन्न भिन्न रूपों (विग्रहों) को अलग अलग मानते हुए भी उनमें व्यक्तित्व की एकता स्वरूपाभेद मानते हैं, यही कारण है, कि सभी भगवद्वतारों, विग्रहों एवं उनके क्षेत्रों को सभी वैष्णव मानते है। यदि ऐसा नही होता, तो न तो श्री रामोपासक, अन्य

अवतारों या दिव्य-क्षेत्रों को मानते, न अन्य भगवद्-रूप उपासक अन्य अवतारों, विग्रहों या दिव्य क्षेत्रों को ही। किन्तु शास्त्र सदाचार तथा, आचार्यों के ग्रन्थों से स्पष्ट है, कि भगवान् के सभी नाम, रूप एवं क्षेत्रादिक सभी वैष्णव के लिये मान्य एवं पूज्य हैं। यही कारण है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी ने श्रीवैष्णव—मताब्ज—भास्कर के अर्चावतार-प्रकरण में श्रीरामजी की स्तुति लिखते हुए अन्य भगवद्-रूपों से अभिन्नता सूचक ही शब्दों का प्रयोग किया है, यथा-

"जगत्पते श्रीश जगन्निवास प्रभो जगत्कारण रामचन्द्र"॥१२०॥
"मनोऽमिलिन्दस्तव पादपङ्कजे रमाऽर्चितेसंरमतां भवेभवे"१२०॥

यहाँ स्पष्ट ही श्रीरामजी को 'श्रीश'(लक्ष्मीपति) और उनके चरणारविन्द को रमार्चित ( श्रीलक्ष्मीजी से पूजित, सेवित ) कहा है, यदि भेद-भाव का सिद्धान्त मान्य होता, तो वे उनके लिये अभेद-सूचक शब्द क्यों रखते ?

अतः श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर से ही भली भाँति सिद्ध है, कि श्रीरामानन्द स्वामीजी का यही सिद्धान्त है, कि श्रीरामोपासक-वैष्णव, अन्य भगवद् विग्रहों की पूजा-अर्चा एवं ध्यान स्वरूपाभेद ( व्यक्तित्वाभेद ) मानते हुए ही करें। किन्तु श्रीभगद्दासजीने ध्यान में जो कृत्रिम श्लोक मिलाकर 'द्विभुजस्यैव रामस्य'(द्विभुजरामजी का ही)पद रख कर अन्य भगद्रूपों में अश्रद्धा एवं भेदभाव करने की जो चेष्टा की है, वह स्वयं उनकी निजी कृति है, जिसे उन्होंने श्रीरामानन्दस्वामीजीके नाम पर मढ़ कर अपने दूषित—अभीष्ट की सिद्धि करनी चाही है। एक तो वह श्लोक श्रीवैष्णव—मताब्ज भास्कर की दूसरी किसी प्रति में नहीं है, इसीसे चोरी छिपाने के लिये उस श्लोक की अधिकता का आपने जिक्र तक नहीं किया है, अतः अमान्य है, दूसरे स्वयं श्रीरामानन्दस्वामीजी के, श्रीवैष्णव—मताब्ज—भास्कर में लिखे मतवादों—सभी भगवद्रूपों में स्वरूपाभेद से अभेदभाव—के सर्वथा प्रतिकूल है इसलिये परम त्याज्य भी है।

ऐसी कीर्ति ही का एक और उदाहरण लीजिये, श्रीरामानन्दस्वामीजी ने श्रीवैष्णव- मताब्ज—भास्कर में पञ्चसंस्कार के प्रकरण में लिखा है :—

"तप्तेन मूले भुजयोः समङ्कनं चक्रेण शङ्खेन तथोर्ध्वपुण्ड्रम्।"६०

शंख—चक्र से भी आपको स्वाभाविक द्वेष है ही, अतः असह्य

होने से आपने उसे बदल कर 'प्रकाश' पृष्ट ११५में इस प्रकार कर दिया:—
"तप्तेन मूले भुजयोः सपङ्कनं धारणा चापेन तथोर्ध्वपुण्ड्रकम्।"

इसके आगे के दोनों श्लोकों में भी इसी पञ्चसंस्कार की विधि कही गया है, उसमें भी आपने 'चक्रादि' के स्थान में 'चापादि' बना दिया है। इस प्रकार मूल में पाठ-परिवर्त्तन कर आपने तो अपनी जान में सब काम सम्हाल लिया है, किन्तु इसको प्रमाणित करने के लिये आपने टिप्पणी में शास्त्रों के बचनों को उद्धृत कर इसका स्पष्टीकरण किया है, उसमें फिर असली ही बात प्रकट हो गयी है, और आपके इस परिवर्त्तन की चेष्टा पर पूरी तरह पानी फिर गया है। यथा प्रकाश के पृष्ट ११७ की टिप्पणी मे माला का प्रमाण उपस्थित किया गया है:—

"शंखचक्रधरो विद्वान माला तुलसिजा धृता"

एवं पुनः प्रकाश के पृष्ट १२०-१२१ की टिप्पणी में भारद्वाज संहिता से तप्त-मुद्रा की पूरी विधि आपने उद्धृत की है। जिससे आपके पाठ-परिवर्तन और उसके विषय की पूरी तरह पोल खुल गयी है, और वह परिवर्त्तन-विषय भली-भाँति अप्रामाणिक सिद्ध हो गया है। यथाः—

"आचार्यः स्वयमादाय नियुक्तो वाथमन्त्रवित्॥
प्राङ्मुखस्योपविष्टस्य न्यसेद्बाहौ तु दक्षिणे।
सुदर्शनं तथा वामे पाञ्चजन्यं स्वमन्त्रतः॥
एवं गदां धनुः खड्गं ललाटे मूर्ध्नि वक्षसि।
चक्रं वा शङ्खचक्रं वा धारयेत्सर्वमेव वा।"

अर्थात्—स्वयं आचार्य अथवा आचार्य द्वारा नियुक्त मन्त्रविद् वैष्णव, पूर्व मुख बैठे हुए शिष्य की दहिनी भुजा को तप्त-सुदर्शन-'चक्र' से एवं बायीं भुजा को पाञ्चजन्य'शङ्ख'से अङ्कित करे। इसी प्रकार गदा धनुष एवं खड्ग, से क्रमशः ललाट, मूर्द्धा एवं वक्षस्थल को, अर्थात् गदा से ललाट को, धनुष से मूर्द्धा को, एवं खड्ग से वक्षस्थल को अङ्कित करे। इस में से केवल चक्र या शङ्ख चक्र-अथवा सबों को—शङ्ख चक्र, गदा धनुष एवं खड्ग इन पाँचों आयुधों को—धारण करावे।

इससे स्वतः ही प्रमाणित हुआ, कि बाहु में शंख-चक्र की ही मुद्रा ग्रहण करने की शास्त्राज्ञा है, धनुष-बाण की नहीं, धनुषबाण

की मुद्रा की विधि तो मूर्द्धा पर धारण करने की है, और सो भी सभी आयुधों की मुद्रा ग्रहण के साथ, अर्थात् चक्र, शंख, गदा, खड्गकी मुद्रा धारण के साथ ही धनुषबाण की भी मुद्रा ग्रहण करे, अकेले नहीं। अकेले जब मुद्रा गृहण कर सकता है, तो चक्र अथवा केवल शङ्ख-चक्र की ही। यही कारण है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजीने श्रीवैष्णमताब्जभास्कर में सामान्यरूप से शंख-चक्र की ही मुद्रा-गृहण की आज्ञा दी है। किन्तु इससे यह न समझना चाहिये कि श्रीस्वामी जीने अन्यमुद्रा गृहण का आज्ञा ही नहीं दी है उन्हों ने पञ्चायुधों चक्र, शंख, गदा, खड्ग और धनुषबाण-के गृहण को भी आगे चलकर वैष्णव-लक्षण वर्णन प्रसङ्ग में सङ्केत किया है। यथाः-

"चक्रादि पञ्चायुध चिन्हिताङ्गः समीक्ष्य हृष्टश्च हरिप्रियानसौ"॥१४८॥

"पञ्चायुधाङ्काङ्कितवैष्णवा ये सद्द्विजक्षत्रियवैश्यशूद्राः" ॥१४९॥

यहाँ भी 'चक्रादि पञ्चायुध" के स्थान पर 'प्रकाश' में "चापादि पञ्चायुध' पाठ बना दिया गया है, परन्तु इससे तो मतलब हीं सधेगा? इससे भली भाँति यही सिद्ध हो रहा है, कि जैसी भरद्वाज—संहिता में तप्त-मुद्रा ग्रहण की विधि लिखी हुई है, श्रीरामानन्दस्वामीजीने भी ठीक उसी प्रकार की आज्ञा श्रीवैष्णव-मताब्ज—भास्कर में दी है अर्थात् विशेषरूपेण पञ्चायुध की मुद्रा ग्रहण करने की विधि है, परन्तु सामान्य रूपेण शंख-चक्र की ही मुद्रा ग्रहण की जा सकती है, और बाहुमें शङ्ख-चक्र की ही मुद्रा ग्रहण करनी चाहिये। किन्तु श्रीभगवद्दासजीने अपनी द्वेष बुद्धि के कारण श्रीस्वामीजीके वचन 'तप्तेन मूले भुजयोःसमङ्कनं चक्रेण शखेन" को हटाकर उसके स्थान में 'तप्तेन मूले भुजयोः समङ्कनं शरेण चापेन" बना दिया है। परन्तु आगे चल कर उनकी ही टिप्पणी से उनका ही किस तरह पर्दाफास होगया है! आपने यह भी नहीं सोंचा, कि एक तो बाहु में धनुषबाण की मुद्रा धारण करने की शास्त्रीय-विधि नहीं है, है शंख-चक्र की। फिर ऐसी अप्रामाणिक चाल कहाँ छिपेगी? दूसरे आगे श्रीरामानन्दस्वामीजीने ही जब स्पष्ट रूप से पञ्चायुधों की मुद्रा ग्रहण करनेकी बात भी लिखी ही है, तो वहाँ शख-चक्र की मुद्रा का कौन सा स्थान सिद्ध किया जायगा? उससे तो असली बात खुल ही पड़ेगी कि, शङ्ख-चक्र बाहु में और

धनुषबाण मूर्द्धा में अङ्कित किया जाता है, क्योंकि शंख-चक्र की मुद्रा का स्थान बाहु ही है, अतः धनुषबाण के लिये मूर्द्धा ही स्थान सिद्ध होगा। ज्ञात होता है, इन सब त्रुटियो की ओर आपका ध्यान ही नही गया, नही तो, आप न तो स्वयं भारद्वाज-संहिता का प्रमाण ही उपस्थित करते, न इस "पञ्चायुध" शब्द को रहने ही देते। क्योंकि इसीसे आपकी करतूत भलीभाँति पकड गयी, अतः चोरी का सारा माल बरामद हो गया है।

इसी प्रकार और भी बहुत सी चोरियाँ स्पष्ट हो गयी है, जो श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर की प्रति से 'प्रकाश' का मिलान करने से अपने आप दिखाई पडने लगती है, अतः अब यहाँ और अधिक उदाहरण न देकर इसी सिलसिले में कुछ पुरानी चोरियों की माल-बरामदी की लीला भी उपस्थित कर इस प्रकरण को समाप्त करना चाहता हूँ, ताकि आपकी तस्करी-वृत्ति के प्राचीन गौरव से भी लोग अवगत हो जायँ।

ऐसे तो आपकी पुरानी चोरियाँ भी बहुत सी एवं बहुत तरह की है, उसका कहाँ तक उपस्थिति-करण किया जायगा। अतः अच्छा होगा, कि इसी प्रकरण के विषय से सम्बन्ध रखने वाली दो एक चोरियों की ही पकड़ और माल-बरामद की घटना उपस्थित करूँ। इसके लिये सबसे उचित यही प्रतीत होता है, कि आपके गुरुदेव श्रीयुत महन्त श्रीराममनोहरप्रसादजी बड़ास्थान अयोध्या ने जो श्रीरामानन्द-स्वामीजी कृत श्रीवैष्णव-मताब्ज भास्कर एवं श्रीरामर्चनपद्धति के अधार पर 'श्रीसम्प्रदायदिक्पदर्शन' नामक पुस्तिका लिख छपा कर प्रकाशित की थी, जिसके खण्डन स्वरूप आपने भी 'श्रीसम्प्रदाय-रक्षा' नामक पुस्तिका लिख कर प्रकाशित की थी, उसका 'प्रकाश' से मिलान कर आपकी कार्य-पद्धति का नमूना उपस्थित करूँ, जिससे आपकी कार्य-शैली के औचित्य एवं सत्यता पर अच्छी तरह प्रकाश पड़ सके और सन्तलोग आपके स्वरूप को अच्छी तरह पहचान लें।

आपके श्रीगुरुदेवजी ने 'श्रीसम्प्रदाय दिक्पदर्शन' के पृष्ट ७ में 'आचारी एवं विरागी दोनों श्रीवैष्णवों में श्रीजीकी अणु रूप से व्याप्ति मानना समान है, अतः एकता है दिखलाया था। यथा—

'एवमुभयत्र श्रीव्याप्तिरप्यणुत्वतस्तुल्यैव। तदुक्तं वै०—"अथो

च्यते निर्भरतापरैस्तैः श्रीव्याप्तिरद्धा सुमुघैरणुत्वतः । प्रपञ्चनिर्मातृ विरञ्चिहेतुश्रीरामपादाब्जनिविष्टमानसै." [१४] इति ॥ ६॥

"इसी तरह श्री जी की व्याप्ति भी अणुरूप से दोनों सम्प्रदाय में तुल्य है, सो श्रीरामानन्दस्वामीजी ने वै० के १४ वे श्लोक में में कहा है ॥ १६ ॥"

अब इसका उत्तर जो आपने "श्रीसम्प्रदाय रक्षा" में किया है, उसको भी देखिये:-

"( १० ) अणुरूप से श्रीजी की व्याप्ति श्रीरामानन्द सम्प्रदाय में स्वीकृत नहीं है, ऐसा वाक्य हमारे सम्प्रदाय के ग्रन्थ में जहाँ जहाँ आवे, सब प्रक्षिप्त समझना चाहिये ।"

श्रीसम्प्रदाय रक्षा हिन्दी भाग पृष्ट ७

अब आपके इस उत्तर का आपके ही 'प्रकाश' से मिलान कर आपकी कार्य-शैली की सत्यता एवं स्वरूप का भली भाँति परिचय कर लीजिये। आपने गुरुदेवजी के जिस विचार का खण्डन किया है, बल्कि श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर के उपर्युक्त प्रमाण को भी प्रक्षिप्त तक कह डालने का दुस्साहस किया है, उसीको 'प्रकाश' के १५६ वें पृष्ट की निम्नलिखित बातों से मिलान कीजिये। उसमें मूल-श्लोक इस प्रकार है:-

**"अणुत्वतो निर्भरतापरैस्तैः श्रीव्याप्तिरार्य्यैरभिधीयते हि ॥**
**प्रपञ्चनिर्मातृविरञ्चिहेतुश्रीरामपादाब्जनिविष्टचित्तैः ।"**

और इसका आपने वहीं इस प्रकार हिन्दी अनुवाद भी दिया है-

"ससार के बनाने वाले ब्रह्मा जी के भी कारणभूत श्रीरामजी के चरण कमलों में चित्त लगाने वाले निर्भरता परायण उन श्रेष्ठ पुरुषों ने अणुत्वेन श्रीव्याप्ति कही है ॥"

अब मिलान कीजिये। जब आपके श्रीगुरुदेवजीने श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर के इसी श्लोक को प्रमाण में रख कर श्रीजी की अणुत्वेन व्याप्ति लिखी थी, तो आपने अपने श्रीगुरुदेवजी को झूठा बनाने और अपमानित करने की ग़रज से ही श्रीसम्प्रदाय रक्षा में उत्तर के नाम पर लिख दिया, कि 'श्रीरामनन्दीय-सम्प्रदाय में श्रीजीकी अणुरूप से व्याप्ति स्वोकार नही है, और इस सम्प्रदाय के ग्रन्थ में जहाँ ऐसा लिखा मिले भी, उसे प्रक्षिप्त समझना चाहिये ।" किन्तु स्वयं 'प्रकाश'

में उसी बात को—'अणुत्वेन श्रीव्याप्ति कही है'—लिखते भी हैं, जैसा कि पहले आपके श्रीगुरुदेव जीने श्रीसम्प्रदाय–दिवप्रदर्शन में लिखा था। ऐसा क्यों? इसी लिये तो, कि आप मनमानी नयी–परम्परा के साथ साथ नया–सिद्धान्त भी बनाना चाहते है, किन्तु न तो उसका कोई निश्चित आधार है, न सत्य–पक्ष ही है, अतः जब जैसा जी में आता है, खण्डन के नाम पर उटपटाङ्ग लिख चलते एवं उटपटाङ्ग ही सिद्धान्त भी कर चलते है, इसी कारण कभी कुछ और कभी कुछ बेमेल ही लिखा करते हैं।

इसी प्रकार की एक और लीला भी देख लीजिये। श्रीयुत महान्त जीने श्रीसम्प्रदाय-दिवप्रदर्शन के पृष्ट १३–१४ में श्रीरामार्चन–पद्धत्ति से परम्परा–सम्बन्धी ३ श्लोक उद्धृत कर दोनों सम्प्रदायों की एकता सिद्ध की थी, किन्तु आपने अपनी 'श्रीसम्प्रदाय-रक्षा' में जो उसका उत्तर दिया है, उसका दर्शन कीजियेः–

"श्री०स०दि०प्र० १३ पृष्ट में महाराजजी ने श्रीरामार्चन–पद्धत्ति के तीन श्लोक उद्धृत किये हैं। जिनमें रामानुजस्वामी जी की परम्परा क अनुकूल श्रीरामानन्द सम्प्रदाय की परम्परा होने का समर्थन है। यहाँ हमारे श्रीगुरुजी महाराज को बड़े प्रयास के बाद कुशकाशावलम्बन मिला। परन्तु बात तो वही हुई, कि 'खोदा पहाड़, निकला चूहा, सो भी मरा हुआ। जिस- रामार्चन पद्धत्ति को आप श्रीरामानन्दस्वामी कृत मानकर श्वासोच्छ्वास ले रहे है, वह श्रीरामानन्दस्वामी जी कृत है ही नहीं।"

श्रीसम्प्रदायरक्षा हिन्दी भाग पृष्ट १९–२०।"

"अतः यह निर्विवाद सिद्ध है, कि श्रीरामार्चनपद्धति किसी वृद्ध महात्मा ने लिखी है और नवजवानों को जाल में फँसा देने के लिये श्रीरामानन्दस्वामी जी का नाम लिख दिया है।"

श्रीसम्प्रदाय रक्षा हिन्दी भाग पृष्ट २७

अब श्रीसम्प्रदाय- रक्षा के इस कथन का आपके ही 'प्रकाश' की प्रस्तावना पृष्ट ४ के कथन से मिलान कीजिये, जो इस प्रकार हैः—

"यह ग्रन्थ श्रीस्वामीजी महाराज का द्वितीय ग्रन्थ है। इसके पूर्व में श्रीमदानन्द भाष्य निर्मित हो चुका था। इस लिये इस ग्रन्थ में आनन्द भाष्य से कालक्षेप करने की आज्ञा दी गयी है। गीताभाष्य और श्रीरामार्चन–पद्धति इत्यादि ग्रन्थ इसके पीछे निर्मित हुए हैं।"

अब आपके कथन में समानता एवं सत्यता का विचार कीजिये। 'प्रकाश' की प्रस्तावना में तो स्पष्ट रूपसे आपने 'श्रीरामार्चन पद्धति' को श्रीरामानन्दस्वामीजी कृत माना है, परन्तु श्रीसम्प्रदाय-रक्षा में अपने गुरुदेवजीको कितना अपमान जनक शब्द कहते हुए इसी बात को एकदम अस्वीकार कर दिया है। वहाँ तो श्रीरामार्चनपद्धति को किसी वृद्ध महात्मा के द्वारा नव जवानों को जाल में फसाने के लिये श्रीरामानन्दस्वामीजी के नाम पर लिखा जाना निर्विवाद सिद्ध बतलाते हैं, परन्तु यहाँ उसे सीधे श्रीरामानन्दस्वामीजी ही कृत मानने में जरा भी हिचकिचाहट नहीं हुई। वाह रीधृष्टता! अब विचारना यह है कि जब पहले उसको श्रीरामानन्दस्वामीजी कृत होने से आपने इनकार कर दिया था, तो फिर किस साहस से इतना निशङ्क होकर उसे श्रीस्वामीकृत स्वीकार कर लिया? इसका कारण यह है, पहले तो आपने उसमें स्पष्ट श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा के अन्तर्गत श्रीरामानन्दस्वामी की परम्परा लिखी रहने के कारण नई परम्परा की स्थिति--हीनता होने के भय से उस श्रीरामार्चन-पद्धति ग्रन्थ को ही श्रीरामानन्दस्वामी कृत स्वीकार करने से इनकार कर दिया। परन्तु श्रीवैष्णव मताब्ज भास्कर का सम्पादन संशोधन भार आपने अपने ऊपर लिया और उसमें मनमानी काट-छाँट अदल बदल ग्रहण त्याग और कृत्रिम श्लोक रचना करने लगे, तो आपने सोचा कि श्रीरामार्चन-पद्धति भी श्रीरामानन्दस्वामी जी कृत है ही, और उसका इतना प्रसार, प्रचार तथा प्रामाणिकता है, कि अस्वीकार करने से उससे पिण्ड छूट नहीं सकता, अतः उसे भी क्यों न श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर की ही तरह अपने मतलब के अनुसार मनमानी काँट-छाँट,अदल बदल, ग्रहण त्याग और नई रचना घुसेड़ कर प्रकाशित कर दें और कई पुरानी हस्तलिखित प्रतियों अथवा श्रीगुरुदत्त प्रति के अनुसार होने को झूठी घोषणा कर मनोरथ सिद्ध करें। ऐसे तो प्रामाणिक-ग्रन्थ के इनकार करने से सत्यमण्डली में काम चल नही सकेगा। यही कारण है, कि श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर के संशोधन-सम्पादन में इस मतलबी-परिवर्तन की कला में कुशल हो जाने पर उसी नियत से श्रीरामार्चन-पद्धति को भी श्रीरामानन्दस्वामीजी कृत स्वीकार किया है। अतः

सम्भव है,उसकी भी इसी प्रकार रचना हो रही होगी। हाँ, इस चाल के पकड़जाने से सम्भवतः आप अपने नाम से संशोधन-सम्पादन का जाहिरा न होने दें, यह दूसरी बात हैं, परन्तु यदि प्रकाशन हुआ भी, तो उसका भी, ऐसा ही अंग भंग अवश्य ही होगा।

इसी प्रकार और भी आपकी बहुत सी कृतियाँ है. परन्तु इतने से ही बहुत कुछ आपका परिचय प्रकाशित हो गया है, अतः अब अधिक उद्धरण उपस्थित कर विवेचन करने की जरूरत नहीं। इनके ग्रन्थों के क्रमशः अध्ययन करने वालों को तो इनकी सारी की सारी पुस्तकें इसी प्रकार मिथ्या-विचार और अनर्गल-धीगाधीगी से भरी दिखाई पड़ेगी, अतः लोगों को इनकी एक पुस्तक से दूसरी पुस्तक का मिलान कर पढना ही सब से अच्छा होगा। यहाँ तो केवल उनकी कार्य-शैली का संकेत मात्र किया है। इतने में ही एक जगह की चोरी दूसरी जगह किस प्रकार उनके लेखों में ही उघडती गयी, और उसकी सहज ही पकड होती चली है? यहाँ तक की बहुत पुरानी पुरानी चोरियाँ भी अब पकड़ी जारही है उसके पचे हुए से माल बरामद हो रहे है। इसका कारण यही हुआ, कि इतने दिन बीत जाने से यह आप भूल गये थे, कि यह चोरि का माल है; अतः बाहर करते ही पकड़ गये। श्रीजीकी अणुत्वेन व्याप्ति की और श्रीरामर्चनपद्धति की अस्वीकृति रूप चोरी का माल 'प्रकाश' में किस प्रकार बरामद हो गया। इसी प्रकार सारी पुस्तक की ही दुरवस्था कर डाली गयी है। जब एक ही स्थान पर ऊपर कुछ और नीचे कुछ लिखने के कारण चोरियाँ साफ साफ पकड़ी जा ही रही है, तो दूर दूर और पुरानी पुरानी चोरियाँ कहाँ तक छिपाई जा सकती है? चोरी का माल सुव्यवस्थित रहे तो कैसे? कुछ यहाँ छिपाया, कुछ वहाँ छिपाया; अतःकुछ यहाँ पकड़ गया कुछ वहाँ पकड़ गया। कुछ अपनी भी पूँजी रहे, तो भला कुछ क्षण के लिये उसमें छिपाया भी जा सकता है, है तो सारा का सारा माल चोरी का ही, अतः किसको ओट में कौन छिपाया जाय! जिधर से देखा, उधर ही नजर आया, अतः पकड़ गया। दूसरी बात यह भी है, कि आपकी कृति की धारे प्रसिद्ध भी हो ही चुकी है, अतः अब आप पर बराबर सन्देह-दृष्टि ही पड़ती है, और आप में भी पहली

आदत बनी हुई है ही, बल्कि और बढ़ती बढ़ती जाती है, अतः किसी भी चोरी का छिपाना सर्वथा असम्भव ही होता जाता है। यही कारण है, कि इस 'प्रकाश' कोही जिधर से देखिये, उधर ही करतूतें खुली नज़र आती है। इन दो चार उदाहरणों से केवल यहाँ संकेत मात्र किया गया है, ध्यान देने से ऐसी कुत्तयों से यह सारी पुस्तक ही, बल्कि आपकी सारी कृति ही इसी प्रकार मिथ्या-रचना का भण्डार साबित होगा। इससे सब लोग भले प्रकार अनुमान कर सकते है। कि आपकी बात, आपके विचार, आपके लेख, और आपके रचित ग्रन्थ सबके सब मिथ्या-भण्डार है।



## ४–पचाने में असमर्थता ।

पूर्वोक्त सारे उदाहरणों और विवेचनो से यह भली भाँति स्पष्ट हो गया, कि, श्रीभगवद्दासजी ने श्रीवैष्णमताब्ज-भास्कर में जितने भी काटछाँट अदल बदल एवं ग्रहण त्यागादि किये है, वे सबके सब अपने इसी मनमाने सिद्धान्त के आधार पर, कि इस श्रीरामानन्दीय सम्प्रदाय में केवल श्रीराममन्त्र एवं श्रीरामरूप की ही उपासना है, अतः अन्य भगवन्नाम-रूपों की महत्ता वर्णन अथवा उनमें श्रद्धा भक्ति रखना 'प्रतिस्पर्द्धा, है । किन्तु यह सिद्धान्त साम्प्रदायिक-ग्रन्थों एवं शास्त्रीय-प्रमाणों से भी असिद्ध है, अतः ऐसी काँट छाँट, अदल बदल एवं ग्रहण त्यागादि करना अनुचित था यह प्रमाणित हो गया । यही कारण है, कि इसके चलते जितने भी काट छाँट, अदल बदल एवं ग्रहण त्यागादि किये गये, सबके सब निपट मिथ्या और अप्रामाणिक सिद्ध हुए—सात प्रतियों की प्राप्ति और उससे संशोधन-सम्पादन में सहायता लेने, गुरुदत्त प्रति की प्राप्ति और उसके अनुसार पाठ रखने, पुनः इसके भी विपरीत, श्रीराममन्त्र एवं श्रीरामरूप की एकान्त उपासना एवं अन्य भगवन्नाम-रूपों की महत्ता को प्रतिस्पर्द्धा ठहराकर काट-छाँट, अदल बदल आदि की स्वीकृति, सभी पाठान्तरादि को टिप्पणी में रखने आदि की सभी बातें सरासर-झूठी साबित हुई और इस मिथ्या—आधार के चलते जितनी भी अनुकूल करतूतें की गयी थी, सारी की सारी पकड़ गयी । यह क्यों ? इसीलिये तो निपट-निराधार और सरासर-मिथ्या होने कारण इसे 'पचाने में असमर्थता' हुई—विविध—प्रयत्न करने पर भी अजीर्ण उघड़ आया, पेट की वस्तु बाहर आ गयी ।

श्रीराममन्त्र नाम, महत्त्व एवं रूप की अनन्योपासना के सिद्धान्त पर भगन्नाम रूप महत्त्व आदि को सामान्यरूप से प्रतिस्पर्द्धा तो आपने माना ही, परन्तु आपकी क्रिया से इसको मुख्यता 'नारायण' के ही सम्बन्ध में स्पष्ट होती है । और इसका मुख्य कारण यही है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा से श्रीरामानन्दस्वामीजी की परम्परा भिन्न करने के लिये आपने नारायण से असहयोग एव इनका बहिष्कार करना प्रधाना-कर्त्तव्य समझा, क्योंकि वर्त्तमान आचारी-श्रीवैष्णवो

में उनसे घनिष्ट सम्बन्ध समझा जाता है। इसीलिये, श्रीराम-नारायण में एवं श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा एवं श्रीरामानन्दस्वामीजी की परम्परा में जितने भी अभिन्न–प्रतिपादक बचन श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर मे आये थे, सबके सब बदल डाले गये है, जैसा कि पूर्व ही भली भाँति दिखलाया जा चुका है। सारांश यह, कि इष्ट-भेद से सम्प्रदाय और परम्परा-भेद निर्माण किया गया है।

यह पहले ही स्पष्ट किया जा चुका है, कि यह इष्ट-भेद न तो शास्त्रीय है, न साम्प्रदायिक ही, अतः इसकी किसी तरह भी सिद्धि नही हो सकती किन्तु श्रीभगद्दासजी ने इस अटल सत्य को मिथ्या जाल के आवरण से छिपाने की चेष्टा की, और इसके लिये विविध प्रयत्न किये, परन्तु सत्य कबतक छिपा रह सकता है? वास्तविक-प्रकाश में आने पर अन्धकार-जन्य सृष्टि का पर्दा फट हो जाता है। यही दशा श्रीभगद्दासजी की सारी कृतियों की उन्ही के 'प्रकाश' ग्रन्थ में हो गयी है। आपने राम-नारायण में भेद मानकर इसी इष्ट भेद से आचारी-श्रीवैष्णवा एवं विरागी श्रीवैष्णवों की परम्परा अलग अलग होने का समर्थन किया है और इसी के आधार पर निर्माण भी कर लिया है। इसी मनोवृत्ति और कामना से श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर की भी दुर्दशा कर 'प्रकाश' के रूप में विकृत सृष्टि की है। किन्तु जब श्रीवैष्णव–मताब्ज–भास्कर में ही सिद्धान्त सम्बन्धी तात्त्विक-प्रसङ्ग की उपस्थिति हुई और शास्त्रीय-वचनों के अनुसार मनमानी चाल की राह बन्द हुई, तो आखिर तत्त्व की उपस्थिति हो ही गयी। आप को अन्त में वहाँ स्वीकार करना ही पड़ा कि राम नायरायण अभिन्न है, एक ही है। यद्यपि इसके लिये 'प्रकाश' पृष्ट १४ से पृष्ट ४१ तक बहुत से उद्धरण उपस्थित किये जा सकते है, परन्तु आवश्यक लेख-बाहुल्य की दृष्टि से कुछ ही स्थल यहाँ उद्धृत किये जाते है, और इसीसे इसका बहुत कुछ स्पष्टीकरण भी हो जायगा। यथाः–

"कदाचित् कोई शंका करे, कि अधिकरण व्युत्पत्तिमें कोई प्रमाण नही है, तो उसके लिये यह उत्तर है, कि—

**'अन्तः प्रविष्टः शास्ता जननां सर्वात्मा'**
**'अन्तर्बहिश्च तत्सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः।'**

'भवान्नारायणो देवः श्रीमांश्चक्रायुधो विभुः ॥
महार्णवे शयानोऽप्सु मां त्वं पूर्वमजीजनः ॥

इत्यादि वाक्यों की एक वाक्यता करने से नारायण शब्दाभिधेय श्रीराम ही सिद्ध होते है और इन्ही वाक्यों से भगवान् की सर्वाधारता भी सिद्ध होती है ।" प्रकाश पृष्ट १९

× × × × भार्ग शब्द भगवान् श्रीरामका वाचक है, इसमें सनत्कुमार संहिता का वचन का प्रमाण है—

'सूर्यमण्डलमध्यस्थ रामसीतासमन्वितम् ।
नमामि पुण्डरीकाक्षममेयं गुरुतत्परम् ॥'

कदाचित किसी को यह शंका हो, कि—

'ध्येयः सदा सवितृमण्डलमध्यवर्ती
नारायणः सरसिजासनसंनिविष्टः ।
केयूरवान् मकरकुण्डलवान् किरीटी
हारी हिरण्मयवपुर्धृतशंङ्खचक्रः ॥'

इस भविष्यपुराणके वचन से सूर्य्यमण्डकान्तर्य्यामी देव श्रीराम नही प्रत्युत नारायण है, तो इसका समाधान केवल इतना ही है, कि नारायण शब्द वाच्य भगवान् श्रीराम ही है ।" प्रकाश पृष्ट ३७–३८

"इत्यादि बचनों से उपवर्णित हेयप्रत्यनीक, अनन्तकल्याणगुणवान् जगज्जन्मादिकारणभूत 'भवान्नारायणो देवः' इत्यादि बचन से नारायण, विष्णु, वासुदेव, वामन, नृसिंह आदि से अभिन्न परब्रह्म सीतापति श्रीराम ही यहाँ 'र' पद से युक्त है ।" प्रकाश पृष्ट ३९

"महत्तत्त्वादि के अन्तर्यामी होने से और जल में शयन करने से श्रीराम जी ही नारायण शब्द से कहे गये है।

'नराज्जातानि तत्त्वानि नाराणीति विदुर्बुधाः ।
तानि ह्यस्यायनं यस्मात्तेन नारायणः स्मृतः ॥"
'आपो नारा इति प्रोक्ता आपो व नरसूनवः ।
अयनं तस्य ताः पूर्वं तेन नारायणः स्मृतः ॥'

इन स्मृति वचनों से और—

'संक्षिप्य हि पुरा लोकान् मायया स्वयमेव हि ।
महार्णवे शयानोऽप्सु मां त्वं पूर्वमजीजनः ॥'

'ततस्त्वमसि दुर्धर्षस्तस्माद्भावात्सनातनात् ।
रक्षां विधास्यन्भूतानां विष्णुत्वमुपजग्मिवान् ॥'

श्रीमद्वाल्मीकि में श्रीरामजीके प्रति श्रीब्रह्माजी के इस कथन से भी जहाँ तहाँ प्रदर्शित अनेक वाक्यों की एक वाक्यता करने से श्रीराम जी के ही तद्रूप धारण कर्त्ता होने से श्री रामजी ही नारायण शब्द के वाच्य हैं। तात्पर्य यह कि-

**'नराज्जातानि तत्त्वानि' 'आपो वै नरसूनवः ।'**
**'नरतीति नरः प्रोक्तः परमात्मा सनातनः ॥'**

इन वचनों से 'नर' शब्दवाच्य ही 'स्व' से उत्पन्न तत्त्वादिकों में और जल में शयन—निवास करने से श्रीरामजी की ही नारायण संज्ञा है। परम कारणता दो की तो हो ही नही सकती। अतः इन सब वाक्यों की एक वाक्यता करनी ही सर्वोत्तम और न्याय है।"

'प्रकाश' पृष्ट ४०–४१

उपर्युक्त उद्धरणों से यह भली-भाँति स्पष्ट हो गया है. कि यहाँ शास्त्रीय-प्रमाणों और शब्द शक्ति के आधार पर तात्विक-विवेचन करने पर श्रीभगवद्दासजी को भी यह स्पष्ट ही स्वीकार करना पडा है, कि श्रीराम एवं नारायण में कोई भेद नही है, दोनों अभिन्न है, एक है। उसी प्रकार वासुदेव, विष्णु, नृसिंह वामन आदि से भी अभिन्न है। अत आपने इष्ट—भेद मान कर जो सम्प्रदाय में, उपासना में और परम्पर में भिन्नता कायम की है, और इसी के आधार पर 'प्रतिस्पर्द्धा' का नियम लागू कर श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर के पूर्व पाठों में जो मन-मानी काट छांट, अदल-बदल एवं ग्रहण त्यागादि कर डाले है वे सब के सब अप्रमाणिक-कार्य और अनधिकार-चेष्टायें हैं।

इसके सिवा यह बात भी है,कि जब यह स्वीकार ही है,कि श्रीराम-नारायण में अभेद है, दोनों एक ही का नाम है, तो श्रीलक्ष्मीजी और श्रीसीतजी में भी उसी प्रकार अभिन्नता स्वतः सिद्ध ही है। अतः अब विवाद की कोई गुंजाइश ही नहीं है, कि श्रीनारायण मन्त्र एवं श्रीराममन्त्र, श्रीनारायण से प्रारम्भ हुआ कि श्रीरामजी से; अर्थात् जब व्यक्ति एक ही है, तो उनके द्वारा हीं विभिन्न नामानुसार श्रीराम-कृष्ण नारायणादि सभी मन्त्रों की परम्परा होने में कोई शङ्का हीं नही

रह जाती। इसी लिये बृहद्ब्रह्म-संहिता में श्रीमन्नारायण ने ब्रह्माजी से कहा है, कि मैंने नारायण रामकृष्णादि सभी भगवन्मन्त्रों का उपदेश श्रीजी को किया था, वही तुमको करते हैं। अर्थात् श्रीजी तथा ब्रह्माजी इन दोनों को श्रीमन्नारायण ने सभी भगवन्मन्त्र का उपदेश किया था। श्रीराम नारायण में आपको अभेद स्वीकार है ही तो ऐसा भी कहा जा सकता है, कि श्रीरामजीने श्रीजी तथा ब्रह्माजी इन दोनों को श्रीरामकृष्णनारायणादिसभीभगवन्मन्त्रों को उपदेशकिया और—

"कलौ खलु भविष्यन्ति चत्वारः सम्प्रदायिनः
श्रीब्रह्मरुद्र सनका वैष्णवाः क्षितिपावनाः॥"
"रमा पद्धति रामानुज विष्णु स्वामि त्रिपुरारि।
निम्बादित सनकादिका, मधुकरगुरु मुखचारि॥"

इन शास्त्रीय और साम्प्रदायिक वचनों से सिद्ध है, कि कलि में चारही भागवत-सम्प्रदाय हैं और इनमें श्रीसम्प्रदाय और ब्रह्म सम्प्रदाय भिन्न भिन्न है। इस चारो भागवत-सम्प्रदायों से भिन्न कोई सम्प्रदाय ही नही हो सकता, और यदि कोई कहता है, तो वह निश्चय ही असम्प्रदायिक है। उपर्युक्त वचन से यह भी सिद्ध ही है कि श्री सम्प्रदाय ही श्रीरामानुज-सम्प्रदाय है, और ब्रह्म सम्प्रदाय ही माध्व-सम्प्रदाय है। अतः यह सहज-सिद्ध है, कि यदि श्रीरामानन्दस्वामी जी श्रीब्रह्माजी की परम्परा में माने जायँगे, तो उनको माध्व-सम्प्रदाय के ही अन्तर्गत माना जाना उचित हो जायगा। किन्तु ऐसी बात है नही। श्रीरामानन्दस्वामीजी तो श्रीसम्प्रदायी है, अतः श्रीरामानुज स्वामी जी की परम्परा में ही इनका होना सब प्रकार से अनिवार्य-सिद्ध भी है, और ऐसा ही सर्वदा से माना भी गया है।

उपर्युक्त यथास्थान के प्रामाणिक-उदाहरणों और विवेचनों से यह भी स्पष्ट हो ही चुका है, कि श्रीजीको सभी भगवन्मन्त्र मिले थे, अतः उन्होंने भी श्रीविष्वक्सेनजी को सभी भगवन्मन्त्रों का उपदेश अवश्य ही किया होगा, तब तो 'श्रीरामानुज-वैभवम्' में लिखा है कि श्रीरामानुज स्वामीजी ने रघुनन्दन-तटाक पर श्रीमहापूर्ण स्वामीजी से सभी भगवन्मन्त्रों की दीक्षा पाई। इसके अतिरिक्त वृद्ध-हारीत के वचन से भी सिद्ध हो ही चुका है, कि षडक्षर, अष्टाक्षर, द्वादशाक्षर आदि सभी भगवन्मन्त्रों

को एक साथही दीक्षा लेने की भी विधि है। अतः श्रीरामानुज स्वामीजी ने नारायण रामकृष्णादि सभी भगवन्मन्त्रों की दीक्षा पायी थी, और आप इन सभी की अभेद-भाव से उपासना तथा प्रचार करते थे,इसमें सन्देह नहीं। यही बात उनके गद्यत्रय से भी सिद्ध है, यथाः—

**"×× काकुत्स्थ्य श्रीमन्नारायण अशरण्यशरण्य अनन्य शरणस्त्वत्ता दारविन्दयुगलं शरणमहं प्रपद्ये ॥ २ ॥"**

**"×× आपत्सख काकुत्स्थ्य श्रीमन्नारायण श्रीपुरुषोत्तम श्रीरङ्गनाथ ममनाथ नमोऽस्तुते।"**

अतः भली भाँति प्रमाणित है कि श्रीरामानन्दस्वामीजी श्रीरामानुजस्वामीजी की ही परम्परा में है। यही बात उनके श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर एव श्रीरामार्चन-पद्धति से भी भली भाँति स्वीकृत और श्रीहर्याचार्यस्वामीजी कृत श्रीरामस्तवराज भाष्य तथा नाभाजी कृत भक्तमाल से भी सिद्ध है। अतः श्रीभगवद्दासजी ने इष्ट-भेद मन्त्र भेद आदि के अनर्गल-सिद्धान्त के आधार पर जो श्रीरामानन्दस्वामीजी की परम्परा अलग कायम कर श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर से इष्ट एवं परम्परा में अभेद-समर्थक वचनों को निकाल कर उसमें मनमानी रचना घुसेड़ी है, वह शास्त्र तथा सम्प्रदाय विरुद्ध होने से अप्रामाणिक है, अतः अमान्य तो है ही, इसके अतिरिक्त उनकी हो राम- नारायण की अभेद स्वीकृति से उनके काट-छाँट अदल बदल आदि का मूल-आधार ही जाता रहा अतःसारी काट-छाँट एवं अदल-बदल आदि की व्यर्थता एवं दूषिता स्पष्ट हो गई, और सिद्ध हो गया, कि अर्थ-प्रकाशिका टीका वाली प्रभृति पहली प्रति ही ठीक और मान्य है।

# ५—निर्णय ( फैसला )

'प्रकाश' के सम्पादन-संशोधन—काट-छाँट, अदल-बदल एवं ग्रहण-त्यागादि—पर भिन्न भिन्न कई दृष्टिकोणों से विचार किया गया, परन्तु वह किसी तरह भी खरा नही उतरा, बराबर खोटा ही प्रमाणित होता गया। इसके सिवा जितनी भी प्रतियाँ प्रचलित थी, या है, उन सबों से इसे विलक्षण बताये जाने के कारण ही इस पर विशेष रूपेण विचार करने की आवश्यकता प्रतीत हुई और हरएक पहलू से भलीभांति कस कर देखा किन्तु क्रमशः उसका खोटापन ही उमड़ता गया। तात्पर्य यह, कि उसमें पाठ बदलने के लिये जितने भी प्रयत्न काम में लाये गये हैं, सभी दूषित-अभीष्ट-सिद्धि की कामना एवं जालसाजी से भरे तथा सत्य से शून्य पाये गये, जैसा कि पूर्व की आलोचनाओं में यथा-स्थान स्पष्ट होता गया है। फिर भी समूहावलम्बन ज्ञानके लिये उसका सारांश यहां भी दे देते है जिससे सब किसी को स्वतः भी निर्णय कर लेनेमें सुलभता हो।

सब से पहले श्रीवैष्णव-गताब्ज-भास्कर की सात प्रतियोंकी प्राप्ति के कथन ही ऐसी पेचीदगी के साथ किये गये, कि जिसमें उसकी झूठाई न खुल सके। इसी कारण प्राप्त-पुस्तकों की किस्म एवं जिससे वह प्राप्त हुई है, उसका कोई भी जिक्र नहीं किया है। यहाँतक कि छपी हुई पुस्तकों की प्राप्ति को भी उसी तरह अँधेरी जानकारी में रखा है, और यह समझ कर, कि इसकी असलियत का पता नही चलेगा, मनमाने अव्यवस्थित सकेतों का उसके लिये प्रयोग किया है। यह सब इसीलिये किया गया है, कि जिसमें लोगों को यह सुलभ-भ्रम हो जाय, कि सचमुच ये सभी प्रतियाँ ठीक ही मिली हुई है, और वस्तुतः उन सबों में भिन्न भिन्न विषम पाठान्तर है। किन्तु एक ही ग्रन्थ के सभी पाठान्तर कई विभिन्न प्रतियो के नाम पर दिये हुए है, यह मिलान करने से सहज ही स्पष्ट हो गया है। अतःइसमें से किसी प्रतिके कारण पाठ-भेद हुआ है, ऐसी बात सिद्ध नही हुई।

अब इस ग्रन्थ के मूल-आधार की ओर ध्यान दीजिये। बतलाया गया है, कि श्रीगुरुदत्त प्रति के अनुसार ही इस ग्रन्थ का सारा पाठ रखा गया है। अतः सहज ही सिद्ध हो जाता है, कि जब सारा पाठ गुरुदत्त-प्रति के ही अनुसार रखा गया, तो सात प्रतियों की कोई आवश्यकता ही नहीं प्रतीत होती, अतः इस दृष्टि से भी वे असिद्ध

हो गयीं। अब रह गयी श्रीगुरुदत्त-प्रति की बात; सब से पहले तो इस ग्रन्थ के छपने से पूर्व इस ग्रन्थ पर कई वर्षसे कई बार बहसें चल चुकी थी, परन्तु कभी उस विलक्षण प्रतिका नाम तक नही लिया गया था, अतः इसकी अप्रामाणिकता प्रत्यक्ष ही है। इसके अतिरिक्त आपके श्री गुरुदेवजी ने ही श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर आदि ग्रन्थों के आधार पर 'श्रीसम्प्रदाय दिक्प्रदर्शन' नामक ग्रन्थ छपाया था, और आपने ही 'श्री सम्प्रदायरक्षा' द्वारा उसका उत्तर भी किया था, परन्तु जिन जिन पाठों को यहाँ बदल दिया गयाहै, उसमेंसे कितने उसमें भीआये हैं, परन्तु आपने स्वयं गुरुदेवजीसे भी उस गुरुदत्त-प्रति तथा उसके विलक्षण पाठोंका का नाम तक नही लिया है, अतः उसके विरुद्ध पाठ होने से गुरुदत्त-प्रति की बात भी जालसाजी ही साबित हुई। सब से विलक्षण तो यह है कि उनके वर्त्तमान रहने तक कभी इस बात का नाम तक नहीं लिया, कि हमको श्रीगुरुदेवजी से श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर की विलक्षण-प्रति मिली है। परन्तु उनके परधाम पधार जाने पर कितना अशङ्क-निर्घोष किया है कि श्रीगुरुदेवजी से श्रीवष्णव-मताब्ज भास्कर की ऐसी निराली प्रति मिली थी, जिसके सब पाठ ही विलक्षण-अभीष्ट सिद्धि-प्रद निकले है! अतः जालसाजी स्पष्ट ही झलक रहा है।

इसके बाद आपने श्रीराममंत्र एव श्रीरामोपासना के आधारपर अन्य भगवन्नाम, रूप एवं महत्त्व को 'प्रतिस्पर्द्धा' बतला कर काटछाँट अदल बदल एवं ग्रहण-त्याग करने की जो स्वीकृति दी है उसीसे गुरुदत्त प्रति के अनुसार पाठ रखने एवं तद्विपरीत की काटछाँट अदल-बदल एवं ग्रहण-त्यागादि की बातें अपने आप मिथ्या प्रमाणित हो गयी। पुनः नूतन-परम्परा में नूतन स्वीकृत आचार्यों के ही शास्त्रीय कथन से उनका अभेद-भावना एवं नारायणोपासना सिद्ध हो गयी, अतः प्रतिस्पर्द्धा का सिद्धान्त रद्द हो गया। इसके अलावे स्वयं आपको भी रामनारायणकीअभिन्नतास्वीकार करनीही पड़ी, अतः 'प्रतिस्पर्द्धा' कासिद्धान्त और भी बेकार तथा दूषित सिद्ध हुआ फिर इसके आधार पर जो सारे परिवर्त्तन कियेगयेहै, उनकीअमान्यताके विषयमेंतोकुछ पूछनेकी आवश्यकतानहीं।

पाठान्तरों के सम्बन्ध में कहा गया है, कि पाठभेदादि होने पर त्यक्त-पाठ टिप्पणियों में नीचे डाल दिये गये हैं। किन्तु इसका भी पालन नही किया है। पहले तो जो थोड़े से पाठान्तर दिये भी गये

हैं, वे सब के सब एकही ग्रन्थ के होने पर भी कई स्थिति-हीन प्रतियों के नाम पर क, ख, ग, घ, आदि सङ्केतों में बाँट कर परिवर्त्तन की अधिकता को छिपाने की चेष्टा की गयी ह, इसके सिवा बहुत से चुपके परिवर्त्तन भी कर दिये है, जिनका जिक्र तक नही किया ह। और यह इसी लिये कि इस विद्रूपकारी भयङ्कर परिवर्तन का छिपाव बना रहे। किन्तु अधिक स्थानों में तो ऐसा अदल-बदल किया गया है कि जिसमे एक श्लोक भी पूर्वरूप में नही है, जैसाकि दिव्यदेशो के वर्णन-प्रसङ्ग में किया गया है, फिर भी एक का भी पाठान्तर नही दिया गया ह। विचित्रता तो यह, कि सारी टीका 'अर्थप्रकाशिका' के ही आधार पर लिखी गयी है, फिर उसका पाठान्तर तक क्यो नही दिया गया ? इन सभी शङ्काओ का एक ही समाधान यह है, कि ये सब मतलबी परिवर्त्तन के दोषों को छिपाने के ही लिये किये। अतः इससे भी प्रकाशकार की नीयत और करतूतों का भलीभाँति स्पष्टी करण हो जाता है।

इसके अतिरिक्त कई स्थानों मे पाठ बदल देने पर भी अन्वय या अर्थ में पूर्व के ही पाठ रह गये है, इससे निराधार-परिवर्त्तन का और भी खासा भण्डाफोर हो जाता है और कुचेष्टा की वही पकड़ हो जाती है। कितने स्थल तो ऐसे भी है, जिस पर बहुत दिनोंसे तथा यहां भी धीगाधीगी कर रहे थे, वे सबके सब आपके समय समय पर के विषम कथनों से सत्य रूप में प्रकट हो गये, यथा 'श्रीजी की अणुत्वेन व्याप्ति' 'श्रीरामार्चन-पद्धति' की प्रामाणिकता आदि

इन सब कार्य प्रणाली एवं कम धाराओं के देखने से यह सहज ही स्पष्ट हो जाता है, कि आप पर केवल एक ही धुन सवार है, कि जिससे श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परासे श्रीरामानन्दस्वामीजी अलग सिद्ध हो जायँ क्योंकि सब जगह आपकी केवल यही चेष्टा दिखाई पड़ती है। बस इसीके लिये आप इतने व्यग्र है, कि उसके लिये आप कोई भी प्रयत्न करने के लिये तैयार है, बल्कि वह अनुचित, अधार्मिक, अप्रामाणिक, अनर्गल एवं बेराह क्यों न हो। यही कारण है, कि 'प्रकाश' के सम्पादन-संशोधन में न तो आपने कोई मान्य प्रमाण या स्थिर-आधार ही रखा है, न कार्य-प्रणाली एव कर्म-धाराओ में सच्चाई ही फटकने दी है। सारी की सारी कारवाइयाँ मनमामी-अभीष्ट-सिद्धिजन्य प्रेरणा के मिथ्यापन से भरा है। अतः सर्व प्रकारेण सिद्ध है, कि

यह 'प्रकाश' ग्रन्थ सर्वथा, अप्रमाणिक, अनर्गल, सत्य-घालक, भ्रमजनक तथा मिथ्या-कृतिका भण्डार है, अतः परम-अमान्य त्याज्य एवं बहिष्कार योग्यहै।

'प्रकाश' की समालोचना के सिलसिले में 'प्रकाशकार' के व्यक्तित्व पर भी एक दृष्टि डाल लेना उचित प्रतीत होता है। श्रीरामानन्दस्वामी जो कृत यह श्रीवैष्णव मताब्ज-भास्कर ग्रन्थ सम्प्रदाय में बहुत ही प्रसिद्ध तथा प्रचलित भी है। आज से पचासों वर्ष पहले यह बृहत टीका के साथ 'सूर्य्यप्रभाकर' प्रेस काशी में छपकर प्रकाशित हुआ था, जिसकी काफी प्रतिया आज भी इस सम्प्रदाय के विद्वानों के पास मौजूद है। इतने पर भी जब आपने इसको अपने मतलब का बनाने के लिये इतना छल-प्रपञ्च, झूठ-साँच, धोखा-जाल, एव मिथ्याचारकर इसे नष्टभ्रष्ट कर डाला और आचार्य के सिद्धान्त एवं आचार-व्यवहार को लोप करने की चेष्टा कर अपने सिद्धान्त एवं आचार के प्रचारके लिये ऐसी चाले चला, तो आपकी जो अपत्यक्ष-कृतियां है, उसके सर्वाङ्ग-मिथ्यापन में तो जरा भी सन्देह की जगह ही नही है? श्रीवैष्णवमताब्जभास्करकी यह उपस्थित नष्ट भ्रष्टता तो यहाँ प्रत्यक्ष है ही, इसके अतिरिक्त इसकी समालोचना के सिलसिले में कई ऐसी बातों की उपस्थिति भी हुई है, जिससे श्रीभगवाद्दास जी के अन्य कृति-कलाप पर भी बहुत कुछ प्रकाश पड़ा है। यथा श्री-भाष्य, द्रबिड़ प्रबन्ध, यादवाद्रि एवं श्रीरामार्चन-पद्धति आदिके सम्बन्ध में आपके क्रमशः विषमविचार अर्थात् 'जब जैसा तब तैसा' 'जैसो दाव वैसी चाल' सभ्यता से कही भेंट नही। अतः अब सोचना चाहिये, कि जो पुस्तक निपट स्थितिहीन एवं एकान्त-अप्राप्य है, उसको आप या आपके अभिन्न साथी खोज में पानेकी घोषणा करते और प्रकाशित करते है, यथा, नूतनपरम्परा, वाल्मीकि-संहिता एवंआनन्दभाष्य आदि, उसकी वास्तविकता पर कैसे विश्वास किया जा सकता है? इसी प्रकार आपकी अभीष्ट सिद्धि में असत्यता के कारण जितनी भी रुकावटें पड़ेगी, न जाने कितने ग्रन्थ दौड़ दौड़ कर आपको मिलेंगे और प्रकाशित होंगे। किन्तु 'प्रकाश' की प्रत्यक्ष-कृतियों से सब कोई भले प्रकार समझ गये होंगे, कि इनकी और इनके अभिन्न साथियों की कृतियाँ कितनी असत्य, भ्रमोत्पादक, जाली एवं धोखे में डालने वाली हैं। अतः इस मिथ्या जाल से सर्वदा सावधानी पूर्वक बचना ही सबों का कर्त्तव्य होना चाहिये।

# ग्रन्थकार का परिचय।

किसी ऐतिहासिक-महापुरुष का परिचय तो देश के इतिहास से ही दिया जा सकता है; परन्तु हमारे यहाँ वास्तविक-इतिहास है ही नही, यदि ऐसा भी कहें, तो कोई अत्युक्ति नही होगी। कारण, इतिहास के नाम पर आज हमको जो वस्तु प्राप्तः है, वह तो यहाँ के शासकों-राजाओं बादशाहों आदि-की व्यक्तिगत जीवनियाँ है। इसके सिवा इस देश में और कहां कब क्या हो रहा था, इसका उससे कोई सम्बन्ध ही नहीं है, किन्तु वस्तुतः इसी बात की व्यक्तता ही वास्तविक इतिहास है। मौजुदा इतिहास से यदि इनके सिवा किसी अन्य व्यक्ति का कुछ पता चलता भी है, तो इनसे सम्बन्ध रखने वालों की ही। खैर, इनकी तो व्यक्तिगत जीवनियाँ भी मिलती है, परन्तु हमारे धार्मिक महापुरुषों की तो यह भी नही मिलती। जान पड़ता है, इसके लिखने की यहाँ प्रथा भी नहीं थी। अतः महात्माओं के जीवन-चरित्र का पूर्ण ऐतिहासिक परिचय देना आज दुःसाध्य ही नहीं, वरन् असम्भव सा प्रतीत होता है। यद्यपि पिछले दिनों में कुछ लोगों का ध्यान इस ओर गया, और उन्होंने महात्माओं के जीवन-चरित्र लिखने की भी अपनी शक्ति भर चेष्टायें की, यथा श्रीप्रियादासजी, श्रीरघुराजसिंह आदि भक्तमाल के उपबृंहण कर्त्ताओ ने, परन्तु उन्हें पूरी सफलता नही मिली। कारण, किसी का जीवन चरित्र तो तभी सत्य हो सकता है, जब उसी समय वास्तविक-जानकारों द्वारा लिखा गया हो। नही तो ज्यों ज्यों समय बीतता जाता है, त्यों त्यों सच्चीजीवनियाँ लुप्त होती जाती, और उसका स्थान सुनी-सुनाई, भाव-कल्पित और उद्देश्य-साधने वाली गढ़न्त-बातें ग्रहण करने लगती है, अतः अधिक समय बीतने पर वास्तविक-जीवन चरित्र रह ही नही जाता।

श्रीवैष्णव मताब्ज-भास्कर एवं श्रीरामार्चनपद्धति के रचयिता श्रीरामानन्दस्वामीजी का जीवनचरित्र की दृष्टि से परिचय देने के सम्बन्ध में भी ऐसी ही बातें कही जा सकती हैं। क्योंकि आजतक उनके जीवनचरित्र के सम्बन्ध का कोई प्रामाणिक-आधार ही नहीं मिलता। यही कारण है, कि भिन्न भिन्न अन्वेषक-इतिहास-लेखकों के लेखों में सुनी-सुनाई बेमेल और बेबुनियाद बातों का वर्णन मिलता

है, जिससे जिज्ञासा-निवृत्तिके बदले भ्रम की ही अधिकता होने की अधिक सम्भावना रहा करती है। इसके अतिरिक्त इधर कुछ लेख और कवितायें तो निपट-निराधार स्वार्थ-कल्पित तथा भावुकता से ही लिखी गयी है, जिसका उद्देश्य ही लोगों में भ्रामक-ज्ञान उत्पन्न कर मतलब गाँठना है, अतः इनके विषय में तो कुछ पूछनाही नही। अतएव श्रीरामानन्दस्वामीजी के विषय में यह नही कहा जा सकता, कि वे वस्तुतः कहाँ जन्मे ? कब जन्मे ? किनकी सन्तान थे ? इनकी बाल्य-लीला क्या थी ? युवावस्था में कौन कौन से काम किये ? बुढ़ापा कैसे कटा ? परधाम किस प्रकार कब पधारे ? इत्यादि।

--किन्तु इसके अतिरिक्त एक और पहलू भी है, जिससे महात्माओं का पूरा पूरा परिचय दिया जा सकता है, और वह है उनके परमार्थिक व्यक्तित्व का पहलू, क्योंकि महात्माओं का महत्त्व प्राकृतिक-जीवन लीला की दृष्टि से मुख्य न होकर परमार्थिक व्यक्तित्व की दृष्टि से ही होती है। प्राकृतिक-जीवन-लीला ( जीवन चरित्र ) की मुख्यता तो सांसारिक लोगों के लिये ही है। इसी कारण परमार्थिक ( धार्मिक ) सम्बन्ध को पारलौकिक-सम्बन्ध और पारमार्थिक-काय को पारलौकिक कार्य की कहते है। श्रीरामानन्दस्वामीजी से हम लोगों का सम्बन्ध भी पारमार्थिक ही है, अतः हमारे लिये इसी दृष्टिकोण से उनका परिचय प्राप्त करना समीचीन भी होगा। महात्माओं के जीवन चरित्र तो नहीं है, किन्तु स्वयं उनके रचित धार्मिक ग्रन्थ प्रायः प्राप्त रहते है। कारण साम्प्रदायिक-सिद्धान्त की दृष्टि से उन ग्रन्थों का सम्प्रदाय में प्रचार रहता ही है अतः उससे उनके पारमार्थिक-व्यक्तित्व का अवश्य ही परिचय प्राप्त होता है। श्रीरामानन्दस्वामीजी के पारमार्थिक-व्यक्तित्व रूप परिचय प्राप्त करने के लिये भी इस तरह की काफी सामग्रियाँ प्राप्त है। सबसे पहले तो स्वयं उनके दोनों ग्रन्थ-श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर तथा श्रीरामार्चनपद्धति-ही है, जिससे उनके पारमार्थिक-व्यक्तित्व का बहुत कुछ परिचय मिलता है। इसके सिवा कई पूर्ववर्ती एवं परवर्त्ती महात्माओ के ग्रन्थ भी हैं, जिससे उसका पूर्ण-समर्थन एवं स्पष्टी करण भी होता है, अतः यहां उनका पारमार्थिक-परिचय ही उपस्थित किया जायगा। विचार-सुविधे के

लिये इस परिचय को तीन-भागों में बाँट सकते हैं, धर्म-परम्परा, मत-सिद्धान्त और कर्तव्याचरण। इसमें 'मत-सिद्धान्त' की दृष्टि से तो 'ग्रन्थ-परिचय' में विवेचन हो ही चुका है, और 'कर्त्तव्याचरण' की दिव्य-विभूति श्रीवैष्णव-मताब्जभास्कर श्रीरामार्चनपद्धति एवं विशाल श्रीरामानन्दीय वैष्णव-समाज के रूप में सर्वत्र प्रकाशित ही है, अतः इनके परिचय एवं विवेचन की विशेष आवश्यकता नहीं है। अतएव यहाँ विशेष-रूप से धर्म-परम्परा का ही परिचय उपस्थित किया जायगा। यद्यपि धर्म-पराम्परा का परिचय भी स्पष्ट ही है, परन्तु कुछ दिनों से ईर्षा-द्वेष स्वार्थ सिद्धि प्रसिद्धि-प्राप्ति एवं अज्ञानतावश कुछ लोग सत्य छिपाने की चेष्टा में सर्वत्र सन्देह एवं भ्रम फैलानेका प्रयत्न कर रहे है, अतः इसी पर विशेष-रूपसे प्रकाश डालने की आवश्यकता प्रतीत हो रही है। निदान, अब विशेषरूपमें विवेचन पूर्वक इसकी उपस्थिति की जायगी।

## धर्म-परम्परा ( गुरु परम्परा )

यहाँ धर्म-परम्परा से मेरा तात्पर्य गुरु-शिष्य के रूप में वंश-परम्परा से है, इसी को नीचे से ऊपर की ओर जाने को गुरु-परम्परा और ऊपर से नीचे की ओर आने को शिष्य परम्परा कह सकते है, किन्तु ये दोनों प्रणालियाँ सम्प्रदाय में गुरु परम्परा नामसे ही प्रचलित है, अतः यहाँ उसी नाम से उसका परिचय दिया जायगा। किसी वंश-परम्परा की सच्ची जानकारी तीन-दृष्टिकोणों से विचार कर प्राप्त की जा सकती है उस वंश के लोगों की स्वीकृति से लोक प्रसिद्ध से, तथा तत्सम्बन्धीय मान्य-प्रमाण से; अतः श्रीरामानन्दस्वामीजी की गुरुपरम्परा का विचार भी इनही दृष्टिकोणों से किया जायगा।

### वंश-स्वीकृति।

कुल-वंश की वास्तविक जानकारी के लिये यह दृष्टिकोण सब से उत्तम है। बचपन से ही सब किसी को गुरुवर्यो द्वारा वंश परम्परा का प्रारम्भिकज्ञान होने लगता है, और पड़ोस के व्यवहारिक-ज्ञान से भी उसकी पुष्टि होते हुए वह ज्ञान प्रौढ हो जाता है—छोटे छोटे बच्चे जीवन की प्रथम शिक्षा के रूप में इसी का अध्ययन करते है और क्रमशः ज्ञान वृद्धि के साथ साथ माता-पिता पितामह और प्रपितामह आदि का भी उन्हे ज्ञान होता है।

बालक जब अपने सामने के जन्मे हुए बच्चों को अपनी ही तरह से माता पिता आदि का ज्ञान प्राप्त करते देखते और उसे प्रत्यक्ष ही सत्य पाते है तो उन्हे भी अपने तथा अपने पूर्वजों की वंश-परम्परा-सम्बन्धी ज्ञान में दृढ विश्वास हो जाता है, क्योंकि अन्यथा तो कोई अपने माता पिता को भी निश्चितरूप से नहीं जान सकता।

जिस प्रकार कोई बालक पिता-पितामहादिकों की प्रत्यक्ष जानकारी प्राप्त करता है, उसी प्रकार पिता-पितामहादि को भी अपने पिता-पितामहादिकों का ज्ञान होता है और उनको भी अपने पिता-पितामहादिकों का; इस प्रकार सन्तान को परम्परया अपने पूर्वजों का सचा ज्ञान प्राप्त रहा करता है। ऐसा कौन सा पिता-पितामह होगा, जो अपने सन्तानको अपने पिता-पितामहको छोड़ कर दूसरे को अपना पिता-पितामह बतला कर वर्ण-सङ्कर बनेगा, अतः जब बतावेगा तो सच्चा ही। हाँ, यह बात अवश्य है, कि बहुत समत बीतने पर नामावलियां बढ जाती है, तो बहुत पहले होने वाले पूर्वजोंमें से मुख्य मुख्य के ही नामों को याद कर पिछले पूर्वजो का लगातार ज्ञान रखा जाता है। इस प्रकार पूर्वजों की परम्परा का सचा ज्ञान व्यापक-रूप से देखने में आता है। यह ज्ञान छोटे पैमानेपर केवल पिछले दश पाँच पुश्तों का, मध्यम पैमाने पर मूल पुरुष, प्रधान प्रधान पुरुष, और पीछले पुश्तों का, और बड़े पैमाने पर तो पूरा वंश वृक्ष ही तैंयार हो जाता है। इसको क्रमशः परम्परा का लघु-ज्ञान मध्य-ज्ञान और बृहद्-ज्ञान कह सकते है। पूर्वजों का 'लघुज्ञान' तो अशिक्षितों में ही पाया जाता है, परन्तु 'मध्यज्ञान' से ही सारे संसार का काम चलता है, क्योंकि सृष्टि-क्रम से अपने अनन्त पूर्वजों का ज्ञान रखना दुःसाध्य ही नही, बरन् असम्भव सा हो जाता है। अतः वश परिचय का पूरा काम 'मध्य-ज्ञान' से ही चलाया जाता है, ऐसा ही सर्वत्र विशेषरूप से देखने में आता है। ब्राह्मणादिक-गृहस्थों में गोत्र, मूल आदि के साथ साथ पिछले दश पाँच पूर्वजों का ज्ञान जो पाया जाता है, वह 'मध्य-ज्ञान' ही तो है।

ठीक वैसी ही अवस्था धर्म सम्प्रदायियों में भी है। कोई व्यक्ति गुरु के पास जाकर शिष्य हो विरक्त होता है तो पहले तो उसे गुरु

देव का ही ज्ञान होता है, यदि दादागुरु आदि जीवित हुए तो क्रमशः उनका भी प्रत्यक्ष-ज्ञान हो जाता है, नहीं तो जब अपने सामने देखने में आता है कि किसी महात्मा के परधाम सिधारने पर उनके शिष्य ने स्वयं शिष्य किया फिर उनसे उस शिष्य को दादा गुरु का भी ज्ञान हुआ। इसी प्रकार और भी एक दो पुश्त का क्रम आखो के सामने से गुजरा, तो पास के व्यवहारिक-ज्ञान से अपनी परम्परा का ज्ञान भी स्वतः समर्थित हो जाता है। किन्तुपरम्परा की नामावली बढ़ने पर 'बृहद्ज्ञान' के स्थान पर जानते हुए भी 'मध्यज्ञान' के व्यवहार से काम चलाया जाता है, इसका प्रत्यक्ष प्रमाण है, जैसे कि हम लोग अपने परिचय में श्रीवैष्णव, श्रीरामानन्दीय-वैष्णव, अमुक द्वारे का श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णव आदि कहकर परपरा के मध्यज्ञान का ही तो परिचय दिया करते हैं। मध्यज्ञान में भी न्यूनाधिक नामों का प्रयोग हो सकता है, और होता परन्तु इसके लिये श्रेणी विभाग नहीं किया जा सकता, यह जानकारी और आवश्यकता के अनुसार ही व्यवहृत होता है। संप्रदाय में इसी प्रकार के मध्य-ज्ञान और उसके न्यूनाधिक नाम प्रयोग के बहुत से उदाहरण मिलते हैं, जो उपर्युक्त व्यवहारिक, स्वयंसिद्धि से स्वतः सिद्ध ही है।

अब इस दृष्टिकोण से श्रीरामानन्दस्वामीजी के विषय में विचार करें। इसके लिये सबसे पहले आपके ही लेखों पर दृष्टि डाली जाय। यह सर्वमान्य है, कि श्रीवैष्णव मताब्ज-भास्कर तथा श्रीरामार्चन-पद्धति श्रीस्वामीजी कृत ग्रन्थ है। इसी में उन्होने इस सम्बध में जो कुछ लिखा है, उसपर ध्यान दें।

प्राचार्याचार्यवर्य्यान्यतिपतिसहितान्प्रोक्तवांतत्प्रणम्य
श्रीमास्तस्मैरमेशं शरणमुपगतस्तद्विजिज्ञासुमुख्यैः ॥ ५ ॥

श्रीवैष्णवमताब्जभास्करे।

पूजापद्धतिमर्चितुं वितनुते स्मृत्वा यतिक्ष्मापतिम् ॥१॥
रामानन्दबुधो दयाजलनिधिं श्रीराघवनन्दनं।
श्रीमन्तं मुनिपुङ्गव च हरियानन्दं श्रियानन्दकम् ॥
देवानन्दमथो सदा गुणगाणैराढ्यं मुनीशं वरं।
द्वारानन्दमुनिं मुनीश्ववरं रामेश्वरं सद्गुरुम् ॥ २ ॥

श्रीमन्तं मुनिवर्यमेवच सदाचार्यं च गङ्गाधरं ।
वन्द्यं तं पुरुषोत्तमं च सदयं देवाधिपं सद्गुरुम् ॥
वैराग्यादिनिधिं गुणैकनिलयं श्रीवोपदेवं कविं ।
श्रीविद्यागुणवारिधिं मुनिवरं श्रीमाधवाचार्यकम् ॥ ४ ॥

कूरेशं यतिराजमद्भुतगुणं रामानुजं सद्गुरुम् ।
पूर्णं श्रीमुनियामुन मुनिवरं श्रीराममिश्रं तथा ॥
श्रीमन्तं मुनिपुण्डरीकनयन नाथंमुनिं श्रीशठ—।
द्वेषश्रीपृतनापतिं जनकजां रामं सदा संश्रये ॥ ५ ॥

श्रीवैष्णवमताब्ज–भास्कर के उपर्युक्त ५वें श्लोक से स्पष्ट है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी ने यतिपति समेत पूर्वाचार्यों और स्वाचार्य को प्रणाम किया है; इसी प्रकार श्रीरामार्चनपद्धति के प्रथम श्लोक में 'यतिक्ष्मापति' का स्मरण कर ग्रन्थारम्भ किया है। 'यतिपति' और 'यतिक्ष्मापति' शब्द का एकही अर्थ है दोनो पर्य्याय शब्द है और यह विशेषण श्रीरामनुजस्वामी जी के लिये रूढिसंज्ञा हो गई है, यह बात वैष्णव सम्प्रदाय और विशेषकर श्रीसम्प्रदाय में तो प्रसिद्ध ही है। इसी कारण 'यतिपति' या इसके पर्य्यायवाची शब्दों द्वारा नाम-कथन होने से श्रीसम्प्रदायके ग्रन्थों तथा श्रीवैष्णवों में श्रीरामानुजस्वामीजी का ही बोध होता है। इसके अतिरिक्त श्रीरामानन्दस्वामीजी ने श्रीरामार्चनपद्धति के उपर्युक्त पाँचवें श्लोक में 'यतिराजमद्भुतगुणं रामानुज सद्गुरम्' कथन द्वारा केवल श्रीरामानुजस्वामी के ही लिये 'यतिराज' विशेषण लिख कर उपर्युक्त 'यतिपति' और 'यतिक्ष्मापति' शब्द का स्वयं ही भाष्य भी कर दिया है 'यतिराज' 'यतिपति' 'यतिक्ष्मापति' इन सभी शब्दों का एक ही अर्थ है. ये पर्यायवाची शब्द है अतः इन तीनों शब्दों द्वारा श्रीरामानन्दस्वामीजी ने श्रीरामानुजस्वामीजी का ही कथन किया है, इसमें किञ्चित भी सन्देह नहीं है। और इससे यह भी प्रमाणित होता है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी का इन से सम्बन्ध था, उनकी परम्परा में थे . खैर, श्रीवैष्णव मताब्ज भास्कर के ५ वें श्लोक

❀ टिप्पणी–विस्तार भय से यहाँ श्लोकार्थ नहीं दिया गया है, अतः इसे ग्रन्थ में ही देखना चाहिये। इसी तरह आगे भी इस ग्रन्थ के जो बिना अर्थ के उदाहरण आयँगे, उनके अर्थ भी ग्रन्थ में ही देखने चाहिये।

एवं श्रीरामार्चनपद्धति के पहले श्लोक से तो केवल सम्बन्ध ही विदित होता है, परन्तु श्रीरामार्चन-पद्धति के ३ रे से ५ वे श्लोक तक तो उन्होंने अपनी गुरुपरम्परा ही स्पष्ट कर दी है. अतः इससे तो किसी प्रकार का सन्देह ही नहीं रह जाता, कि आप किस धर्म-परम्परा में हुए है। इससे भलीभाँति स्पष्ट है, कि आप वैष्णव-धर्म के श्रीसम्प्रदाय में श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में हुए है। इन श्लोकों के द्वारा श्रीरामानन्दस्वामीजीने अपनी गुरुपरम्परा का इस प्रकार क्रम गिनाया है:—

| | |
|---|---|
| १—श्रीराघवानन्दस्वामीजी | १२ श्रीमाधवाचार्यस्वामीजी |
| २—श्रीहरियानन्दस्वामीजी | १३—श्रीकूरेशस्वामीजी |
| ३—श्रीश्रियानन्दस्वामीजी | १४—श्रीरामानुजस्वामीजी |
| ४—श्रीदेवानन्दस्वामीजी | १५—श्रीपूर्णस्वामीजी |
| ५—श्रीद्वारानन्दस्वामीजी | १६—श्रीयामुनाचार्यस्वामीजी |
| ६—श्रीरामेश्वरस्वामीजी | १७—श्रीराममिश्रस्वामीजी |
| ७—श्रीसदाचार्यस्वामीजी | १८—श्रीपुण्डरीकनयनस्वामीजी |
| ८—श्रीगङ्गाधरस्वामीजी | १९—श्रीशठकोपस्वामीजी |
| ९—श्रीपुरुषोत्तमाचार्यस्वामीजी | २०—श्रीविष्वक्सेनजी |
| १०—श्रीदेवाधिपस्वामीजी | २१—श्रीजानकीजी |
| ११—श्रीवोपदेवस्वामीजी * | २२—श्रीरामजी |

इसके अतिरिक्त श्रीरामानन्दस्वामीजी ने श्रीरामार्चनपद्धति के अन्त में भी प्रसाद सेवन की विधि में जो लिखा है, उससे भी इस परम्परा की ही पुष्टि होती है। यथा:—

"× × × × ततो निवेदितनैवेद्यं मनसा चतुर्भागं परिकल्प्य हनुमद्विष्वक्सेनानन्तगरुडसुदर्शनेभ्यो निवेद्यानन्तरं परांकुशादिभ्यः स्वाचार्येभ्यश्च निवेद्य शेषं भागवतैःसह भुंजीत।"

यहाँ 'परांकुशादिभ्यः' से श्रीशठकोपस्वामीजी प्रभृति पूर्वाचार्यों एवं 'स्वाचार्येभ्यः' से अपने श्रीगुरुदेव जी का अभिप्राय है, क्योंकि श्रीशठकोपस्वामीजी से ऊपर तो श्रीविष्वक्सेनजी ही हैं और

* टिप्पणी—यद्यपि कोई कोई व्यक्ति इनका नाम पूर्वाचार्य में न मानकर उपकार-स्मृति से लिया हुआ मानते हैं, परन्तु मुझे ऐसा मानने का कोई पुष्ट प्रमाण नहीं मिलता, बल्कि भक्त-माल से भी इसका समर्थन होता है।

वे भगवत्पार्षद है, अतः उनका पार्षदों के साथ प्रसाद निवेदन हो ही गया है, और उनके ऊपर इष्टदेव श्रीसीतारामजी हैं, अतः यहाँ शठकोपस्वामीजी से ही प्रारम्भ कर सभी पूर्वाचार्यों का वर्णन हुआ है। और 'स्वचार्य्येभ्यः, से अपने साक्षात् गुरुदेवजी से तात्पर्य है अतः 'परांकुशादिभ्यः' के बाद 'स्वाचार्येभ्य.' के कथन करने से बीच के सभी पूर्वाचार्यों का 'आदि' पद से बोध कराया गया है।

इसके अतिरिक्त श्रीरामानुजस्वामीजी के अन्तिम वचनों को श्रीवष्णव-मताब्ज-भास्कर में शिष्यों को परम कर्त्तव्य के रूप में करने की आज्ञा देकर श्रीरामानन्दस्वामीजी ने अपने को और भी श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में होने की पुष्टि कर दी है। श्रीरामानुजस्वामीजी ने अपने अन्तिम काल में अपने शिष्यों को परम-कर्त्तव्यका उपदेश देकर परमधाम की यात्रा की है। उस समय उन्होंने कहा है—

"श्रीभाष्यद्रविड़ागमप्रवचनं श्रीशस्थलेष्वन्वहं,
कैंकर्यं यदुशैलनित्यवसतिः सार्थद्वयोच्चारणम्।
यद्वा भागवताभिमानवसतिः श्रेयः सतामित्यलं
शिष्यान्प्रोच्य यतीश्वरः परमगाद्विष्णोः पदशाश्वतम्॥"

अर्थात्—'प्रतिदिन श्रीभाष्य या द्रविड़-प्रबन्धों का अध्ययन, या भगवद्धामों— दिव्य देशों—में रहकर भगवत्कैंकर्य, या यादवाद्रि में नित्य-वास, या अर्थानुसन्धान पूर्वक द्वयमन्त्र का जप, अथवा भागवताभिमान धारण सर्वदा कल्याणकारी(मोक्षप्रद)है' शिष्यों को इतना उपदेश देकर यतीश्वर श्रीरामानुजस्वामीजी ने परम सनातन भगवद्धाम के लिये प्रस्थान किया।

[ उपदेश में क्रमशः कालक्षेप-विधि में सुसाध्यता की गयी है ]

ठीक इसी उपदेश को श्रीरामानन्दस्वामीजी ने निजकृत श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर के कालक्षेप-प्रकरण में ज्यों का त्यों उद्धृत किया है। यथाः—

"शक्तैः श्रीभाष्यतश्च द्रविडमुनिकृतोत्कृष्टदिव्यप्रबन्धैः।
कालक्षेपो विधेयः सुविजितकरणैः स्वाकृतेर्यावदन्तम्॥१६९॥
"स्नानादि कर्माणि विधाय तत्र श्रीभाष्यमेवं शृणुयादशक्तः।
चेदादरान्नामसुकीर्त्तनं च द्वयानुसन्धानमथो विदध्यात्॥१७०॥
दिव्येषु देशेषु सतां प्रसङ्गं तदायकैङ्कर्यपरायणोऽनिशम्॥

यावच्छरीरान्तमहर्दिवं तत् कथामुदारां शृणुयाद्भवघ्नीम्॥१७१॥
"तथाप्यशक्तास्तु कुटीरमात्रं विधाय कुर्युस्त्वथ यादवाद्रौ।
अन्यत्र वासं च गुरूपदिष्टान्मन्त्राञ्जपन्तोऽहङ्कारशून्याः ॥१७२॥

अर्थात्—समर्थ-जितेन्द्रिय वैष्णव जीवन पर्य्यन्त श्रीभाष्य एवं द्रविड़-मुनियों के रचित दिव्यप्रबन्धों से कालक्षेप करें ॥१६०॥ यदि इसमें असमर्थ हों, तो स्नानादि कर्म-पूर्वक श्रीभाष्य का ही श्रवण करें अथवा द्वयमन्त्र का अनुसन्धान-एवं श्रद्धापूर्वक भगवान् का नाम-संकीर्त्तन करें॥१७०॥ अथवा निरन्तर दिव्यदेशों में सत्पुरुषों [भागवतों] की संगति एवं उनकी सेवा में लगे रहकर शरीर-पर्य्यन्त संसार को बाधा मिटाने वाली भगवानकी उदार-कथाको रातदिन श्रवण करे।१७१। यदि इसमें भी असमर्थ हों, तो यादवाद्रि में कुटिया बनाकर निवास कर अथवा अहङ्कार शून्य होकर गुरूपदिष्ट-मन्त्रों का जप करते हुए अन्यत्र भी निवास करें ॥१७२॥

इससे स्पष्ट है कि श्रीरामानन्दस्वामीजी ने श्रीरामानुजस्वामो जी के अन्त-कालीन परमोपदेशों को ही यहाँ श्रीवैष्णव-मताब्जभास्कर में महत्-कर्त्तव्य के रूप में उद्धृत किया है। इससे भी भलीभाँति सिद्ध है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी, श्रीरामानुजस्वामीजो के हीं धर्म सम्प्रदाय एवं परम्परा में हुए हैं।

इस तरह श्रीस्वामीजी के लेखों से ही स्वतः सिद्ध है, कि वे श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में हुए है, वल्कि इसी सिलसिले में उन्होंने अपनी गुरु परम्परा का आदि से अन्त तक भलीभाँति स्पष्टीकरण भी कर दिया है। अब यह भी देखिये की आपके पूर्वाचार्यों एवं शिष्य-प्रशिष्यों के लेखों से इस पर कैसा प्रकाश पड़ता है।

श्रीस्वामीजी के दादागुरु श्रीस्वामीहर्याचार्यजी थे। उन्होंने श्रीरामस्तवराज पर एक भाष्य लिखा है, उसमें उन्होंने श्रीरामानुज स्वामीजी को शेषावतार एव श्रीभाष्यकार कह कर प्रणाम किया एवं अपने को उनका अनुयायी कहा है। जिससे श्रीरामानन्दस्वामीजी की लिखी हुई उपर्युक्त परम्परा का भलीभाँति समर्थन होता है। प्रस्तुत-प्रसङ्ग के ८५ से ९९ तक इस ग्रन्थके सम्बन्ध में काफी विचार हो चुका। अतः पुनः यहाँ उसको दो बारे उपस्थित करना अनावश्यक है।

इसलिये इस सम्बन्ध में वहीं देख कर इस पर विचार कर लेना चाहिये।

इसके सिवा एक ग्रन्थ श्रीस्वामीरामानन्दस्वामीजी के परनाती चेला (श्रीस्वामीअग्रदासजी)के शिष्य श्रीनाभाजी(श्रीनारायणदासजी) कृत हैं, जिसका नाम 'भक्तमाल' है। इसमें उन्होंने अपने धर्म सम्प्रदाय एवं कुलवंश का अच्छी तरह परिचय दिया है। अतः इसी सिलसिले में उस पर भी विचार कर लेना आवश्यक है। आपने अपने कुल-वंश का ऐसे विस्तार-वर्णन के साथ परिचय दिया है, कि जिसमें किसी तरह भी सन्देह रही न जाय। इसमें सब से पहले अपने धर्म संप्रदाय का ही स्पष्टीकरण किया गया है। यथाः—

"चौबीस प्रथम हरिवपु धरे त्यो चतुर्व्यूह कलियुग प्रगट"
'श्रीरामानुज' उदार सुधानिधि अवनि कल्पतरु।
'विष्णुस्वामि' बोहित्थ सिन्धु-संसार पार करु॥
'मध्वाचारज' मेघ भक्ति सर ऊसर भरिया।
'निम्बादित्त' आदित्य कुहर अज्ञान जु हरिया॥
जनम करम भागवत धरम सम्प्रदाय थापी अघट।
चौबीस प्रथम हरिवपु धरे त्यों चतुर्व्यूह कलियुग प्रगट॥२४॥
'रमा' पद्धति रामानुज, विष्णुस्वामी 'त्रिपुरारि'।
निम्बादित्य 'सनकादिका' मधुकरगुरु'मुखचारि'॥

उपर्युक्त छप्पय और दोहा से स्पष्ट है,कि श्रीनाभाजी ने पहले शैव-शाक्तादि धर्म सम्प्रदायोंसे अपने भागवत सम्प्रदाय(वैष्णव धर्म-सम्प्रदाय) कोभिन्नकर इसके चारो संस्थापकों का परिचय दिया है, पुनः उनकी पद्धतियों के परिचय में चारो वैष्णव-सम्प्रदायों का भी स्पष्ट विभाग कर दिया है:- कि कलियुग में वैष्णव-सम्प्रदाय के चार अचल सस्थापक 'श्रीरामानुजस्वामीजी' 'श्रीविष्णुस्वामीजी' 'श्रीमध्वाचार्यस्वामीजी और श्रीनिम्बादित्यस्वामीजी हुए और उनका सम्प्रदाय क्रमशः 'रमा' (लक्ष्मी,श्री) त्रिपुरारि (रुद्र), 'चतुर्मुख' (ब्रह्म) और सनकादिक का था अर्थात् श्रीरामानुजस्वामीजी'श्रीसम्प्रदाय' के,श्रीविष्णुस्वामीजी'रुद्रसम्प्रदाय के, श्रीमध्वाचार्यजी 'ब्रह्मसम्प्रदाय' के, और श्रीनिम्बार्का-चार्य जी 'सनकादिक-सम्प्रदाय' के संस्थापक हुए। भगवान्‌ने जैसे पहिले चौबीस अवतार रूप चौबीस देह धारण किये थे, उसी प्रकार कलियुग में इन

भागवत धर्म-संस्थापकाचार्यों के रूप में चतुर्व्यूह प्रगट हुये। यहाँ भगवान् के अवतारों के साथ इन आचार्यों के अवतारों का समानता-वर्णन इस लिये किया गया है, कि श्रीनाभाजी ने भक्त और भगवान् को अभेद ही माना है, जैसा कि उन्होंने इससे पहिले ही लिख दिया है:—

"भक्त, भक्ति, भगवन्त, गुरु, चतुर नाम वपु एक।"

इस प्रकार चारो भागवत सम्प्रदायों का वर्णन करने के बाद आपने उसमें से अपने सम्प्रदाय ( श्रीसम्प्रदाय ) को भिन्न कर उसका परिचय इस प्रकार दिया है—

**"सम्प्रदाय शिरोमणि 'सिन्धुजा' रच्यो भक्ति वितान।**
**'विष्वक्सेन' मुनिवर्य सुपुनि 'शठकोप' पुनीता॥**
**'वोपदेव' भागवत लुप्त उधरयो नवनीता।**
**मंगलमुनि 'श्रीनाथ' 'पुण्डरीकाक्ष' परमयश॥**
**'राममिश्र' रस रासि प्रगट परताप 'परांकुश'॥**
**'यामुन मुनि' 'रामानुज' तिमिर हरन उदय भान।**
**सम्प्रदाय शिरोमणि, सिन्धुजा रच्यो भक्ति वितान॥२५॥**

इस छप्पयमें 'सिन्धुजा-सम्प्रदाय' ( श्रीसम्प्रदाय ) को भागवत-सम्प्रदायोमें शिरोमणि कहकर इसमें होने वाले आचार्यों का वर्णन किया गया है। 'सिन्धुजा' शब्द का अर्थ है 'समुद्र से उत्पन्न हुई' अर्थात् लक्ष्मीजी लक्ष्मी जी को 'श्री' जी भी कहते हैं, अतः 'सिन्धुजा' शब्द से यहाँ 'श्रीसम्प्रदाय' का कथन किया गया है। नामानुक्रम की दृष्टि से दो आचार्यों के नाम में उलट-फेर हुआ है। यथाः- श्रीवोपदेवस्वामीजी का नाम सब से पीछे और श्रीपरांकुशजी ( श्रीमहापूर्णस्वामीजी ) का नाम श्रीयमुनाचार्य जी से पहले न होकर उनके बाद चाहिये था। इसका कारण यह है, कि यहाँ नामानुक्रम की दृष्टि से वर्णन नही किया गया है। यहाँ तो श्रीनाभाजी ने श्रीसम्प्रदाय का भक्ति वितान (भक्ति के चँदोवा ) की रचना के रूपमें वर्णन किया है। चँदोवे में ऊपर नीचे का कोइ क्रम नहीं होता बरन् एक सतह में तनाव रहा करता है, इसी कारण सबों का कथन कर उसके मण्डलको चन्दोवे के रूप में वर्णन कर दिया है, कोई विशेष क्रम नही रखा। इससे इतना स्पष्ट हुआ कि ये श्रीसम्प्रदाय के पूर्वाचार्य हैं।

इसके बाद श्रीसम्प्रदाय के संस्थापक होने के कारण (जैसा कि पहले ही कहा जा चुका है) श्रीरामानुजस्वामीजी की विभूति का विशेषरूपेण वर्णन किया है। सबसे पहले उनका व्यक्ति गत वर्णन इस प्रकार किया गया है:—

"सहसआस्य उपदेश करि जगत उद्धरन जतन कियो।
गोपुर ह्वै आरूढ़ ऊँचस्वर मन्त्र उचारयो॥
सूते नर परे जाग बहत्तरि श्रवणनि धारयो।
तितनेई गुरुदेव पद्धति भई न्यारी न्यारी॥
कुरुतारक शिष प्रथम भक्तिवपु मंगलकारी।
कृपणपाल करुणासमुद्र 'रामानुज' सम नहिं बियो।
सहस्रआस्य उपदेश करि जगत उद्धरन जतन कियो२६

श्रीप्रियादासजी ने अपनी टीका में इसको और भी स्पष्ट कर दिया है। यथा:-

'आस्य' सो बदन नाम, 'सहस' हजार मुख,
शेष अवतार जानो वाही सुधि आई है।
गुरु उपदेसि मन्त्र कह्यो नीके राख्यो अन्त्र,
जपत ही रामजू ने मूरति दिखाई है।
करुणा-निधान कही सब भागवत पावं,
चढ़ि दरवाजै सो पुकार्‌यो धुनि छाई है॥
सुनि शिष्य लियो यों बहत्तरनि सिद्ध भयो,
नयो भक्ति चोज यह रीति लैके गाई है॥ १०७॥

मूल में श्रीनाभाजी ने श्रीरामानुजस्वामीजी के लिये 'सहस्रआस्य (सहस्र-मुख) लिख कर जो उनका शेषत्व (शेष-अवतारत्व) सूचित किया है, उसी को श्रीप्रियदास जी ने अपने कवित्तके प्रथम चरण में भलीभाँति स्पष्टीकरण कर दिया है। मन्त्र-उच्चारणके सम्बन्धमें प्रियादासजी का स्पष्टीकरण बहुत ही साफ है। कौन सा मन्त्र उच्चारण किया गया था? इस शंका का समाधान कितनी योग्यता से किया गया है-'श्रीरामानुजस्वामीजी के गुरुदेवजी ने मन्त्रोपदेश कर उनसे यत्न-पूर्वक इसे हृदय में रखने के लिये कहा। इसके जपने मात्रसे ही उनको श्रीरामजी ने दर्शन दिया। करुणानिधान श्रीरामानुजस्वामीजीने जी ने सोंचा कि जिसमें सभी भागवतों को श्रीरामजी का मन्त्र मिले।'

अतः निस्तब्ध-रात्रि में गोपुर ( मुख्यद्वार के धारहर ) पर चढ़ कर आपने ऊँचेस्वर से उस मन्त्र का उच्चारण किया । इससे सोये हुए लोग जाग पड़े, जिसमें बहत्तरव्यक्तियों ने ❀ उस मन्त्र को श्रवण किया । अतएव गुरुदेव की इतनी ही-बहत्तर हो-भिन्न भिन्न पद्धतियाँ हुई । इन शिष्यों में श्रीकूरेशजी सर्वश्रेष्ठ एवं मंगलकारी-भक्ति के रूप ही हुए । इतना कह गद्गद् हो श्रीनाभाजी कहते हैं, कि दीनपालक करुणासागर श्रीरामानुजस्वामीजीके समान कोई दूसरा नहीं है ।

इस प्रसङ्ग से यहाँ स्पष्ट संकेत मिल रहा है, कि श्रीरामानुज-स्वामीजी ने श्रीराममन्त्र का ही गोपुर पर से उच्चारण किया था, क्योंकि श्रीप्रियादासजीने साफ ही लिखा है,कि उसके जपने से श्रीरामजी ने दर्शन दिया । इसके अतिरिक्त श्रीगुरुदेवजी ने उनसे इस मन्त्र को यत्नपूर्वक हृदय में रखने के लिये कहा था, परन्तु उसके जपते ही श्रीरामजी का दर्शन होने से उसकी विशेष महत्ता देख कर सबों के लिये सुलभ करने के विचार से आपने गोपुर पर चढकर उच्चस्वर से इसका उच्चारण किया, जिसे बहत्तर-व्यक्तियों ने सुन लिया । इससे स्पष्ट हो रहा है, कि श्रीराममन्त्र रहस्यमन्त्र था, यह आम-मन्त्रों की तरह न तो सब को दिया जाता था, न इसका प्रत्यक्षप्रचार ही रहता था । यह किसी योग्य अधिकारी को ही दिया जाता था । इसका आम-प्रचार श्रीरामानुजस्वामीजी ने कर दिया । 'श्रीयतिराज-वैभवम्' में श्रीरामानुजस्वामीजी के दीक्षा-प्रसंग में लिखा भी है, कि रघुनन्दन-तटाक पर आपने श्रीमहापूर्णाचार्यस्वामीजी से दीक्षा ली थी, उस समय आपको अनेक भगवन्मन्त्रों की दीक्षा मिली थी । जान पड़ता है, उसी समय आपको यह रहस्यमन्त्र ( श्रीराममन्त्रराज ) भी मिला था अथवा पीछे ही मिला हो । उसको देकर आपके गुरुदेवजीने यत्नपूर्वक हृदय में रखने अर्थात् साधारण शिष्यों के प्रति उपदेश नहीं करने के लिये सावधान किया था । परन्तु उस मन्त्र की महान्-महिमा देखकर श्रीरामानुजस्वामीजी ने आम-तौर से प्रकाशित

---

टिप्पणी—कहीं कहीं 'बहत्तर' के स्थान में चौहत्तर पाठ भी मिलता है किन्तु अधिकांश प्रतियों में बहत्तर ही है ।

कर दिया। इस सिद्धमन्त्र को बहत्तर-व्यक्ति श्रवण कर सिद्ध हो गये और उसमें श्रीकूरेशस्वामीजी सर्व प्रथम हुए।

श्रीशठकोपस्वामीजी से लेकर श्रीरामानुजस्वामीजी तक आचार्यों के ग्रन्थों के देखने से भी पता चलता है, कि अन्य भगवन्मन्त्रों को देते लेते भी आचार्यों का विशेष अनुराग श्रीराममन्त्र और श्रीरामजी में ही था, अतः वे इसको जीवन-सर्वस्व मान कर प्राण की तरह गोपन-रूप से रखते थे। फिर भी आचार्यों के उन ग्रन्थो में, जिसमें उनका हृदय अनुराग-प्रवाह में बह चला है, इस गोपन-भाव का व्यक्तिकरण हो ही गया है। श्रीशठकोपस्वामीजी की 'सहस्र-गीति', श्रीयामुनाचार्यस्वामीजी का 'आलवन्दारस्तोत्र' और श्रीरामानुजस्वामीजी के 'शरणागतिगद्य' एवं 'श्रीरङ्गगद्य' से इस बात का भलीभाँति स्पष्टीकरण हो जाता है। यथाः—

"दुःखमात्रोत्पादकसदसत्कर्मभूतं तद्रहितम् उच्चैःस्थितमेकंज्योतिः लोकान् सप्त निगीर्य्योदगीर्णवन्त मोहहेत्वाकर्षणकर्त्तृयमभटानां क्रूरविषमच्युतं दशरथस्य सुतं विनान्य शरणवान्नास्मि।३।६।८॥"
"अभ्यस्यन्तो राममुपकारकं विना कश्चिदभ्यसेयुःकिं ७।५।१॥

सहस्रगीति के इस उद्धरण से भलीभाँति स्पष्ट है, कि शठकोप स्वामीजी ने दशरथ-नन्दन श्रीरामजी को 'उच्चैः स्थितं, (परात्परधामस्थित) एकज्योतिः आदि कहकर पुनः अपने को केवल उन्हीं का शरण होना बतलाया है। बल्कि पीछे और जोर देकर कहते है कि उपकारक श्री रामजी के अभ्यास करने वाला (यह दास) क्या उनको छोड़ कर किसी दूसरे का अभ्यास करता है? अर्थात् कभी नही। इससे श्रीशठ-कोपस्वामीजी का श्रीरामजी में अनन्य अनुराग स्पष्ट ही हो रहा है।

इसी प्रकार श्रीयामुनाचार्यस्वामीजी ने भी अपने आलवन्दार (स्तोत्ररत्न) के अन्त में सम्पूर्ण-स्तोत्र के कथनों का पर्य्यवसान करते हुए इस प्रकार उपसंहार किया हैः—

"रघुवर! यदभूस्त्वं तादृशो वायसस्य
प्रणत इति दयालुर्यच्च चैद्यस्य कृष्ण!,
प्रतिभवमपराद्धुर्मुग्ध! सायुज्यदोऽभू
र्वद किमपदमागस्तस्य तेऽस्ति क्षमायः।

ननु प्रपन्नस्सकृदेवनाथ! तवाहमस्मीति च याचमानः।

तवानुकम्प्यस्स्मरतः प्रतिज्ञां मदेकवर्जं किमिदं व्रतन्ते ? ॥६४॥
अकृत्रिमत्वच्चरणारविन्दप्रेमप्रकर्षावधिमात्मवन्तम् ।
पितामहं नाथमुनिं विलोक्य प्रसीद मद्वृत्तमचिन्तयित्वा ॥६५॥

इसी प्रकार श्रीरामानुजस्वामीजो ने भी 'शरणागतिगद्य' तथा 'श्रीरङ्गगद्य' में अपना हार्दिकभाव खोलकर रख दिया है । यथा:—

"× × × × आपत्सख काकुत्स्थ श्रीमन्नारायण अशरण्य शरण्य अनन्य शरणस्त्वत्पादारविन्द-युगल शरण महं पपद्ये ॥२॥(शरणागतिगद्ये)

" × × × × आपत्सख काकुत्स्थ श्रीमन्नारायण श्रीपुरुषोत्तम श्रीरङ्गनाथ ममनाथ नमोऽस्तुते ॥२॥ ( श्रीरंगगद्ये )

यहाँ 'काकुत्स्थ' पद से श्रीरामजी का कथन कर और उसे श्रीरंगनाथ के साथ प्रयोग करते हुए ममनाथ कह कर प्रणाम किया एवं शरण में प्राप्त होने को कहा है । इसके अतिरिक्त भक्तमाल के पूर्वोक्त कथन से भी इसका भलीभाँति खुलासा हो ही गया है । इससे यह सिद्ध हुआ, सम्प्रदाय में श्रीरामजी की रहस्योपासना एवं अनन्यभक्ति पहले से ही चली आ रही थी,जिसका श्रीरामानुजस्वामीजी ने कारुणिक होने के कारण आमतौरसे प्रकाशित कर दिया । इससे बहत्तर पद्धत्तियाँ कायम हुईं, जिसमें सर्वप्रथम श्रीकूरेशस्वामीजी हुए । कहने का तात्पर्य यह, कि श्रीरामानुजस्वामीजी के इन बहत्तर सिद्ध-शिष्यों में श्रीकूरेशस्वामीजी ही सर्वश्रेष्ठ हुए, इन्हीं की पद्धति सर्वश्रेष्ठ हुई और इस पद्धति के प्रथम पुरुष आप ही हुए । इनका 'भक्तिवपु मङ्गलकारी' विशेषण देकर श्रीनाभाजीने उनकी पद्धति का भी संकेत कर दिया है अर्थात् इनकी पद्धति भक्ति—प्रधान हुई ।

इस प्रकार २६ वें छप्पय तक भागवत-सम्प्रदाय के परिचय के बाद श्रीसम्प्रदाय एवं उसके आचार्यों एवं संस्थापकाचार्य श्रीरामानुजस्वामीजी का वर्णन कर रहस्यमन्त्र ( श्रीराममन्त्र राज ) के प्रत्यक्ष-प्रचार का महत्व—गान करते हुए उसकी बहत्तर-पद्धतियों के होने का

टिप्पणी—'आचारज-जामात' से श्रीवरवरमुनिस्वामी का भी कथन किया जाता है । परम्पराओं मे इनका नाम भी स्वीकार किया गया है, इस पर आगे विचार किया जायगा । यहाँ श्रीरामार्चनपधद्धि की परम्परा का भक्तमाल से मिलान करना ही अभीष्ट है अतः यहाँ उस पर विचार नहीं किया गया ।

भी वर्णन कर दिया और इन पद्धतियों में सर्वश्रेष्ठता श्रीकूरेशस्वामी जी की ही बतलायी। पुनः उन्होंने इसके बाद २७ वें छप्पय 'चतुर महन्त दिग्गज चतुर भक्ति भूमि दावे रहैं' से श्रीरामानुजस्वामीजी के चारो गुरुबन्धुओं का, २८ वें छप्पय 'आचार्य जामात की कथा सुनत हरि होई रति' से 'लालाचार्य' के कीर्ति गान द्वारा आचार्य की मण्डलीके महत्व का, एवं २९वें छप्पय 'श्रीमारग उपदेशकृत श्रवण सुनौ आख्यान शुचि' से पादपद्मभक्त के कीर्ति-कथन द्वारा श्रीसम्प्रदाय के उपदेश की महिमा का वर्णन किया हैं। इस प्रकार २९वें छप्पय तक श्रीसम्प्रदाय एवं श्रीरामानुजस्वामीजी का भलीभांति परिचय एवं महत्व कथन किया गया है।

इसके बाद श्रीनाभाजी ने ३० वें छप्पय में श्रीरामानुजस्वामीजी के साथ अपनी परम्परा का सम्बन्ध दिखला कर पुनः अपनी परम्परा का वर्णन शुरू किया है। यथाः-

"रामानुज पद्धति प्रताप अवनी अमृत है अनुसरयो ॥
देवाचारज दुतिय महामहिमा हरियानँद।
तस्य राघवानन्द भये भक्तन को मानद ॥
पत्रावलम्ब पृथिवी करि वसि कासी स्थाई।
चारि वरन-आश्रम सब हीं को भक्ति दिढ़ाई ॥
तिनके रामानन्द प्रगट विश्व मङ्गल जिन वपु धरयो।
रामानुज पद्धति प्रताप अवनी अमृत है अनुसरयो ॥३०॥

पूर्वोक्त २४ वें छप्पय में श्रीनाभाजी ने श्रीरामानुजस्वामी को 'उदार-सुधानिधि' कहा है, अतः यहाँ उनकी पद्धति के प्रतापको पृथ्वी पर अमृत होकर वह चलने के रूप में अपनी परम्परा का वर्णन कियाहै। बात भी ठीक ही है, अमृतसागर का प्रवाह तो अमृत होगा ही, और परम्परा भी एक प्रकार से प्रवाह हैं ही, अतः इसे शिष्य-प्रवाह भी कही सकते है। इससे पहले के २६ वें छप्पय में श्रीरामानुजस्वामी के बाद बहत्तर-पद्धतियों का वर्णन कर उसमें एक पद्धति के प्रथम-व्यक्ति श्रीकूरेशाचार्यजी का कथन किया था, इसके बाद श्रीरामानुजस्वामी एवं श्रीसम्प्रदाय के कुछ महत्त्व गान किये गये, अब पुनः परम्परा उठाई गयी है, अतः श्रीरामानुजस्वामीजी की पद्धति के प्रवाह के रूपमें उसका वर्णन किया गयाहै। २६ व छप्पय में श्रीरामानुजस्वामीजी की

पद्धति का वर्णन कर कूरेशस्वामीजी को प्रथमशिष्य ( कुरुतारक शिष प्रथम भक्ति वपु मंगलकारी ) कहा गया है। अब इस ३० वें छप्पय से उसी के साथ सम्बन्ध जोड़ा गया है। पहले तो श्रीरामानुजस्वामीजी की पद्धतिके प्रवाह रूप में इस परम्पराका वर्णन कर सम्बन्ध दिखलाया ही है,उसके बाद 'देवाचारज दुतिय महामहिमा' कह कर 'कुरुतारक शिष प्रथम' के साथ भी सम्बन्ध मिला दिया है,अर्थात् श्रीरामानुजस्वामीजी की पद्धति के अमृत प्रवाह में मङ्गलकारी-भक्ति-विग्रह श्रीकूरेशस्वामीजी प्रथम-शिष्य हुए और उनके बाद द्वितीय महामहिमावान् श्रीदेवाचार्यजी हुए। 'प्रथम' एव 'द्वितीय' के रूप मे कथन करने से यहां बहुत ही स्पष्टरूप में सम्बन्ध व्यक्त किया गया है। श्रीदेवाचार्यजी को 'महामहिमा' कहने से यह भी विदित ही है, कि बीच के और अचार्यों के नाम छोड़े भी गये है, नही तो 'दुतीय महामहिमा' कहने की आवश्यकता ही क्या थी ? श्रीरामार्चनपद्धति के अनुसार यहां श्रीकूरेशस्वामीजी एवं श्रीदेवाचार्यस्वामीजी के बीच में आठ आचार्यों-श्रीद्वारानन्दजी, श्रीरामेश्वराचार्यजी श्रीसदाचार्यजी, श्रीगङ्गाधराचार्यजी, श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी, श्रीदेवाधिपाचार्यजी श्रीबोपदेवजी एवं श्रीमाधवाचार्यजी के नाम यहाँ नही उल्लिखित हुए हैं, केवल इसमें से श्रीबोपदेवजी का नाम पहले श्रीसम्प्रदाय के वितान-वर्णन प्रसंग में आया है, अतः सात आचार्यों के नाम एक दम छूटे हुए है। इसी कारण श्रीदेवाचार्यजी को 'द्वितीय महामहिमा' कहते हुए श्रीकूरेशस्वामीजीसे सम्बन्ध मिलाया है। बीच के इन आचार्यों में से केवल श्रीबोपदेवजी का नाम जो ऊपर के वितान-वर्णन में मिला दिया है। इस वर्णन का कारण श्रीनाभाजी के अन्य कथनों से ज्ञात होजाता हैं, श्रीनाभाजी ने पूर्व में 'साधन-साध्य सत्रह पुराण फल रूपी श्रीभागवत' लिखकर श्रीभागवत का महत्व कथित किया ही है, यहाँ श्रीबोपदेवजी के वर्णन में 'बोपदेव भागवत लुप्त उधरयो नवनीता' कह कर उनका उल्लेखनीय महत्व प्रकट किया है। यही कारण है.कि उनका नाम यहाँ उल्लिखित कर दिया है। इतना ही नही, श्रीदेवाचार्यजी के बाद भी श्रीश्रियानन्दजी का नाम छोड़ कर श्रीहर्य्यानन्दजी का लिखा है, तब श्रीराघवानन्द एवं श्रीरामानन्दजी का नाम उल्लेख किया गया है। इन नामों के छुट-

वढ के लिये उन्होंने (नाभाजी ने) क्षमा-याचना के रूपमे इसकी स्वीकृति भी की है। यथाः–

"पादप पेड़हिं सींचते पावै अंग अंग पोष।
पूरबजा ज्यों बरनते सब मानियो संतोष ॥२०३॥
भक्त जिते भूलोक में कथे कौन पै जाय।
समुंद पान श्रद्धा करै, कहँ चिरि पेट समाय ॥२०४॥

अर्थात्–जिसप्रकार पेड़ों की जड़ सीचनेसे उसके सभी अंगोंका पोषण होता है, उसीप्रकार पूर्वाचार्यों के वर्णनसे ही सब कोई सन्तोष मानियेगा। क्योंकि भूलोकमें जितने भक्त है उनका किससे वर्णन होसकता है? यदि चिड़ियाँ समुद्र पी जाने की श्रद्धा करे तो वह उसके पेट में कहाँ समायेगा।

इससे स्पष्ट है, कि नाभाजीने मुख्य मुख्य पूर्णाचार्यो एव महात्माओं का ही वर्णन किया है, सबो का नही ; इसी कारण श्रीनाभाजी ने श्रीरामानन्दस्वामीजी के मुख्य मुख्य पूर्वाचार्यों एवं सम्प्रदाय का ही वर्णन किया है, फिर भी इससे सम्प्रदाय एवं परम्परा का पूरा परिचय मिल जाता है, अतः कुछ नामोंको उन्होंने छोड़दिया है, और इससे सम्प्रदाय एवं परम्परा के परिचयमे कोई हर्ज भी नही पहुँचता है। इस तरह श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा का भक्तमाल की परम्परा से भलीभाँति मिलान होता है।

इसके बाद श्रीनाभाजी ने श्रीरामानन्दस्वामीजी का विशेष–महत्व एवं विभूति वर्णन कर अपनी परम्परा शुरू कर दी है। पहले 'रामानन्द रघुनाथ ज्या दुतिय सेतु जग तरन कियो' इस ३१वें छप्पय म श्रीरामानन्दस्वामीजी की महिमा का गान एवं उनके अनन्तानन्द कबीर आदिक बारहो शिष्यों का वर्णन किया है। पुनः ३२व छप्पय 'अनन्तानन्द पद परसि कै लोकपाल से ते भये' में श्रीअनन्तानन्दजो का महत्व वर्णन एवं उनके योगानन्द गयेश करमचँद एवं कृष्णदासजी पयहारी आदि शिष्यों की गणना की गयी है। इसके बाद ३३वें छप्पय 'निर्वेद अवधि कलि कृष्णदास अन्न परिहरि पय पान कियो' में केवल पयहारीजी का महिमागान किया गया है और पुनः ३४वें छप्पय 'पयहारी परसाद ते शिष्य सबै गये पार कर' में उनके कील्हदासजी, अगरदासजी, केवलदासजी आदि शिष्यों की गणना की गयी है। पुनः ३५व छप्पय 'गांगेय मृत्यु गंज्यो नही त्यों कील्ह करन नहिं कालवश' में

कील्हदास की, एवं ३६ वे छप्पय 'अग्रदास हरिभजन बिन काल वृथा नहिं वित्तयो' में अग्रदासजी की महिमा गान कर नाभाजी ने अपनी परम्परा समाप्त कर दी है। इसके बाद श्रीशङ्कराचार्यजी का वर्णन शुरू किया गया है। नाभाजी ने अपनी परम्परा वर्णन करने के कारण ही यहां अपने ही पूर्वाचार्यों का क्रमशः वर्णन किया है। यथा ३१ वे छप्पय में श्रीरामानन्दस्वामी के बारहों शिष्यों का वर्णन किया, किन्तु ३२ वे छप्पय में अन्यों को छोड़ कर अपनी गुरु-परम्परा के आचार्य श्रीअनन्तानन्दजी एवं उनके शिष्यों का ही वर्णन किया। इसके बाद ३३वे छप्पय में पुनः श्रीअनन्तानन्दजी के अन्य शिष्यो को छोड़कर केवल अपनी गुरु परम्परा के आचार्य श्रीकृष्णदासजी पयहारी का ही वर्णन किया, और इसके बाद ३४वे छप्पय में पयहारीजी के शिष्योंका ही वर्णन हुआ है। इसके बाद पयहारीजी के अन्य शिष्यों को छोडकर श्रीकील्हदासजी एव श्रीअग्रदासजो का ही वर्णन कर अपनी गुरुपरम्परा समाप्त करदी है।

यहां पर एक यह शंका की जा सकती है, कि पूर्वसे और श्रीरामानन्दस्वामीजी के बाद से भी बराबर नाभाजीने अपनी गुरु परम्परा केआचार्यों को ही छाँट-छाँट कर वर्णन किया है, अतः उस नियमानुसार पयहारोजी के शिष्यों में केवल अग्रदासदासजी का ही वर्णन चाहिये था, फिर कील्हदासजी का भी क्यों किया? प्रियादासजी की टीका पर ध्यान देने से यह स्पष्ट जाना जाता है, कि श्रीनाभाजी श्रीकील्हजासजी को भी गुरुदेववत् ही मानते थे, क्योकि ५ वर्ष की अवस्था में अन्धे नाभाजी अकाल की पीड़ा से माता द्वारा जंगल में छोड़ दिये गये थे, उनकी ऐसी करुण असहाय अवस्था में कील्हदास और अग्रदासजी संयोगवश वहाँ आ पहुँचे। नाभाजी की अवस्था ज्ञात करने पर कील्हदासजी ने करुणार्द्र होकर अपने कमण्डलु के जलसे उनके नेत्र सींचकर उनको नेत्रवान् बना दिया और उनको अपने साथ लेते आये। स्थान में आने पर कील्हदासजी की आज्ञा से अग्रदासजीने उनको शिष्य किया। यही कारण है, कि नाभाजी ने यहां गुरुदेव के साथ ही उनका भी वर्णन किया है।

इस प्रकार सिद्ध हुआ, कि प्रथम-प्रसङ्ग मे श्रीनाभाजी ने भागवत-सम्प्रदाय का परिचय दिया है इसके बाद दूसरे प्रसंग में श्रीसम्प्रदाय का, 'श्री'जी से लेकर उसके अचल-संस्थापक श्रीरामानुजस्वामीजी तक के

आचार्यों का परिचय दिया है, और उसके बाद श्रीरामानुजस्वामीजी की कीर्ति, पद्धति, मण्डली महत्व एव उपदेश की महिमा वर्णन हुआ है। उसके बाद तीसरे प्रसग में प्रवाह के रूप में श्रीरामानन्दस्वामीजी तक की संक्षिप्त परम्परा दी गयी है। उसके बाद चौथे प्रसंग में श्रीरामानन्द-स्वामीजी से लेकर अग्रदासजी तक वर्णन कर नाभाजी ने अपने कुलवंश और अपनी परम्परा का भलीभांति परिचय दे दिया है। पहले सम्प्रदाय के परिचयके साथ उसके संस्थापक श्रीरामानुजस्वामीजी का सम्बन्ध स्पष्ट कर दिया गया ह, उसके बाद श्रीसम्प्रदाय के संस्थापक श्रीरामानुज स्वामीजी के साथ इसके प्रचारक श्रीरामानन्दस्वामीजी का सम्बन्ध स्पष्ट कर श्रीसम्प्रसाय का भलीभाति परिचय दे दिया गया है। इस प्रकार श्रीसम्प्रदाय एवं उसके संस्थापक प्रचारक का स्पष्टीकरण कर लेने पर श्रीनाभाजी ने श्रीरामानन्दस्वामी से लेकर श्रीअग्रदासजी तक की अपनी परम्परा भलीभांति वर्णित की है।

श्रीनाभाजी के इस गुरुपम्परा-वर्णन से श्रीरामार्चन पद्धतिकी गुरु परम्परा का मिलान करनेसे इसके द्वारा उसका और भी स्पष्टीकरण और समर्थन होता है। नाभाजी ने पूर्वाचार्यों के नामों में कुछ सन्क्षेप किया है, परन्तु सम्प्रदाय का और भी स्पष्टरूप से परिचय दिया है, अत: दोनों की एकता से साम्प्रदायिक परिचय और भी परिस्फुटित हो उठा है। इस प्रकार श्रीरामार्चन-पद्धति की परम्परा का दादागुरु एवं प्रमाणिक प्रशिष्य के लेखों से भी भलीभांति मिलान समर्थन और स्पष्टीकरण होता है।

इस तरह वंशस्वीकृत प्राचीन प्रामाणिक लेखों से श्रीरामानन्दस्वामीजी के कुलवंश-परम्परा का भले प्रकार परिचय दिया गया। इसके बाद के भी बहुत से ऐसेग्रन्थ है जिससेश्रीसम्प्रदाय और श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में श्रीरामानन्दस्वामीजी के होने का कथन मिलता है। अर्थात् नूतन-परम्परा सम्बन्धी आन्दोलन के पूर्व के ऐसे जितने भी ग्रन्थ है, सबसे उयुक्त परिचय का ही मिलान और समर्थन होता है, इससे किसीको भी इनकार नही है। अतः उन सबों के वर्णन की कोई विशेष आवश्यकता नही है। इसके लिये श्रीवैष्णवधमरत्नाकर श्रीवैष्णव-धर्मनिर्णय रसिकभक्तमालकी टीका, सभी प्रकार के अन्य भक्तमालों शिक्षापत्री एवं विश्रामसागर आदि ग्रन्थों को देखना चाहिये।

# लोक-प्रसिद्धि

अब लोक-प्रसिद्धि के द्वारा श्रीरामानन्द स्वामीजी का क्या परिचय मिलता है. इस ओर ध्यान दें। ऐसे तो सर्वत्र विदित है ही, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी, श्रीरामानुज स्वामीजी की परम्परा में है, परन्तु मौखिक-प्रसिद्धि की उपस्थिति लिखित रूप में करने की आवश्यकता नही, क्योंकि यह घूम घूम कर देखने और दिखा देने की चीज है. अतः केवल कुछ लिखित-प्रमाणों की ही यहाँ उपस्थिति की जायगी।

सब से अच्छा यही होगा कि श्रीरामनन्द स्वामीजी के शिष्यों या श्रीरामानन्दीय- वैष्णवों के शिष्यों द्वारा जो भिन्न भिन्न धर्म-पन्थ निकले है, उन लोगों में श्रीरामानन्द स्वामीज के परिचय के विषय में क्या प्रसिद्धि तथा मान्यता है पहले इस पर ही दृष्टि डालें। अच्छा तो यह होता कि उदाहरण में इस सम्बन्ध के वचन उद्धृत कर दिये जाते परन्तु अधिक विस्तार होने के भय से केवल उन ग्रन्थों के नाम ही यहा उदधृत किये जायँगे। इसीमे इतना समझ लेना चाहिये कि यहां उन ग्रन्थों के नाम उद्धृत किये जायगे, जिसमें श्रीरामानुज स्वामीजी की परम्परा में श्रीरामानन्द स्वामीजीका होना लिखा है। कबीरपंथ, स्वामीनारायणीयमत, निरंजनीमत एवं रामसनेहीमत आदि इसी रामा-नन्दीय-समाज से निकले हुए पंथ हैं। यद्यपि इनके ग्रन्थों में विशेष महत्त्व इनके मुख्याचार्य के ही लिखे गये है, परन्तु उनकी जो गुरु-परम्परा स्वीकृत हुई है, यहां उसीमे तात्पर्य है। क्योंकि अपने मुख्याचार्यों की महत्ता गाने में उनकी निजी भावना काम करती है, परन्तु गुरु परम्परा में उनकी उस भावना के सम्पर्क की गुञ्जाइश ही नही हो सकती, कारण उसमें उनका कोई खास मतलब नही है, अतः वहाँ उनकी खास जानकारी ही मानी जायगी।

कबीरपथ का एक ग्रन्थ 'बोधसागर' है, इसमें श्रीरामानन्दस्वामीजी की परम्परा श्रीरामार्चनपद्धति एवं भक्तमाल के ही समान लिखी गयी है, अर्थात् इसमें श्रीरामानुज स्वामीजी को श्रीसम्प्रदायी लिखते हुए श्रीरामानन्दस्वामीजी को श्रीरामानुजस्वामीजी की ही परम्परा में लिखा है। इसी प्रकार स्वामीनारायणीय-मत की प्रधान पुस्तक 'शिक्षापत्री'

है, उसमें भी श्रीरामानन्द स्वामीजी श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में ही लिखे गये है । इसी तरह निरंजनीमत की पुस्तक 'निरंजनदेव की महावाणी' में भी श्रीरामानन्दस्वामीजी, श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में ही स्वीकृत हुए है । रामसनेहीमत के बाबा रघुनाथदासजी का लिखा हुआ बहुत प्रसिद्ध और प्रचलित ग्रन्थ 'विश्राम सागर' है और इसका रामानन्दीय-वैष्णवों में काफी प्रचार भी है । इसमें भी श्रीरामानन्द स्वामीजी, श्रीरामानुज स्वामीजी की परम्परा में ही लिखे गये है । इसी प्रकार इन सबों की भी और बहुत सी शाखायें हैं, और उनके परिचायक बहुत से ग्रन्थ है, उन सबों में भी श्रीरामांनुज स्वामीजी की परम्परा में ही श्रीरामानन्द स्वामीजी का होना भलीभाँति उल्लिखित है । अतः इससे सिद्ध है. कि श्रीरामानन्दस्वामीजी श्रीरामानुजस्वामी की परम्परा में ही हुए हैं।

इसके अतिरिक्त श्रीनाभाजी के बाद जितने भी भक्त-चरित्र के रचयिता महात्मा है, उन सबों ने भी श्रीनाभाजी के भक्तमाल के अनुसार ही श्रीरामानन्दस्वामीजी को श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में ही लिखा है । हाँ. भेद केवल इतनाही है कि श्रीनाभाजी ने संक्षिप्त-परम्परा लिखी है, परन्तु इन सबों ने अपनी खोज एवं जानकारी के अनुसार बढ़ा दी है — मूलतः दोनों परम्परा एक ही है । इसके लिये सबसे पहले भक्तमाल के टीकाकारों एवं उसके उपबृंहण कर्ताओं के ग्रन्थों को देखना चाहिये । यथा. भक्तमाल की श्रीरसङ्गमणिजी की टीका, डिपटी भगवान प्रसादजी 'रूपकला' की टीका (प्रथम सस्करण), रघुराजसिंह की भक्तमाला-रामरसिकावली आदि । इसी तरह भक्त-चरित्र सम्बन्धी अन्य ग्रन्थों में भी लिखा है, यथा, 'भारतीय चरिताम्बुनिधि' 'भक्तउरवसी' 'उर्दू भक्तमाल' 'श्रीभागवतचरितामृत' हिन्दीभाषा भक्तमाल आदि में ।

इतनाही नही, अन्य वैष्णव-सम्प्रदाय के ग्रन्थों से भी श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में ही श्रीरामानन्दस्वामीजी का होना सिद्ध होता है क्योंकि उनके लेखकों ने इस बात को बहुत ही स्पष्टरूप से लिखा है. कि श्रीरामानन्दस्वामीजी श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में हुए हैं । यथा निम्बार्कसाम्प्रदाय के पं० माधवदासजी ने 'श्रीहरिभक्तसहस्रनाम' में, इसी सम्प्रदाय की शाखा टट्टीसम्प्रदाय के महन्त नन्दकिशोरदासज

ने 'महिमामृत' में, माध्व-सम्प्रदाय के गौड़ीय-विद्वान रचित प्रसिद्ध ग्रन्थ 'भारतवर्षीय-उपासक-सम्प्रदाय' में, विष्णुस्वामी-सम्प्रदाय के प्रसिद्ध वल्लभीय-विद्वान् भारतेन्दु हरिश्चन्द्रने 'वैष्णव-सर्वस्व' में, तथा आचारी-श्रीवैष्णव रामप्रपन्नाचार्य प० राजेन्द्रनाथ ने 'भारतीय-मतदर्पण' में इस बात को बहुत ही स्पष्ट रूप से उल्लिखित किया है। अतः सभी वैष्णव-सम्प्रदायों के लेखों से भी यही सिद्ध है, कि श्रीरामानन्द स्वामीजी श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में हुए है।

इसके सिवा और भी बहुत से विद्वानों द्वारा अनुसन्धान पूर्वक लिखे एवं प्रतिष्ठित सस्थाओं द्वारा प्रकाशित ग्रन्थों में भी यही बात लिखी गयी है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी श्रीरामानुजस्वामीजी की ही परम्परा में हुए है। जैसा कि हिन्दी-प्रदेश की अनुसन्धान करनेवाली सर्वश्रेष्ठ संस्था काशी-नागरी-प्रचारिणी-सभा से प्रकाशित तुलसीग्रन्थावली तृतीयभाग,'हिन्दीभाषा और साहित्य' एवं हिन्दी साहित्य का इतिहास आदि ग्रन्थों से सिद्ध है। इन ग्रन्थों के लेखक प्रिन्सपल श्यामसुन्दरदास, प्रो० रामचन्द्रशुक्ल, प्रिन्सपल पं० गिरिधरशर्मा आदि है। इसके अतिरिक्त हिन्दीविश्वकोष, बङ्गलाविश्वकोष, मराठी-ज्ञानकोष एवं गुजरातविद्यापीठ के एतत्सम्बन्धी लेखों से भी यही बातें भलीभाँति सिद्ध है। आजतक जितने भी भारतीय इतिहास लिखे गये है, उन सबों में, तथा जितने भी विदेशी-अनुसन्धान कर्ताओं ने खोज में जानकारी प्राप्त की है तत्सम्बन्धी लेखों में यही बातें लिखी है।

इन व्यापक-प्रसिद्धियों की प्रामाणिकता से भली-भाँति स्पष्ट होता है, कि सम्पूर्ण लोकमत यही है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी, श्रीरामानुज स्वामीजी की ही परम्परा में हुए है।

## मान्य-प्रमाण

अब कुछ मान्य प्रमाणों की दृष्टि से भी श्रीस्वामीजी के परिचय के सम्बन्ध में विचार करना उचित है. यहाँ मान्यप्रमाणोंसे तात्पर्यशास्त्रीय प्रमाणों (ऋषि प्रणीत ग्रन्थों के प्रमाणो) से है। कलियुग में वैष्णवों के चार ही सम्प्रदायहै और उसके चार सस्थापकाचार्य भी हुए हैं, अतः आज जितने भी वैष्णव है, सब इन्ही चारों सम्प्रदायों एव संस्थापकाचार्यों

की परम्परा के अन्तर्गत होंगे, यह सर्व-मान्य मत है। अब देखना यह चाहिये कि, शास्त्रों में उन चारों भागवत-सम्प्रदायों एवं उनके संस्थापकों की किस प्रकार गणना की गई है। पद्मपुराण का यह श्लोक तो प्रसिद्ध और प्रचलित ही है:—

"कलौखलु भविष्यन्ति सम्प्रदाय प्रवर्तकाः।
श्रीब्रह्मरुद्रसनका वैष्णवाः क्षितिपावनाः।"

इसी श्लोक को वाचस्पत्यभिधानकार तथा शब्दकल्पद्रुमकारने इस प्रकार उद्धृत किया है:-

"श्रीपद्मपुराणे--सम्प्रदाय विहीना ये मन्त्रास्ते निष्फला मता।
अतः कलौ भविष्यन्ति चत्वारः सम्प्रदायिनः।
श्रीब्रह्मरुद्रसनका वैष्णवाः क्षितिपावनाः॥"

इससे यह सिद्ध है, कि कलि में वैष्णवों के चारही सम्प्रदाय— श्री, ब्रह्म, रुद्र एवं सनकादिक—है। अब यह देखना चाहिये कि इसके संस्थापकाचार्य कौन कौन से हुए हैं। एक बार वृन्दावन में साम्प्रदायिक विचार करने के लिये चारो सम्प्रदाय के वैष्णवों की एक सभा हुई थीं, और उनके सम्मिलित विचार एवं हस्ताक्षर पूर्वक एक पुस्तिका 'भ्रान्ति-तिमिर भास्कर' नाम की प्रकाशित हुई थी। इसमें चारो भागवत सम्प्रदायों की गणना के निर्णय के लिये शास्त्रीय प्रमाण सग्रह किये गये है। अतः इसकी सर्वमान्यता में कोई सन्देह ही नही है, उसी से कुछ प्रमाण उद्धृत किये जायँगे। इसमें लिखा गया है कि, गर्गसंहिता के ६१ वें अध्याय में लिखा है—

"विष्णुस्वामी वामनांशस्तथा मध्वस्तु ब्रह्मणः।
रामानुजस्तु शेषांशो निम्बार्क सनकस्य च।
एते कलौ युगे भाव्याः सम्प्रदाय प्रवर्तकाः॥"

पुनः लिखा है—'श्रीराधावल्लभीय सिद्धान्त ग्रन्थ वेदान्त सूत्रव्याख्यान के 'अथातो ब्रह्म जिज्ञासा' सूत्र के व्याख्यान में भार्गवपुराण के वचनों द्वारा चारो संप्रदाय और उसके चारो संस्थापकाचार्यों की गणना इस प्रकार की गयी हैं:—

"मध्वो ब्रह्मा शिवो विष्णुःनिम्बार्कः सनकस्तथा
शेषो रामानुजः प्रोक्तः" इत्यादि भार्गवपुराण वाक्यात्"

इन सब वचनों से भलीभांति स्पष्ट हो गया, कि कलि में 'श्री' 'ब्रह्म' 'रुद्र' एवं 'सनकादिक' यही चार वैष्णव सम्प्रदाय है, और श्रीरामानुजस्वामी, श्रीमध्वस्वामी 'श्रीविष्णुस्वामी और श्रीनिम्बार्कस्वामी ही क्रमशः इन चारों सम्प्रदायों के संस्थापकाचार्य है अर्थात् श्रीसम्प्रदाय के संस्थापक श्रीरामानुजस्वामी, ब्रह्मसम्प्रदाय के संस्थापक श्रीमध्वस्वामी, रुद्रसम्प्रदाय के संस्थापक श्रीविष्णुस्वामी तथा सनकादिक-सम्प्रदाय के संस्थापक श्रीनिम्बार्कस्वामीजी हुए है,ऐसा शास्त्रीय प्रमाणों से सिद्ध है। इसी को श्रीनाभाजीने निजकृत भक्तमाल में बहुत ही स्पष्टरूप से कहा है:—

"रमापद्धति रामानुज विष्णुस्वामि त्रिपुरारि।
निम्बादित्य सनकादिका, मधुकरगुरु मुखचारि॥"

यही बात और भी बहुत से साम्प्रदायिक-ग्रन्थों में लिखी है, किन्तु इतने से ही सर्वप्रकारेण इसका स्पष्टीकरण हो गया है. अतः अब विशेष प्रमाण-संग्रह की आवश्यकता नही है। इससे यह अनिवार्य-रूपेण मानना पडेगा कि सभी वैष्णव इन्हीं चारो सम्प्रदायों एव इन्ही चारो संस्थापकाचार्यो की परम्परा के ही अन्तर्गत होगे। अत. श्रीरामानन्दस्वामीजी भी इन्ही एक सम्प्रदाय और परम्परा के ही अर्न्तगत होंगे। श्रीरामानन्दस्वामीजी किस साम्प्रदायिक परम्परा में है, यह तो पूर्व में भले प्रकार सिद्ध किया ही जा चुका है अतः पुनः यहां उसे दिखलाने की कोई अवश्यकता नही।

किन्तु परम्परा के सिलसिले में एक बात और भी विचारणीय है, और वह यह, कि श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा तो श्रीरामानुज स्वामीजीके बाद श्रीकूरेशस्वामीजीको लेकर आचारी–श्रीवैष्णवों की परम्परा से एकदम अलग हो जाती है, पुनः भक्तमाल से भी उसका पूर्ण समर्थन होता है, किन्तु पिछलेदिनों की जो परम्परायें द्वारागादियों में उपलब्ध होती हैं, उससे यह सिद्ध होता है कि श्रीरामानन्दीयवैष्णवो की परम्परा श्रीकूरेशस्वामीजी को लेकर विभक्त नहीं होती,बल्कि श्रीवरवरमुनिस्वामीजीके बाद विभक्त होती है। पुनः इस दृष्टिकोण से विचार करने पर भक्तमाल के 'आचारजजामात की कथा सुनत हरि होई रति' पद्य द्वारा इस बातकी पुष्टि भी हो जाती है,और भक्तमाल के आधार पर अथवा स्वतंत्र भक्तचरित्र के कितने लेखकों एवं भक्तमाल के उपबृंहण

कर्त्ताओं एवं टीकाकारों ने भी ऐसा ही लिखा है, अतः प्रश्न यह उपस्थित होता है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी के बाद की इन विभिन्न परम्पराओं में कौन सी वास्तविक परम्परा है ।

यद्यपि आजकल इस प्रश्न का यह भी उत्तर दिया जाने लगा है, कि 'इन सबों में विभिन्नता है, अत सारे के सारे गलत हैं । हम सबों को दूसरी परम्परा खोजनी चाहिये ।' इतना ही नहीं, बल्कि उन्होंने विविध उपायों से नूतन परम्परा तैयार कर उसे चालू भी कर दिया है । किंतु यह विचारक की सीमा से बाहर का काम है । वस्तुस्थिति लेकर ही मीमांसा की जाती है उसे छोड़कर नहीं, परन्तु नूतन परम्पराकार ने छोड़कर ही की है । इसपर आगे पूर्णरूप से प्रकाश डाला जायगा, अतः यहाँ उसके सम्बन्ध में अधिक कुछ कहने की आवश्यकता नहीं है ।

नूतन-परम्परा की रचना के पूर्व की जितनी भी परम्परायें या इस सम्बन्ध की बातें मिलती है उन सभी से यही प्रमाणित होता है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी श्रीरामानुजस्वामीजीकी परम्परा में हुए है, अतः इस सम्बन्धमें कुछ कहने की आवश्यकताही नहीं है । रह गई श्रीरामानुजस्वामीजी के बाद की विभिन्न प्रकार की परम्पराओं की बात । ये परम्परायें तीन प्रकार की मिलती है, एक श्रीरामानुजस्वामीजी के बाद श्री कूरेशस्वामीजी को लेकर दूसरी श्रीवरवरमुनिस्वामीजी को लेते हुए तीसरी श्रीरामानुज स्वामीजी के बाद ही श्रीदेवाचार्य को लेकर, और इन तीनों का भक्तमाल से इस प्रकार समर्थन भी होता है:—

"रामानुज पद्धति प्रताप अवनी अमृत ह्वै अनुसर्यो ।
देवाचारज दुतिय महामहिमा हरियानँद ॥"

यहाँ श्रीरामानुजस्वामीजी की पद्धति के प्रसार को अमृत-प्रवाह कहकर श्रीदेवाचार्यस्वामीजी को द्वितीयमहामहिमावान् कहा है । यदि इसका विचार केवल इसी पद्य से किया जाय, तबतो यही अर्थ करना पड़ेगा, कि श्रीरामानुजस्वामीजी के बाद दूसरे महामहिमावान् श्रीदेवाचार्य जी हुए अर्थात् प्रथम महामहिम श्रीरामानुजस्वामीजी एवं द्वितीय श्रीदेवाचार्यस्वामी । इसी प्रकार कई भक्तचरित्र लेखकों ने लिखा भी है । पुनः श्रीदेवाचार्यजी को द्वितीय महमाहिमा कहने से ऐसा भी अर्थ किया जाता है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी की पद्धति के प्रसार में प्रथम महाम-

हिम श्रीवरवरमुनिजी दूसरे महामहिम श्रीदेवाचार्यजी हुए। श्रीवरवरमुनिस्वामीजी का वर्णन श्रीदेवाचार्य्यजी से पूर्व ही 'आचरजजामात की कथा सुनत हरि होयरति'वाले छप्पय में किया गया है। भक्तमाल के टीकाकारों एव कितने उपबृंहणकर्त्ताओं ने भी इस प्रकार अर्थ किया और लिखा है। पुनः श्रीरामानुजस्वामीजीके वर्णन वाले छप्पय में 'तितनेई गुरुदेव पद्धति भई न्यारी न्यारी; कुरुतारक सिष प्रथम भक्तिवपु मंगलकारी' लिखा है। इसमें श्रीरामानुजस्वामीजी की विभिन्न पद्धतियो का वर्णन करके श्रीकूरेश स्वामीजीको सर्व प्रथम कहा है, अतः श्रीदेवाचार्यजीको द्वितीय महामहिमावान् कहा गया है। इस प्रथम' एव 'दुतिय' शब्दके सयोग से श्रीरामाचन-पद्धति की परम्परा का मिलान भी होता है। इस प्रकार परम्परा की तीन प्रकार की वस्तुस्थिति है, अतः विचारना यह है, कि कौनसी ठीक है?

जो विद्वान् साम्प्रदायिक सम्बन्ध से रहित, अतः निरपेक्ष है, वे रचना की स्थिति को मुख्य मानकर पहला ही अर्थ करते और इसीको सबसे ठीक मानते है। उनका विचार है, "कि और नाम पीछे से सुने सुनाये या अन्य प्रकार की स्मृति के लिये किए हुए परम्परा के साथ लिख गये है, अतः पिछले लोगों ने भूल से सभी को परम्परा ही समझ लिया, अतः उसका भी प्रचार होगया है। ठीक परम्परा वही हैं, जैसी कि भक्तमाल की रचना से स्वतः प्रकट होती ह अर्थात् श्रीरामानुजस्वामीजी के बाद श्रीदेवाचार्यजीको लेकर श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णवों की परम्परा अलग होजाती है। यही कारण है, कितनी प्रतिष्ठित सस्थाओ के बड़े बड़े विद्वानो ने श्रीरामान्दस्वामीजीकी परम्परा के वर्णन में श्रीरामानुजस्वामीजीके बाद श्रीदेवाचार्यजीको लेकर भक्तमाल के अनुसार परम्परा अलग कर दी है।" यद्यपि केवल भक्तमाल के ही द्वारा विचार करने से यह अर्थ उत्तम ही ठहरता है और 'बोधसागर' एवं गुजरात विद्यापीठ के एतत्सम्बन्धी लेख आदि में ऐसा ही लिखा भी है, परन्तु इस सम्प्रदाय मे ऐसी कोई परम्परा नहीं रहने के कारण सम्प्रदाय में इस अर्थ की मान्यता नहीं हैं, अतः इसके सम्बन्ध में कुछ विचार करने की आवश्यकता ही नही।

अब दूसरे अर्थ पर विचार करें। पिछली परम्पराओं में भक्तमाल की टीकाओं एवं इसके आधार पर लिखे हुए अन्य भक्तमालों में

श्रीवरवरमुनिस्वामीजी श्रीरामानन्दस्वामीजी की गुरुपरम्परा में स्वीकार किये गये हैं, किन्तु श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा में इनका नाम नहीं आया है। भक्तमाल के टीकाकारों एवं कुछ उपबृंहणकर्त्ताओं ने यद्यपि 'आचारज जामात की कथा सुनत हरि होई रति' वाले छप्पय में श्रीवरवरमुनिस्वामीजी का वर्णन माना है, परन्तु इसके प्रथम टीकाकार श्रीप्रियादासजी की टीका से ऐसा अर्थ नहीं निकलता। उन्होंने 'आचारज जामात की कथा सुनत हरि होई रति' का अर्थ 'आचारज को जामात बात ताको सुनो नीके पायो उपदेस सन्त बन्धु करि मानिये' किया है। अतः इससे यही निकलता है, कि इन्होंने 'आचारज जामात' का अर्थ किया है 'आचारज को जामात'। और इसका दोही अर्थ किया जा सकता है-'आचार्य के दामाद' अथवा 'आचार्य की मण्डली' इसके सिवा तीसरा अर्थ हो ही नहीं सकता। इन दोनों अर्थों में से ऐसा एक अर्थ भी नहीं है, जिससे श्रीवरवरमुनिस्वामी जी की सिद्धि हो। 'आचार्य के दामाद' में किस आचार्य के दामाद ? यह सवाल खड़ा होता है। यदि श्रीरामानुजस्वामीजीको आचार्य पद से ग्रहण करें, तो भी श्रीवरवरमुनिस्वामीजीकी सिद्धि नहीं होती। फिर आचार्य पद से किनका ग्रहण किया जाय ? ऐसी बात भी नहीं है कि श्रीवरवरमुनिस्वामीजी किसी गादी के आचार्य के दामाद थे और उनके बाद उस गादी के आचार्य हुए थे। इसप्रकार श्रीप्रियादासजीकी टीकासे श्रीवरवरमुनिस्वामीजीका वर्णन नहीं सिद्ध होता। इससे यही जान पड़ता है, कि श्रीप्रियादासजीके समय में इस पद्य के द्वारा श्रीवरवर-मुनिजीके वर्णनकी प्रसिद्धि नहीं थी। अब दूसरे अर्थ को लीजिये। आचारज को जामात' का अर्थ आचार्य की मण्डली। मण्डली को जमात या जामात कहते ही है, अतः 'आचारज को जामात' का अर्थ आचार्य की मण्डली स्पष्ट ही है। मण्डली को आचार्य ने यह उपदेश दिया था, कि साधुओं को बन्धु मानना। इसमें से एक महात्मा श्रीलालाचार्यजीने उसका महत्त्वपूर्ण प्रकारसे पालन किया, अतः आचार्य की मण्डली का माहात्म्य वर्णन करते हुए यहां श्रीलालाचार्यजीका वर्णन हुआ है। यही श्रीप्रियादासजीकी टीका से सिद्ध होता है। इसके अतिरिक्त इसमें व्यक्ति का नाम 'लालाचार्य आया है, किन्तु श्रीवरवर-

मुनिस्वामीजी का कहीं भी 'लालाचार्य' नाम नहीं मिलता, अतः मूल से भी 'आचारज जामात' का अर्थ श्रीवरवरमुनिजी नहीं होता। और अगले छप्पय 'श्रीमारग उपदेशकृत श्रवण सुजौ आख्यान सुचि' से इसकी पुष्टि भी होती है। इसमें 'पादपद्म' भक्त के माहात्म्य-वर्णन द्वारा श्रीसम्प्रदाय के उपदेश (पद्धति) की महिमा गायी गयी है। इसी प्रकार 'आचारज जामात की' पद्य में श्रीलालाचार्यजीके वर्णन द्वारा 'आचार्य मण्डली' की महिमा गाई गई है, यही सर्वप्रकारेण सिद्ध होता है।

अब विचार करना यह है कि इस परम्परा में श्रीवरवरमुनिस्वामीजी का नाम कैसे आया, जब कि श्रीरामार्चपद्धति एवं भक्तमाल मे उनका नाम तथा तदनुकूल परम्परा नहीं है? इसके सिवा एक और प्रश्न यह भी उपस्थित किया जाता है, कि श्रीकूरेशस्वामीजी का नाम श्रीवरवरमुनिजी की गुरु-परंपरा में स्वीकृत नहीं है, किन्तु श्रीरामार्चनपद्धति एवं भक्त-माल से श्रीरामानन्दस्वामीजी की गुरुपरंपरा में श्रीकूरेशस्वामीजी का होना सिद्ध है, अतः जब गुरुपरंपरा में श्रीवरवरमुनि स्वामीजी होंगे, तो श्रीकूरेशस्वामीजी नहीं हो सकते; और जब श्रीकूरेशस्वामीजी होंगे, तो श्रीवरवरमुनिस्वामीजी नहीं हो सकते। इसमें श्रीकूरेशस्वामीजी के होने के प्रमाण—श्रीरामार्चन पद्धति एवं भक्तमाल सबसे प्राचीन हैं, और ये आचार्य श्रीरामानन्दस्वामीजी तथा दिव्यज्ञानी श्रीनाभाजी के लिखे हुए है, अतः श्रीकूरेशस्वामीजी इस परम्परा में है, इसमें तो सन्देह ही नहीं हो सकता,। यही युक्ति इस पुस्तककी प्रस्तावना के प्रकाशक महोदयजी ने भी उपस्थित कर इस गुरु-परम्परा में श्रीवरवरमुनिस्वामीजी का होना स्वीकार नहीं किया है, अतः इस पर एक प्रौढ़ दृष्टि डालने की आवश्यकता है।

इस समस्या पर दो-दृष्टियों से प्रकाश डाला जा सकता है। एक तो यह कि यदि यह ठीक है, तो किस तरह? दूसरे, यदि गलत है तो कैसे? निदान इन्हीं दोनों दृष्टिकोणों से आगे विचार कर मीमांसा की जायगी।

ठीक तो इस प्रकार है, कि कई प्रसिद्ध गादियां में उपलब्ध परम्पराओं और इस सम्प्रदाय तथा अन्य सम्प्रदाय के विद्वानों द्वारा लिखे हुए लेखों भक्त-चरित्रों एवं परम्पराओं में श्रीवरवरमुनिस्वामीजीका नाम श्रीरामानन्दस्वामी जीकी गुरुपरम्परा में लिखा है, अतः मानना पड़ेगा, कि जब सम्प्रदाय में ऐसी परम्परा चली आती थी, तभी तो इन सब ग्रन्थों एवं लेखों में उनका

नाम आया है ? यदि यह कहें, कि फिर श्रीरामार्चनपद्धति एवं भक्त-माल में उनका नाम क्यों नहीं आया हैं ? तो यही कहना पड़ेगा, कि उसमें परम्परायें संक्षिप्त करके लिखी गई है, इसी कारण उसमें उनका नाम नहीं लिखा गया है। सम्प्रदाय के हरेक घरों मे क्रमबद्ध परम्परा चली आती थी, उसमें क्रमशः पूरी परम्परायें लिखी रहती थी। ऐसा देखने में भी आता है, कि नामों की गणनाओं में न्यूनाधिकता रहा करती है। जैसे कि श्रीहर्याचार्य स्वामीजीने अपने श्रीरामस्तवराज भाष्य में केवल इष्टदेव, आदिआचार्य (श्रीजी) तथा संस्थापकाचार्य (श्रीरामानुजस्वामी) की गणना द्वाराही अपनी परम्परा तथा सम्प्रदाय का परिचय दिया है। श्रीरामानन्दस्वामी जी के श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर तथा श्रीरामार्चनपद्धति के अन्य स्थलो से भी ऐसाही सिद्ध होता है किन्तु श्रीरामार्चनपद्धति के आदि में जो परम्परा लिखी हुई है, उसमें अधिक नामावलियां आयी हैं। इससे भी यही सिद्ध होता है, कि एकही लेखक ने भिन्न भिन्न स्थलो में न्यूनाधिक नामों का प्रयोग किया है। पुनः भक्तमाल में जो परम्परा लिखी गयी है, वह श्रीरामार्चनपद्धति की परपरा से संक्षिप्त तथा अन्यों से बृहद् है, इसी प्रकार और भी बहुत से ग्रन्थों एवं लेखों मे नामो की न्यूनाधिकता पायी जाती है अतः मानना पड़ेगा कि श्रीरामार्चनपद्धति एवं भक्तमाल में जो परम्परा की दी हुई है वह भी संक्षिप्त ही है। पूरी परम्परा द्वारा गादियों में पहले से ही सुरक्षित चली आ रही है।

अब दूसरे पहलू पर भी दृष्टि डालें। यदि श्रीवरवरमुनिस्वामीजी इस परम्परा के आचार्य नही है, तो कैसे ? इस सम्बन्ध में कुछ उल्लेख तो पहले भी किया गया है। उसके सिवा और बात भी है, जिससे श्रीरामानन्दस्वामीजी की गुरुपरम्परा में श्रीवरवरमुनिस्वामीजी के होने का समर्थन नही होता। भक्तमाल की परपरा संक्षिप्त कही जा सकती है, परन्तु श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा संक्षिप्त नही मानी जा सकती; क्योंकि उसमें श्रीकूरेशस्वामीजी से ऊपर की परम्परामें भी सिल-सिलेवार है, तथा श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी से श्रीरामानन्दस्वामीजी तक की परम्परायें भी प्रायः क्रमबद्ध ही है। इन सबों के नामों में तो वैसा संक्षेप नहीं किया गया, फिर कैसे माना जाय, कि बीच में श्रीवरवरमुनि स्वामीजी से लेकर श्रीपराशरभट्टस्वामीजी तक के नामोंको एकदम उड़ा दिया है ?

ऐसा भी नहीं है, कि ये अप्रसिद्ध व्यक्ति है। कम से कम श्रीवरवर-मुनिस्वामी, श्रीलोकाचार्यस्वामी एवं श्रीपराशरभट्टस्वामीजी का नाम तो अवश्य ही रहना चाहिये था, क्योंकि ये बहुत ही प्रसिद्ध एवं प्रतापी महात्मा हुए है, तथा इनके बनाये हुए बहुत से साम्प्रदायिक ग्रन्थ आज भी सम्प्रदाय मे प्रचलित है। अतः श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा में इनके नामो के एकबारगी नहीं रहने के कारण इसी बात की पुष्टि होती है, कि ये श्रीरामानन्दस्वामीजी की गुरुपरम्परा में नही है। इसके अतिरिक्त श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा मे श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी एवं श्रीकूरेशस्वामीजी के बीच में श्रीदेवाधिपाचार्य, श्रीबोपदेवजी तथा श्रीमाधवाचार्यजी के नाम भी आये है, परन्तु श्रीवरवरमुनिस्वामी वाली परम्परा में इनके नामों की गणना नही है, अतः मानना पड़ेगा कि श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी का श्रीवरवरस्वामीजी से होकर श्रीकूरेशस्वामीजी से सम्बन्ध नही है, बल्कि श्रीदेवाधिपाचार्यजी एवं श्रीमाधवाचार्यजी से होते हुए श्रीकूरेशस्वामीजी से है। इससे सर्वप्रकारेण यही सिद्ध होता है, कि श्रीवरवरमुनिस्वामीजी, श्रीरामानन्दस्वामीजी की गुरुपरम्परा में नही हुए है, बल्कि श्रीरामानुजस्वामीजीके बाद ही श्रीगोविन्दार्यजी से श्रीवरवरमुनिस्वामीजी की परम्परा अलग, और श्रीकूरेशस्वामीजी से श्रीरामानन्दस्वामीजी की परम्परा अलग हो गयी है।

इस प्रकार सम्प्रदाय में प्रचलित तथा प्रामाणिक-परम्परा के आधार पर दो पक्ष उपस्थित होते है। इन दोनों से इतना तो सिद्ध ही है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी की ही परम्परा में श्रीरामानन्दस्वामीजी हुए है। सन्देह केवल इतना ही है, कि श्रीवरवरमुनिस्वामीजी इस परम्परा में हुए है या नहीं। यद्यपि श्रीरामार्चनपद्धति से यह नहीं सिद्ध होता, कि श्रीवरवरमुनिस्वामीजी इस परम्परा मे हुए है, और भक्तमाल से भी ऐसाही सिद्ध होता है। ये दोनों ग्रन्थ हैं भी श्रीरामानन्दस्वामीजी तथा श्रीनाभाजी जैसे प्राचीन आचार्य तथा दिव्यज्ञानी महात्मा के लिखे हुए, अतः इसकी मान्यता भी सर्वोपरि है, तथा प्राचीन होने के कारण सर्व श्रेष्ठ प्रमाणिकता भी है। इसलिये श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा ही सर्वोपरि मान्य तथा प्रामाणिक है, इसमें कोई सन्देह नहीं। किन्तु

श्रीवरवरमुनिस्वामीजी वाली परम्परा भी प्रचलित है अतः इसके विषय में भी विचार करना आवश्यक है।

श्रीरामार्चनपद्धति तथा भक्तमाल के विरुद्ध यह तो किसी प्रकार माना ही नहीं जा सकता, कि श्रीकूरेशस्वामीजी की परम्परा में नहीं होने पर भी श्रीवरवरमुनिस्वामीजी, श्रीरामानन्दस्वामीजीकी गुरुपरम्परा में हैं। सम्भवतः इसी कारण रहस्यत्रय में पं० सूर्यवलीजी द्वारा लिखित परम्परा में, तथा वैष्णवधर्मरत्नाकर की परम्परा में श्रीवरवरमुनिस्वामीजीको भी श्रीकूरेशस्वामीजी की परम्परा में ही लिखा है, किन्तु श्रीवरवरमुनिस्वामीजीकी जो प्रामाणिक-परम्पराय मिलती है, उससे यही सिद्ध होता है कि श्रीवरवरमुनिस्वामीजी श्रीकूरेशस्वामीजीकी वंशपरम्परा में नहीं है, बल्कि श्रीगोविन्दाचार्यजी की परम्परा में है। ऐसी दशा में श्रीवरवरमुनिस्वामीजी श्रीकूरेशस्वामीजी की वंशपरम्परा में नहीं माने जा सकते। इसलिये जब श्रीकूरेशस्वामीजीकी परम्परा में श्रीरामानन्दस्वामीजीकी का होना निश्चितरूप से सिद्ध है, तो इस गुरुपरम्परा में श्रीवरवरमुनिस्वामीजी नहीं हो सकते। अब प्रश्न यह होता है, कि फिर ये इस परम्परा में आये कैसे?

इसके लिये सबसे प्रामाणिक और युक्तिसंगत उत्तर यह है, कि एक ही श्रीरामानुजस्वामीजीकी वंशपरम्परा में होने के कारण आचारी-श्रीवैष्णवों एवं विरागी-श्रीवैष्णवों में हेलमेल, सद्भाव एवं घनिष्टता रहती ही थी। आचारी-श्रीवैष्णवों में महानता की दृष्टि से श्रीरामानुज-स्वामीजी के बाद श्रीवरवरमुनिस्वामीजीकी ही गणना होती है। श्रीवरवर-मुनिस्वामीजीने आठ गद्दियां स्थापित की थीं, जिससे श्रीवैष्णवधर्म की सर्वाङ्गपूर्ण उन्नति और प्रतिष्ठा हुई। इन गादियों में ऐसे ऐसे विद्वान् आचार्य हुए, जिन्होंने सदा के लिये विपक्षियों के दाँत खट्टे कर दिये, उनको करारी हार दी, और श्रीसम्प्रदाय की विजय-वैजयन्ती सदा के लिये और सर्वत्र फहरा दी। इसीसे श्रीवरवरमुनिस्वामी श्रीरामानुजस्वामीजीके अवतार मानेजातेहै। आचारी-श्रीवैष्णव यह मानतेहैं कि शेषभगवान ने श्रीरामानुजस्वामीजी के रूप में अवतार लेकर श्रीसम्प्रदायकी संस्थापना की पुनःउन्होंने ही श्रीवरवरमुनिस्वामीजी के रूप में अवतरितहोकर इस सम्प्रदाय की सर्वत्र उन्नति एवं व्यापक प्रतिष्ठा स्थापित की। श्रीवरवरमुनि

स्वामीजी की आठो गद्दियों में भी तोताद्रि सर्वप्र-थम अतः मुख्य गद्दी है, इसलिये इसकी प्रतिष्ठा तथा महत्त्व भी अन्य गद्दियों से अधिक बढ़ा। यहाँ तक कि श्रीरामानुजस्वामीजी की ७४ पद्धतियों (अथवा ७४ पद्धतियों के) में से अन्य ७१ (अथवा ७३) पद्धतियों के श्रीवैष्णव, बल्कि इन आठ गद्दियों में से भी अन्य सात गद्दियों के श्रीवैष्णव तोताद्रिस्थान के आचार्य से पुनः दीक्षा तक लिया करते थे, और ऐसा बहुत कुछ आज भी विद्यमान है। इसी से श्रीरामानन्दीय वैष्णवों ने भी श्रीवरवरमुनिस्वामीजी को द्वितीय श्रीरामानुजस्वामीजी ही, और उनके मुख्य स्थान तोताद्रि को श्रीरङ्गनाथ के समान आचार्य-स्थान मान लिया। तब से दिनोदिन यह घनिष्टता बढने लगी, और बराबर बढती ही गयी। यही कारण है, कि पीछे से श्रीरामानन्दीय-वैष्णवों की गुरुपरम्परा में भी श्रीवरवरमुनिस्वामीजी सम्मिलित हो गये। इसके बाद भी घनिष्टता बनी ही थी, तोताद्रिस्थान और वहाँ के आचार्य की मान्यता हो ही रही थी, यहाँ तक कि, श्रीरामानन्दीय-वैष्णवों का सबसे प्राचीन स्थान गलता है, अतःवहस्थान सभी श्रीरामानन्दीय-वैष्णवों की दृष्टि में मान्य तथा पूज्य था, इसको उत्तर-तोताद्रि की उपाधि एवं मान्यता देने मे गौरव समझा गया।अतः यह स्वतः सिद्ध बात है, कि इस समय यह ज्ञान निश्चित हो गया था, कि श्रीवरवरमुनिस्वामीजी सचमुच श्रीरामानन्दीय वैष्णवों की गुरु-परम्परा के ही आचार्य है, अतः कितने विद्वानों एवं द्वारा-गादियों के आचार्यों ने भी अपनी गुरु-परम्परा में श्रीवरवरमुनिस्वामीजी और इनके एवं श्रीरामानुजस्वामीजी के बीच के आचार्यों की नामावली भी छुटी हुई समझ कर सम्मिलित कर ली। यही कारण है, कि भक्तमाल के पिछले टीकाकारों, उपबृंहण कर्त्ताओं, एवं अन्य भक्त-चरित्र के लेखकों ने भी श्रीरामानन्दस्वामीजी की गुरु परम्परा मे श्रीवरवर-मुनिस्वामीजीकी भी गणना की है, और उसका आधार भक्तमाल के 'आचारज जामात की' छप्पय को मान लिया, अतः उनका नाम लालाचार्य जी भी बतलाया है। इस प्रकार श्रीरामानन्दीय-वैष्णवों की परम्परा में श्रीवरवरमुनिस्वामीजी का नाम भी सम्मिलित हो गया।

पिछले दिनों में विरागी-श्रीवैष्णवों में विद्या व्यसन भी

घोषित कर रहे है। किन्तु इसी पुस्तिका में गुरुजी को खूब गालियां दी है, ढोंगी कहा है, और आर्य-समाजियों की कुटिल भावना एवं ईसाइयों की अस्पृश्य-भावना वाला भी कहा है। अतः गुरुजीको इस प्रकार गालियों से पूजा करने वाले, उनके वचनों को केवल अपमान करने के लिये खण्डन करने वाले और उनके सत्य एवं प्रमाणित बचन को कभी दाव बचाने के लिये खण्डन कभी मण्डन रूप अव्यवस्थित मत रखने वाले श्रीभगवद्दासजी के उस प्रच्छन्नजीवन के कृत्य के बिषय में क्या कहा जाय? इससे सहज अनुमान किया जा सकता है, कि उस समय इन्होंने अपनी अभीष्ट-सिद्धि के लिये कोई कला उठा न रखी थी। जब प्रत्यक्ष-कृत्य एवं प्रचलित प्रमाणिक ग्रन्थों एवं बातों में इतनी विषमता अव्यवस्थितता, असंयतता एवं मनमानापन है, तो इस बात को कौन स्वीकार न करेगा प्रच्छन्नकृत्य-स्वरूप श्रीराममन्त्रराजपरम्परा तथा वाल्मीकि-संहिता कोरी जालसाजी ही है? और विशेष कर जब कि वह प्रचलित एवं प्राप्य शास्त्रों संहिताओं, पुराणों, साम्प्रदायिक ग्रन्थों, आचार्य-स्वीकृतियों, ऐतिहासिक-प्रमाणों एवं व्यापक सर्वमानताओं के विरुद्ध हो। फिर भी अब एक दल आप का अनुयायी हो गया था।

इसके कुछ दिनों के बाद इस मोह-मार्जन एवं भ्रम भंजन के लिये पं० श्रीरामटहलदासजी ने श्रीरामानन्द स्वामीजी कृत दोनों ग्रन्थों—श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर एवं श्रीरामार्चनपद्धति-को प्रकाशित करवाया, क्योंकि ये ग्रन्थ दुष्प्राप्य हो रहे थे, और इसमें साम्प्रदायिक सिद्धान्त एवं गुरुपरम्परा आदि थे। तथा इसके अन्त में प्राचीन गुरुपरम्परा की सिद्धि में सैकड़ों प्रामाणिक ग्रन्थों के प्रमाणों को पेश किया था, जो इसमें परिशिष्ट के रूप में सम्मिलित है।

पुनः इसके विरोध के लिये भी श्रीभगवद्दासजी ही मैदान में उतर आये। आपने इसके परिशिष्ट के कुछ प्रमाणों का अनर्गल खण्डन-मण्डन 'परम्परा-परित्राणम्' के रूप में किया। इसमें भी आपने वही चालें काम में लायी हैं, जो कि श्रीसम्प्रदायरक्षा में लायी गयी थीं। पुनः श्रीवैष्णव मताब्ज भास्कर की 'प्रकाश' के रूप में जो दुर्दशा की है, वह तो ज्ञात ही है। 'प्रकाश' की स्थिति और 'परम्परा परित्राणम्' की प्रधान प्रधान बातों की आलोचना 'प्रकाश' की आलोचना में

पूर्व ही की जा चुकी है। जिससे स्पष्ट है, कि श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर को आपने कितना नष्ट भ्रष्ट कर कुछ का कुछ बना दिया है। तथा सम्प्रदाय-विच्छेद कर नूतन परम्परा सिद्ध करने की आपकी सारी दलीलें भी कितनी निराधार तथा अनर्गल है।

इस प्रकार स्पष्ट है, कि श्रीअग्रदासजी के नाम पर बनाकर उपस्थित की हुई पूर्व-परम्परा ही इस सम्प्रदाय-विच्छेद का मूल साधन है, उसके बाद 'रहस्योद्घाटन' के द्वारा उसके प्रसार का क्षेत्र प्रशस्त किया गया और वाल्मीकि-संहिता द्वारा खाद्य सामग्री देकर उसकी पुष्टि की गयी, पुनः श्रीसम्प्रदायरक्षा, श्रीमद्रामानन्ददिग्विजय, परम्परा-परित्राणम् तथा 'प्रकाश' द्वारा घेरान घेर कर उसकी रक्षा की गयी। किन्तु यह एक धोखे की टट्टी थी, इस बात का कुछ परिचय तो पहले भी दिया जा ही चुका है, अब इस पर कुछ विशेष रूप से प्रकाश डाल कर इस विषय की समाप्ति की जायगी।

सबसे पहले नूतन-परम्परा पर ही विचार करना समुचित होगा। इस के लिये सबसे पहले 'श्रीराममन्त्रराज-परम्परा' नामक पुस्तिका पर प्रकाश डालना उचित है, क्योंकि परम्परा-आन्दोलन का इसी से सूत्रपात हुआ है। यह श्रीपुरातत्त्वानुसन्धायिनी-समिति-श्रीअयोध्याजी नामक एक गुमराह संस्था के नाम से लिखकर प्रकाशित की गयी थी। यह तो पहले ही कहा जा चुका है। अब यह देखना चाहिये, कि उस समय उसका क्या स्वरूप था, क्या हस्ती थी? इसके लिये यह जिस कला-कौशल के साथ इसमें उपस्थित किया गया है यहाँ उसी पर प्रकाश डाला जायेगा। इस परम्परा के पूर्व में इसकी सिद्धि के लिये एक भूमिका लिखी गयी है, पुनः हिन्दी टीका के साथ परम्परा दी गयी है। यहाँ पहले भूमिका पर विचार कर तब परम्परा और उसकी टीका पर विचार किया जायगा। यहाँ क्रमशः भूमिका के कुछ अशों को उद्धृत करूँ तो, पुनः इस पर विचार करूँगा। इसके प्रारम्भ में लिखा है:—

"पुरातत्त्वानुसन्धायिनी समिति अयोध्या ने अपने एक अधिवेशन में यह विचार कर, कि वह मनुष्य कभी भी आगे नहीं बढ सकता, जिसे अपने पूर्वपुरुषों के नाम, आचार व्यवहार, परम्परा आदि भले

प्रकारसे मालूम न हो, रामानन्दीय वैष्णवों की परम्परा का अन्वेषण कार्य आरम्भ किया है। लोगों को प्राय: जिस परम्परा का ज्ञान है, उसमें कुछ उलट पुलट होकर उसी ढङ्ग की अन्य भी कई परम्परा सूची प्राप्त होती है। ये सब सूचियाँ किसी आप्त आचार्य पुरुष द्वारा निर्णीत हैं, किसी आप्त गून्थ में लिखी हैं इत्यादि बातें कहनी अत्यन्त कठिन है। परन्तु तो भी हम लोग अब तक उसीको सच मानते आये है, और तब तक सच मानेंगे जब तक प्रत्येक रामानन्दीय-वैष्णवों के हृदयों से यह आवाज न आवेगी कि यह परम्परा उलटी पुलटी है।

"हम यहाँ पर परम्परा की उन सूचियों को संक्षिप्त रूप में आप के सामने रख देना चाहते है जो प्राय: थोड़े से उलट फेर के बाद एक ही ढग की है।"

इतनी भूमिका के बाद गुरुपरम्परा की सात सूचियाँ विचार के लिये उपस्थित की गयी है, जिसमें पहली 'निजगुरु' से, दूसरी और तीसरी डाक्टर ग्रियर्सन साहब को प्राप्त हुई परम्परा से, चौथी श्रीतपसी जी की छावनी अयोध्या से प्राप्त प्राचीन हस्तलिखित प्रति से, पाँचवी जन्मस्थान के श्रीयुत रघुवर शरणजी के रहस्यत्र से, ६ ठी भाटों के यहाँ की परम्परा से तथा सातवीं श्रीरसिकविहारीशरणजी कृत मन्त्रराज परम्परा' से उद्धृत की गयी अथवा उद्धृत की हुई बतलायी गयी है। इसमें पहली (निजगुरु) तो बड़ास्थान अयोध्या के एक पूर्ववर्ती महान्त रघुनाथप्रसादजी को लिखी है, दो राहचलते जहाँ कही डाक्टर ग्रियर्सन साहब को मिली थी, तपसीजी की छावनी वाली परम्परा का कथन कहाँ तक ठीक है, किन्होंने लिखा हैं, ?कुछ पता नही। रहस्यत्रयवाली परम्परा श्रीयुतरघुबरशरणजी की लिखी हुई नहीं है, बल्कि प० सूर्य्यवली जी ने श्रीरघुबरशरणजी से जानकर लिखी है, और यह प्रायः पहली परम्परा से ही मिलती है। वैष्णवधर्मरत्नाकर में भी इसी से मिलती जुलती परम्परा लिखी है। भाटों की परम्परा तो 'दोकन परुआ' चीज है। श्रीरसिक विहारीशरणजी कृत परम्परा में महाशम्भु और विष्णु ये दो नाम बढ़ाये हुए है, और प्राय: निज गुरु सा ही है। इस प्रकार हम देखते हैं, विचार के लिये काई भी प्राचीन परम्परा पेश नहीं की गयी है। फिर भी सभी परम्पराओं से यही सिद्ध होता है, कि श्रीरामानन्द स्वामीजी श्रीरामानुजस्वामीजी के ही परिवार में है। नामों का विशेष न्यूनाधिकता उलट फेर उन्ही

परम्पराओ में है,जो इधर उधर से उटपटाङ्ग लाकर यहाँ जोड़ दी गयी है। यही कारण है कि इसी पुस्तक में आगे चल कर सभी परम्पराओं को छोड कर केवल 'निज गुरु' की परम्परा पर ही विचार किया गया है। निजगुरु, रहस्यत्रय और वैष्णवधर्मरत्नाकर वाली परम्परा में प्रायः एकता है। इसक सिवा अन्य जो है भी इधर उधर से जान बूझ कर ही उटपटाग लाये हुए।

यहाँ पर एक बात और भी विचार लेनी चाहिये, और वह यह कि आपने प्रारम्भिक कथन मे, जो ऊपर उद्धृत किया जा चुका है, कहा है, कि ये सब सूचियाँ किसी आप्त आचाय पुरुष द्वारा निर्णीत हैं या आप्त–ग्रन्थ में लिखी है, इत्यादि बातें कहनी अत्यन्त कठिन है।' किन्तु आपने ऐसी सूचियाँ उपस्थित कहाँ की? उनको तो जान बूझ कर छाड़ दिया। क्या श्रीरामानन्दस्वामीजी आप्त-आचार्य-पुरुष और उनकी श्रीरामार्चन पद्धति आप्त-ग्रन्थ नहीं है? क्या नाभाजी आप्त आचार्य पुरुष और उनका भक्त माल आप्त ग्रन्थ नही है? फिर क्यों नही उसकी परम्परा यहाँ उपस्थित की गयी? इसी प्रकार द्वारा गादियों से भी क्यों नही परम्पराय खोज कर लायी गयी? और लायी गयी राह चलते डाक्टर गियर्सन साहब की पाई हुई, तो भाटो के पास की। यह इसीलिये कि इन अव्यवस्थित परम्पराओं को भिड़ा कर उसकी कमजोरी दिखाते हुए असत्यता सिद्ध कर सकें। जब आचार्यवर श्री रामानन्दस्वामीजी कृत श्रीरामार्चन-पद्धति एवं भक्तमाल की परम्परा थी ही फिर खोजने की आपको क्या जरूरत पड़ी और यह क्यों नहीं मिली! यदि अपनी अभीष्ट–सिद्धि क विपरीत होने से उसे मानना नही था, तो फिर यह बहाना क्यों, कि आप्त आचार्य पुरुष कृत कोई परम्पराही नही है, तो किसी आप्तग्रन्थ में परम्परा नहीं है! इससे तो साफ प्रकट है, कि आचार्यकृत और आप्तग्रन्थों में परम्परायें मौजूद थी प्रचलित थी। परन्तु आपकी नीयत ही दूसरी थी, इसीसे इन सबों का जिक्र तक न कर कुछ पिछली और कुछ इधर उधर की अव्यवस्थित परम्पराओ को उपस्थित कर इनकी कामजोरियों से अनुचित लाभ उठाकर मनोरथ सफल करने का प्रपञ्च साजा गया था। अतः ढूढ का बहाना ही व्यर्थ कोरी जालसाजी है। इसके सिवा कमसे कम

'निज गुरु' के रचयिता श्रीरघुनाथप्रसादजी जो वेंदीवाले वैष्णवों की आचार्य गादी बडा स्थान अयोध्या के प्रथम आचार्य श्रीरामप्रसादजी के शिष्य तथा इसी गादो के द्वितीय आचार्य है, क्या अनाप्त-पुरुष हैं। जब इस गादी के शिष्य होकर भी श्रीभगवद्दासजी इनको अनाप्त मानते हैं, तो इस विषय में कहना ही व्यर्थ है।

एक बात और यह, कि इसमें कहा गया है, कि "लोगों को प्रायः जिस परम्परा का ज्ञान है, उसमें उलट-पुलट होकर उसी ढंग की अन्य भी कई परम्परा सूची प्राप्त होती है।" "परन्तु तो भी अब तक हमलोग उसीको सच मानते आये है, और तब तक सच मानेंगे, जब तक प्रत्येक रामानन्दीय-वैष्णवों के हृदय से यह आवाज न आवेगी, कि यह परम्परा उलटी-पुलटी है। हम यहाँ पर परम्परा की उन सूचियों को सङ्क्षिप्त रूप मे आपके सामने रख देना चाहते है, जो प्रायः थोड़े से उलट फेर के बाद एक ही ढंग की है।"

कैसी लचर दलोल है! लोगों को जिस परम्परा का ज्ञान है, उसी ढंग की कुछ उलट पुलट होकर दूसरी परम्परायें भी मिलती है, तो उन दूसरी की उलट पलट से पहली में गड़बड़ी क्यों मानी जायगी? भाटों की एवं ग्रियर्सन साहब की परम्परा वाली गड़बड़ियों से इसका क्या सम्बन्ध? उसमें गड़बड़ी रहा करे, उसको मानने कौन जाता है? इसके सिवा उलट पलट होने पर भी जब सभी एक ही ढंग की है, तब यह कौनसी युक्ति है, कि उसको सच न मानेंगे? वल्कि तब तो यह युक्ति उपस्थित होती है. कि इसमें कौन सी सुव्यवस्थित तथा क्रमबद्ध है। फिर इस प्रकार ठीक न कर सबको मानलेना तथा इससे भिन्न ही मानने के लिये ढूंढ़ते फिरना सत्यान्वेषी की सीमा से बाहर का काम है। इसके सिवा जो भी मिल जाय, अथवा बना डालें, उसको फिर इसी के साथ मिलाकर विचार करें, तो इसी नियम से वह भी तो उलट पुलट ही सिद्ध होगा, अतः वह भी कैसे सच माना जायगा? यदि इस उलट पुलट के ग्रूप में उसको शामिल न करें, तो फिर इन सबों को ही क्यों एक जगह रखकर एक से दूसरे को उलटा पुलटा कहें? यदि अलग विचार कर, तो सभी का; नही तो सभी को एक जगह रख कर एक नियम से मीमासा कर। ऐसा न कर अन्यों को एक जगह रखकर एक को दूसरे

से उलटा पुलटा कह कर झूठा कहदें, और किसी खास को इनसे अलग रखकर दूसरे ही नियम मे विचार करें, यह कौन सी नीति है ? यह तो सर्वथा धांधली है। इसके सिवा अब इसमे गड़बड़-परम्पराओ को मिला कर उलटा पुलटा बताते हुए उपस्थित ही करते है तो यह कौन सी दलील है, कि उलटा पलटा कहने मात्र से झूठ मान लेंगे ? क्या आप जिसको मानने की फिक्र में ये सब कलाबाजियाँ कर रहे हैं उसको भी इसमें सम्मिलित करदें, तो उसकी भी यही अवस्था न हो जायगी ?

इसके बाद इन सातों सूचियों में से अन्य छः का परित्याग कर विशेष रूप से प्रचलित रहने के कारण 'निजगुरु' की परम्परा पर ही विचार शुरू किया है, जो इस प्रकार है:-

| | |
|---|---|
| १ श्रीमन्नारायण | १७ श्रीशैलेशजी |
| २ श्रीलक्ष्मीजी | १८ श्रीवरवरमुनिजी |
| ३ श्रीविष्वक्सेनजी | १९ श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी |
| ४ श्रीशठकोपजी | २० श्रीगंगाधराचार्यजी |
| ५ श्रीनाथमुनिजी | २१ श्रीसदाचार्यजी |
| ६ श्रीपुण्डरीकाक्षजी | २२ श्रीरामेश्वराचार्यजी |
| ७ श्रीराममिश्रजी | २३ श्रीद्वारानन्दजी |
| ८ श्रीयामुनाचार्यजी | २४ श्रीदेवानन्दजी |
| ९ श्रीमहापूर्णाचार्यजी | २५ श्रीश्यामानन्दजी |
| १० श्रीरामानुजस्वामीजी | २६ श्रीश्रुतानन्दजी |
| ११ श्रीगोविन्दाचार्यजी | २७ श्रीचिदानन्दजी |
| १२ श्रीपराशरजी | २८ श्रीपूर्णानन्दजी |
| १३ श्रीवेदान्तीजी | २९ श्रीश्रियानन्दजी |
| १४ श्रीकलिवैरीजी | ३० श्रीहर्यानन्दजी |
| १५ श्रीकृष्णपादजी | ३१ श्री राघवानन्दजी |
| १६ श्रीलोकाचार्यजी | ३२ श्रीरामानन्दजी |

( १ ) गीता टीका की भूमिका के अनुसार श्री वरवर मुनि का जन्म १३७० ई० में हुआ है, परन्तु श्रीरामानन्दस्वामी का जन्म सन् १३०० ई० में हुआ है, अतः श्रीरामानन्दस्वामीजी ही श्रीवरवर मुनि स्वामी जी से ७०-७१ वर्ष बड़े सिद्ध होते है, फिर इस परम्परा-सूची

मे श्रीरामानन्दस्वामी जी से १४ पीढी पहले होने वाले श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजीको श्रीवरवरमुनिजी का शिष्य कैसे लिखा गया।

( २ ) श्रीरामानुज स्वामीजी १० वी सदी तथा श्रीरामनन्दस्वामी १३ वां सदी में हुए हैं--उन तीन सौ वर्षों के भीतर इस परम्परा में श्रीरामानुजचार्यजी एव श्रीरामानन्दस्वामीजी के बीच में किसी ने २१ पीढी और किसीने २३ पीढी जोडी है। तो क्या पूर्वकालीन दीर्घजीवी महात्मा १५ वर्ष भी नही जीते थे। और श्रीरामानुजस्वामी के पहले ६ ठी पीढी में श्रीशठकोपजी माने जाते हैं। और इनका जन्म ४३ दिन कलि बीतने पर होना माना जाता है। अतः केवल ये छ पीढिया चार हजार वर्षों में समाप्त हुईं ? इस प्रकार श्रीशठकोपस्वामीजी से लेकर श्रीरामानुजस्वामीजी तक ६ पीढ़ी में चार हजार वर्ष समाप्त हो, और श्रीरामानुज स्वामीजी से श्रीरामानन्दस्वामीजो तक २१ या २३ पीढियें तीन सौ वर्षों में ?

इन प्रश्नों पर भी विचार करना आवश्यक है। सबसे पहली बात तो यह, कि यदि श्रीरामार्चन पद्धति तथा भक्तमाल की परम्परायें उपस्थित कर दी जायँ, तो यह प्रश्न ही हवा हो जाता है। और इसी भय से जानबूझ कर ही आपने उसे यहाँ सम्मिलित नहीं की है। परम्परा के सम्बन्ध में भी पहले ही विचार कर चुका है, उसमें यह भली भाँति स्पष्ट कर दिया गया है, कि श्रीवरवरमुनिजी का परम्परा में कारणवश समावेश हो गया है। और ऐसा कहने का मुख्य कारण यही है कि श्रीरामार्चनपद्धति में उनका नाम नहीं आया है, और प्रमाणिकता दृष्टि से यह ग्रन्थ सर्व श्रेष्ट है। यदि श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा उपस्थित नहीं रहती तो श्रीवरवरमुनि स्वामीजी से सम्बन्ध रखने वाली परम्परा ही अवश्य माननी पड़ती और इसकी सिद्धि भी हो जाती है। अतः नूतन परम्पराकार ने जब श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा को छोड कर इसीको उपस्थित किया है, तो मैं भी इसी पर विचार करूँ, क्योंकि आपने इसे लेकर अपनी कामना का हवाई किला तयार किया है।

पहली युक्ति के विषय में सबसे पहले तो यह विचारणीय है, कि श्रीवरवरमुनिजी का जन्म १३७० ई० में हुआ है, यह निश्चित रूपसे कैसे माना जा सकता है, श्रीअनन्ताचार्यजी ने गीता-भाष्य की भूमि का

में लिखा है केवल इसीसे वह माना नहीं जा सकता। जब उसपर स्वतः विचार करना है, तो जब तक ऐतिहासिक-प्रमाणों एवं अनुकूल युक्तियों से उसकी सिद्धि न हो जाय, तब तक उसे आँख मूँद कर मानना ठीक नहीं। सबसे पहले इसके विरुद्ध तो यही प्रमाण है, कि श्रीवरवरमुनिजी के शिष्य श्रीप्रतिवादि-भयङ्करस्वामीजी का ही जन्म १३०३ ई० में होना लिखा है, जिसको श्रीभगवद्दासजी ने भी 'तत्त्वोद्बोधन-मीमांसा' के पृष्ट १५ १६ में स्वीकार किया है। अतः श्रीवरवरमुनिजी का जन्म इससे ४०-४२ वर्ष भी पहले मान लें, तो उनका जन्म सन् १२६० ई० के आस पास ठहरता है। मान लेने की बात इसलिये कही जाती है कि जब तक सम्भव-युक्तियों एवं प्रमाणों से उसका समर्थन हो सकेगा, तब तक उसको मनमानी तौर पर गलत कह देना विचार की सीमा का अतिक्रमण करना होगा। शिष्य से गुरु का ४०-४२ वर्ष बड़ा होना कोई कठिन नहीं, साधारण बात है, रातदिन की आँखों देखी घटना है। इसके सिवा इधर श्रीरामानन्दस्वामीजी का जन्मकाल भी १३०० ई० नहीं ही ठहरता, बल्कि सन् १४२० ई० से पहले मानने की न तो कोई युक्ति न प्रमाण ही है, जैसा कि पहले ही सिद्ध किया जा चुका है। बल्कि बहुत से विचारक तो आपकी १०० वर्ष की आयु मानते भी नहीं, और न मानने को विवश करने के लिये कोई जबर्दस्त प्रमाण ही है। अतः इस दृष्टि से श्रीस्वामीजी का जन्म समय और पीछे भी हट सकता है। फिर भी उसे न मान कर जैसा स्वतः सिद्ध होता है, सन् १४२० ई० को ही जन्म काल मानते हैं तो इस दृष्टि से श्रीवरवरमुनि स्वामीजी के जन्मकाल १२६० ई० और श्रीरामानन्दस्वामीजी के जन्मकाल से १४२० ई० में १६० वर्षों का अन्तर होता है। इसके बीच में १४ आचार्य हो गये हैं, अतः प्रत्येक आचार्य का समय प्रायः ११-१२ वर्ष होगा। वह भी तब, जब कि श्रीप्रतिवादि भयङ्करस्वामीजी के जन्म समय को ठीक मान लिया गया है। नहीं तो और भी बढ सकता है।

अब इसी को एक और प्रकार से विचार करें। श्रीरामानुजस्वामी जी का जन्म सन् १०१६ ई० में हुआ है, और श्रीरामानन्दस्वामीजी का १४२० ई० में जन्म लेना सिद्ध होता है, अतः दोनों में ४०० वर्षों का अन्तर हुआ। इसी ४०० वर्षों में निजगुरु की परम्परा से

२२ पीढियाँ गुजरी है, अतः प्रत्येक आचार्य का समय प्रायः १८-१९ वर्ष का होता है।

इस प्रकार छोटे दायरे में विचार करने से प्रत्येक आचार्यका समय ११-१२ वर्ष तथा बड़े दायरे से १८-१९ वर्ष होता है, और दोनों सम्भव हो सकता है। यद्यपि इस शैली का अवलम्बन करने से किसी आचार्य का निश्चित समय ज्ञात नहीं हो सकता, क्योंकि कोई अधिक दिनों तक जीवित रहते हैं, कोई कुछ ही दिनों तक; अतः एक का समय दूसरे में मिल कर सभी को गडबड कर सकता है, इसलिये इस दृष्टि-कोण से महात्माओं के समय का विचार ही नहीं किया जा सकता। एक बात और गृहस्थों की परम्परा में तो एक प्रकार से यह भी रोक है, कि जब तक सन्तान उत्पन्न करने योग्य आयु (१५-२० वर्ष) नहीं होगी, तब तक सन्तान होगी ही कैसी? अतः १५-२० वर्ष के बिना वंश-क्रम का आरम्भ ही नहीं हो सकता; और जब सन्तान होगी भी, तो शिशु ही। किन्तु महात्माओं में न तो वैसी अनिवार्य रोक ही हो सकती है, न नवजात शिशु शिष्य ही हो सकता है। साधारणतः जब अवस्था परिपक्व होगी, विराग उदय होगा, तभी तो कोई शिष्य हो सकता है। ऐसी दशा में वृद्ध-व्यक्ति भी शिष्य हो सकते और होते ही है, तथा तुरंत ही शिष्य भी कर सकते तथा करते ही है। इस प्रकार पीढ़ियाँ बदलते देर नहीं लगती। इसीको अब दूसरी दृष्टि से भी विचार करें। जैसे गृहस्थ की तो शारीरिक-शक्ति एवं आयु की दृष्टि से सन्तानोत्पत्ति करने की एक हद होती है, जिससे आगे वह इच्छा रखते हुए भी विवश हो जाता है। किन्तु महात्माओं के लिये ऐसी बात नहीं है; वे तो जर्जर-अवस्था में परधाम सिधारते समय भी शिष्य कर जा सकते और कर भी जाते है, इस हिसाब से बहुत समय के बाद वंश कायम हो सकता है, और पीढिया बहुत देर से बदल सकती है। कहने का तात्पर्य यह है, कि विरक्त-महात्माओं का समय पीढी गिन कर निश्चित नहीं किया जा सकता। अतः इस दृष्टि से उनके विषय में विचार नही किया जा सकता, और यदि करना ही हो, तो सभी सम्भव उपायों से उस पर दृष्टि डालनी चाहिये। इस दृष्टि से ऊपर श्रीवरवरमुनिस्वामीजी से श्रीरामानन्दस्वामीजी तक के समय के विचारानुसार प्रत्येक आचार्य का समय ११-१२ वर्ष भी सम्भव है

और श्रीरामानुजस्वामीजी से श्रीरामानन्दस्वामीजी तक के समय के विचारानुसार १८-१९ वर्ष भी सम्भव है। और व्यक्तिगत हैसियत से कितनों का इससे भी बहुत कम और इससे भी बहुत अधिक हो सकता है।

यद्यपि ऊपर के विवेचनों से यह स्पष्ट हो गया है, कि विरक्त-महात्माओं का वंश दो चार दिनों में भी बदल सकता है-आज शिष्य हुए, चार दिनों के बाद शिष्य कर लिया, और ऐसा देखने में भी आताही है। बड़े बड़े स्थानों में ऐसी कितनी घटनायें देखी गई हैं, अतः इसमें सन्देह करना व्यर्थ है। ऐसी अवस्था में प्रत्येक आचार्य का समय औसत ११-१२ वर्ष भी कम नहीं है। फिर भी यदि किसी की यह धारणा हो, कि ऐसी केवल कल्पना ही की जा सकती है, वस्तु स्थिति नहीं होती, तो ऐसा भी नहीं कह सकते क्योंकि एक तो कितनी ऐसी घटनायें देखी हुई है कितनी देख रहे है। दूसरे इसके लिये स्थायी प्रमाण भी है। यथा मिर्जापुर स्थान ( मिथिला ) के अधिकारी श्री रामसुन्दरदासजी की ६ पीढियाँ अभी आंखो के सामने कायम है, और शायद उनके सामने ही और पीढियाँ भी बढे। अधिकारी श्रीरामसुन्दर दासजी के शिष्य श्रीरामरूपदासजी ने आज से १२ वर्ष पूर्व श्रीभगवद्दास जी को शिष्य किया था। श्रीभगवद्दासजी के शिष्य श्रीभरतदासजी है, और इनके भी प्रशिष्य तक हो चुके है। यह सिलसिला आज से ६ वर्ष पूर्व ही सम्पन्न हो चुका था, अर्थात् श्रीरामरूपदासजी की ये चार पीढ़िया ६ ही वर्ष मे सम्पन्न हुई। अब यदि इनके वंश-क्रम का हिसाब जोड़ें, तो प्रत्येक पीढ़ी के लिये डेढ ही वर्ष पड़ता है। ऐसी स्थिति में विरक्त-महात्माओं का पीढ़ियों से समय निरूपण करना जान-बूझ कर अँधेरे में ठोकर खाना है। हाँ, इसके लिये जब जबदस्त सबूत हो, तो अलवत्तः माना जा सकता है।

अब रही श्रीशठकोपस्वामीजी के बाद से श्रीरामानुजस्वामीजी तक ६ पीढ़ियों में ४ हजार वर्ष बीत जाने की बात। इस दर से प्रत्येक आचार्य का प्रायः ६६७ वर्ष समय होता है, जो सर्वथा असम्भव है। किन्तु ऐसा तो तब कहना चाहिये था, जब कि यह सिलसिला प्राकृत-शरीर-सम्बन्ध युक्त होता। किन्तु वस्तुस्थिति तो वैसी है नहीं। श्रीशठकोपस्वामीजी ने कलि के ४३ दिन बीतने पर अवतार धारण किया, और

लोक-मर्यादा के अनुसार ससार में रह कर अन्त में परधाम पधार गये। उनके परधाम पधार जाने के ३७ ३८ सौ वर्षों के बाद श्रीनाथमुनि स्वामीजी ने उनकी 'सहस्रगीति' के पद से आकृष्ट होकर उनका आराधन किया और साक्षात्कार कर उनसे विधिवत् दीक्षा शिक्षा एवं सहस्र गीति' भी प्राप्त की। इस प्रकार श्रीनाथमुनिस्वामीजी श्रीशठ-कोपस्वामीजी के शिष्य हुए। पुन. क्रमशः परम्परा आगे बढ़ती हुई श्रीरामानुजस्वामीजी तक आयी है। अतः ६ पीढी में ४ हजार वर्षों के बीतने की शङ्का करना या उसके अनुसार पीढी निश्चित करने का हौसला जताना व्यर्थ है, और 'निज-गुरु' की परम्परा के सम्बन्ध मे पीढी एव समय की सारी दलीलें भी बेजड़ एवं अपान्य ही है।

उपर्युक्त परम्पराओं की उपस्थिति एवं निराधार शङ्का स्थापन के बाद आपने जिस कौशल से नूतन-परम्परा की उपस्थिति की है, उसको भी देखिये:—

"हम पहले लिख चुके है, कि ये सब सूचियाँ हमारे किसी आचार्य द्वारा निर्दिष्ट नही हैं। अस्तु, यदि किसी हमारे आचार्य की बनाई हुई परम्परा हमें मिल जाय तो इसमें कुछ सन्देह नही, कि हम लोगों जैसे आस्तिकों के लिये वही परम्परा शिरोधार्य और सर्वमान्य होनी चाहिए।

"पुरातत्त्वानुसन्धायिनी समिति अयोध्या को एक और परम्परा श्लोक-बद्ध मिली है, जो हमारे परमाचार्य श्रीस्वामीरामानन्दजी के बाद तीसरी पीढी में श्रीअग्रदासजी महाराज की लिखी हुई है। वह परम्परा इन सबों से विलक्षण और विशेष ध्यान से विचारणीय है। हम सब श्रीरामानन्दीय-वैष्णवों का परम कर्त्तव्य है, कि श्रीस्वामी श्रीअग्रदासजी महाराज की बताई हुई परम्परा पर खूब विचार करें। हमलोग यह तो कह ही नही सकते, कि श्रीअग्रदासजी महाराज ने झूठ लिखा है। लिखा है तो किसी आधार पर, अतः हमलोगों को सावधान होकर प्रेम से इस पर विचार करना चाहिये।

"इस परम्परा से यह बात मालूम होती है, कि श्रीरामानन्दस्वामी जी महाराज श्रीरामानुजस्वामीजी के परिवार में से नहीं है। यद्यपि यह बात बहुत कोलाहल पैदा करनेवाली है, तथापि गम्भीरता के साथ इस पर विचार होना चाहिये।

"यह परम्परा श्रीमन्नारायण से शुरू नहीं होती, किन्तु श्रीरामजी से इसका आरम्भ होता है। जैसे कि:–

| | |
|---|---|
| १–सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी महाराज | १२–श्रीरामेश्वराचार्यजी |
| २–श्रीजानकीजी | १३–श्रीद्वारानन्दजी |
| ३–श्रीहनुमानजी | १४–श्रीदेवानन्दजी |
| ४–श्रीब्रह्माजी | १५–श्रीश्यामानन्दजी |
| ५–श्रीवशिष्ठजी | १६–श्रीश्रुतानन्दजी |
| ६–श्रीपराशरजी | १७ श्रीचिदानन्दजी |
| ७–श्रीव्यासजी | १८–श्रीपूर्णानन्दजी |
| ८–श्रीशुकदेवजी | १९–श्रीश्रियानन्दजी |
| ९–श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी | २०–श्रीहर्यानन्दजी |
| १०–श्रीगङ्गाधराचार्यजी | २१–श्रीराघवानन्दजी |
| ११–श्रीसदाचार्यजी | २२–श्रीस्वामीरामानन्दजीमहाराज" |

अब इसके स्वरूप पर एक दृष्टि डालिये। सब से पहले तो परम्परा पेश करने की कला पर ध्यान देने से ही स्पष्ट हो जाता है, कि अभीष्ट–सिद्धि की प्रेरणा से ही यह परम्परा बनायी गयी और इस प्रकार से उसको यहाँ स्थान दिया गया है। नही तो सभी श्रीरामानन्दीय वैष्णवों के आचार्य श्रीरामानन्दस्वामीजी कृत श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा क्यों नही ली? फिर आचार्य की बनाई हुई परम्परा मिल जाने की बातही कैसी? जो मिली ही नही बल्कि प्रचलित है, उसको कहाँ शिरोधार्य किया। श्रीरामानन्दस्वामीजी की तीसरी पीढी में हुए श्रीअग्रदासजी के नाम से गढ़ी हुई परम्परा पर तो इतने मनसूबे, पर स्वयं श्रीरामानन्दस्वामीजी की लिखी हुई परम्परा मान्य ही नही? श्रीरामानन्दस्वामीजो सभीके आचार्य है, और उनकी लिखी हुई परम्परा तो सबको मान्य नही, पर एक द्वारे के आचार्य श्रीअग्रदासजी के नाम पर गढ़ी हुई सभी श्रीरामानन्दीय वैष्णवों को मान्य हो जायगा! कसा बेसुरा राग है? परम्परा पेश करने में कितनी कलाबाजियाँ की गयी है–"हमलोग यह तो कह ही नही सकते कि श्रीअग्रदासजी महाराज ने झूठ लिखा है। लिखा है तो किसी आधार पर अतः हमलोगों को सावधान होकर प्रेमसे इस पर विचार करना चाहिये। इस परम्परा से यह बात मालूम होती है, कि

श्रीरामानन्दस्वामीजी महाराज श्रीरामानुजस्वामी के परिवार में से नहीं है। यद्यपि यह बात बहुत कोलाहल पैदा करने वाली है।" इत्यादि। इन पंक्तियों के द्वारा पहले से ही वे पाठकों को यह मान लेने को कहते है, कि यह श्रीअग्रदासजी के नाम पर है, अतः झूठ मत समझो, सत्यही मान लो! उन्होंने किसी आधार ही पर लिखा है अर्थात् आधार न भी मिले तो इसको सत्य मानकर आधार ठीक करलो! बल्कि भानुमती का कुनबा ही क्यों न होजाय? क्योंकि इसमें तो सन्देह करना ही नहीं है, कि यह झूठ या निराधार है! और विचार भी कैसे करे! सावधान होकर प्रेम से। अर्थात् प्रमाणों से असत्य साबित हो, तो उससे सावधानी पूर्वक बचाते हुए प्रेम से इसको सत्य समझो सभी परम्पराओं एवं व्यापक मान्यताओं से श्रीरामानन्दस्वामीजी, श्रीरामानुजस्वामीजी के ही परिवार में सिद्ध होते है, परन्तु इससे वे भिन्न ही साबित होते हैं, अतः यह बात कोलाहल पैदा करनेवाली है, तौभी उसकी ओर दृष्टि न डालकर गम्भीर बनकर विचार करो! इनके सारे कथन का तात्पर्य यह है, कि यह कितना भी विपरीत मालूम पड़े, परन्तु इसे सत्य और साधार ही मान लो। इस प्रकार परम्परा उपस्थित करने के पहले ही इतनी पैरवी करते है कि पाठक उसे सत्य स्वयंसिद्ध मानले तब परम्परा उपस्थित की जाती है। कैसी कलाबाजी है! किन्तु इसी कलाबाजी से उसकी कलई भी खुल रही है। जो सम्पदाय का ज्ञान रखने वाला होगा, वह सोधे ही समझ जायगा, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी कृत श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा एवं श्रीअग्रदासजी के ही शिष्य श्रीनाभाजी कृत भक्तमाल की परम्परा को, जो बहुत ही प्रचलित है, गुपचुप छोड़कर उससे विपरीत और अज्ञात श्रीअग्रदासजी के नामपर परम्परा उपस्थित कर कैसी धूर्तता खेली जा रही है। परन्तु जो सम्प्रदाय का सटीक ज्ञान नहीं रखता है, वह भी ध्यान देने से समझ सकता है, कि उपस्थित करने के पहले ही उसको सत्य मान लेने एवं उसमें प्रेम भाव रखने की पैरवी क्यों? अतः दाल में काला अवश्य है!

इसके सिवा सभी प्रतियों से श्रीरामानन्दस्वामीजी श्रीरामानुजस्वामी जी के ही परिवार में सिद्ध होते है, किन्तु इसी एक प्रति से उनके परिवार में सिद्ध नही होते, तो सभी परम्पराओं से जो सिद्ध होती है, वह

माननीय है, कि एक से सिद्ध होती है वह ? इसे अब पूर्व के नियम से भी विचार कीजिये। यदि पूर्व में उपस्थित की हुई परम्पराओं के समूह में इसको भी सम्मिलित कर विचार करें, तो उससे भी कहीं अधिक उलटी-पुलटी यह सिद्ध होगी, कि नहीं ? अतः उसी नियम से यह उन सबों से भी अधिक असत्य और अमान्य ठहरेगा, कि नहीं ?

यदि एक परम्परा से दूसरी में न्यूनाधिक भेद पड़ने या नामों में न्यूनाधिकता होने की ही दृष्टि से विचार करें, तो भी यही परम्परा सब से अप्रामाणिक एवं अमान्य ठहरती है। क्योंकि एक तो उन सबों में मूलतः साम्य है, सभी में श्रीरामानन्दस्वामीजी श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में बतलाये गये है, परन्तु इसमें उन सबों से भिन्न ही लिखा गया है। अतः सबसे विभिन्न भी यही साबित होता है, अतः अप्रामाणिक तथा अमान्य है। एक बात और पूर्व में उपस्थित की हुई परम्पराओं से इसका मेल भी है, तो श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी से श्रीरामानन्द-श्रीस्वामीजी तक की गणना में ही, श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी से ऊपर श्रीरामजी तक की परम्परा गणना का मेल पूर्व की किसी सूची से नहीं है, परन्तु उन सबों में श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी ऊपर के आचार्यों की गणनाओं में भी साम्य ही है। 'निजगुरु' 'रहस्यत्रय' एवं 'श्रीवैष्णवधर्म-रत्नाकर' की परम्परा तो प्रायः ज्यों की त्यों एक है। इसके अतिरिक्त अन्य सूचियो से भी उन सबों का मूलतः साम्य ही है। जो अन्तर पड़ता भी है, वह 'राहचलतू' रहने के कारण। क्योंकि विराने लोगों के हाथो में पडने से उसमें उलटफेर या न्यूनाधिकता हो जाना कोई बडी बात नहीं है, अतः ऐसी बाजारू और गुमराह सूचियों को इसमें सम्मिलित करना ही अन्याय है। फिर भी उनका अधिक मेल पूर्व की ही सूचियो से होता है, अतः उन सातो सूचियो से विलक्षण होने के कारण श्रीअग्रदासजी के नाम पर पेश की हुई परम्परा ही सर्वतोभावेन अप्रामाणिक और अमान्य सिद्ध होता है। बल्कि इन सभी उपस्थित परम्पराओं पर विचार करने से 'निजगुरु' 'रहस्यत्रय' और 'श्रीवैष्णवधर्म रत्नाकर' की ही परम्परायें सब से प्रामाणिक तथा मान्य और श्रीअग्रदासजी के नाम पर पेश की हुई परम्परा ही सब से अप्रामाणिक असिद्ध तथा अमान्य ठहरता है। कोई भी ऐसी नयी युक्ति वा नियम पर कसा जाय, यही बातें सिद्ध होती

है। यदि परम्पराओं में न्यूनाधिक होने और कुछ भेद पड़ने एव उलट पलट हो जाने के कारण पर जरा भी दृष्टि दौडाये, तो उसकी प्रामाणिकता एवं सत्यता में इसमे कोई भी तात्विक व्याघात नहीं पहुँचता, क्योंकि कहीं की परम्पराये संक्षिप्त लिखी गयी है, तो कहीं की पूरी लिखी हुई है, अतः उसमें नामों की न्यूनाधिकता होने से भेद तो पड़ा, परन्तु परम्परा की सत्यता में तो इससे कोई व्याघात नहीं ही पहुँचा। उसी प्रकार कभी कभी यह भी देखने में आता है कि आचार्य के प्रताप शाली गुरु भाई आदि के होने पर उनका नाम भी परम्परा में लिख जाया करता है, अतः उससे भी नामों में न्यूनाधिकता और भेद पड़ता ह, परन्तु परम्परा की मूल सत्ता में इससे क्या व्याघात पहुँचा? इसी प्रकार कभी कभी क्रमज्ञान नहीं रहने से स्मरण रखने या लिखने में कुछ नामों का उलट-फेर भी हो जाता है, परन्तु इससे भी परम्परा की वास्तविक सत्यता में क्या व्याघात पहुंचा? क्या इन तीनों अवस्थाओं में भेद पडने पर भी परम्परा की मूल सत्यता अक्षुण्ण नहीं रहती? क्या इससे इसको असत्य मानकर दूसरी रचना खड़ी की हुई ही सच्ची हो जायगी? कभी भी नहीं। ठीक यही अवस्था इन परम्पराओं की भी है। किन्तु इससे यह असत्य क्योंकर मानी जा सकती है। असत्य तो वही है जो अकेले सर्वथा भिन्नसत्ता रखती है।

यदि ऐसा कहें, कि ऐसा उलट-फेर, मेल-जोल, और संक्षिप्त सम्पूर्ण नहीं करता तो यह भी ठीक नहीं, क्योंकि इसके बहुत से प्रमाण दिये जा सकते है। इसी 'श्रीराममन्त्रराज परम्परा' में उपस्थित की हुई परम्परा-सूचियों से ही इसका बहुत कुछ स्पष्टी करण हो सकता है। इसके लिये 'निजगुरु' 'रहस्यत्रय' एवं 'श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकर' की परम्पराओं पर ही विचार कर, क्योंकि ये तीनो श्रीरामानन्दीय वैष्णवो के ही निमित्त तथा मान्य ग्रन्थ है।

'निजगुरु' एवं 'श्रीवैष्णवधर्म रत्नाकर' की परम्परा में श्रीबोपदेवजी का नाम नही आया है, परन्तु रहस्यत्रय की परम्परा में है। जैसा कि भक्तमाल में है। पुनः श्रीवैष्णवधर्म-रत्नाकर तथा रहस्यत्रय की परम्परा में श्री रामानुजस्वामीजी के चारों गुरुबन्धुओं का नाम भी है जैसा कि भक्तमाल में है, परन्तु 'निजगुरु' की परम्परा में उन सबों का नाम

लिखना निष्प्रयोजन समझा गया है। इसी प्रकार 'रहस्यत्रय' एवं 'वैष्णवधर्म रत्नाकर' में श्रीरामानुजस्वामीजी, श्रीकूरेशस्वामीजी, श्रीपाराशरभट्टजी इस क्रम से परम्परा लिखी है, परन्तु 'निजगुरु, में कूरेश स्वामी के स्थान पर श्रीगोविन्दाचार्य लिखा हुआ है। श्रीकूरेशस्वामी'तथा श्रीगोविन्दाचार्य ये दोनो श्रीरामानुजस्वामीजीके शिष्य थे। और श्रीकूरेशस्वामीजी,श्रीपराशरभट्ट जी के पिता, तथा श्रीगोविन्दाचार्यजी श्रीपराशर भट्टजी के गुरु थे, यही कारण है, कि 'निजगुरु' की परम्परा में पराशरभट्टजी के गुरु श्रीगोविन्दा चार्यजी का नाम लिखा हुआ है, परन्तु 'रहस्यत्रय'एवं 'श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकर' में उनके पिता श्रीकूरेशस्वामीजी का नाम लिखा हुआ है। श्रीकूरेशस्वामी जी उनके पिता होते हुए काकागुरु भी थे अतः गुरु ही थे। अतएवः इस सामान्य भेद से कोई वास्तविक भेद नही माना जा सकता। यदि इन परम्पराओं से श्रीग्रियर्सन साहब वाली परम्परा का मिलान करें तो इसमें नामो का उलट-फेर पुनरुक्ति,तथा बिशेषणो का अलग अलग नाम के रूप में प्रयोग तथा नामो में न्यूनता भी दिखलाई पड़ती है। यथा भगवान् का 'श्रीधर' विशेषण अलग नाम की तरह प्रयुक्त हुआ है, श्रीविष्वक्सेन जी के विशेषण 'सेनापति' सैन्यनाथ 'कर्मसूनु' का भी अलग नाम की तरह प्रयोग हुआ है, अतः कुछ लोगों को सन्देह हो सकता है, परन्तु विचारक के लिये स्पष्ट है, क्योंकि विष्वक्सेनजी बड़े ही कर्मवीर सेनापति हैं। पुनः पराङकुशजी (महापूर्णाचार्य) का नाम श्रीयामुनाचार्यजी के बाद न होकर पहले हो गया है, शठकोपस्वामीजी का नाम नाथमुनिजी के पहले होना चाहिये था, वह श्रीरामानुजस्वामीजी के भी बाद होगया है, श्रीलोकाचार्यजी का नामदो जगह आ गया है। श्रीवरवरमुनिस्वामीजी का नाम, तथा इनके और श्रीपराशराचार्यभट्टजी के बीच के कई नाम नदारत हैं, किन्तु इससे वंशपरिचय मे कोई भी त्रुटि नहीं आ सकती,यह केवल लेखन-प्रमाद ही गिना जायगा। इस प्रकार स्पष्ट है कि कारणवश नामों में उलट फेर एवं न्यूनाधिक आदि हो जाते हैं, परन्तु यह लेखन-प्रमाद है, इससे कोई वास्तविक गड़बड़ी नहीं पड़ती।

यद्यपि उपर्युक्त बातें सर्वथा अनुभूत एवं स्वयं सिद्ध है, फिर भी यदि यह आग्रह ही हो, कि ऐसी गड़बड़ियां पड ही नही सकती, अतः जहां पड़े उसे अप्रामाणिक परम्परा समझनी चाहिये, तो इसका एक ताजा उदाहरण भी दे देना उचित ही है। इसमें तो किसी को एतराज नही हो सकता, फिर नूतन-परम्परा का प्रकाशन सं० १९७७ वि० में हुआ था, तभी से उसमें

सम्मिलित होजाने वाले वैष्णवों ने अपनी पूर्वमान्य-परम्परा छोडकर इस नूतन-परम्परा के अनुकूल अपनी परम्परायें तैयार की, छपाई एवं प्रकाशित की। उनमें से यहां केवल 'निबन्धत्रयी' की परम्परा के विषय में ही दिग्दर्शन कराऊँगा।

इस परम्परा की समाप्ति श्रीशियाशरणजी पर की गयी है। श्रीशिया-शरणजी अभी वर्तमान हैं। आप स्थान जानकीघाट अयोध्या के श्रीरामचरण-दासजी के परिवार में से हैं अतः इस परम्परा के अन्तिमभाग में श्रीराम-चरणजी से श्रीसियाशरणजी तक का वर्णन हुआ है। यह श्लोकबद्ध भी है और वाक्यबद्ध भी, किन्तु दोनों में अन्तर है, उसे देखकर विचार कीजिये।

| श्लोकवद्ध-परम्परा का नाम क्रम | वाक्परम्परा का नाम-क्रम |
|---|---|
| १-श्रीरामचरणजी | १-श्रीरामचरणजी |
| २-श्रीलक्ष्मण शरणजी | २-श्रीसीताराम सेवक शरणजी |
| ३-श्रीकौशल्या शरणजी | ३-श्रीजानकीवर शरणजी |
| ४-श्री किशोरी शरणजी | ४-श्रीलक्ष्मण शरणजी |
| ५-श्रीशियाशरणजी | ५-श्रीकौशल्या शरणजी |
| | ६-श्रीसरयू शरणजी |
| | ७-श्रीसीयावल्लभ शरण जी |
| | ८-श्रीसीया रघुवर शरणजी |
| | ९-श्रीकिशोरी शरणजी |
| | १०-श्रीसिया शरणजी |

देखिये, दोनों में कितना अन्तर है ? एक में ५ नाम है, तो दूसरे में १०। एक में श्रीलक्ष्मणशरणजीश्रीरामचरणजी केशिष्यबनाये गये हैं, तो दूसरे में श्रीजानकीवर शरणजी के। एक में श्रीकिशोरी शरण जी श्रीकौशल्या शरणजी के शिष्य बनाये गये हैं, तो दूसरे में श्रीशिया रघुवर शरणजी के। ऐसा क्यों ?श्रीरामचरणजी को हुए अभी सौ-सवासौ वर्ष हुए है,इतने में ही जब इतनी अनिश्चितता है, कि नामों की न्यूनाधिकता उलट फेर एवं परम्परा क्रममें गड़बड़झाला होगया है, तो बहुत पहले की परम्पराओं में यदि कुछ नामों की न्यूनाधिकता एवं उलटफेर होगये तो उसकी वास्तविकता में शङ्का क्यो ? उसकी अपेक्षा तो कई गुणी गडबड़ी इसमें है। यदि उसमें शङ्का या अविश्वास हो, तो उस दृष्टिकोण से तो यह सर्वथा मिथ्या ही कहा जायगा। किन्तु क्या ऐसी बात है ? क्या श्रीसियाशरण जी, श्रीसियारघुवरशरण जी श्रीसीतारामसेवक शरणजी आदि श्रीरामचरणजी के परिवार में नही हैं ?

यदि है, तो इतनी गड़बड़ियों के रहते हुए भी यदि यह परम्परा ठीक है, तो प्राचीन परम्परा में नाम मात्र के भेद होने पर उसमें क्यों शङ्का या अविश्वास हो सकता है। इस परम्परा के विषय मे यही तो कहा जायगा, कि श्लोकबद्ध-परम्परा और व्यक्ति की लिखी हुई है, और वाक्-परम्परा और की, इसी कारण दोनों की जानकारी की न्यूनाधिकता के अनुसार परम्परा में न्यूनाधिकता एवं मेल जोल हो गया है। इस प्रकार जब एकही पृष्ठ के के आगे पीछे इतनी गड़बड़ियाँ मची, तो उतनी प्राचीन और कितने व्यक्तियो की लिखी हुई विभिन्न परम्पराओं मे नाममात्र की गडबड़ी तो कुछ भी नहीं है। अतः जिस प्रकार इस परम्परा की मूल-वास्तविकता मे सन्देह नही है, उसी प्रकार प्राचीन परम्परा के विषय मे सन्देह या भ्रम भी सर्वथा विचार-हीनता, अनुभव शून्यताएवं उच्छृङ्खलता है।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट हो गया है, कि प्राचीन प्रचलित परम्परा मे शंका की कोई गुञ्जाइस ही नही है; केवल नियत दूषित हो जाने के कारण ही उसमे दोष एवं त्रुटि दिखलाने की चेष्टा की गयी है अब नूतन-परम्परा की स्थिति पर भी एक दृष्टि डाल लेना उचित है।

इसकी उपस्थित करते हुएकहा गया है, कि यह 'परम्परा श्रीमन्नारायण से न शुरू होकर श्रीरामजी से शुरू होती है।' किन्तु इस कथन में कुछ भी तत्व नही है। क्योकि श्रीरामनारायण में एवं श्रीसीता लक्ष्मी मे अभेद है, जैसा की शास्त्र तथा सम्प्रदाय से सिद्ध है, जो पहले दिखलाया भी जा चुका है। इसके सिवा श्रीभगवद्दासजी ने भी 'प्रकाश' मे ऐसाही माना है। अत. यह युक्ति ही अनर्गल है।

अब आचार्यो की नामावली पर ध्यान दीजिये। इसके देखने से यह सहज स्पष्ट हो रहा है कि श्रीरामानन्दस्वामीजी से श्रीपुरषोत्तमाचार्यजी तक की परम्परा तो ज्यो की त्यों' निजगुरु' 'रहस्यत्रय' एव श्रीवैष्णवधर्म रत्नाकर' से ही ली गयी है, इसमें जरा भी फर्क नही है। पहिले तो आपने इन्हीं सबो को अप्रामाणिक करार दिया था, परन्तु यहाँ उसी की परम्परा उठाकर रख ली है। केबल श्री वरवरमुनि स्वामी जी से लेकर ऊपर की सारी परम्परायें छाँट दी गयी है, क्योकि, उन्ही सबो से तो सम्प्रदाय अलग करना अभीष्ट था और यह इस लिये कि वे आचारी श्रीवैष्ण की परम्परा में भी आते हैं। इस प्रकार श्रीपुरुषोत्तमाचार्य जी से नीचे की परम्परा छाट कर उनका सम्बन्ध सीधे श्रीशुकदेवजी के साथ जोड़ दिया गया है। श्रीशकदेवजी का श्रीव्यासजी के साथ सम्बम्ध जोड़कर पुनः ब्रह्माजी

तक 'ब्रह्मसम्प्रदाय' की परम्परा पूरी ले ली गयी है ; पुनः ब्रह्माजी एवं श्रीरामजी के बीच श्रीहनुमानजी तथा सीताजी का नाम जोडकर इस ब्रह्म-सम्प्रदायका श्रीसम्प्रदायका पर्दा ओढ़ाया है। इस प्रकार श्रीसम्प्रदाय और ब्रह्म संप्रदायका मिश्रणकर एक स्वतन्त्र परम्परा खडीकी गयी है। अतः यह परम्परा मुख्यरूप से दो टुकडियो मे विभक्त हैं पहली श्रीरामानन्दस्वामीजी से श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी तक और दूसरी श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी से ऊपर श्रीरामजी तक। इसमें पहिली तो 'निजगुरु' 'रहस्यत्रय' एवं 'श्रीवैष्णवधर्म रत्नाकर' की परम्परा से ही ली हुई है, अत इसके सम्बन्ध मे कुछ कहने की आवश्यकता ही नही। दूसरी श्रीरामजी से प्रारम्भ होकर श्रीशुकदेवजी पर आकर समाप्त होती है, अर्थात् यह विभाग ऋष्यन्त है, अतः इसकी प्रामाणिकता का विचार ऋषि प्रणीत ग्रन्थो से ही होना चाहिये, जब तक यह ऋषी-प्रणीत ग्रन्थो से प्रमाणित नही होगा। तब तक योंही लिखी रहने से उसकी मान्यता नही हो सकती। यह नूतन परम्परा श्रीरामजी से शुरू होकर जिस प्रकार श्रीशुकदेवजी तक आयी है, और इसको जिस प्रकार 'श्रीराममन्त्रराज-परम्परा' की भूमिका मे प्रकाशित किया गया है, उसपर थोड़ा विचार करले।

इसमें सबसे पहले यह कहा गया है, कि 'सदाशिवसंहिता' मे लिखा है "राजमार्गमिमं विद्धि रामोक्तं जानकी कृतम्" इससे श्रीरामजी द्वारा इस मन्त्र काकथन होकर श्रीजानकीजी द्वारा प्रख्या होना सिद्ध किया गया है। यद्यपि श्रीरामनारायण तथा श्रीसीताजी एव लक्ष्मीजी में अभिन्नता है। अत इसके विषय मे कोई विवाद ही नही है, किन्तु श्रीरामनारायण एवं श्रीसीता जी एवं लक्ष्मीजीमे भेद भाव मानकर उसकी पुष्टि के मनोरथ से यहा 'सदाशिव संहिता' नामपर केवल धोखा देने की चेष्टा की गयी है, इसलिये इसकी वास्तविकता दिखा देना आवश्यक है।

सब से पहली बात तो यह है, कि 'सदाशिव संहिता' में ऐसा लिखा ही नही है, और दूसरी बात यह, कि उसमे जैसी परम्परा लिखी है, उससे प्राचीन परम्परा का ही समर्थन और इसका खण्डन होता है यथा.—

"देव्यानुबोधितः श्रीमान् विष्णुः सर्वजनेश्वरः।
ग्राहयामास तां देवीं तारकं ब्रह्मवाचकं॥ ७२॥
कृतकृत्या तदा लक्ष्मी लब्ध्वा मन्त्रषडक्षरम्।
ददौ प्रीत्या ततो देवी विष्वक्सेनाय तारकम्॥७३॥

इसके अतिरिक्त इसी में आगे चलकर श्रीवोपदेवजी, श्रीमहापूर्णस्वामी जी श्रीरामानुजस्वामीजी तथा उनके श्रुतिवेद, श्रुतिप्रज्ञ श्रुतिधाम एवं श्रुतोदधि इन चारो गुरु भाइयो का भी वर्णन हुआ है, जैसा कि भक्तमाल मे भी कहा गया है। अतः इसमें तो प्राचीन परम्परा ही लिखी हुई है। फिर भी नूतन परम्परा कारको कुछ निराला ही सूझता है।

पुन परम्पराकार ने 'सदाशिव-संहिता' के नाम पर अपने उपस्थित किए श्लोक की पुष्टि मे आगे चल कर लिखा है कि "हारीतस्मृति में लिखा है, "ॐ अस्य श्रीरामषडक्षर मन्त्रराजस्य श्रीजानकी ऋषि.।' ऐसे ही समस्त पटलो में भी छपा है।" अतः इस पर भी थोडा विचार कर लेना चाहिये।

इसके सम्बन्ध में भी वही बातें समझनी चाहिये अर्थात् 'हारीत-स्मृति' मे श्रीराम-मन्त्र के विषय में कुछ लिखा ही नहीं है। उसमें तो अन्य धर्मशास्त्रों की तरह केवल वर्णाश्रमधर्म का ही वर्णन किया गया है। हाँ, वृद्धहारीत' में श्रीराममन्त्र के सम्बन्ध मे लिखा है किन्तु वहाँ भी ऐसा नहा है, जैसा कि परम्पराकार ने भूमिका मे लिखा है, बल्कि इस प्रकार है।

"ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च अगस्त्याद्या महर्षयः।
छन्दश्च परमादेवी गायत्री समुदाहृता ॥
श्रीरामोदेवता प्रोक्ता विनियोगो यथारुचिः।"

इसमें भी श्रीराममंत्रराज के ऋषियो में ब्रह्मा, विष्णु, शिव तथा अगस्त्यजी का नामलेकर 'आदि' पद लगा दिया है। आदि पद से श्रीजानकी जी को ले सकते हैं, किन्तु यहाँ उपर्युक्त उदाहरणो के उपस्थित करने का तात्पर्य यही है, कि इसमें वैसा लिखा है फिर भी परम्पराकार ने इसके नाम पर झूठी बातें बना दी है। अब रही 'समस्त-पटलो' की बात।

पहले तो 'समस्तपटल' शब्द ही भ्रामक है, सम्प्रदाय में पञ्चपटल कहा जाता है। आपने नूतन-परम्परा की पुष्टि में पटलो की बातें उठाई हैं, तो इसका नजारा भी दिखा देना उचित है। रामपटल, सिद्धान्त पटल, पूजा पटल ( रामपद्धति ), मन्त्र पटल ( मन्त्रमुक्तावली ), और गायत्री पटल ( चतु र्विन्शति गायत्री ) यही पंचपटल कहे जाते है, अत अब इनके अनुसार क्रमशः विचार कर परम्पराकार की बातो का रहस्य समझें।

रामपटल में श्रीराममन्त्र के प्रकरण मे 'जानकी ऋषि' लिखा है, तो

इससे इनकार किसको है ? यदि श्रीरामार्चपद्धति की परम्परा की ओर बुद्धि दौड़ाने की नियत होती, तो इस अनर्गल प्रलाप की आवश्यकता ही नहीं पड़ती। वहाँ तो साफ लिखा है 'जनकजा राम सदा सश्रये' और इसके स्थान में जहाँ लक्ष्मीनारायण लिखा भी गया है, वह अभेद होने के कारण जो कि शास्त्र तथा सम्प्रदाय सिद्ध बात है। इसके अतिरिक्त यदि इतनी दूर दृष्टि दौड़ाना नहीं भी चाहते थे, तो रामपटल ही क्यों नहीं पूरा देख लिया ? क्या उसमें इस सम्बन्ध की इतनी ही बातें लिखी है ? परम्परा के विचार के लिये मन्त्र के ऋषि श्रीजानकीजी को तो आपने देखा, परन्तु उसी में परम्परा का परिचय दिया हुआ है, वह आपको नहीं सूझा ? अच्छा तो अब देखिये।

इसमें चारों सम्प्रदाय के वैष्णवों का 'धामक्षेत्र' लिखा है। धामक्षेत्र में सम्प्रदाय का पूरा परिचय रहता है अर्थात् महात्माओं की बोली में सम्प्रदाय का परिचय को 'धामक्षेत्र' कहते हैं। इसमें चारों सम्प्रदाय के आचार्यों का पूरा नाम धाम और परिचय दिया गया है। सबसे पहली बात तो यह कि उन चारों आचार्यों का नाम जैसा भक्तमाल में लिखा है तथा सम्प्रदाय में माना जाता है, वैसा ही इसमें भी लिखा गया है। अर्थात् चारों सम्प्रदायों के आचार्यों में श्रीरामानुजस्वामी, श्रीनिम्बार्कस्वामी श्रीविष्णुस्वामी एवं श्रीमध्वाचार्यस्वामी को ही गिनाया है और उनका 'धर्मक्षेत्र' दिया है। पुनः श्रीरामानुजस्वामीजी का जैसा धामक्षेत्र दिया है, ठीक वैसा ही श्रीरामानन्दस्वामीजी का भी देकर एक प्रकार से परम्परा की एकता ही स्पष्ट कर दी गयी है। जैसा कि लिखा है—

अथ वक्ष्ये श्रीगुरूणां सम्प्रदाय चतुष्टयम्।
तत्रापि प्रथमं श्रीमद्रामानुज गुरोः क्रमात्।

इस प्रकार प्रारम्भ कर क्रमशः चारों आचार्यों का 'धामक्षेत्र' दिया गया है। इसमें पहले श्रीरामानुजस्वामीजी के विषयमें इस प्रकार लिखा है:-

अयोध्या नगरी क्षेत्रं धनुः कोटिश्च तीर्थकम्।
रामनाथाख्यकं धाम बहुभिः परिकीर्त्तितम्।
तथा सुखविलासः स्याच्चित्रकूटाख्यपर्वतम्।
इष्टं विदेहतनया रघुनाथ उपासना।
षडक्षरं महामन्त्रं कथितं रामतारकम्।

योगवाशिष्टश्च नाम ऋषिश्च कौशिको मुनिः ।
देवता हनुमान प्रोक्तो विष्णुधरश्च श्रीवैष्णवः ।
शाखा अनन्तशाखा च आसनं शुक्लमेवच । इत्यादि

पुनः श्रीरामानन्दस्वामी जी के धामक्षेत्र वर्णन में भी ठीक इसी प्रकार लिखा है । यथाः—

'श्रीरामानन्दगुरुप्रणाली---अयोध्या धर्मशाला, चित्रकूट पुष्व विलास, गोदावरी प्रदक्षिणा, क्षेत्र धनुपतीर्थ, रामनाथ धाम, शुक्लवर्ण, सीता इष्ट रामतारकमंत्र, अनन्तशाखा, लक्ष्मी आचार्य, विश्वामित्र ऋषि, योगवाशिष्ठो मुनि, हनुमान् देवता, विष्वक्सेन पार्षद, इत्यादि ।

इससे भी स्पष्ट है, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी श्रीरामानुजस्वामीजी की ही परम्परा मे है, क्योंकि दोनों के धामक्षेत्र भी प्रायः एक है अतः इस वर्णन से नितान्त अभेद ही सिद्ध होते हैं। इसके सिवा अन्य तीनों सम्प्रदायाचार्यो के 'धामक्षेत्र' अलग ही अलग है, उसमें श्रीरामानन्दस्वामीजी का धामक्षेत्र न तो मिलता है न कोई स्वीकार ही कर सकता है। अतः स्पष्ट हो है, कि श्रीरामानन्द स्वामीजी श्रीरामानुज स्वामीजी की ही परम्परा में है ।

अब सिद्धान्त पलट को भी देखिये । इसमे तो और भी साफ लिखा ।

"ॐ आदिशेषलीन्ह लक्ष्मण अवतार, गुरुरामानुज गुण के रासी ।
मत राम रघुनाथ उपासी, श्रीरङ्गधाम हरि निकट निवासी ॥
सीता राम रूप की चाह अचल राज इन्द्र करे ॥इतिसम्प्रदायमंत्र"

इसके बाद पूजापटल ( रामपद्धति ) को देखिये । इसके तो प्रारम्भ में ही गुरुध्यान मे लिखा है :—

भक्तवत्सलभक्तेशमुत्पन्नं द्राविडेषु तम् ॥१०॥
श्रीरामानुजयोगीन्द्रमत्यादि शरणं भजे ।
श्रीरामाख्यं परं नित्यं जीवनमुक्तस्वरूपम् ॥११॥

शेष मन्त्रपटल ( मन्त्रगुणावली ) एवं गायत्री पटल ( चतुर्विंशति-गायत्री ) हैं, किन्तु उसमे केवल मन्त्र और गायत्रियाँ ही हैं, और बातें नहीं लिखी हैं । हां इतनी बात अवश्य है, कि पांचों पटलों के प्रारम्भ मे श्रीमते रामानुजाय नमः लिखा हुआ है जिससे इस सम्प्रदाय का श्रीरामानुजस्वामीजी से सम्बन्ध विदित होता है । पांचो पटलों की उपर्युक्त साक्षी

बातों से यह सन्देह सिद्धहो जाता है। कि श्रीरामानन्दस्वामीजी, श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में हैं। किन्तु परम्पराकार को पटलो की इन सब बातो की ओर दृष्टि न जाकर केवल'जानकी ऋषि,इतनी ही दिखलाई पडी, यह विलक्षण सूझ है। एक मात्र में केवल 'जानकी ऋषि' लिखा रहने से आपको परम्परा-भेद का अनुमान सिद्ध हो गया। परन्तु परम्परा की एकता की इतनी स्पष्ट बातें लिखी रहने पर भी इस प्रत्यक्ष का ज्ञान नही हुआ यह गनीमत ही है! ठीक है, स्वार्थ-दृष्टि अन्धवेग से ही चलती है।

"इसके बाद श्रीजानकीजी से श्रीहनुमानजी के मन्त्र-ग्रहण करने के प्रमाण मे परम्पराकार ने लिखा है:—

'श्रीरामविजय सुधाकर मे हमारे पूर्वाचार्य श्रीमधुराचार्यजी लिख गये हैं—'सीता शिष्य गुरोर्गुरुम्'। इससे स्पष्ट होगया, कि श्रीहनुमानजी श्रीजानकी जी के शिष्य हैं।"

यहाँ कैसी धूल झोंकी गयी है। आर्षग्रन्थो का प्रमाण नहीं मिला, तो श्रीमधुराचार्यजी (श्रीमधुर अली?) के श्रीरामविजयसुधाकर की बात उठाई। मधुराचार्यजी तो हाल के महात्मा हैं, यदि आचार्यों की ही बातें माननी थी, तो कितने आचार्यों की लिखी हुई प्रचलित परम्परायें वल्कि श्रीनाभाजी के भक्तमाल की परम्परा, परमाचार्य श्रीरामानन्दस्वामी जी कृत श्रीरामर्चन पद्धिति श्रीहर्याचार्यस्वामी जी कृत श्रीरामस्तवराम भाष्य की परम्परा एव परम्परा-परिचय से क्या कोई ईर्ष्या थी? यदि नहीं, तो फिर उन आचार्यों के लेखों के सामने मधुराचार्यजी के लेखो की कौन गिनती है। क्या मधुराजार्यजी उनसे भी प्रामाणिक व्यक्ति है, इसके सिवा नाम भी ऐसे ग्रन्थ का लिया है, कि जिसको कोई जानता ही नहीं है। अतः जो जी में आये, झोंकते जाना आसान ही तो है।

इसके बाद कहा गया है—"पुन.श्रीहनुमानजी ने श्रीराममन्त्र का उपदेश ब्रह्माजी को दिया। प्रमाण सदाशिव-संहिता-

**योऽयं महाविभूतस्थो हनुमान् रामतत्परः।**
**स प्रादाद्ब्रह्मणे तत्र मन्त्रराजं षडक्षरम्॥"**

सदाशिव-संहिता में श्रीराममन्त्र की जैसी परम्परा लिखी है वह ऊपर बतलायी जा चुकी है। जिस प्रकार वहाँ इन्होने झूठ मूठ श्लोक गढ़ कर लिख दिया है, उसी प्रकार यहाँ भी किया गया है, अत· इस

सम्बन्ध में अधिक कुछ कहने की आवश्यकता नहीं है। इससे स्पष्ट है, कि परम्परा के नाम पर केवल झूठी रचना का कन्था तैयार किया गया है।

इसके बाद इसी की पुष्टि में कहा गया है—"पुनः अथर्वण—श्री रामतापनी का प्रमाण—

'त्वत्तो वा ब्रह्मणो वापि ये लभन्ते षडक्षरम्।
जीवन्तो मन्त्रसिद्धाः स्युर्मुक्ता मां प्राप्नुवन्ति ते'

अर्थात् श्रीरामजी शिवजी से कहते हैं, कि हे शङ्कर! हमारी नित्य विभूति से पहले तुमको तथा ब्रह्मा को हमारा मंत्र प्राप्त हुआ है। अतएव तुम्हारी तथा ब्रह्मा की दो राममन्त्र की परम्परा पृथ्वी तल में प्रचलित हुई जो कोई इन दोनो परम्पराओं मे से किसी में भी दीक्षित होकर राममन्त्र का अभ्यास करेगा, वह जीते जी सिद्धि को प्राप्त होकर संसार समुद्र से तर जायगा।

उपर्युक्त मन्त्र के अर्थ पर तो पीछे विचार किया जायगा, पहले जैसा आपने किया है उसकी स्थिति पर ही प्रकाश डाल लें। आपका कहना है, कि श्रीजानकी जी से हनुमानजी ने मन्त्र ग्रहण किया और श्रीहनुमानजी से (नित्य-विभूति) ब्रह्मा तथा शिवजी ने। यदि ऐसा मान भी लिया जाय, तो चारो वैष्णव सम्प्रदायों की स्थिति पर ही पानी फिर जाता है, क्योंकि इस प्रकार से ब्रह्माजी तथा शिवजी भी श्रीसम्प्रदायी ही सिद्ध हो जायगें अतः ब्रह्मसम्प्रदाय एवं रुद्रसम्प्रदाय भी श्रीसम्प्रदाय की शाखामात्र हो जायगा। सम्प्रदाय के संस्थापक श्रीमध्वाचार्यजी एवं प्रचारक श्रीगौड़स्वामी तथा रुद्रसम्प्रदाय के संस्थापक श्रीविष्णुस्वामीजी तथा प्रचारक श्रीवल्लभाचार्य जी भी श्रीसम्पदायी ही सिद्ध होगे, अतः उनका सम्प्रदाय भी श्रीसम्प्रदाय ही होगा, फिर चतुसम्प्रदाय की तो स्थिति ही नही रह जाती। क्या त्रिकाल में भी किसी प्रकार ऐसा सिद्ध हो सकता या कोई मान सकता है! यह खिनवाड़ कब तक अपना कुलवश छोड़कर दूसरे के कुलवंश में घुसने का यही नतीजा है, कि उसकी असलियत पर ही सन्देह उत्पन्न हो जाता है। श्रीसम्प्रदायी बनकर ब्रह्माजी के सम्प्रदाय में घुसने चले है, तो क्या उसके वास्तविक अधिकारी (माध्व सम्प्रदायी) आपको इस रूप में अपना स्वीकार करेगे या दुनिया ही आपको इस रूप में ब्रह्माजी के सम्प्रदाय में मानेगी। अन्त में इसका नतीजा यही होगा 'इतो भ्रष्टस्ततो भ्रष्टः' न इधर के रहे, न उधर के रहे। यह धाधली अधिक दिन तक चलने की

नहीं है, आखिर कलई खुलने और ठोकरें खाने पर न घर के रहेंगे न घाट के। इसी लिये कहते हैं, कि अब भी समय है, इस पर विचार कीजिये सम्हलिये।

अब उपर्युक्त मन्त्र पर भी एक दृष्टि डालिये। यह रामतापनीयोपनिषद् के उत्तरार्द्ध की चौथी कण्डिका का ११ वाँ मन्त्र है। इसका प्रकरण यह है, कि श्री काशीजी में हजार मन्वन्तर तक शिवजी के जप-होम एवं अर्चनादि करने पर प्रसन्न होकर श्रीरामजीने उनसे कहा, कि जो अभीष्ट हो, माँगो, मैं पूर्ण करूँगा। शिवजीने अविमुक्त क्षेत्र (काशी क्षेत्र) मणिकर्णिका, गङ्गातट में जहाँ भी कोई जीव जन्तु मरें, उनकी मुक्तिके लिये वर माँगा। श्रीरामजीने वरदान की स्वीकृति के ही सिलसिले में उपर्युक्त मन्त्र में कथित बातें भी कही हैं और उसका अर्थ यही है, कि "तुम से और ब्रह्मा से जो षडक्षरमन्त्र (श्रीरामतारक मन्त्र) प्राप्त करेगा, वह जीवित दशा में मन्त्रसिद्धि और मुक्त होने पर मेरी प्राप्ति करेगा।" इसमें कहाँ लिखा हुआ है, कि शिवजीने तथा ब्रह्माजीने हनुमानजी (नित्य विभूति) से मन्त्र ग्रहण किया है। इसके अतिरिक्त इसमें तो यह भी लिखा हुआ है, कि तुमसे (शिवजी से) अथवा ब्रह्माजी से अर्थात् साक्षात् जो मन्त्र ग्रहण करेगा, वह मन्त्रसिद्धि तथा मेरी प्राप्ति करेगा। इसमें तो परम्परा की बात भी नहीं है। किन्तु नूतन परम्पराकार को सब जगह निरालीही सूझती है।

इसके बाद परम्पराकार ने लिखा है—"अनन्तर ब्रह्मा, वशिष्ठ, पराशर, व्यास, शुकदेव द्वारा क्रमशः इस भूलोक में मन्त्रराज का प्रचार हुआ। प्रमाण अगस्त्य संहिता।

'ब्रह्मा ददौ वशिष्ठाय स्वसुतायमनुं ततः।
वशिष्ठोपि स्वपौत्राय दत्तवान्मन्त्रमुत्तमम् ॥
पराशराय रामस्य भुक्तिमुक्तिप्रदायकम्।
स वेदव्यासमुनये ददावित्थं गुरुक्रमः ॥
वेदव्यास मुखेनात्र मन्त्रा भूमौ प्रकाशितः।
वेदव्यासमहातेजाः शिष्येभ्यः समुपादिशत् ॥

अब इस पर विचार करना यह है, कि ब्रह्माजी को किनसे मन्त्र मिला, और वेदव्यासजी ने किनको मन्त्र दिया। परम्पराकार ने हनुमानजी से

ब्रह्माजी को मन्त्र मिलने को लिखा है, और वेदव्यासजी से शुकदेवजी को, किन्तु उपर्युक्त श्लोक में ये बातें नहीं लिखी हैं, अतः इसका विचार करना आवश्यक है, कि यहाँ इसकी वास्तविक-स्थिति क्या है? सबसे पहली बात तो यह थी, कि जब अगस्त्य संहिता से परम्परा देने चले थे, तो पूरी परम्परा अगस्त्य-संहिता से ही देते। उचित था ऐसे कहीं का काट कर कहीं जोड़ देना तो भानुमती का कुनबा तैयार करना है।

दूसरी बात यह है कि व्यासजी ने शुकदेवजी के मन्त्र पाने के विषय में कोई भी प्रमाण न देकर यों ही मान लिया गया है, अतः उसकी अप्रामाणिकता स्वयं ही स्पष्ट है। अतः उसकी वास्तविक स्थिति उपस्थित कर देना उचित है।

सबसे पहले यही दिखला देना उचित होगा, कि अगस्त्य-संहिता के अनुसार ब्रह्माजी ने किनसे श्रीराममन्त्र ग्रहण किया है। यद्यपि प्रस्तुत-प्रसंग के पृष्ठ १४३ से १४९ तक बृहद्ब्रह्म-संहिता एवं पद्मपुराण (उत्तरखंड) से यह अच्छी तरह दिखलाया जा चुका है। इन दोनों ग्रन्थों से यह भली भाँति सिद्ध है कि उन्होंने भगवान् से ही श्रीराममन्त्र तथा अन्य भगवन्मन्त्रों की भी दीक्षा पाया है। किन्तु ग्रन्थान्तर का प्रमाण यहाँ उपस्थित न कर अगस्त्य संहिता से ही दिखला देना समुचित होगा, कि ब्रह्माजी ने किनसे श्रीराममन्त्र की प्राप्ति की है। परम्पराकार ने अगस्त्य-संहिता से ब्रह्मा जी की जो परम्परा उपस्थित की है वह उक्त संहिता के ८वें अध्याय के प्रारम्भ का है। इससे पहले-चौथे अध्याय में ही ब्रह्मा जी के श्रीराम मन्त्रादि पाने का वर्णन हुआ है। वहाँ लिखा है कि पूर्व समय में श्री ब्रह्माजी ने बहुत मुनियों के साथ दुर्द्धर्ष अनशन व्रत करते हुए ३ सौ करोड़ कल्प तक तप किया। उससे प्रसन्न होकर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी सर्व आभूषणों से आभूषित शंख चक्र गदा पद्म लिये हुए प्रकट हुए। ब्रह्माजी ने प्रार्थना की। श्रीरामजी ने प्रसन्न होकर अभीष्ट वर मांगने के लिये कहा। ब्रह्माजी ने संसार के कष्टों का वर्णन करते हुए परम मुक्ति के लिये उपाय पूछा। श्रीरामजी ने श्रीरामषडक्षर मन्त्र दे उसका महात्म्य बताकर उनको इस मन्त्र का ऋषि होना भी कहा। जैसा कि लिखा है.—

(ब्रह्मा) कोपायो मनुष्याणां भक्तानां भक्तवत्सल ।।
एतच्छरीर पातान्ते तत्पर मुक्तिसिद्धये ।। २७ ।।
किञ्चिद्विचार्य भगवान् षडक्षरमुपादिशत् ।

एकैकवर्णविन्यासं क्रमाचाङ्गानि षट्पुनः ॥ २९ ॥
मुनिनामपि सर्वेषां तदा ब्रह्मा तदाज्ञया ।
उपादिदेश तत्सर्वं ततस्तं विष्णुरब्रवीत् ॥ ३३ ॥
ऋषिर्भवाऽस्य मन्त्रस्य त्वं ब्रह्मन्सर्वमन्त्रवित् ।
रामोऽहं देवता छन्दो गायत्री छन्दसां परा ॥३४॥

इससे सहज ही स्पष्ट है, अगस्त्य संहिता में ही श्रीब्रह्माजी ने विष्णु भगवान् (श्रीरामजी) से हो श्रीराममन्त्र पाया है यह लिखा है। इसीलिये ब्रह्माजी को इस मन्त्र का ऋषि भी स्वयं भगवानने ही कहा है। फिर भी परम्पराकारने उनको श्रीहनुमानजी से मन्त्र की बात केवल धोखा देने के लिये ही लिख दी है इतना ही नहीं, हनुमानजी का श्रीजानकी जीसे मन्त्र ग्रहण करना लिखकर जो परम्परा जोड़ी है, वह भी सर्वथा अप्रामाणिक अमान्य तथा झूठाही है वास्तविक बात ऐसी है, कि श्रीसम्प्रदाय तथा ब्रह्मसम्प्रदाय भिन्न ही भिन्न है, और यह शास्त्र तथा सम्प्रदाय में विदित तथा सर्वमान्य है। परन्तु परम्पराकार ने दोनो को मिलाकर मनमानी कुनवा जोड़ रक्खा है।

इस बात की स्पष्टता के लिये ब्रह्म-सम्प्रदाय-जिसके संस्थापक श्रीमध्वा चार्यजी हुए हैं, अतः माध्व-सम्प्रदाय भी कहा जाता है-कि परम्परा भी उपस्थित कर देना 'उचित है' जिससे यह और भी स्पष्ट होजाय, कि नूतन परम्पराकार ने अगस्त्य-संहिता की जो परम्परा यहाँ जोड़ कर नूतन-श्रीसम्प्रदाय की कंथा तैयार किया है, वह वस्तुतः ब्रह्म-सम्प्रदाय की परम्परा है, अतः उस सम्प्रदाय के संस्थापक श्रीमध्वस्वामीजी के सम्प्रदाय में वह परम्परा मान्य है। उदाहरण के लिये उस सम्प्रदाय के एक स्थान की परम्परा उपस्थित कर देता हूं जिससे उसका और भी स्पष्टीकरण होजाय।

मध्व-सम्प्रदाय के मूल गादी उड़पी ( दक्षिण ) के आचार्य श्रीवशिष्ठ जी के शिष्य श्रीरामसखेजी ने मैहर में स्थान बनाया था। यह बहुत ही प्रसिद्ध स्थान है, इस मैहर गादी के ७ वें महन्त श्रीरामरंगीले शरण जीने 'सम्प्रदाय-भास्कर' नामक एक पुस्तिका लिखी है, उसमें उन्होने वैष्णव सम्प्रदाय एवं अपनी परम्परा का भी परिचय दिया है। पहले तो वैष्णव सम्प्रदायों का परिचय देते हुए संहिता, पुराण एवं प्रसिद्धियों के द्वारा उन्होने यह स्पष्ट किया है, कि श्री, ब्रह्म, रुद्र एवं शनकादिक यही

चार वैष्णव-सम्प्रदाय हैं, और उनके संस्थापक श्रीरामानुजस्वामी, श्रीमध्व स्वामी,श्रीविष्णुस्वामी एवं निम्बादित्य स्वामी हे। इसके बाद उन्होने अपने ब्रह्म सम्प्रदाय ( माध्व सम्प्रदाय ) की परम्परा का वर्णन किया है। अपनी परम्परा का वर्णन करते हुए उन्होने अगस्त्यसंहिता के उपर्युक्त श्लोक को ही अपने सम्प्रदाय के सम्बन्ध में शास्त्रीय प्रमाण में उपस्थित किया है। पुनः पूरी परम्परा लिखी है, और वह वाक्वद्ध तथा श्लोकवद्ध दोनो प्रकार से वाक-परम्परा तो ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही इस प्रकार दी हुई है:—

"वंशावली—( १ ) आदिगुरु श्रीरामचन्द्रजी ( २ ) श्रीब्रह्माजी ( ३ ) श्रीवशिष्ठजी ( ४ ) श्रीपराशरजी ( ५ ) श्रीव्यासजी ( ६ ) मध्वजी" इत्यादि

पुन मूल-ग्रन्थ के ३ रे पृष्ट में श्लोकवद्ध-परम्परा इस प्रकार लिखी है:
आद्यतः गुरू परम्परा लिख्यते:—

रामञ्चाद्यगुरुं धनुर्धरविभुं कामस्य बीज ध्रुव।
सर्वेषामवतारिणं च द्विभुजं वन्दे जगत्कारणम् ॥१५॥
मुक्ताधिपं विरञ्चिमनिश वन्दे वशिष्ठं गुरुं।
वन्देहं च पराशरं कविवरं व्यासं परं स्वामिनम् ॥१६॥
श्रीमध्वं पद्मसामं नरहरिमुनिशं माधवाक्षौम्यतीर्थौ।
टीकाकारो जयार्थान् स्वजनहितरतान् नौमि विद्याधिराजान्१७

इससे स्पष्ट है, कि परम्पराकारने अगस्त्य—संहिता की ब्रह्म सम्प्रदाय की परम्परा को अपनी नूतन-परम्परा में जोड़ कर कंथा तैयार किया है। उससे श्रीसम्प्रदाय की परम्परा की सिद्धि नही होती। वह तो खुलासे तौर पर 'ब्रह्मसम्प्रदाय' ( मध्व सम्प्रदाय ) की परम्परा है। जो अगस्त्य संहिता और माध्व-सम्प्रदाय की परम्परा से भी भली भाँति सिद्ध है,

अब श्रीव्यासजी से श्रीशुकदेवजी के मन्त्रग्रहण करने की बात पर भी दृष्टि डालिये। परम्पराकार के उपर्युक्त उद्धरण से भी यह स्पष्ट ही है, कि अगस्त्यसहिता में श्रीशकदेवजी के मन्त्र ग्रहण की बात ही नहीं लिखी है। यदि ऐसा कहें, कि "वेदव्यासो महातेजाः शिष्येभ्य समुपादिशत्" से श्रीशुकदेवजी को शिष्य मान लेंगे, तो यह भी नही चलने का, क्योंकि एक तो शुकदेवजी का नाम नही रहने से मनमानी मानना

अप्रामाणिक होगा ही; दूसरे वहाँ शिष्यों में प्रधान शिष्य श्रीशौनक बताये गये है। जैसा कि लिखा है:—

"वेदव्यासो महा तेजाः शिष्येभ्यः समुपादिशत् ॥ ३ ॥

गुरुशिष्यगुणनादौ शौनकायाब्रविन्मुनिः ।

स शौनकेन पृष्टः सन्नाहमन्त्रान्तराणि च ॥ ४ ॥

इससे स्पष्ट है, कि यदि श्रीशुकदेवजी भी श्रीव्यासजी से मन्त्र लिये होते, तो उनके शिष्यो में प्रधान रूप से इनका ही नाम आता क्योंकि शौनकजी से इनका दर्जा बहुत ही बढ़ा चढ़ा है। किन्तु यहाँ उनका नाम न आकर शौनकजी का ही आया है, इससे भलीभाँति सिद्ध है, कि शुकदेवजी व्यासजी के शिष्य नहीं हैं। इसके अतिरिक्त महाभारत से यह भी सिद्ध होता है, कि श्रीशुकदेवजी ने मोक्षमार्ग की दीक्षा नारदजी से ली थी, व्यासजी से नहीं; व्यासजी तो उनके पिता तथा विद्यागुरु थे। किन्तु धार्मिक-परम्परा में तो मोक्षमार्ग की दीक्षा से ही सम्बन्ध माना जाता है। अतः सिद्ध है, कि शुकदेवजी, नारदजी के शिष्य होने के कारण इनकी ही परम्परा में हुए, व्यास जी की परम्परा में नही। जैसा कि महाभारत के शान्तिपर्व के मोक्षधर्म के ३२९ वें अध्याय से ३३३ वें अध्याय तक भलिभाँति वर्णित हैं। वहाँ स्पष्ट ही लिखा हुआ है, कि श्रीशुकदेवजी ने श्रीनारदजी से मोक्षधर्म का उपदेश पाकर परमपद प्राप्त किया। यथा शान्ति पर्व के ३२६ वे अध्याय से इस प्रकार प्रारम्भ किया है :-

भीष्म उवाच।

एतस्मिन्नन्तरे शून्ये नारदः समुपागमत् ।

शुकं स्वाध्यायनिरतं वेदार्थान् प्रष्टुमीप्सया ॥ १ ॥

देवर्षिं तु शुको दृष्ट्वा नारदं समुपस्थितम् ।

अर्घ्ये पूर्वेन विधिना वेदोक्तेनाभ्यपूजयत् ॥ २ ॥

नारदोऽहथाब्रवीत् प्रीतो ब्रूहिधर्मभृतांवर ।।

केन त्वां श्रेयसा वत्स योजयामीति हृष्टवत् ॥ ३ ॥

नारदस्य वचः श्रुत्वा शुकः प्रोवाच भारत ।।

अस्मिन् लोके हितं यत् स्यात्तेन मां योक्तुमर्हसि॥ ४ ॥

इसके बाद श्रीनारदजी ने मोक्षधर्म का उपदेश शुरू किया है। इन उपदेशो का वर्णन करते हुए ३३१ वें अध्याय के अन्त में लिखा है, कि

सब के सब जाली अथवा किसी एक जगह से पूरा न लेकर टुकड़ियों के रूप में नोचे हुए हैं. और उसीसे नूतन परम्परा के रूप में यह कथा तैयार किया गया है। अतः उनकी सारी जालसाजी पूरी तरह प्रकट हो रही है।

परम्पराकार ने अपनी नूतन-परम्परा के समर्थन में शास्त्रीय प्रमाणों की तो इस तरह दुर्दशा की; किन्तु जब आपको इतने पर भी सन्तोष नहीं हुआ तो आगे इतिहास की दुर्दशा करने के लिये भी कमर बाँध ली है। आप फर्माते हैं:—

"ये तो हुए शास्त्रीय प्रमाण। अब ऐतिहासिक प्रमाण भी सुन लीजिये। हमारे परमपूज्य आचार्य श्रीस्वामीरामानन्दजी महाराज के समकालीन काशीपुरी में मौलाना रशीद नामक एक मुसलमान सन्त हो गये हे। उहोंने "तजकीर तुलफकरा" नाम से एक पुस्तक फारसी भाषा में लिखी है। जिसमें विशेषत मुसलमान फकीरों की चर्चा की है और प्रसिद्ध हमारे हिन्दूसन्तो की भी महिमा गायी गयी है। उसी पुस्तक में उक्त मौलाना ने हमारे स्वामी जी की लोकोत्तर आध्यात्मिक शक्ति का परिचय देते हुए स्पष्ट शब्दों में लिखा है कि स्वामीजी आदि श्रीसम्प्रदाय के आचार्य हैं इस मार्ग की मूल प्रवर्तिका श्रीसीताजी हैं, उन्होंने सबसे पहले इस सिद्धान्त का उपदेश देव स्वभावी हनुमानजी को दिया और भगवान् आञ्जनेय के द्वारा इस मन्त्र का प्रचार हुआ इसलिये इस तरीके का नाम श्रीसम्प्रदाय है और उपदेश मन्त्र को रामतारक कहते हैं।

देखिये, इतिहास के नाम पर किस प्रकार दिन दहाड़े आंख में धूल झोंकने की चेष्टा की गयी है? श्रीरामानन्दस्वामीजी के समय से आजतक सैकड़ों-हजारो प्रसिद्ध इतिहासकार हो गये हैं, किन्तु आपने उन सबो को छोड़कर ऐसा इतिहास तथा इतिहासकार ढूंढ़ निकाला, जिसकी दुनियाँ में स्थिति ही नहीं है। क्यो न हो, आप अलौकिक-खोजी ठहरे, और आपकी 'पुरातत्वानुसन्धायिनी-समिति' भी अलौकिक ही ठहरी, फिर उसकी कृतियाँ क्यो न अलौकिक हों। यही कारण है, कि अलौकिक नूतन-परम्परा के समान ही उसके प्रमाण भी अलौकिक ही ढूंढ़ ढूंढ़ कर उपस्थित किये गये हैं। अत इसकी स्थिति दुनियाँ मे क्यो होने लगी? इसके सिवा लिखी भी है ऐसी बातें, जो किसी लौकिक-पुरुष को नहीं सूझी। जो बात श्रीरामानन्दस्वामीजी को अपने सम्बन्ध में भी ज्ञात नहीं थी और न उनकी चौथी पीढ़ी में होनेवाले श्रीनाभाजी को ही ज्ञात थी, वह मौलाना रशीद की दिव्य-दृष्टि में आयी। यही तो अलौकिकता

है ! इसीसे तो श्रीअग्रदासजी का नाम पर आपकी गढ़ी हुई अलौकिक-परम्परा उनके शिष्य नाभाजी को भी ज्ञात न थी ? इसके बाद श्रीसम्प्रदाय की मीमांसा के रूप में कहा गया है—

"श्रीसम्प्रदाय की दो शाखायें हैं, एक श्री शब्दवाच्या श्रीजानकीजी के द्वारा श्रीराममन्त्रराज की परम्परा प्रकट हुई और दूसरी (श्रीशब्दवाच्या) श्रीलक्ष्मीजी द्वारा प्रकट हुई। यदि कहो, कि जानकीजी श्रीशब्दवाच्या हैं, यह कहाँ लिखा है तो समाधान यह है कि श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण युद्ध काण्ड सर्ग ११३ श्लोक २२ में लिखा है—"वसुधाया हि वसुधा श्रियाः श्री भर्तृवत्सलाम् ।"

"अब यहाँ पर यह विचार करना है, कि उपर्युक्त दोनों शाखाओं में मुख्यतः कौन सी शाखा चार सम्प्रदाय की गणाना में है। इस पर प्रथमतः पूर्वाचार्यों के आविर्भाव पर विचार करने से यह सिद्ध है, कि सर्वश्रेष्ठ श्रीसम्प्रदाय के मुख्य आचार्य प्रधान रूप से श्रीरामानन्दस्वामी ही हैं। क्योंकि उक्त स्वामीजी साक्षात् श्रीरामजी के अवतार हैं और श्रीरामानुज स्वामी श्रीशेषांश हैं।"

इसमें सबसे पहली बात तो यह है, कि जब 'जानकीजी' एवं 'लक्ष्मी जी' में ही भेद मानकर मूल में ही आप विभिन्नता मान रहे हैं, क्योंकि दोनों का वाचक शब्द (श्री) एक होते हुए भी वाच्य (लक्ष्मी एवं जानकी में भिन्नता माना है, जैसा कि वाचक शब्द 'कनक' से 'धतूरा' और सोना दो वाच्य ( पदार्थ, व्यक्ति ) का बोध होता है और वे दोनो एक पदार्थ नहीं, बल्कि दो भिन्न भिन्न पदार्थ है—तो फिर शाखा कैसे ? क्योंकि शाखा तो उसे कहते हैं, जो एक ही जड़ से उत्पन्न वृक्ष के भिन्न भिन्न विभाग हो ? अतः व्यक्तित्व मे भेद मानने से शाखा नहीं कहा जा सकता। और जब दो स्वतन्त्र परम्परा हो गयी तो फिर वैष्णवों के चार सम्प्रदाय क्यों पाँच-सम्प्रदाय हो गये। किन्तु क्या ऐसा है ? इसके सिवा कलि में चारों सम्प्रदाय के चार ही संस्थापकाचार्य हुए हैं, किन्तु आपकी राय से तो ५ हो जाना चाहिये था। इसके सिवा हरेक सम्प्रदाय के ग्रन्थों एवं शास्त्र में श्रीसम्प्रदाय के संस्थापक श्रीरामानुजस्वामीजी ही माने गये हैं। अतः आपको कल्पना के लिये कोई राह भी है ? यदि वाल्मीकि-रामायण का प्रमाण मानकर आप श्रीजानकीजी को 'श्रीजी' मानते हैं, तो फिर उसी ग्रन्थ में और आगे बढ़ कर भी क्यो नही झांक लिया ? लंकाकाण्ड में तो स्पष्ट ही लिखा है, कि श्रीजानकीजी श्रीलक्ष्मीजी ही हैं ।

फिर दो शाखा की बात ही कैसी ? यह केवल भ्रम विलास है। आप कहते हैं, कि 'श्रीशब्दवाच्या श्रीजानकीजी से श्रीराममन्त्रराज की परम्परा प्रकट हुई'। किन्तु बृहद्ब्रह्म-संहिता से स्पष्ट है, कि श्रीलक्ष्मीजीने भी भगवान् से श्रीराममन्त्रराज की दीक्षा पायी है और उसका प्रचार किया है। और कलि में उसके प्रचारक शठकोप स्वामी एवं रामनुजस्वामी हुए। अतः बिलकुल अभेद ही सिद्ध होता है। भेद और शाखा मानना भ्रमविलास है।

इसके सिवा एक बात और यह है कि श्रीरामानुजस्वामी शेषांश है और श्रीरामानन्दस्वामी साक्षात् श्रीरामजीके अवतार हैं, तो इससे क्या ? क्या आचार्यों के लिये भगवान् का अवतार होना ही चाहिये। यदि ऐसा कहें तो किसी सम्प्रदाय के ग्रन्थ अथवा शास्त्र में आचार्यों के लिये भगवान् के ही अवतार होने की आवश्यकता नहीं लिखी, बल्कि भगवान् के सेवक वर्गों का आचार्य के रूप में अवतार लेने और भागवत धर्म के प्रचार करने को लिखा है, जैसा कि मान्य प्रमाण प्रकरणादिमें पहले ही दिखाया जा चुका है। और यही युक्ति युक्त भी है, क्योंकि यह भी एक प्रकार से भगवान् की सेवा ही है जो उनका धर्म ही है। इसके सिवा जब दो भिन्न शाखा ही नहीं सिद्ध होती तो प्रधान गौण का तो विवाद ही नही उठता।

इसके बाद परम्पराकारने भविष्य पुराण के तृतीय प्रतिसर्ग पर्व के अध्याय २ रे खण्ड ३२ वें द्वारा ही यह सिद्ध करने की चेष्टा की है, कि 'चारो वैष्णव सम्प्रदायों के आचार्य सूर्यबिम्ब से अर्थात् सूर्यान्तर्यामि प्रभु से प्रकट हुए हैं और उनके नाम श्रीरामानन्द, श्रीनिम्बादित्य, श्रीमध्वाचार्य एवं श्रीविष्णुस्वामी है' अन्त मे निष्कर्ष निकाला है कि 'उपर्युक्त भविष्य वाक्यो से निश्चय होता है, कि श्रीसम्प्रदाय के मुख्य आचार्य श्रीरामानन्द स्वामी ही हैं।" अतः इसकी असलियत का खुलासा कर देना भी उचित है।

सबसे पहली बात तो यह, कि भविष्यपुराण में न तो चारों वैष्णव-सम्प्रदायों का जिक्र है, न उसके आचार्य की हैसियत से इन सबों का वहां वर्णन ही हुआ है, बल्कि महापुरुप की हैसियत से इनका तथा अन्य लोगो का भी उसमें वर्णन है, अतः उससे यह सिद्ध नही होता, कि ये ही चारों भागवत-सम्प्रदायाचार्य हैं। यदि यह कहे कि केवल इनका ही आविर्भाव सूर्य बिम्ब से हुआ है, इसलिये इनको ही आचार्य मानना पड़ेगा, तो ऐसी बात भी नही है। वहाँ और भी कितनों का बल्कि अधिक का, आविर्भाव सूर्यबिम्ब से ही बतलाया गया है। क्यों न हो, वह तो विशेषतः सूर्यमहिमा

का ग्रन्थ ही है। इसके सिवा ऐसी बात भी नहीं है, कि इन सबों का एक क्रम में वर्णन हुआ है, इस लिये इनको ही चारों वैष्णव सम्प्रदायाचार्य मानलें, बल्कि बीच मे दूसरों का भी वर्णन तथा सूर्यबिम्ब से ही आविर्भाव लिखा हुआ है। फिर वे बीच वाले क्यों न आचार्य मान लिये जायँ ? इसके अतिरिक्त एक बात और भी है। परम्पराकार ने श्रीनिम्बादित्यजी का सूर्यबिम्ब से प्रकट होना लिखा है, परन्तु भविष्य पुराण मे उन्हे सुदर्शन का अवतार लिखा है। अतः इसे भविष्य पुराण से कुछ और खुलासा कर देना उचित है।

भविष्य पुराण के प्रतिसर्ग पर्व के चतुर्युग खण्डापरपर्याय के ७ वें अध्याय से १४ वें अध्याय तक धर्माचार्यों भक्तो एव विद्वानो का मिश्रित तौर पर वर्णन हुआ है, किन्तु परम्पराकार ने ३२ वाँ अध्याय बतला दिया है। यह इसी लिये की असलियत खोजने मे अड़चन पड़े। दूसरे श्रीनिम्बादित्यजी के आविर्भाव के सम्बन्ध मे आपने श्रीराममंत्रराज परम्परा में इस प्रकार उद्धरण दिया है।

"कलौ भयानके देवा मदंशोहि जनिष्यति।
लिम्बादित्य इति ख्यातो देवकार्य करिष्यति॥"

किन्तु यह श्लोक सरासर कृत्रिम और झूठा बनाकर उपस्थित किया गया है। भविष्य पुराण के उपर्युक्त ७ वें अध्याय के ६७—६८ वें श्लोक में उनका आविर्भाव इस प्रकार लिखा है:—

"सुदर्शनो द्वापरान्ते कृष्णाज्ञप्तो जनिष्यति।
निम्बादित्य इति ख्यातो धर्मग्लानिं हरिष्यति॥"

अब वर्णन क्रम पर भी ध्यान दीजिये। सातवें अध्याय में श्रीरामानन्द स्वामीजी का अवतार सूर्य्यबिम्ब से लिखा है। पुन: श्रीनिम्बादित्य जीका अवतार सुदर्शन से दिया है। पुनः आठवें अध्याय मे श्रीमध्वाचार्यजी का आविर्भाव सूर्यांश से लिखा है। इसके बाद श्रीधरस्वामी को सूर्य का अवतार बताया है। पुनः श्रीविष्णुस्वामी को भी सूर्य का ही अवतार लिखा है। इसके बाद पं० ( वाणीभूषणजी कान्यकुब्ज ) भट्टोजी दीक्षित बराह मिहिर, जयदेव आदि का अवतार भी सूर्य का ही लिखा है। पुनः अन्य लोगों का वर्णन करते हुए १४ वें अध्याय मे श्रीरामानुज स्वामीजी को शिवजी का अवतार लिखा है। अब यदि आप के अनुसार लिया जायगा, तो श्रीरामानन्दस्वामी, श्रीनिम्बादित्य स्वामी,

श्रीमध्वाचार्य्यस्वामी तथा श्रीधरस्वामी जी पर ही चार संख्यायें पूरी हो जाती हैं, अतः इन्ही को वैष्णव सम्प्रदायाचार्य मानना पड़ेगा। यदि सूर्य्य से अवतरित होने की दृष्टि से चुने जायेंगे, तो श्री निम्बादित स्वामी जी को भी छोड़ कर अन्य बहुतो को वैष्णव सम्प्रदायाचार्य मानना पड़ जायगा। यदि क्रम और सूर्यावतार दोनो की सम्मिलित-दृष्टि से चुनेंगे, तो भी श्रीनिम्बार्दित्य स्वामी जी को छोड़ कर श्रीधरस्वामीजी को ही लेना पड़ेगा। इसके सिवा चौथी कोई राह नही है, क्योकि वहा वैष्णव सम्प्रदाय और उसके आचार्यो के अवतार का जिक्र ही नही है।

इसके अतिरिक्त अब जरा भविष्य पुराण की बातो की प्रामाणिकता की स्थिति पर भी एक दृष्टि डाली जाय। यहाँ से आगे १८-१७ वें अध्याय में श्रीरामानन्दस्वामीजी के शिष्यो का वर्णन हुआ, उसमें पीपा जी को दक्षिण देश के वणिक कुल में जन्म होना लिखा है, परन्तु यह इतिहास प्रसिद्ध तथा निश्चित बात है, कि वे मालवा के गागरौनगढ़ के क्षत्रिय राजा थे। यही बात श्रीप्रियादास जी ने भी भक्तमाल की टीका में लिखी है। इसी प्रकार इसी अध्याय में नरसी भक्त को गुजरात देश के वैश्य कुल में जन्म होना लिखा है। किन्तु यह सब कोई निश्चित रूप से जानता है, कि वे गुजरात प्रदेश के जूनागढ़ के नागर ब्राह्मण थे। इसी लिये उनका पूरा नाम भक्त नरसीमेहता या नरसिमेहता कहा जाना, तथा लिखा भी है। मेहता, गुजरात के नागर-ब्राह्मण हैं, यह सब कोई अच्छी तरह जानता है, ऐसी निश्चित सत्य बात के लिखने में भी ऐसी गलती की गयी है। इतना ही नही, आगे चल कर तो लेखक ने गलती और मनमानेपन की पराकाष्ठा कर दी है। १९ वें अध्याय में श्रीविष्णु स्वामी और श्री मध्वाचार्यस्वामी जी को भी कृष्णचैतन्यजी का शिष्य होना लिखा है। भला इस अनर्गल प्रलाप को कोई भी विवेकशील पुरुष त्रिकाल में भी मान सकता है? ये दोनो वैष्णव-सम्प्रदाय के संस्थापकाचार्य श्रीकृष्णचैतन्यस्वामी जी से बहुत पहले होगये हैं, यहाँ तक श्रीमध्वाचार्यो की ही वंश-परम्परा में श्रीकृष्णचैतन्य स्वामी हुए हैं, उनको इनका शिष्य होना लिख दिया है। इसी प्रकार इसमें और भी बहुत सी अनर्गल और मन मानी बातें लिखी भरी हैं। इससे इस ग्रन्थ को सब कोई बनावटी और झूठा ग्रन्थ मानते हैं, कि परम्पराकार इसी को अपनी कीर्ति का स्तम्भ मान रहे है। किन्तु आप का अभीष्ट तो इससे भी सिद्ध नही होता, क्योकि अवतार-वर्णन से चारो

वैष्णव-सम्प्रदायाचार्यों की गणना हो ही नहीं सकती। उसमें श्रीविष्णु स्वामी तथा श्रीमध्वाचार्य जी श्रीकृष्णचैतन्य के शिष्य ही हो गये! अब आपके चार सम्प्रदाय का क्या रूप रह गया। इसी से समझ लेना चाहिये, कि नूतन-परम्परा के असलियत की क्या स्थिति है।

इसके आगे परम्पराकार ने शब्द कल्पद्रुम तथा वाचस्पत्यभिधान कोष की 'सम्प्रदाय' शब्द की व्याख्या स्वीकार कर उसे प्रमाण रूप उपस्थित किया है, इसमे उन्होने दूषित स्वार्थ-सिद्धि जन्य पतनकी पराकाष्ठा दिखा दी है। उक्त कोषो मे 'शक्तिसगमतन्त्र' नामक शाक्तों के एक ग्रन्थ से भी वैष्णवो के लक्षण उद्धृत किये गये हैं, जिसमे वैष्णव सिद्धान्त एव मान्यता के विरुद्ध मनमाने लक्षण विभाग एव दूषित आक्रमण हुआ है, परम्परा-कार ने उसीको प्रमाण मानकर यहाँ उपस्थित किया है। इसका अर्थ क्या है? क्या उसमे की गई अपनी निन्दाओ को स्वीकार करना नही है? अत. मैं उसको यहाँ उद्धृत कर देता हूँ, जिसमें सब लोग उस प्रमाण की स्थिति और परम्पराकार के नीयत एवं क्रिया कलाप का स्वयं विचार कर ले। परम्पराकार ने लिखा है:—

"शब्द कल्पद्रुम तथा वाचस्पत्यभिधान नामक कोष ग्रथोंमें 'सम्प्रदाय' शब्द के अर्थ के अन्तर्गत लिखा है:-

पद्मपुराणे—अतः कलौ भविष्यन्ति चत्वारः सम्प्रदायिनः।
श्री-माध्व-रुद्र-सनका वैष्णवाः क्षितिपावनाः॥
रामानन्दो हविष्याशी निम्बार्कश्च महेश्वरि।,,

उपर्युक्त इन सब प्रमाणों से सिद्ध है, कि श्रीसम्प्रदाय के प्रधान आचार्य श्रीस्वामीरामानन्दजी ही हैं।

उपर्युक्त कोषों में से पद्मपुराण के नाम पर जो यहाँ डेढ़श्लोक उद्धृत किये गये हैं, वे उन कोषो में इस रूप में नही है, वलिक उनमें ऊपर की दो पंक्तियाँ (एक श्लोक) तो पद्मपुराण के नाम पर उद्धृत की गयी है और तीसरी पंक्ति शक्ति सगमतन्त्र के नाम से, और वस्तुतः है भी ऐसी ही, परन्तु परम्पराकार ने धोखा देकर मतलब साधने के लिये दोनो को एक साथ मिला दिया है। अत. इनकी वहाँ जैसी स्थिति है, उसे उद्धृत कर देता हूँ।

"सम्प्रदाय विहीना ये मन्त्रास्ते निष्फला मताः।
अतः कलौ भविष्यन्ति चत्वारः सम्प्रदायिनः॥

श्री माध्व-रुद्र-सनका वैष्णवाः क्षिति पावनाः' इति श्रीपद्मपुराणोक्तम् तन्त्रोक्त वैष्णव सम्प्रदाया यथा –

श्रीशिव उवाच–

१ वैखानः सामवेदादौ २ श्रीराधावल्लभी तथा ।
३ गोकुलेशो महेशानि ! तथा ४ वृन्दावनी भवेत् ॥
५ पान्चरात्रः पन्चमः स्यात् षष्टः ६ श्रीवीरवैष्णवः ।
७ रामदन्दी ८ हविष्याशी ६ निम्बार्कश्च महेश्वरि !
ततो १० भागवतो देवि ! दश भेदाः प्रकीर्त्तिताः ॥

इसके बाद इन दशो के लक्षण दिये गये हैं उसमें से कुछ के लक्षण यहाँ उपस्थित कर देते हैं:—

"अन्तः शक्तिपरो देवि ! बहिर्वैष्णवरूपधृक् ।
गन्धर्वाचारनिरतो लतावेष्टन तत्परः ॥
सम्प्रदायो गोकुलेशः सर्व ासिद्धिकरा भुवि ॥
रा शक्तिरिति विख्याता म शिवः परिकीर्तितः ।
तदानन्दी शान्तचित्ती प्रसन्नात्मा विचारधृक ।
सर्वत्र समरूपश्च रामानन्दी प्रकीर्त्तितः ॥,, इत्यादि

इति शक्ति संगम तन्त्रे १ खण्ड ८ पटलः ।"

इससे सहज ही स्पष्ट हो जाता है, कि परम्पराकार ने दोनों ग्रन्थों के प्रमाणों से चिथड़ा लेकर कथा बनाया और यहाँ प्रमाण रूप में उपस्थित किया है, जिससे लोगों को भ्रम हो और आप का मतलब सधे। किन्तु इसकी वास्तविक स्थिति आपके कुमनोरथ पर पानी फेर डालती है। उपर्युक्त कोपो मे पद्मपुराण के जो श्लोक उद्धृत किये गये हैं, उससे तो कोई इनकार ही नही है, किन्तु उससे तो परम्पराकार का मनोरथ किंचित् अंश में भी सफल नहीं होता। अब शक्तिसंगमतन्त्रोक्त प्रमाणों पर दृष्टि डालिये कौन सा ऐसा वैष्णव होगा, जो इसको स्वीकार करेगा। वैष्णवो के मूल–सम्प्रदायों–श्रीब्रह्मरुद्र सनकादि—के नाम तो नहीं ही आये हैं, उनके संस्थापकों आचार्यों में से श्रीनिम्बार्कस्वामी के सिवा किसी के नाम नही

हैं। श्रीरामानुजस्वामीजी का नाम नही आने पर परम्पराकार हर्षोत्फुल्ल होकर फर्माते हैं, कि "इससे सिद्ध है, कि श्रीसम्प्रदाय के प्रधान आचार्य श्रीस्वामीरामानन्दजी ही हैं।" इससे तो आपका यही भाव प्रकट होता है, कि शक्तिसंगम तन्त्र में जिन आचार्यों के नाम नहीं आये हैं, उनकी गणना ही नहीं। किन्तु श्रीमध्वाचार्य एवं श्रीविष्णुस्वामीजी के नाम भी तो इसमें नही आये हैं, तो उनको भी सम्प्रदायाचार्य पद से वञ्चित करना आपका अभीष्ट है न? आपका अभीष्ट हो भी तो यह कभी प्रामाणिक एवं वैष्णव सम्प्रदाय मान्य तो नही ही हो सकता।

इसके अतिरिक्त श्रीरामानन्दस्वामीजी के नाम आने पर तो आप इतने वहाल हैं। किन्तु उनके परिचय में क्या लिखा है इस पर ध्यान ही नहीं दिया। उसमें श्रीरामानन्दस्वामीजी को 'राम' शब्द द्वारा शक्ति एवं शिवजी की उपासना में मग्न रहना और सर्वत्र इसी रूप का दर्शन करना माना है। इससे स्पष्ट ही है, कि उनको वैष्णव होते हुए भी तत्वतः शैव-शाक्त कहा है। इसी प्रकार गोकुलियों के लिये भी कहा है, वल्कि उनके विषय में तो और भी स्पष्ट कहा है, कि वे अन्तः शाक्त और बहिर्वैष्णव हैं। भला इससे बढ़कर और आक्रमण क्या हो सकता है। उसमें वैष्णव धर्म पर आक्रमण किये गये हैं, यह तो कोई बडी बात नहीं है, क्योंकि वह शाक्तो का ग्रन्थ है, परन्तु परम्पराकार ने उसको वैष्णवों के लिये प्रमाणिक मानकर उपस्थित किया है, यही दुःख का विषय है। क्यों न हो "विवेकभ्रष्टाना भवति विनिपातः शतमुखः।" सबसे पहले तो वह शाक्तों का तन्त्र ग्रन्थ होने के कारण वैष्णवो के लिये अप्रामाणिक था, दूसरे उसकी बात भी अप्रामाणिक एवं ऊटपटाग थी, तीसरे उसमें वैष्णवो की निन्दा थी, इतने पर भी परम्पराकार ने उसे प्रामाणिक मान कर उपस्थित किया है। किन्तु यह इसके आधार पर निश्चित की हुई वातें वैष्णवों के कितना मान्य है, यह सब कोई स्वयं ही विचार कर सकते हैं।

पुनः परम्पराकार ने अन्त में लिखा है -

"भारत के इतिहास से भी पता चलता है, कि गोसाइयो के प्रति भट अन्य तीनों सम्प्रदायो के साथ श्रीरामानन्दीय वैष्णव दल ही है। चढावो पर भी चतुः सम्प्रदाय की गणना में रामानन्दीय दल ही है।...और देखिये, हम चतुः सम्प्रदायी विरक्त हैं। चारों सम्प्रदाय के साधु एक पक्ति में बैठ कर भगवत् प्रसाद पाते हैं। चारो सम्प्रदाय की जय बोलने की भी

रीति प्रचलित है। चारों सम्प्रदाय वाले सदा कराठी धारण करते हैं और चतु सम्प्रदायी श्रीरामकृष्ण लीला को नित्य मानते हैं, आराधना परात्पर रूप से करते हैं एवं चतुः सम्प्रदायी श्रीभागवत धर्म को मुख्य मानते हैं। अतएव यह बात हर तरह से सिद्ध हो गई कि मुख्यतः श्री सम्प्रदायी श्रीरामानन्दीय वैष्णव ही हैं।"

इस पर विचार पूर्वक दृष्टि डालने से यह सहज ही स्पष्ट हो जाता है, कि यहां भी एकांगी बात लिख कर आँख में धूल झोकने की ही चेष्टा की गयी है, इसके आधार पर जो निष्कर्ष निकाला गया है, उसमें कुछ भी तत्व नहीं है। यह प्रसिद्ध बात है, कि गोसाईयों के मुकाबले में श्रीबाला नन्द स्वामीजी ने जो चतु' सम्प्रदायी वैष्णवों की सेना तैयार की थी, उसमें चारों सम्प्रदायों में से भिन्न—शाखाओं के ही लोग सम्मिलित हुए थे, सर्वाङ्ग कोई सम्प्रदाय सम्मिलित नहीं हुआ था क्योंकि उसमें उत्तर-भारत में जो विरक्त वैष्णव थे, वही सम्मिलित हुए थे। दक्षिण-भारत के किसी भी वैष्णव-सम्प्रदाय के लोग इसमें सम्मिलित नहीं हुए थे। ऐसी अवस्था में दक्षिण के आचारी वैष्णवो के इसमें सम्मिलित नही होने से यह कैसे सिद्ध हुआ, कि वे चतु. सम्प्रदाय में नही हैं, तब तो आपके मतानुसार दक्षिणीय मध्वादि वैष्णव भी चतुः सम्प्रदाय से बाहर हीं माने जायँगे? इसके सिवा यदि विरक्त रहने एवं एक साथ खाने वालों को ही आप चतुः सम्पदायी वैष्णवों के अन्तर्गत मानते है, अन्य को नहीं, तब तो बल्लभी-राधा वल्लभी, गौड़िया एवं दक्षिणीय मध्वादि सम्प्रदाय को भी आप चतुः सम्प्रदाय से बाहर ही मानेंगे, क्योकि इनमें आचार्य लोग गृहस्थ है और उनका इस चतुः सम्प्रदायी समाज के साथ खान पान भी नही है? यह चतुः सम्प्रदाय तो वैष्णव-सम्प्रदाय की रक्षा के लिये सेना तैयार हुई थी, जो सभी वैष्णव सम्प्रदाय की रक्षा करती और सबों से पूजित भी होनी थी। कौनसा वैष्णव सम्प्रदाय है, जो इन अखाड़ों का सत्कार नही करता। किन्तु यदि यह कहे, कि इसमें सम्मिलित है, वही चतु, सम्प्रदायी वैष्णव है, तो यह हो ही नहीं सकता, जैसा ऊपर कहा जा चुका है। रह गयी कंठी धारण की बात। तो समाज मे कंठी का भी एक सा नियम नहीं है। कोई एक लड़ी माला, कोई दुहरी कराठी, कोई हीरा, कोई हर समय कोई समय समय पर धारण करते है। अतः इसके लिये कोई नियम या विभाग नही हो सकता और श्रीराम कृष्ण की लीला कौन नही नित्य मानता। और कौन से उपासक है, जो इष्ट को परात्पर नहीं

मानते। यह कौन सी दलील है ! और "चतु'सम्प्रदायी श्रीभागवत धर्म को मुख्य मानते हैं, इसका क्या अर्थ है ? ऐसा कौन सा वैष्णव है, जो भागवत धर्म को मुख्य नहीं मानता ? मुख्य नहीं मानेगा, तो वह भागवत कैसे ? यह उटपटांगे बात कैसी ? केवल कुछ न कुछ अनर्गल बकना टहरा। अतः इन सब भ्रामक एवं निरर्थक कथनों से सारी जालसाजी प्रसिद्ध ही हो गयी।

इस प्रकार श्रीराममन्त्रराज परम्परा अर्थात् नूतन-परम्परा की सिद्धि के लिये लिखी हुई भूमिका में जो कलाबाजियाँ एव जालसाजियाँ की गयी है, उसका तो भली भाँति भण्डाफोर करके दिखाया जा चुका, अब उस परम्परा की टीका में जो उसके समर्थन के लिये युक्तियाँ भिड़ायी गयी हैं, उसकी निस्सारता भी दिखा देनी उचित है। यद्यपि उसके समर्थन के लिये उपर्युक्त भूमिका में जो प्रमाण संग्रह एवं विवेचन किये गये हैं, प्राय' उसीका समावेश इस टीका मे भी है, अतः उसके ही रहस्योद्घाटन से इसका भी अपने आपही भण्डाफोर हो जाता है, इसलिये इसकी पुन. आलोचना की आवश्यकता भी नही है: किन्तु इसमें कुछ और बातें भी कही गयी हैं, अत' इस पर भी एक नजर डाल लेने की आवश्यकता है !

यह पहले कहा जा चुका है, कि नूतन-परम्परा को विचार सुविधे के लिये दो टुकड़ों में बांट सकते हैं, एक ऋषि-परम्परा जो ऋषि प्रणीत ग्रन्थो से सिद्ध तथा ऋषियों तक ही सीमित है, दूसरी आचार्य-परम्परा जो आचार्यकृत लेखों या अन्य प्रमाणो से सिद्ध और जिसमें ऋषियो के बाद की धारा और सम्बन्ध का वर्णन है। इसमें जिसका उल्लेख ऋषि-परम्परा के नाम से किया गया है, उससे तात्पर्य श्रीरामजी से श्रीशुकदेवजी तक की परम्परा से है। इसमें श्रीब्रह्माजी से श्रीव्यासजी तक की परम्परा तो अगस्त्य-संहिता में लिखी हो हुई है, अतः इसमें ब्रह्माजी का श्रीजानकी जी से तथा शुकदेवजी का व्यासजी से सम्बन्ध विचारणीय है इस विषय में भूमिका में जो विवेचन तथा प्रमाण दिये गये हैं, उस पर तो पहले ही विचार किये जा चुके है। अब यहाँ जो कुछ नई युक्तियाँ भिड़ाई गयी है, उस पर एक दृष्टि डालनी है।

सबसे पहले श्रीजानकीजी से ब्रह्माजी के परम्परा सम्बन्ध का जैसा वर्णन टीकाकार ने उसके समर्थन मे किया है, उस पर ध्यान दें। इसके लिये सब से अच्छा यही होगा, कि उक्त श्रीराममन्त्रराज परम्परा की टीका

से इसका पूरा विवेचन ही उद्धृत कर दें। तब इस पर विचार करें। इस प्रकरण मे वहाँ लिखा है:—

"श्रीरामजी से कथित इस मन्त्रराज रूपराजमार्ग की प्रवर्त्तिका श्रीजानकी जी हुई। तात्पर्य यह कि मन्त्रराज को प्रख्यात करने के लिये प्रथमतः श्रीहनुमानजी को प्रदान किया। क्योंकि 'रामविजय सुधाकर' के कर्त्ता श्रीमधुराचार्य के कथनानुसार श्रीहनुमानजी 'सीताशिष्य गुरोर्गुरुम्' अर्थात् श्रीसीताजी के शिष्य हैं और गुरुओं के भी गुरु हैं। और बृहद्ब्रह्मसंहिता पा० ३ अ० १ में कहा है:—

"श्रीराममन्त्र के तत्वज्ञ श्रीरामजी के अनुचर महाबली श्रीहनुमान जी हैं। नित्य महाविभूति में ईशान दिशा में सदा स्थिर रहते हैं। जब श्रीराम जी नित्य विभूति से पृथ्वी पर काकुत्स्थ कुल में अवतीर्ण होते हैं। तब श्रीहनुमानजी भी अञ्जनी के गर्भ से उत्पन्न होकर आञ्जनेय कहलाते हैं, सारांश भाव यह कि—'श्रियोंकी श्री' श्रीसीताजीने जीवों को दुःख से उद्धार करने लिये सदा श्रीरामचरण सेवक श्रीहनुमान जी को उस मन्त्रराज का उपदेश किया ॥६॥"

श्रीजानकीजीने श्रीहनुमानजी को मन्त्र प्रदान किया, इसका आपने कोई भी शास्त्रीय प्रमाण नहीं दिया है।

टीकाकार ने परम्परा के उक्त परम्परा में श्रीजानकीजी से श्रीहनुमानजी को मन्त्रलेनेके समर्थन में टीका के रूप में जो विवेचन किया गया है,उससे भी यह सिद्ध नहींहोता कि श्रीजानकीजी ने श्रीहनुमानजी को मंत्रदिया है। क्योंकि इसके लिये आपने कोई शास्त्रीय प्रमाण नहीं दिया है। और देने चले, तो श्रीमधुराचार्यजी के 'राम विजय सुधाकर' के नाम पर। एक तो 'राम विजय सुधाकर' नामका उनका कोई ग्रन्थ है, यह भी ठीक नही है, क्योंकि सम्प्रदाय में ऐसा कोई जानता भी नहीं। इसलिये हो सकता है, कि यह बात धोका देने के लिये झूठी ही लिखी गयी हो। यदि उसकी सत्ता मान भी ली जाय तो उसमें ऐसा लिखा है, यह कैसे माना जा सकता है,जब कि वह ग्रन्थ प्राप्यही नही है? इसके सिवा यह उसमें लिखा भी हो, तो उसकी प्रामाणिकता कैसे जब कि उनके पहले के कितने महात्माओं बल्कि दिव्यज्ञानी नाभाजी आचार्यप्रवर श्रीरामानन्दस्वामीजी, तथा अन्य सम्प्रदाय के महात्माओं के लेखों एवं मान्यताओं को आपने भुलभुलैया मानकर अप्रामाणिक समझा और दूसरी परम्परा खड़ी की है।

बृहद्ब्रह्म-संहिता में श्रीहनुमानजी को श्रीराममंत्र का तत्वज्ञ एवं अनुचर

तथा परधाम में सदा ईशान दिशा में स्थित रहने वाला, और श्रीरामावतार होने पर आञ्जनेय रूप से उत्पन्न होने वाला लिखा रहने से यह कैसे सिद्ध हुआ कि श्रीजानकीजीने उनको श्रीराममन्त्र प्रदान किया? हाँ, इससे इतना अवश्य सिद्ध है, कि वे श्रीराममन्त्र के उपासक श्रीरामजी के अनन्य सेवक है। फिर यह उन्होंने किनसे पाया, यह तो लिखा ही नही है। अतः श्रीरामजी से ही पाया हो, ऐसा मानने के विरुद्ध और उसके समर्थन के लिये कौन सी दलील है? अत. यह सिद्ध है, श्रीहनुमानजी को श्रीजानकीजी से श्रीराममन्त्र लेने का कोई प्रमाण नही है।

पुनः इसके आगे श्रीहनुमानजी से श्रीब्रह्मा के मन्त्र ग्रहण करने का उल्लेख करते हुए उसके समर्थन मे लिखा गया है —

"जब प्रथम नाभि कमल से उत्पन्न होकर ब्रह्माजी भगवन्माया से मोहित होकर विचार करने लगे, कि 'मै कौन हू और कैसे उत्पन्न हुआ हूँ, मेरा क्या कर्त्तव्य है।' तब इस प्रकार मूढ़ बुद्धि ब्रह्मा को देखकर नित्य विभूति मे विराजमान करुणास्वरूपिणी श्रीजानकीजी का हृदय दया से प्लावित हुआ और उन्होने हनुमानजी को प्रेरणा की, कि 'जाओ, भगवन्माया मे मोहित ब्रह्मा को कूटस्थ रूप से स्थित चारो वेदों के प्राण श्रीराममन्त्र का उपदेश दे आवो, जिसके जप करने से चारो वेद ब्रह्मा के हृदय मे उपस्थित हो जायँगे, और वे सृष्टि विस्तार मे समर्थशील होगे। इस आज्ञा को शिरोधार्य करके श्रीहनुमानजी ने ब्रह्माजी को श्रीराममन्त्र का उपदेश किया-यथा सदाशिव सहिता में।

"योऽयं महाविभूतिस्थो हनुमान् रामतत्परः।
स प्रादाद्ब्रह्मणे तत्र मन्त्रराज षडक्षरम् ॥"

अर्थात्—महाविभूति में सदा स्थित श्रीरामसेवा में तत्पर श्री हनुमान जी ने श्रीब्रह्माजी के प्रति श्रीराममन्त्र का उपदेश किया। किसी कल्प में ब्रह्मा जी का स्वयं श्रीराम जी ने ही उपदेश दिया था।"

सब से पहली बात तो यह है, कि 'सदाशिव-संहिता' में ऐसा लिखा ही नही है, कि श्रीहनुमानजीने श्रीब्रह्माजी को श्रीराममन्त्र दिया है, बल्कि वहाँ तो यह लिखा है कि श्रीजी ने श्रीविष्वक्सेनजी को श्रीराममन्त्र दिया और उन्हो ने श्रीशठकोपजी को इस प्रकार श्रीसम्प्रदाय एवं श्रीराम-मन्त्र राज की परम्परा चली। यहा सदाशिव-संहिता के नाम पर झूठा ही श्लोक गढ़ कर उपस्थित कर दिया गया है, जैसा कि पहले भी इस परम्परा की

भूमिका की आलोचना में दिखलाया जा चुका है। अतः इस विषय पर अधिक कुछ कहने की आवश्यकता नही। अब देखना यह है, कि 'भगवन्माया से मोहित मूढ़ बुद्धि ब्रह्माजी को देख कर श्रीजानकी जी ने हनुमान जी के द्वारा उनको श्रीराम-मन्त्र का उपदेश करवाया, जिस के जप से उनको चारों वेदो का ज्ञान और सृष्टि-विस्तार की शक्ति हुई।' इस कथन में कहाँ तक तथ्य है। इसमे पहली बात तो यह है, कि आपने अपने इस कथन का कोई प्रमाण न देकर यो ही लिख मारा है, अतः इसकी मान्यता नहीं हो सकती है। दूसरे इसके विपरीत सारे इतिहास-पुराण, संहिता उपनिषद् एवं श्रुति तक प्रमाण है कि ब्रह्माजी को भगवान् ने ही वेद पढ़ाया है, उन्हीने उनको मन्त्र - दीक्षा दी है। यदि उन सब ग्रन्थों से इस बात का प्रमाण दिया जावे, तो एक दूसरा पोथा ही तैयार हो जा सकता है। कहने का तात्पर्य यह, कि सभी इतिहास पुराण, संहिता, धर्म शास्त्र एवं वेद तक मे जहाँ भी इस विषय का उल्लेख है, सभी जगह यही लिखा है, कि भगवान् ने ही ब्रह्माजी को बेद पढ़ाया है, मन्त्रोपदेश किया है ऐसा एक भी स्थान नहीं, जहाँ हनुमानजी से ब्रह्माजी के वेद पढ़ने एवं मन्त्रोपदेश लेने का जिक्र भी हो। हाँ आगे वाल्मीकि-सहिता के समान कोई ग्रन्थ निकल आवे, तो अलबत्त, ऐसी अवस्था में टीका की उक्त बाते सिवा धोखा धड़ी के और क्या कही जा सकती है? यद्यपि भगवान् से ब्रह्माजी के वेद पढ़ने एवं मन्त्रोपदेश लेने की बातें सर्वत्र लिखी, मान्य एवं प्रचलित भी है, अतः उसके उदाहरण की आवश्यकता नही, फिर भी सन्तोष के लिये दो एक उदाहरण दे देता हूं। सब से पहले श्रुति का उदाहरण देखिये। श्वेताश्वेतरोपनिषद् में लिखा है:—

"यो वै ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं वेदाँश्च सर्वान् प्रहिणोति तस्मै।
तं ह देवमात्मबुद्धिप्रकाशं मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये ॥"

इसी प्रकार महाभारत के शान्ति-पर्व-मोक्षधर्म प्रकरण के ३४८ वें अध्याय में लिखा है:—

"ततो ब्रह्मा नमश्चक्रे देवाय हरिमेधसे।
धर्मं चाग्र्यं स जग्राह सरहस्यं ससंग्रहम् ॥ ३० ॥
आरण्यकेन सहितं नारायणमुखोद्भवम्।
उपदिश्य ततो धर्मं ब्रह्मणेऽमिततेजसः ॥ ३१ ॥

त्वं कर्ता युगधर्माणां निराशी कर्मसंज्ञितम् ।
जगाम तमसः पारं यत्राव्यक्तं व्यवस्थितम् ॥३२॥
ततोऽथ वरदो देवो ब्रह्मा लोकपितामहः ।
असृजत् स ततो लोकान् कृत्स्नान् स्थावरजङ्गमान् ॥३३॥

ऐसा ही बृहद्ब्रह्म-संहिता के प्रथमपाद के पहले ही अध्याय में लिखा है:-

संस्कृतोऽहं समुत्पाद्य विष्णुना प्रभविष्णुना ।
अधीत वेदोऽपि पुरा मन्त्रराजार्थसिद्धये ॥ २९ ॥
असंस्कृताय दातव्यं नैव शुद्धार्थसाधनम् ।
द्वयाख्यस्य महाभागा भगवाननुशास्ति माम् ॥ ३० ॥
स देवो मामुपाहूय सद्यो नाभिसमुद्भवम् ।
उपादिदेश वेदं मां मनसैव दयानिधिः ॥ ३१ ॥

इसी प्रकार श्रीमद्भागवत के पहले ही श्लोक में कहा है.-

"जन्माद्यस्य यतोऽन्वयादितरतश्चार्थेष्वभिज्ञ स्वराट्-
तेने ब्रह्म हृदा य आदिकवये मुह्यन्ति यत्सूरयः..."

इन सब प्रमाणों से स्पष्ट है, कि भगवान् ने ही ब्रह्माजी को उत्पन्न कर उनको वेद पढ़ाया, एवं मन्त्रोपदेश भी किया है, जिससे जगत-रचना मे समर्थ होकर उन्होने इस जड़ चेतन विश्व-प्रपञ्च का निर्माण किया है। ब्रह्मा जी के मन्त्रोपदेश के सम्बन्ध मे प्रस्तुत-प्रसङ्ग के पृष्ट १४३ से १४६ और पूर्वोक्त परम्परा की भूमिका आलोचना मे बृहद्ब्रह्म-संहिता, अगस्त्य-संहिता, पद्मपुराण, विष्णुपुराणादि से अच्छी तरह प्रकाश डाला गया है, अतः वहा देखने मे इसका और भी स्पष्टी करण हो जायगा।

इस प्रकार सिद्ध है, कि ब्रह्माजी को भगवान् से ही वेद-शिक्षा एवं मन्त्र-दीक्षा मिली थी, हनुमानजी से नही, फिर थोड़ी देर के लिये आपकी ही बात मान लें, कि किसी कल्प मे उनको भगवान् से और किसी कल्प मे हनुमानजी से वेद-शिक्षा एव मन्त्र-दीक्षा मिली थी। परन्तु अब यह निर्णय करना चाहिये, कि इस कल्प मे ब्रह्माजी को भगवान से शिक्षा-दीक्षा मिली है या हनुमानजी से।

यह तो शास्त्र तथा सम्प्रदाय से भी सिद्ध तथा सर्वमान्य है, बल्कि

इस 'श्रीराममन्त्रराज परम्परा' की भूमिका में आपने भी स्वीकार किया है कि इस कलियुग में वैष्णव धर्म के श्री, ब्रह्म, रुद्र और सनकादिक ये चार सम्प्रदाय हैं। अब यदि आपके कथनानुसार ब्रह्माजी का हनुमानजी का शिष्य मान लें, श्रीब्रह्माजी भी श्रीसम्प्रदायी ही हो जायँगे, अतः ब्रह्म सम्प्रदाय की स्थिति ही नहीं रहेगी। फिर माध्व सम्प्रदाय का अस्तित्व ही हवा हो जायगा। किन्तु इन की स्थिति है ही, इस बात से तो किसी प्रकार इनकार ही नहीं हो सकता। इसलिये इस तरह भी मानना पड़ेगा, कि इस कल्प के ब्रह्माजी ने हनुमानजी से शिक्षा-दीक्षा नहीं पायी है, बल्कि भगवान् से ही पायी है। इस प्रकार श्रीजानकीजी एवं श्रीहनुमान् जी से श्रीब्रह्माजी का परम्परा-सम्बन्ध जोड़ने से नूतन-परम्पराकी जालसाजी का अपने आप उद्घोष एवं भण्डाफोर हो गया है।

सदाशिव-संहिता के नाम पर जानकीजी से हनुमानजी को मन्त्र लेने का, एवं हनुमानजी से ब्रह्माजी को मन्त्र लेने का जो प्रमाण नूतन-परम्पराकार ने दिया है, उसको सदाशिवसंहिता में नहीं रहने के कारण मैंने 'श्रीराममन्त्रराज-परम्परा' की भूमिका की आलोचना यह लिखी है, कि इसे परम्पराकारने ही गढ़ कर लिख दिया है। सदाशिवसंहिता नाम की एक छोटी सी पुस्तिका है,जो छपी नहीं,हस्तलिखित है,और मेरे पास भी है। उसमें नहीं रहने के कारण ही मैंने वहाँ वैसा लिखा है। खैर, उसमें तो ऐसी बात नहीं लिखी है, परन्तु अभी एक पुस्तक 'श्रीराम-नवरत्न' नामक प्राप्त हुई, उसमें 'महासदाशिव-संहिता' के नाम पर 'राजमार्गमिमाविद्धि रामाक्तं जानकी कृतम्' यह श्लोक दिया हुआ है। और इसी सिलसिले में इसी ग्रन्थ के नाम पर इस 'राजमार्ग' की उपासना सम्प्रदाय आचार्य एवं परम्परा भी दी हुई है।यहबड़ी विलक्षण बात है, अतः इसका परिचय दे देना अत्यावश्यक है। यदि यह ग्रन्थ पहिले से देखा होता तो पूर्व की उतनी आलोचनाओं की आवश्यकता ही नहीं पड़ती। यह तो एक प्रकार से सारे सम्प्रदाय एवं सिद्धान्त को ही अलग कर डालता है, जिसे कोई भी स्वीकार करने की हिम्मत नहीं कर सकता। यदि किसी की हिम्मत हो, तो देखना है, कि वह साम्प्रदायिक-मैदान में इस पर कायम रह कर उप-स्थित होता, कि नहीं।

यह पुस्तक प्रायः अनर्गल-कृत्रिम-श्लोको एवं अशुद्धियों से भरी हुई है, और झूठ-मूठ उसे शास्त्रीय वचन कहकर इसमें उद्धृत किया है। इस पर लिखा हुआ है, कि यह 'अवधनिवासी महात्मा श्री ५ बाबा राम-

दासजी संगृहीत' है। न जानें इस कथन में कहाँ तक तथ्य है। ये बावा रामचरणदासजी कौन हैं ? अयोध्या के जानकीघाट स्थान सस्थापक हैं, या दूसरे ? परन्तु पता चलता है, कि वही है। 'श्रीजनक न्दिनिशरण युगेश्वर प्रसाद वकील-बाढ़ पटना ने' इस पर 'सुबोधिनी पाटीका' लिख कर 'सत्यसुधाकर प्रेस पटना सीटी' मे दिसम्बर ९१५ में छपवा कर प्रकाशित किया है। कहा जाता है, कि इसका जानकीघाट के रसिक-वैष्णवो में प्रचार है। ज्ञात होता है, परम्पराकार इसी से लेकर वैसा लिख दिया है, किन्तु सारी बातें लिखनेसे भयभीत कर काम चलाने भर अधूरा ही लिख कर धोखा दिया है। अत अब ही इसका पूर्ण प्रकाश कर देना हूँ। इसके 'पचम रत्न' में इस सम्प्रदायकी नारी बातो का वर्णन है। अत. उससे आवश्यक-अंश टीका सहित यहाँ दृधृत करता हूँ।

हाशम्भुसंहितायामगस्त्यवाक्यं सुतीक्ष्णं प्रति :-

शुद्धं द्वैतं मतं विद्धि सेवकः सेव्य भावदं।
सामीप्यं च सुमुक्तिच नित्यं गोलोकधामिकं ॥ ५ ॥
शृङ्गारं मैथिली कृत्यं श्रियं विन्दुं च चन्द्रिकां।
करोति रसिको नित्यं तिलकंतंतु मन्यते ॥ ९ ॥

हासदाशिवसंहितायां—

"राजमार्गमिमंविद्धि रामोक्तं जानकी कृतम्।
यद्दतेचान्य मार्गोस्तु चौराणाविधिका यथा॥ २४ ॥
श्रीमैथिल्याश्च मन्त्रंहि श्री गुरूं मारुतं महत्।
सखीभावदयंहीष्ट भुक्तिमुक्तिप्रदं तथा॥ २६ ॥
श्रीजानकीसम्प्रदायां रामरासमनन्यताम्।
ऋतेकेपिनयास्यन्ति वांछितं फल मेवच॥ २७ ॥
युग्म मंत्रं विनानास्ति मंत्रः कोपि सुखप्रदः।
जानकीवल्लभायास्ना विनायास्नानवल्लभा॥ ३१ ॥
हनुमत् परमाचार्यं बिनाचार्यो न को विभुः।
इतिद्धतिनिर्णीतं पूर्वोक्तं च मयोदितम्॥ ३२ ॥

महाशंभुः शिवं प्राह सशिवोनारदं तथा ।
नारदश्चाह बाल्मीकिं वाल्मीकिश्चलवं कुशम् ॥ ३४ ॥
हनुमांस्तु अगस्त्याय अगस्त्यश्च सुतीक्ष्णकं ।
सुतीक्ष्णेन महाभागा येंकितावहवो मुने ॥ ३५ ॥
भविष्यन्तिकलौघोरे जीवाहरिवहिर्मुखाः ।
रामाज्ञया हनुमान वै मध्वाचार्य प्रभांकरः ॥ ३६ ॥

'षष्टरन्त,—ब्रह्माण्ड पुराणेः—

सीतायाश्चत्रयोप्यंसाः श्रीभूलीलादिभेदतः ॥ ३७ ॥

टीका—द्वैतमत को शुद्ध मत समझो। जिस मत के सेवन से प्राणी को ऐसा प्रेम उत्पन्न होता है कि अपने को सेवक वो श्रीरामचन्द्रजी महाराज को स्वामी मानने लगते हैं ऐसा भाव रखने से सामीप्य मुक्ति मिलती है, जिसमे हमेशे गोलोक में निवास करते है ॥ ५ ॥ श्री जानकी जी के किया हुआ शृंगार और बिन्दु और चन्द्रिका श्रीरामजी के रसिक इस सब का नित्य तिलक लगावें और इन्हीं सब को तिलक माने ॥ ६ ॥ श्रीरामजी से कथित और श्रीजानकी कृत यह राजमार्ग है सो आप जानिये इसके बिना दूसरा मार्ग जो सब है सो सब कैसे हैं जैसे चोर के मार्ग निन्दित हैं ॥ २४ ॥ श्रीजानकीजी का मन्त्र और महान जो मारुत गुरु यह दोनों सखी भाव के देने वाले हैं ॥ २६ ॥ श्रीरामजी के रास में श्री जानकी सम्प्रदाय जो है, तिसके बिना दूसरा कोई वांछित फल देने वाले नही है ॥ २७ ॥ युगलमन्त्र के बिना कोई दूसरा मन्त्र सुख प्रद नहीं है रामजी के उपासना बिना दूसरा उपासना रामजी के प्रिय नहीं है ॥ ३१ ॥ हनुमान जी जो परम आचार्य हैं, तिनके बिना कोई दूसरा आचार्य नहीं है पूर्वाचार्य से कथित यह बात प्रसिद्ध है सो हम आपको कहा है ॥ १२ ॥ यह विषय महाशंभु शिव से कहा है शिवजी नारद से कहा है नारद वालमीकि से कहा है वालमीकिजी लौ और कुश से कहा है ॥ ३४ ॥ हनुमान जी अगस्त्यमुनि से कहा है, अगस्त्यमुनि सुतीक्ष्ण से कहा है सुतक्ष्णाजी से बहुत मुनि अङ्कित भए ॥ ३५ ॥ कलियुग में बहुत जीव परमेश्वर से वहिर्मुख हायगे श्रीरामज्ञा से हनुमानजी महा आचार्य भये ( मूल में मध्वाचार्य है, परन्तु टीकाकार ने महाआचार्य लिखा है ) ॥ ३६ ॥ ब्रह्माण्डपुराण में लिखा है श्री जानकी के तीन अंश

है। एक अंश श्री, दूसरा भूः, तीसरा लीला। ( मूल में लीला के बाद आदि पद भी लगाया है ) ॥ ३७ ॥

इससे सिद्ध है, रसिक वैष्णव समाज के सिद्धान्त में द्वैतमत, सामीप्य-मुक्ति, श्री बिन्दु एवं चन्द्रिका तिलक, श्रीजानकीसम्प्रदाय, हनुमान-महाचार्य और युगलमन्त्र ही मान्य है। इन सब बातों के बिना मुक्ति नही मानी जाती। इस सम्प्रदाय की दो परम्पराये बतायी गई हैं—एक महाशम्भु, शिवजी, नारदजी, वाल्मीकिजी एव लवकुश, दूसरी हनुमानजी अगस्त्यमुनि एव सुतीक्ष्णजी, कलि में हनुमानजी को ही मध्वाचार्य के रूप में अवतार लेकर धर्म प्रचार करनेको लिखा है। पुन श्रीजानकीजी एवं श्रीजी को भिन्न ही—श्रीजानकीजी का ही एक अंश—माना है। सम्भवतः इसी कारण परम्पराकार ने भूमिका में और यहाँ पर भी श्रीजानकीजी को बारम्बार श्रियो की श्री कहने पर जोर दिया है। किन्तु इससे स्पष्ट हो गया, कि इस प्रमाण से श्रीजानकीजी एव श्रीजी भिन्न ही है। इसी लिये उक्त ग्रन्थमें अपने सम्प्रदाय को श्रीजानकीसम्प्रदाय कहा भी है। इसलिये वह श्रीसम्प्रदाय नही है। किन्तु रसिक-समाज की ये सब बातें श्रीरामानन्दीय-वैष्णवो तथा सम्पूर्ण वैष्णव-समाज सिद्धान्त से सर्वथा अमान्य है, और न आज उन्ही लोगो को उसको लेकर सामने आने की हिम्मत हो रही है। किन्तु परम्पराकार ने उसीसे अधूरा प्रमाण छाँट कर नूतन-परम्परा का कथा तैयार किया है यदि ये सुतीक्ष्णजी से अपनी परम्परा जोड़ लेते तो काम भी चल जाता परन्तु अब तो चूक गये, दाव निकल गयी। इस प्रकार सिद्ध है, कि एक पोल के आधार पर दूसरी पोल यह नूतन-परम्परा तैयार हुई है।

यद्यपि 'श्रीराममन्त्र राजपरम्परा' रूप इस 'नूतन-परम्परा' की इतनी आलोचना से ही यह भलीभाँति सिद्ध हो गया है, कि यह परम्परा नितान्त बनावटी है, झूठी है, जाली है, और इसीसे इसका पूरा भण्डाफोर भी हो चुका, सारी पोल खुल गयी, अतः अब कोई विशेष आवश्यकता नही है, कि इसकी और भी आलोचना की जाय। किन्तु झूठे को सब ओर से दौड़ा देखना उचित होता है, अत संक्षिप्तरूप से कुछ और भी प्रकाश डाल दिया जाता है।

इसके बाद समर्थन के लिये टीका में ब्रह्माजी से व्यासजी तक की परम्परा 'अगस्त्यसंहिता' से उठाकर दी गयी है, अतः इसमें तो कोई विवाद ही नही है। रह गयी व्यासजी से शुकदेवजी के मन्त्र ग्रहण की

बात, क्योंकि व्यासजी से शुकदेवजी के मन्त्र ग्रहण का कोई प्रमाण नहीं है, बल्कि उन्होंने नारदजी से मोक्ष धर्म का उपदेश पाकर परधाम के लिये यात्रा की थी। जैसा कि इस परम्परा की भूमिका की आलोचना में भली भाँति दिखलाया जा चुका है, यहाँ भी टीका में व्यासजी से शुकदेवजी के मन्त्र गृहण की बात लिखी गयी है किन्तु उसका कोई भी प्रमाण नहीं दिया गया है, केवल उनकी श्रीरामजी में भक्ति लायी गयी है। अतः व्यासजी से शुकदेवजीका शिष्य होना प्रमाणित नहीं हुआ। पुनः शुकदेव जी का आराधना द्वारा साक्षात्कार कर उनसे श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी के मन्त्र ग्रहण की बात लिखी गयी है, परन्तु उसका किसी प्रकार-शास्त्रीय, साम्प्रदायिक या ऐतिहासि—का एक भी प्रमाण नहीं दिया है, जिससे उस पर कुछ विचार किया जाय। अतः यह भी अप्रामाणिक तथा अमान्य ही है। और फिर इधर भी परम्परा में कोई नूतनता ही नहीं है, अतः इस पर कुछ विचार करने की आवश्यकता ही नहीं।

किन्तु श्रीदेवानन्दजी के वर्णन की टीका में आपने यह कहा है, कि "श्रीनाभास्वामीजी ने निजकृत भक्तमाल में दोनो महानुभावों को समकक्ष आचार्य माना है,हम यह पहले कह आये हैं 'श्रीरामानुज पद्धति प्रताप अवनी अमृत ह्वै अनुसरचो। देवाचारज दुतिय महा महिमा हरियानन्द इत्यादि।' अर्थात् श्रीरामानुज स्वामीजी की पद्धति जिस प्रकार सुधा समान जीवो को कल्याण प्रद हुई उसी तरह स्वामी देवानन्दजी का ऐसा लोकोत्तर उपदेश हुआ कि लाखों सिद्ध इस सम्प्रदाय में हुए और होंगे।" अतः इसकी वास्तविक पर भी कुछ प्रकाश डालना उचित है।

सब से पहली बात तो यह है कि श्रीनाभाजी के इस पद से यह कहाँ सिद्ध होता है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी एवं श्रीदेवानन्दस्वामी जी दो भिन्न भिन्न परम्परा के समकक्ष आचार्य हैं और श्रीरामानुजस्वामीजी की पद्धति के समान ही श्रीदेवानन्दस्वामीजी की पद्धति भी जीवों के सुधा के समान कल्याण प्रद हुई। बल्कि उससे तो यही सिद्ध है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी की पद्धति का प्रताप पृथ्वी में अमृत के समान बहा और उसमें द्वितीय महामहिमा श्रीदेवाचार्य जी हुए। इससे तो स्वतः सिद्ध है, कि श्रीरामानुज स्वामीजी की ही परम्परा में श्रीदेवानन्दस्वामीजी भी हुए है 'यहाँ जिस प्रकार' और 'उसी तरह' यह अर्थ कहाँ से निकला। छप्पय में तो ऐसा पद पड़ा नहीं है, फिर आपने कैसे निकाला? इसके सिवा श्रीदेवानन्दस्वामी जी किस दूसरी परम्परा के आचार्य थे, इसका परिचय भक्तमाल में है?

इसमें तो श्रीसम्प्रदाय का जो परिचय दिया गया है, उससे स्पष्ट है कि श्रीसम्प्रदाय के संस्थापक श्रीरामानुज स्वामीजी ही थे। जैसा श्रीरामानुज उदार सुधानिधि अवनि कल्पतरु' 'रमापद्धति रामानुज' एवं 'सम्प्रदाय शिरोमणि सिन्धुजा रच्यो भक्ति बितान' इत्यादि पद्यों से भलीभाँति स्पष्ट है। यदि श्रीनाभास्वामीजी अपने पूर्वाचार्य श्रीदेवानन्दजी को श्रीरामानुजस्वामीजी से भिन्न पद्धति का आचार्य मानते तो क्या उस पद्धति का परिचय नहीं देते? यह कैसी निराली बात है, कि जिस पद्धति (श्रीरामानुजस्वामीकी पद्धति) को आप श्री सम्प्रदाय की हैसियत से चतु: सम्प्रदाय में न मान कर एक दूसरे श्रीसम्प्रदाय की उसमें गणना करते हैं, उसका श्रीनाभाजी ने यहाँ क्यों भक्तमाल भर में कहीं जिक्र तक नहीं किया और चतु: सम्प्रदाय में भी श्रीरामानुज स्वामीजी की पद्धति की ही गणना की? फिर श्रीसम्प्रदाय की दूसरी पद्धित भी है और उसी में श्रीदेवानन्द स्वामीजी हुए हैं, यह अर्थ कहाँ से निकला? अतः भक्तमाल से स्पष्टतः सिद्ध है, कि श्रीसम्प्रदाय एक ही है, और उसके संस्थापक से श्रीरामानुजस्वामी जी हैं। उसी पद्धति में श्रीदेवानन्दस्वामी जी हुये हैं। इसका विशेष विवेचन प्रस्तुत प्रसङ्ग मे पूर्व ही हो चुका है, अतः यहाँ अब उसकी विशेष आवश्यकता नहीं। नूतन-परम्परा की मूल-कृति एवं प्रधान-साधन-स्वरूप इस श्रीराममन्त्र राज परम्परा' की आलोचना से यह सम्यक् रूपेण सिद्ध होगया, कि यह परम्परा सर्वथा जाली, तथा अमान्य है। श्रीरामानुजस्वामीजी से भिन्न, श्रीम्प्रदाय की कोई दूसरी पद्धति हो ही नहीं सकती।

श्रीराममन्त्रराजपरम्परा नामक नूतन-परम्परा की उपर्युक्त आलोचना से यह भली भाँति स्पष्ट हो गया है, कि वस्तुत: वह परम्परा धूल की रस्सी बाँटने की तरह धोखा देकर भ्रम पैदा करने के लिये तैयार की गयी थी, उसमें वास्तविकता रत्तीमात्र भी न थी। अतः इस पर लोगों का सहज-अविश्वास होना उचित ही था। बस, सब ओर से इसकी आलोचनायें होने लगी, भण्डाफोर हुआ, एवं खिल्लियाँ उड़ने लगी। अतः अब की बार इन्होंने गहरी दाव खेली। यह स्वाभाविक-नियम है, कि मर्म पर चोट पड़ने से मनुष्य की विचार-शक्ति विचलित हो जाती है, अतः वह सीमा से बाहर होकर भी प्रतिशोध के लिये उद्यत हो जाता है। यहाँ भी ठीक ऐसी ही बातें हुई। नूतन-परम्पराकार ने विचार किया, कि अपनी सफलता के लिये अब इसी मार्ग का अवलम्बन करना चाहिये। अतः उन्होंने मर्म-स्थान चुनना आरम्भ किया। ध्यान देने से सहज ही स्पष्ट हो गया कि,

श्रीरामजी में अटल श्रद्धा-भक्ति यही इनका मर्म-स्थान है, जिसके जरा से अपमान से भी ये तिलमिला उठते और मरने-मारने तक के लिये तैयार हो जाते है, अतः इसी पर चाट करने से काम चल सकता है। यह सोच विचार कर इन्होंने जाली-नाम मैथिलीशरण पाण्डेय के नाम से 'रहस्योद्घाटन' नामक पुस्तिका लिखछपाकर प्रकाशित की। इसमें मुख्य रूप स और पहले यही दिखलाने का चेष्टा की गयी थी, कि आचारी-श्रीवैष्णवों के ग्रन्थो मे श्रीराममन्त्रादि की निन्दा की गयी है, अपमान किया गया है। यह इसलिये, जिससे लोग क्रोधित हो उठें, उत्तेजना फैलजाय, और प्रतिहिंसा एवं सम्बन्ध-विच्छेद की भावना प्रबल होजाय। फिर इसी से सहारा लेते हुए गोणरूपेण यह भी कहा गया, कि श्रीरामानुज-सम्प्रदाय में श्रीराममन्त्रराज की परम्परा नहीं है। फिर लोगो के हृदय पर चोट मारते हुए कहा गया था, कि "फिर इनसे हमारा क्या सम्बन्ध? अब क्यो इनमें घुसते फिरते हो, अलग हो जाओ" और इसी सिलसिले मे नूतन-परम्परा की स्वीकृति के लिये अपील की गयी थी। बस फिर क्या था, सीधे-सादे भावुक महात्माओं म उत्तेजना फैल गयी, और बहुत से लोग विना सोचे-विचारे सम्बन्ध-विच्छेद क लिये उद्यत हो गये और कर भी लिया। इस प्रकार इस नूतन-परम्परा के माननेवालो का एक छोटा-मोटा दल अयोध्या मे तैयार होगया। और इसका आन्दोलन एव प्रचार होने लगा।

इस पुस्तिका की खास आलोचना करने के पहले तो यही बाते विचारणीय है, कि जब नूतन-परम्परा ही सवथा जाली है, न श्रीअग्रदासजी की ही बनाई हुई साबित होती है, न शास्त्र, सम्प्रदाय एवं अन्य प्रकार से ही उसकी सिद्धि होती है। तो "आचारी-श्रीवैष्णवों के ग्रन्थो में श्रीराममन्त्र की निन्दा है, उनको आचार्यों ने इसमे श्रद्धा भक्ति नही दिखायी है, अतः उनस मेरा सम्बन्ध क्या?" इस कथन मे कोई तत्व ही नही है। क्योकि जब एक ही वंश मे दोनो है तो हमारी मान्यता की वे पाबन्दी नही करते, तो उनको मान्यता का हमे क्या पाबन्दी होने लगी? अगर वे अपनी मान्यताओं के अनुसार सम्प्रदाय का स्वरूप मानते हैं, तो हमें अपनी मान्यताओं क अनुसार सम्प्रदाय का स्वरूप मानने में क्या अड़चन है? उनकी मान्यताओं क सामने अपनी मान्यताओं को मुकाबले में न रखकर उस अपनेकुल से ही भाग कर दूसरे कृत्रिम एवं मिश्रित कुल-वंश में अपने को घोषित करना निपट कायरता एवं निन्द्य-प्रयत्न

है। अतः अपने कुल के सिद्धान्तों एवं मान्यताओं को लेकर मुकाबला करने मेंही बहादुरी थी। किन्तु ऐसा न कर कुल को मिट्टी में मिला देने का प्रयत्न किया गया! ऐसा क्यों न हो, जब इसके रूवें रवाँ श्रीभगवद्दासजी इस सम्प्रदाय के सर्व नाश के उद्देश्य से ही यह सब कर रहे थे?

यद्यपि इस 'रहस्योद्घाटन' का समुचित उत्तर श्रीअनन्ताचार्यजी ने 'तत्त्वोद्बोधन' नामक पुस्तिका द्वारा दिया था, पुनः श्रीभगवद्दासजी ने 'तत्त्वोद्बोधन-मीमांसा' नामक पुस्तिका द्वारा इसका खण्डन किया है; अत अब पुन 'रहस्योद्घाटन' की आलोचना की आवश्यकता ही नहीं रह गयी है, क्योंकि अब तो इसका स्थान 'तत्त्वोद्बोधन-मीमांसा' ने ग्रहण कर लिया है, अत इसी की समालोचना करना समुचित होगा। इसमे भी इसके कई मुख्य मुख्य अंशो की आलोचना 'प्रकाश' की आलोचना मे हो चुकी है, अतः जिन जिन अंशों की आलोचना की आवश्यकता रह गयी है, उसी पर प्रकाश डाला जायगा।

पहले 'सूची कटाह न्याय' से निन्दावाले अंश पर ही एक सरसरी दृष्टि डाले। विचार सुविधे के लिये इसे ५ भागों में इस प्रकार बाट सकते है।

( १ ) "श्रीराममन्त्रराज श्रीरामानुजीय परम्परा मे नहीं मिलता?"

( २ ) "श्रीरामानुजीय-परम्परा के किसी आचार्य ने श्रीराममन्त्रराज में श्रद्धा नही प्रकट की है, किन्तु इसके विरुद्ध उन्होंने उनकी घोर निन्दा की है।"

( ३ ) "ये स्वयं पुकार कर कह रहे है कि हमारे यहाँ रामादिमन्त्र नहीं है, हम उनको कभी उपदेश नहीं करते?

( ४ ) इनके ग्रन्थो मे श्रीरामकृष्णादि की घोर निन्दा की गयी है?

( ५ ) "तब हम हठात् क्यो उनमें घुसते फिरें?"

प्रथम प्रश्न के उत्तर मे यह बहुत ही प्रामाणिक तौर पर कहा जा सकता है, कि कथन नितान्त असत्य है, इसके लिये शास्त्र और सम्प्रदाय दोनों प्रमाण हैं। सबसे पहले तो बृहद्ब्रह्म-संहिता में श्रीराममन्त्र के उद्धार प्रकरण में स्पष्ट ही श्रीरामानुजस्वामीजी को इस परम्परा के संस्थापकों में लिखा है। यथाः—

"विष्वक्सेनादिभिर्भक्तैः शठारि प्रमुखैर्द्विजैः।
रामानुजेन मुनिना कलौ संस्थामुपैस्यति॥"

इससे केवल श्रीरामानुजस्वामीजी का ही नहीं, विष्वक्सेनजी एवं शठकोप स्वामी जी के नामों के रहने से श्रीराममन्त्रराज एवं श्रीसम्प्रदाय की पूरी परम्परा ही स्पष्ट हो जाती है। इसके सिवा हम लोगो के ही मान्य ग्रन्थ पटल में ही धामक्षेत्र के वर्णन मे श्रीरामानुजस्वामीजी को श्री सीतारामजी एव श्रीराममन्त्र का उपासक लिखा है, जैसा कि नूतन परम्परा की आलोचना मे पहिले भली भांति दिखलाया जा चुका है। उक्त पटल में तो स्पष्ट ही लिखा है —

**"अयोध्यानगरीक्षेत्रं धुनः कोटिश्चतीर्थम्।**
**तथा सुखविलासः स्याच्चित्रकूटाख्य पर्वते।**
**इष्टं विदेहतनया रघुनाथ उपासना।**
**षडक्षरं महामन्त्रं कथित रामतारकम्॥" इत्यादि**

इसी प्रकार और भी कितने स्थानों में लिखा है। अतः शास्त्र, सम्प्रदाय एवं अपने समाज की मान्यताओं से भी स्पष्ट है, श्रीरामानुजस्वामी की परम्परा मे श्रीराममन्त्रराज एवं श्रीसीतारामजी की उपासना का प्रचार है। इसके विपरीत रहस्योद्घाटन मे जो लिखा और तत्त्वोद्बोधन-मीमांसा में समर्थित किया गया है, वह अपने घरको छोड़ कर दूसरे के दरवाजे को मुख्य समझ कर खटखटाने के ही कारण।

अब दूसरे प्रश्न को लीजिये। जब यह शास्त्र, सम्प्रदाय एवं अपने समाज की मान्यताओ से भी भलीभाँति सिद्ध है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी तथा उनके पूर्वाचार्य श्रीराममन्त्रराज एवं श्रीसीताराम के उपासक थे, तब यह कहना कितनी उपहास्यप्रद बात है, कि उनकी परम्परा के किसी आचार्य ने श्रीराममन्त्रराज में श्रद्धा नही प्रकट की है, बल्कि घोर निन्दा की है।" क्या कोई उपासक अश्रद्धा रखकर एवं तुच्छ समझ कर भी इष्टदेव अथवा इष्टमन्त्र की उपासना कर सकता है। यह तो बुद्धिके बाहर की बात है। इसके सिवा श्रीरामानुजस्वामी एव उनके पूर्वाचार्यों के ग्रन्थो में श्रीरामजी मे श्रद्धा-भक्ति ही नही, अनन्य भावना का प्रवाह मिलता है जिससे उनके विरुद्ध उपर्युक्त बातें किसी प्रकार कहीं या मानी ही नही जा सकती। इसके लिये सहस्र गीति आलवन्दार स्तोत्र, श्री शरणागति गद्य एवं श्रीरङ्गगद्य आदि ग्रन्थो को देखना चाहिये। यदि यह कहें, कि श्रीरामानुजस्वामीजी के बाद के आचार्यों में ऐसी बातें पाई जाती हैं, तो यह कहना भी अनुचित है, क्योकि एक तो श्रीकूरेशस्वामीजी की

पंचस्तवी एवं श्री पराशरभट्टस्वामीजी के 'श्रीस्तव' 'रङ्गराज स्तव' एवं विष्णुसहस्रनाम भाष्य आदि ग्रन्थो से स्पष्ट है, कि श्रीरामानुजस्वामीजी के वाद के आचार्य्यों में श्रीसीतारामजी में पूर्णभक्ति थी। यदि किसी व्यक्ति विशेष को लेकर आप वैसा कहे, तो यह भी ठीक नहीं, क्योंकि यदि वे ऐसा कहे भी, तो वे व्यक्तिगत दोषी समझे जायँगे, न कि सम्प्रदाय।

अब तीसरे प्रश्न को लीजिये यदि किसी व्यक्ति को किसी खास नाम रूपादि में विशेष श्रद्धा हो या किसी प्रकार में किसी खास नाम-रूपादि के वर्णन में उनको विशेष महत्त्व प्रदान कर उस प्रकरण में अन्यो के गौण स्थान दिया गया हो, जैसा कि श्रीलोकाचार्यस्वामी, श्रीवरवरमुनि स्वामी एवं श्रीरङ्गाचार्यस्वामीजी के विषय में कहा गया है, तो इसे निन्दा नही कहा जा सकता। यदि ऐसा माना जाय, तो जिन शास्त्रो से भिन्न २ भगवन्नाम रूपो एवं मन्त्रादिकों का महत्त्व हम प्रामाणिक रूप से मानने का गर्व करते हैं, तो उनमे ही एक से दूसरे की निन्दाओ की भरमार हो जायगी। तो फिर प्रामाणिकता एवं मान्यता किसकी होगी? जिस प्रकार वे सभी वर्णन प्रामाणिकही माने जाते हैं। न कि उसमें छोटाई बड़ाई या निन्दा की कल्पना की जाती है। उसीप्रकार इसको भी समझना चाहिये, यदि इतने पर भी दुराग्रह ही सवार हो, कि ऐसा हो ही नहीं सकता, तो दो एक उदाहरण ही उपस्थित कर देना उचित है।

इस बात में तो किसी को अस्वीकार नही हो सकता, कि सभी श्रीरामानन्दनीय श्रीवैष्णव एकही सिद्धान्त के मानने वाले है, और रसिक वैष्णव भी उसी सिद्धान्त एव उपासना के अनुयायी हैं? अब इनके सिद्धान्तो एव मान्यताओ पर एकदृष्टि डालिये। इस समाज का परम प्रतिष्ठित और मान्य ग्रन्थ श्रीरामनवरत्न है इससे तो किसी को इनकार ही नहीं होगा। अब इसके पाचवे रत्न पर एक दृष्टि डालिये। उसमें लिखा है:—

"अवाचार्यं हनुमन्तं त्यक्त्वाह्यन्य मुपासते।
क्लिश्यन्ति चैवते मुग्धा मूला हाः पल्लवाश्रिता॥ २५॥
श्रीमैथिल्याश्च मन्त्रं हि आगुरु मारुतं महत्।
सखीभावदयेहीष्टं भक्ति मुक्ति प्रदं तथा॥ २६॥
श्रीजानकी सम्प्रदायां रामरास मनन्यताम्।
ऋते केपिन यास्यन्ति वांछितं फल मेवच॥ ७३॥

युग्म मंत्रं बिना नास्ति मंत्रः कोपि सुखप्रदः ।
जानकी वल्लभायास्ना दिनोयास्ना न वल्लभा ॥३१॥
हनुमत् परमाचार्य विनाचार्यो न को विभुः ।
इतिद्धति निर्णीतं पूर्वोक्तं च मयोदितम् ॥ ३२ ॥"

श्लोक निपट अशुद्ध और अंडबंड है, इस पर ध्यान न देकर जैसा अर्थ इसकी टीका में इस सम्प्रदाय के शिष्य द्वारा लिखा गया है, और जिसको उनके अनुयायी मानते और प्रचार करते हैं, उसी को यहाँ दे देते हैं अर्थात्—

"वर्तमान काल के जो कोई आचार्य हनुमान को त्याग कर दूसरे का सेवन करते हैं, सो सब मूढ़ हैं और क्लेश में प्राप्त हो जायगें, जैसे कोई वृक्ष का मूल काट करके पल्लव में आश्रित भये से दुख को प्राप्त होते हैं ॥ २५ ॥ श्रीजानकीजी का मन्त्र और महान जो मारुत गुरु यह दोनों सखी भाव के देने वाले हैं, स्त्री पुरुष के इष्ट हैं भोग्य मोक्ष के देने वाले हैं ॥ २६ ॥ श्रीरामजी के रास में जानकी सम्प्रदाय जो है, तिसके बिना दूसरा कोई वांछित फल देने वाला नही हैं, ॥ २७ ॥ युगल मन्त्र के बिना कोई दूसरा मन्त्र सुख प्रद नहीं है। रामजी की उपासना बिना दूसरी उपासना जानकीजी को प्रिय नहीं है ॥ ३१ ॥ श्रीहनुमानजी जो परम आचार्य हैं, तिनके बिना दूसरा आचार्य नहीं है, पूर्वाचार्य से कथित यह बात प्रसिद्ध है, सो हम आप से कहा है ॥ ३२॥

यद्यपि श्लोक की ही तरह टीका भी अशुद्धियों से भरी तथा अंडबंड ही है, फिर भी इससे इतनी बातें तो स्पष्ट हैं ही, कि इनकी मान्यता यह है, कि "श्रीरामजी के रास सम्बन्धी जो श्रीजानकी-सम्प्रदाय है, उनके विना कोई वांछित फल देनेवाला नहीं। इसमें श्रीजानकी मन्त्र है, हनुमानजी आचार्य हैं ये दोनों सखी भाव के देने वाले हैं। युगल मन्त्र के बिना दूसरा मन्त्र सुखप्रद नही, हनुमानजी के सिवा दूसरा कोई आचार्य नहीं है।,, इतना ही नहीं, रसिक-समाज के प्रतिष्ठित महात्मा श्रीसियलाल शरणजी 'प्रेमलता, ने भी वही बातें अपने 'बृहद् उपासना रहस्य, में लिखी है। उपरन्तु यह भी कहा है कि इस सम्प्रदाय के सभी आचार्य इसी पति-पत्नी भाव के उपासक हुए हैं। इतना ही नही, उनका आत्म-सम्बन्धी नामके रूप में स्त्री का ही नाम बतलाया है, यथा, हनुमानजी को चारुशीलाजी, भरतजी को चन्द्रकलाजी आदि वल्कि एक ग्रन्थ

'सीताराम रहस्य दर्पण, में' यह भी कहा है, कि बिना स्त्री भावना के जो सेवा में श्रीजानकीजी का अंग स्पर्श करता है, वह नारकी होता है। अब बतलाइये, क्या यही बाते सारे अन्य तथा श्रीरामानन्दीय-वैष्णवो को मान्य होगी ? यदि नही, तो क्यो ? यही न, कि इनका इस पद्धति में विशेष अनुराग हो गया, उसी के फल स्वरूप ये लेख हैं। इसी प्रकार उपर्युक्त श्रीवरवरमुनि स्वामीजी आदिके लेख सम्बन्ध में भी समझना चाहिये।

अब तीसरे प्रश्न पर विचार करें। यह कहना, कि ये स्वयं पुकार पुकार कह रहे हैं कि हमारे यहाँ रामादिमन्त्र नहीं है, हम उनको कभी उपदेश नही करते। इसलिये उस सम्प्रदाय में श्रीराममन्त्र नहीं है, यह ठीक नही। क्योंकि एक तो शास्त्र में श्रीरामानुजस्वामीजी एवं उनके पूर्वाचार्यों के लिये श्रीराममन्त्र की उपासना का प्रमाण है। इसके सिवा जब हमलोगो के मान्य ग्रन्थ पटल में लिखा ही है,कि श्रीरामानुजस्वामीजी श्रीसीतारामोपासक हैं,तो उनके नही कहने से हमारी क्या हानि ? हम अपनी मान्यताओ को देखेगे, कि उनकी ? यदि उनके कुल में नहीं है, तो यही मानना पड़ेगा, कि पहले से तो था ही, जिसका शास्त्रीय प्रमाण तक है, किन्तु उनके ही किसी पूर्वज से श्रीराममन्त्रका उपदेश कारण वश नही होने लगा होगा, तब से उनके यहाँ नहीं ही मन्त्र है। पीछे से उनको मालूम पड़ता होगा, कि श्रीराममंत्र कभी इस सम्प्रदाय में है ही नहीं। इसीलिये लिख दिया होगा। इस बातकी पुष्टि इससे सहज ही हो जाती है, कि तोताद्रि के स्वामीजी तथा काञ्ची के अनन्ताचार्य स्वामीजी ने इस बात को स्पष्टत. स्वीकार किया है, कि हमारे यहाँ श्रीराममन्त्र की दीक्षा-शिक्षा होती है जैसा कि उनके निम्न उद्धृत पत्रो से विदित होगा।

## पहिला पत्र।

श्रीमते रामानुजाय नम।

श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्योभयवेदान्तप्रतिष्ठापनाचार्यैः श्रीमद्रामानुजापरावतारश्रीमद्वरवरमुनीन्द्राष्टदिग्गजप्रथमपरिगणितैः श्रीमद्रम्यजामातृयतिवरकृपालब्ध श्रीवरमङ्गासमेत श्रीदेवनायकान्तरङ्गकैङ्कर्यैकधुरन्धरैः अखण्ड महीमण्डलालङ्कारमहीपालकोटीरकोटिघटितमणिकिरणपटलपाटलितपादपीठपर्य्यन्ताचार्यैः परमपुरुषार्थलक्षणविलक्षणमोक्षैकप्रयोजनार्थपञ्चकज्ञानैकसाधन श्रीमदष्टादशरहस्यत्रयजगदुज्जीवनाचार्यैः सकलमुनिजनमानसार

विन्दसन्दोह समुल्लाससमुल्लसितश्रीराजहंसावतारैःश्रीभगद्रामानुजसिद्धान्त निर्धारकाचार्यसार्वभौमैः सर्वतन्त्रस्वतन्त्रैः ।

श्रीतोताद्रिरामानुजयतीन्द्रैः

समस्तश्रीवैष्णवानाम् इदम् इदानीम्प्रकाश्यते-उत्तर भारतमें कोई कोई श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णव लोग घोषणा किया करते हैं, कि दाक्षिणात्याचार्य श्रीवैष्णवों में श्रीनारायणाष्टाक्षरमन्त्र विना और कोई भगवन्मन्त्र गुरुपरम्परा प्राप्त उपदेश नही होता और श्रीरामचन्द्र भगवान् श्रीकृष्ण भगवान् तथा श्रीरामकृष्णादि मन्त्रोंकी भी निन्दा की है किन्तु ई तो श्री वैष्णवाचार्य गोष्ठी परिचयरहित वार्ता है क्योंकि हमारे श्रीवैष्णव सम्प्रदायमें श्रीलक्ष्मीनाथादि गुरुपरम्परागत श्रीअष्टाक्षर श्रीरामषड्क्षर श्रीहयग्रीव नरसिह सुदर्शनादि मन्त्रो का उपदेश समाश्रयण कालमें होता है और हमारे श्रीतोताद्रि पीठमें भी यही चाल है । अतः उत्तमाधिकारियों को अधिकारानुगुण अष्टाक्षर श्रीरामषड्क्षर हयग्रीव नरसिह सुदर्शनादि मन्त्रों का उपदेश देना लेना साम्प्रदायिक है और हमारे दाक्षिणात्याचार्य श्रीवैष्णवो का वहुत सा ग्रन्थोमें श्रीरामचन्द्रभगवान् श्रीरामषड्क्षर मन्त्र की उत्कर्षता वर्णन की गयी है, और उन्हीं ग्रन्थोमें यह भी उल्लेख है कि श्रीरामषडक्षर मन्त्र मुमुक्षुवों को अवश्य ग्रहण कर्तव्य है और हमारे दाक्षिणसर्वदिव्य देशोमें भी श्रीरघुनाथ और श्रीकृष्णादि मूर्ति प्रधान रूपसे स्थापित हो रही है और होती भी है । हम सबों का यह शिष्टाचार है ।

रक्ताक्षिनाम संवत्सरे<br>कन्यामासे शुक्लपक्ष<br>तृतीया बुधवार

( हस्ताक्षर )

## दूसरा पत्र ।

श्रीमते रामानुजाय नमः । श्रीवादिभीकरमहागुरवे नमः ॥
उपास्स्व वैष्णवान्नित्यमसतोमोपसीसरः ॥

नित्यं विष्णुपरं कर्म कुरु निन्द्यानि मा कृथाः । सदात्मानं विबुध्यस्व मा कामेपु मनः कृथा । यजस्व नित्यमात्मेशं मानंसीरन्यदेवताः । लक्षस्व लक्षणैर्भर्तुर्लक्षिष्ठा माऽन्यलक्षणैः श्रीमान्करिगिरिनिलयः कमलादयितः करोतु कल्याणम् ।

**श्रीदेवराजनामा परः पुमान परमकारुणिकः ॥**

**मायिमतङ्गजमस्तककोटीपाटनपाटलपाणितलो यः ।**

श्रुत्यटवीकुहरेषु समिन्धे स प्रतिवादिभयङ्करसिंहः ॥

श्रीमद्वेदमार्गप्रतिष्ठापनाचार्योभयवेदान्तप्रवर्त्तकाचार्य्याः, जगद्गुरु श्रीभगवद्रामानुजमुनीन्द्रसंस्थापितचतुस्सप्ततिपीठाधिपतिमध्यपरिगणित श्रीमन्मुडुम्बैनम्बिवंशमुक्ताफलानाम्— श्रीमद्रामानुजयतिसार्धभौमापरावतार-श्रीमद्वरवर मुनीन्द्रप्रतिष्ठापिताष्टदिग्गजप्रधानानाम्, श्रीमल्लोकगुरुमहावंश-सम्भूतानाम्, श्रीभाष्यसिंहासनाधिपतीनाम्-श्रीमद्रम्यजामातृयतिवरकरुणालब्धश्रीवेणुगोपालान्तरङ्गकैङ्कर्य्यधुरन्धराणाम्--अनन्यसाधारणप्रतिवादिभयङ्कर-विरुदभाजाम्-श्रीमदखिलाण्डकोटिब्रह्माण्डनायक श्रीवेङ्कटेशप्रसाद-लब्धच्छत्रचामकाहलीभद्रासनादिपरिच्छदानाम्—श्रीहस्त्यद्रिनाथदेशि—केन्द्राणाम् सिंहासनमधितिष्ठन्तः, परमपुरुषार्थलक्षणविलक्षणमोक्षैकप्रयोजनाऽर्थपञ्चकज्ञानैकसाधनश्रीमदष्टाक्षरादिरहस्यत्रयतदर्थोपदेशपवित्रीकृतनि--खिलजगदुज्जीवनाचार्य्याः श्रीभगवद्रामानुजसिद्धान्तनिर्धारणधूर्वहाः ।

श्रीकाञ्चीप्रतिवादिभयङ्कर-सिंहासनाधीश्वराः,

श्री मद्-अनन्ताचार्य्या

इदमिदानीं प्रकाशयन्ति—यदुत केचिदविज्ञात—सत्सम्प्रदायशिष्टाचारमर्मा पुरुषा उद्घोषयन्ति दाक्षिणात्या श्रीवैष्णवाचार्य्या श्रीमन्नारायणाष्टाक्षरादन्यं कमपि मन्त्रं गुरुसकाशान्न गृह्णन्ति न चोपदिशन्ति शिष्येभ्य इति । तदिदं मिथ्याजल्पितमात्रं वय भावयामः, दाक्षिणात्या अप्याचार्याः श्रीरामचरमश्लोक श्रीवराहचरमश्लोक श्रीराम कृष्ण नरसिंहादिमन्त्राना-चार्य्येभ्यस्स्वाधिकारानुसारेण गृह्णन्त्युपदिशन्ति च शिष्येभ्यः । न चात्र प्रमाणान्तरमन्वेष्टव्यं पश्यामः, यतो वय स्वयं लक्ष्मीनाथादिगुरुपराप्राप्तान् श्रीराम-षडक्षर ( तारक ब्रह्म ) श्रीसुदर्शन हयग्रीवादिमन्त्रानाचार्य्येभ्यः प्राप्य शिष्येभ्यस्समुपदिशामः । इतीदं पत्रं माघ शुक्ल षष्ठ्यां १९८० तमे विक्रमाब्दे प्रयागे व्यलिख्यत ।

इससे यही मानना पड़ेगा, कि यदि श्रीरंगाचार्यजी वैसा मानते थे, तो यह उनके कुल के ही लिये लागू होगा, सम्प्रदाय के लिये नही। इस बात को एक प्रकार से और भी विचार कर सकते हैं और वह यह, कि उन्होने ऐसा वाद-विवाद के अवसर पर कहा है। हो सकता है, कि साधारण अवस्था में ऐसा नहीं मानते हो। और ऐसा कहने का कारण यह है कि उन घरानो में श्रीरामजी की ही उपासना का अधिक प्रचार है। उनके विख्यात शिष्य परमहंस श्रीराजेन्द्रसूरिजी तरेत ( जिला पटना ) श्रीरामजी

की ही उपासना करते थे। उन्होंने अपने स्थान के मन्दिर में श्रीसीताराम लक्ष्मण की ही स्थापना की थी। इतना ही नहीं, उनके बनाये हुए कम से कम मगध में १०-१५ मन्दिर होंगे, जिनमें श्रीसीताराम एवं लक्ष्मणजी की ही स्थापना की गयी है। इसी तरह उन्होंने नासिक-पञ्चवटी के स्थान में भी श्रीसीतारामजी एवं लक्ष्मणजी की ही स्थापना की थी। इससे यह सहज अनुमान होता है, कि वे श्रीसीतारामजी में भक्ति भाव रखते थे, तब तो शिष्यों को ऐसी शिक्षा दी, कि जिसमें उनके घरानों में श्रीसीतारामजी की भक्ति की ऐसी धूम है।

अब चौथे प्रश्न पर विचार करें। इसमें कहा गया है, कि "उनके ग्रन्थों में श्रीरामकृष्णादि की घोर निन्दा की गयी है।" इस सम्बन्ध में भी बहुत कुछ वही बातें कही जा सकती हैं, जो दूसरे प्रश्न के उत्तर में कही गयी है। इसके सिवा यह कहा जा सकता है, कि 'प्रपन्नामृत' तो निपट आधुनिक पुस्तक है, अतः उसकी पाबन्दी आचार्यों के सिद्धांत एवं व्यवहार पर कैसे होगी? आचार्यों में तो श्रीराम कृष्णादि में पूर्ण भक्ति भावना के प्रमाण स्वरूप उनके ग्रन्थ ही मौजूद हैं, जिसका पहले वर्णन भी किया जा चुका है। अतः इस सम्बन्ध में अधिक कहने की आवश्यकता नहीं।

इसके सिवा एक बात और। यदि किसी विशेष नाम-रूप उपासना में ही किसी का हृदय लग जाय, और उस भाव की उसमें तीव्रता हो जाय, तो वह तो सब से अच्छा, सब से बड़ा उसी को कहेगा ही, अतः इस भावना के आवेग को दोष मानकर सम्प्रदाय को दोषी ठहरावें, यह उचित नहीं, अधिकसे अधिक उस व्यक्ति को दोषी ठहरा सकते हैं, किन्तु अवस्था के विचार से वह भी क्षम्य है। हाँ, यह बात अवश्य है, कि उस बात की मान्यता नहीं हो सकती। और यदि देखना हो ही, तो सब से पहले अपना दोष देखना चाहिये। क्योंकि समाज में ऐसे लोग होते हैं। फिर अपना ढेंढ़ न देख कर दूसरे की फूली निहारा करें, यह अनुचित है। उदाहरण के तौर पर कुछ अपने घर की करतूत पर भी दृष्टि डालिये। श्रीरामनवरत्न का कुछ वर्णन पहले किया जा चुका है, अब कुछ और भी देखिये। श्रीरामनवरत्न के पंचमरत्न में लिखा है:—

वशिष्ठ संहितायां:—

रामदासात परोधर्मो यस्मिन्नन्यो निरूप्यते।
शास्त्रं तं म्लेच्छ बौद्धानां विष्वक्सेन विचक्षणः ॥३॥

महाशंभु संहितायामगस्त्य वाक्यं सुतीक्ष्णं प्रतिः—

कृपा च साधनं सिद्धिर्भक्तिः श्रीमैथिली पते।
अन्यन्तु केवलश्रमं साधितं मतवादिभिः ॥ ४ ॥
अद्याचार्य हनूमन्तं त्यक्त्वाह्यन्युमुपासते।
क्लिश्यन्ति चैवते मुग्धा मुलाहाः पल्लवाश्रित ॥२५॥

टीका—श्रीरामजी के दास से दूसरा कोईधर्म जिस शास्त्रमें निरूपित है, सो शास्त्र नहीं है मानो सो शास्त्र म्लेच्छ बोध बिष्वक्सेन के सदृस है ॥ ३ ॥ श्रीमैथिली पति जो राम उनका कृपा साधन, सिद्धि और भक्ती करना उचित है, इससे दूसरा कोई धर्म लिखा है, तिसमें केवल परिश्रम होते हैं, उससे कुछ फल नहीं है जो आचार्य ऐसा धर्म लिखा है, सो आचार्य मानो उन्मत है। उनको कुछ धर्म कर्मादिक विषय मालुम नहीं है ॥ ४ ॥ वर्तमान काल के जो कोई आचार्य हनुमान को त्याग करके दूसरे को सेवन करते हैं, सो सब मूढ़ हैं और क्लेश को प्राप्त होगये जैसे कोई वृक्ष का मूल काट करके पल्लव में आश्रित भये दुःख को प्राप्त होते हैं ॥ २५ ॥

कहिये, अन्य भगवन्नाम-रूपों की उपासना, उपासक, आचार्य एव शास्त्र की इससे बढ़कर कही निन्दा देखी है ! जिनके शास्त्र को म्लेच्छ ग्रन्थ ( कुरानादि ) के समान आचार्य को उन्मत्त उपासक को 'मूढ़ और उपासना को निष्फल कहा गहा है ?

अब अन्य भगवन्नाम-रूपो की भी दुर्दशा भी देखिये। श्रीरामजी के सामने नाचगान करने वालियो का वर्णन सुनियेः—

द्वितीयरत्न—

उर्वसी मेनका रम्भा राधा चन्द्रावली तथा।
हेमाक्षेमा वरारोहा पद्मगन्धा सुलोचना ॥२४॥
हंसिनी मालिनी पद्ममा हरिणी मृगलोचना।
रामस्य परिनृत्यन्ति गीतवादित्र मोहिता ॥२५॥
हर्षिता राधिका तत्र जानक्यंश समुद्भवा।
रामस्यांश समुद्भुतः कृष्णो भवति द्वापरे ॥५५॥

टीका—उर्वसी मेनका रम्भा राधा चन्द्रावली हेमा क्षेमा यह सब कैसी हैं, सर्व स्त्री मे श्रेष्ठ है और पद्म गन्धा जिसके सुन्दर नेत्र हैं अरू हंसिनी मालिनी पद्मा हरिणा के सदृश नेत्र है, यह गीत और बाजा के प्रेम में मस्त है ॥ २४ ॥२५॥ श्रीराधिकाजी श्रीजानकीजी के अंश से उत्पन्न हुए, ऐसा ख्याल करके श्रीराधिकाजी प्रसन्न हुई और द्वापर में श्रीरामजी के अंश से श्रीकृष्णजी अवतार लिये ॥ ५ ॥

इस प्रकार श्रीराधिकाजी को उर्वसी, मेनका आदि अप्सराओं के नृत्य करने वालियों में गिना गया। पुनः श्रीराधिकाजी को श्रीजानकीजी के अंश से उत्पन्न तथा श्रीकृष्णजी को श्रीरामजी के अंश से उत्पन्न लिखा। कहिये, यह राधाकृष्ण का परम सत्कार हुआ ? फिर अपना ढेढ़ क्यों नही सूझना ? दूसरो की बात लेकर इतनी उछल कूद मचा रहे थे।

अब जरा महारामयण की कुछ लीलायें भी देखिये ! यह २४ पन्ने की छोटी सी पुस्तिका है। उसमें लिखा है—

१—'अवताराविभोमुग्धे जायन्ते विश्वहेतवे ।

तेपिरामांघ्रि चिन्हेभ्यः संभवन्ति पुनः पुनः' ॥पात्र २श्लो० १६

४—'एवं श्रियां शृङ्गाराः श्रीकृष्णोत्पत्ति कारकाः'। प०३श्लो०२७

६—'वंश्यावंशी समुज्जाता कृष्णाधर सुधाप्रिया ।

७—वृन्दावनेऽद्भुतैर्नादैः सर्वलोक विमोहिनी ॥' प० ३—३३

'शक्तिराह्लादिनी राधा चन्द्रिकायां समुद्भवा' ४—३४

५—'ध्वजा पताकयोर्जातौ नरनारायणा वुभौ' ३—३१

३—'चिन्हेन च महालक्ष्मी तथा लक्ष्मीसमद्भवा ।' २—२०

२—'महाभद्रो महाविष्णुः जायते स्वस्तिकादपि' २—१७

इससे स्पष्ट हैं, सभी अवतारों, राधा कृष्ण, नर नारायण, लक्ष्मी-महालक्ष्मी विष्णु-महाविष्णु की उत्पत्ति श्रीरामजी के चरण चिन्हो से लिखी है। कहिये, यह निन्दा है कि स्तुति ? इस प्रकार जब हम देखते हैं, कि हमारे घर में भी ऐसे लोग हुए हैं। जिन्होंने अपनी भक्ति भावना की अनन्यता के उद्रेक अथवा अन्य कारणवश ऐसी बातें लिखी है, जो विचारक सभी वैष्णवों की दृष्टि में अनुचित कार्य है। क्योंकि सभी भगवन्नाम-रूपों में स्वरूपाभेद है, अतः किसी की भी निन्दा अथवा

अपमान करना अपराध है किन्तु किसी नाम रूपों में अधिक भक्ति भाव होने के कारण वह साधारण दृष्टि से क्षम्य समझा जाता है। अतः ऐसी बातें लेकर सम्प्रदाय की निन्दा या कलह बढाना अनुचित है और जो कोई ऐसा करता है। उसको पहले अपना घर सम्हालना चाहिये।

बुरा जो देखन मै चला, बुरा न दीखै कोय।
मै दिल खोजा आपना मुझसा बुरा न कोय॥

अब पाचवें प्रश्न को लीजिये। कि 'तब हम हठात क्यो उनमें घुसते फिरें।' अर्थात् जब वे—आचारी-वैष्णव--हमको अपना नही बताते, तो हम क्यो उनमे घुसते फिरें? बात ठीक है, किन्तु उनमें घुसने की बात कैसी? जैसे वे हैं वैसे हम है। भाई चारा-निबहे, तो साथ हैं, नहीं तो अलग। इसमें किसी मे घुसने की बात कहाँ आयी। श्रीरामानुजस्वामीजी जैसे उनके आचार्य है। वैसे हमारे क्या उनका उनपर पूर्ण आधिपत्य हो गया है, कि जिसका वे श्रीरामानुजस्वामी जी की परम्परा में कहे या उनका मन्त्र स्वीकार करें, वही उस वश का माना जाय? जैसा वे कह सकते हैं, वैसा हमको भी तो कहने का अधिकार है? अत' यह कथन ही अनुचित है।

इस प्रकार स्पष्ट हो गया, कि निन्दा आदि की बातें लेकर सम्प्रदाय की भिन्नता की जो कल्पना की गयी है, वह सर्वथा निस्तत्व है।

अब परम्परा वाले अंश पर भी विचार करे, इसमें श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर से सम्बन्ध रखने वाली जो परम्परा की बातें हैं, उस पर 'प्रकाश' की आलोचना में अच्छी तरह प्रकाश डाला जा चुका है, परन्तु भक्तमाल पर एक नये ढंग से धींगांधींगी शुरू की गयी है, अतः इसी पर एक प्रौढ़ दृष्टि डालनी चाहिये। यद्यपि श्रीरामानन्दस्वामीजी के परिचय देते समय वंश-स्वीकृति में भक्तमाल की अच्छी तरह विवेचना की गयी, पुन. नूतन 'श्रीराममन्त्र राजपरम्परा' की टीका मे भक्तमाल की बात आई थी, उसकी आलोचना में भी इसका पूर्ण स्पष्टीकरण कर दिया गया है, जिससे इसको मिला कर देखने मात्र से ही इसकी अनर्गलता स्पष्ट हो जायगी। फिर भी इस स्थल के अनुसार भी इस प्रकाश पर दृष्टि डालना समुचित ही होगा।

तत्वोद्बोधन-मीमांसा के ८ वें पृष्ट में लिखा है:—

"श्रीरामानुज उदार सुधानिधि अवनि कल्पतरु॥

ऐसा लिखा है वहाँ 'श्रीरामानन्द उदार सुधानिधि' ऐसा पाठ है और यही पढ़ने में भी अच्छा लगता हैं तथा छन्द का रस भी आजाता है।'

सब से पहली बात तो यह, झूठे ही कह डाला है, कि 'श्रीरामानन्द सुधानिधि' पाठ है। ऐसी कोई पुस्तक नहीं, जिसमें ऐसा पाठ हो। सारी पुस्तकों में 'श्रीरामानुज' ही पाठ है, जितनी भी छपी मूल या कोई भी टीका वाली पुस्तक है सबमें 'श्रीरामानुज' ही पाठ है। यहाँ तक कि डिपटी भगवान प्रसादजी की टीका के पीछे के संस्करण में आप या आपके अनुयायियों ने नूतन-परम्परा मिलवाई है, फिर भी उसमें उपर्युक्त पाठ श्रीरामानुज ही है श्रीरामानन्द नहीं। ऐसी अवस्था में भी 'मुँह है तो दस हाथ का हरें कहेंगे' वाली कहावत चरितार्थ करें, तो कौन रोके? पुनः कहते हैं 'यही पढ़ने में अच्छा लगता है।' तो अपने अच्छे लगने के झोंक में जो जी में आवे, पाठ बना डालें, यह उचित नहीं, क्षम्य नहीं, मान्य नहीं। ऐसा करना धांधली मचाना है। तब रह गयी 'छन्द में रस आ जाने' की बात किंतु छन्द मे कैसे रस आया, पता नहीं, दो मात्रायें बढ़ जाने से छन्द तो अशुद्ध हो गया, परन्तु आप को छन्द में रस मिल रहा है! यह तो प्रकृति का दोष है, कि आपको अशुद्धि मे रस मिलता है, असत्यता मे रस मिलता है, जालसाजी मे रस मिलता है अर्थात् त्याज्य-वृत्तियों में ही आपको सरसता मालूम होती है।

यह छप्पय छन्द है। यह छन्द मिश्र होता है। इसमें रोला और उल्लाला का मिश्रण होता है। यहाँ 'श्रीरामानुज उदार' वाला चरण रोले का है। रोला २४ मात्रे का छन्द है, अर्थात् उसके प्रत्येक चरण २४ मात्राओं के होते हैं। अब इसकी परीक्षा कीजिये।

२ २ २ १ १ १ २ १ १ २ १ १ १ १ १ २ १ १ १
श्री रा मा नु ज उ दा र सु धा नि धि अ व नि क ल्प त रु = २४ मात्रा
२ २ २ २ १ १ २ १ १ २ १ १ १ १ १ २ १ १ १
श्री रा मा न न्द उ दा र सु धा नि धि अ व नि क ल्प त रु = २६ मात्रा

इस प्रकार 'श्रीरामानन्द' पाठ करने से दो मात्राये बढ़ जाती हैं, और गति में भी इसका पाचन नहीं होता, अतः छन्द अशुद्ध हो जाता है। 'रामानन्द' शब्द में 'न्द' के पूर्ववर्ती न दीर्घ होता है अतः दो मात्रा होती है पुनः 'न्द' में 'द' 'न' से संयुक्त रहने के कारण ठहराव प्राप्त कर लेता है, अतः गति में परवर्ती 'उ' से संयोग होकर प्रवाह नहीं चलता, अतः 'द' और 'उ' दोनो एक एक मात्रा होकर २ मात्रा होजाती है। इस प्रकार पहले छन्द की दो मात्रा इसमे चार मात्रा हो गयी। 'श्रीरामानुजउदार' में 'नुज' में 'नु' ह्रस्व है ही, उसका परवर्ती 'ज'

भी ह्रस्व ही है अतः 'नु' ह्रस्व ही रह जाता है। पुनः 'ज' असंयुत वर्ण है, अतः उसकी गति ठहरती नहीं, बल्कि हलन्त के समान बहकर 'उ' कार से मिल जाती है, तब छन्द का लय इस रूप में हो जाता है 'श्रीरामानुजउदार सुधानिधि अवनि कल्पतरु' अतः छन्द के नियम से यह पाठ शुद्ध है। छन्द में लय के अनुसार ही मात्राओं एवं वर्णों की गणना होती है परन्तु मीमांसाकार को अशुद्ध बना लेने पर ही छन्दरस मिलता है। इससे स्पष्ट है, कि पाठान्तर के लिये केवल धींगाधींगी की गयी है, जो चल नहीं सकती है।

इसके बाद फिर दूसरी धाधली इस प्रकार शुरु की गयी है:—

"रमापद्धती रामानुज, विष्णुस्वामि त्रिपुरारि।
निम्बादित्य सनकादिका मधुकर गुरु मुखचारि॥

जहाँ ऐसा पाठ है,वहाँ 'रमापद्धति रामानन्दविष्णुस्वामि' इत्यादि पाठ है। इसी लिये भविष्यपुराण से भी विरोध नहीं हुआ। अन्यथा उस पुराण में चारों आचार्यों का नाम गिनाते समय सबसे प्रथम श्रीरामानन्दस्वामीजी, तब श्रीनिम्बादित्यजी, श्रीमध्वाचार्यजी श्रीविष्णुस्वामीजी का नाम गिनाया है। रामानुजस्वामीजी के नाम का पता ही नहीं है, ऐसी अवस्था में भी नाभाजी के भक्तमाल को भविष्यपुराण से विरुद्ध होने के कारण भक्तमाल में अश्रद्धेयत्वापत्ति अवश्य हो जाती"

सबसे पहली बात तो यह है, कि 'रमापद्धति रमानन्द' पाठ कहीं भी नहीं है, यह केवल आपकी धांधली है। यदि कहीं रहे तब तो? अब रही आपकी कल्पना की प्रामाणिकता की बात अतः उस पर भी एक दृष्टि डालें। जब आप लक्ष्मीजी एवं जानकीजी को भिन्न २ मान कर अलग अलग परम्परा होने की कल्पना कर रहे हैं, तो रमा का अर्थ लक्ष्मीजी छोड़कर किसी प्रकार भी जानकीजी हो ही नहीं सकता, जहाँ भी ऐसा मानने का कारण उपस्थित होगा, वहाँ लक्ष्मीजी से अभेद का वर्णन भी अवश्यही मिलेगा। ऐसा आप एक स्थल भी नहीं बता सकते जहाँ श्री लक्ष्मीजी एवं श्रीजानकीजी में भेद मानते हुए भी श्रीजानकीजी को रमा कहा गया हो। रमा शब्द का एकान्त अर्थ लक्ष्मीजी है, और लक्ष्मी जो एवं श्रीजानकीजी में अभेद-वर्णन कितने ग्रन्थों में भरा है। अतः यहां अभेद होने पर ही रमा का अर्थ श्रीजानकीजी माना जायगा, अन्यथा नहीं। किन्तु आपने भेद मानकर परम्परा अलग की है,

अतः रमा पद्धति रामानन्दजी को मानने की कोई राह ही नहीं रह गयी। हाँ अबकी 'सीतापद्धति रामानन्द, पाठ की कल्पना करिये। नहीं मानता परन्तु यहाँ आप स्वार्थान्ध होकर उसी को इस प्रकार पकड़े हैं, कि आपने नाभाजी जैसे महात्मा में अश्रद्धेयत्वापत्ति तक मानने को उतारू होगये हैं। इतना ही नहीं, 'श्रीमद्रामानन्द-दिग्विजय ( २ प्र-स-) की भूमिका में उनकी लिखी हुई परम्परा से श्रीअग्रदासजी के नाम पर बनाई हुई परम्परा की बराबर पोल खुलती रहने के कारण उनको ( नाभाजीको ) भ्रान्त तक कहने का दुस्साहस आपने किया है। खैर, आप उनको भ्रान्त बनायें, या जो कुछ, परन्तु उसमे आपकी नूतन-परम्परा के अग्रदासजीकृत होने की पोल तो खुली ही ? अब भविष्य पुराण की बात लीजिये। यहाँ भी आपके ही प्रमाण से आपका मुँह बन्दकर देना अच्छा है। आप अपने श्रीमद्रामानन्द-दिग्विजय (प्रथमसंस्करण) की भूमिका पृष्ट ५२ को देखिये, और अपने पहले कथन से मिलाइये। क्या लिखा है:—

"इन श्लोकों से यह प्रतीत होता है, कि भगवान श्रीरामानन्दस्वामी सूर्यावतार हैं। श्रीरामावतार नहीं। साथही यह विदित होता है, कि उनके पिताका नाम देवलथा, श्रीपुण्यसदन नहीं तथा उनकी जन्मभूमि काशीथी, प्रयाग नहीं परन्तु मुझे मालूम होता है, कि ये सब श्लोक या तो कल्पान्तर की कथा को वर्णन कर रहे हैं अथवा तो पञ्चरात्र की संहिताओं तथा श्रीरामानन्दसम्प्रदाय के बृद्ध महापुरुषों की परम्परा प्राप्त ख्याति के विरुद्ध होने से अप्रमाणिक है जिस प्रकार से श्रीपीपाजी और भक्त नरसिं मेहता के सम्बन्ध में अनेक प्रमाणों के विरुद्ध दक्षिण देश का वणिक आदि अप्रमाणिक लेख भविष्य पुराण में कहीं से आ गये हैं, उसी प्रकार से यह भी प्रसङ्ग वहाँ अश्रद्धेय रीति से ही वर्णित हैं।"

अब देखिये, आपके कथन का टिकाऊपन। कैसा रङ्ग बदलते हैं। तत्वोद्बोधन मीमांसा में तो उसी भविष्य पुराण को लेकर आपने नाभाजी में अश्रद्धेयत्वापत्ति दोष मढ़ा, अब अपनी कृत्रिम पुस्तक वाल्मीकि-संहिता के विरुद्ध होने पर यहाँ भविष्य पुराण ही अश्रद्धेय रूप वर्णित कर डाला गया है। जहाँ देखिये, आप दाव पड़ते ही बात बात पर फिसलते हैं। तत्वोद्बोधन-मींमासा में तो भविष्य पुराण को ही उद्धारक समझ कर उसकी पूँछ पकड़ वैतरणी पार हो रहे थे, परन्तु यहाँ गोता खाते ही छोड़करभाग चले। इतना ही नही, इसीश्रीमद्रामानन्द-दिग्विजय की भूमिका के पृष्ठ १४-१५ में उसको प्रामाणिक माना गया है, सो भी श्रीरामानन्दस्वामीजी

की जीवनी के अंश में ही, फिर भी भूमिका के ही पृष्ट ५२ में भविष्य पुराण के लेख को अप्रामाणिक कह रहे है। इसी को कहते हैं 'मीठा मीठा गप्प और कड़वा थूः। अतः ऐसे विचार का मूल्य कानी-कौड़ी भी नही। अतः भली भाति सिद्ध है, कि भक्तमाल का पाठ समीचीन है, आपके पाठान्तरा की कल्पना बेजड़ और धाँधली है।

तब कुछ धांधली में दम आयेगा। किन्तु फिर भी नही बनेगा, क्योकि आगे श्रीनाभाजीने रमा 'पद्धति' का ऐसा खुलासा किया है, कि वहाँ आपकी दाल रत्ती भर भी नही गल सकती। इसीके आगे 'रमा पद्धति' के वर्णन का इस प्रकार आदर के साथ वर्णन कियाः—

"सम्प्रदाय शिरोमणि सिन्धुजा रच्यो भक्ति वितान।
विष्वक्सेन मुनिवर्य सुपुनि शठकोप पुनीता-इत्यादि॥"

कहिये, इस सिन्धुजा शब्द का अब क्या अर्थ करियेगा। यदि आप जनकजा' पाठकी फिर कल्पना करें तौभी गति नही, क्योकि इसीमें विष्वक्सेनजी शठकोपजी आदि को लेकर प्राचीन परम्परा लिखी हुई है। यदि आप कहे, कि यह हमारी परम्परा का वर्णन ही नही, तो फिर आपकी परम्परा गयी कहाँ? क्योकि चारो सम्प्रदायों मे सबसे पहले और 'सम्प्रदाय शिरोमणि' कहते हुए इसी का वर्णन किया है। तब फिर आपकी परम्पराका रूप ही रेख नही रहा, यदि 'रामानुज पद्धति प्रताप अवनी अमृत है अनुसर्‍यो। देवाचारज दुतिय महामहिमा हरियानन्द, मे आप देवाचार्यजी से अपनी परम्परा बतावे, तो एक ता आपको परम्परा के मूल का कुछ पता ही नही रहता, बीच से पथ के समान शरु होता दिखाई पड़ता है। दूसरी बात उसी छप्पय मे जब रामानुज पद्धति के प्रसार के रूप मे देवाचार्यजीका वर्णन मिलता है, तब उससे अलग कल्पना करने की राह ही कहाँ रही। अतः धाँधली किसी प्रकार भी चल नही सकती।

अब रह गयी भक्तमाल पर ही अश्रद्धेयत्वापत्ति दोष आने की बात। एक तो ऐसा कहना ही उच्छृङ्खलता है, क्योकि जब आप अग्रदासजीकी परम्परा की पुष्टि का विचार कर रहे है, तब सबसे पहली बात ता यह है कि गुरु-शिष्य की परम्परा ही एक दूसरे से अलग? अतः अग्रदासजीके नाम पर बनी हुई परम्परा की पोल ता खुल ही गयी। फिर समर्थन और पुष्टि

की बात ही चलाने की नहीं। तो भी आपके भविष्यपुराण के आग्रह को भी सुलझादें क्योंकि आप उसी के लिये चंचल हो रहे हैं।

'श्रीराममन्त्रराज परम्परा' की भूमिका की आलोचना में भविष्यपुराण पर अच्छी तरह प्रकाश डाला गया है, अतः विशेष तो वहां देखना चाहिये किन्तु संक्षिप्त कुछ यहाँ भी दे देता हूँ। सबसे पहली बात तो यह है कि उसमें आचार्य का अवतार कहकर इन सबों का वर्णन ही नहीं हुआ है न एक क्रम से है बल्कि बीच में श्रीधरस्वामीजीका नाम आया है, अत उन्हीं को क्यो नहीं आचार्य मानते? उनको छोड़ने के लिये कोई युक्ति है? जब उनको छोड़कर अगले महात्मा को आप आचार्य चुनते ही हैं, तो उससे आगे चलकर श्रीरामानुजस्वामीजीका वर्णन महत्व के साथ वर्णित है, उनको भी क्यो न लिया जायगा? इसके सिवा उसी सिलसिले श्रीमध्वाचार्य स्वामीजी, तथा श्रीविष्णुस्वामीजीको श्रीकृष्णचैतन्यजीका शिष्य होना लिखा है। अब कहिये, इस प्रकार माध्व सम्प्रदाय एवं विष्णुस्वामी-सम्प्रदाय रहा ही कहाँ? अब एक कृष्णचैतन्य-सम्प्रदाय हुआ, अब चारो सम्प्रदाय की गणना और स्थिति कायम करिये। है कोई राह? यह सब कलाबाजी और धाँधली चलने की नही न है।

इसके सिवा एक बात और उसमे पीपाजीको दक्षिण का वैश्य और नरसीमेहता को भी वैश्य ही लिखा है, परन्तु पीपाजी गांगरौनगढ़-मालवा के राजा थे, और नरसीमेहता गुजरात के मेहता ब्राह्मण ( नागर ब्राह्मण ) थे। उसमे ऐसी ही अलूलजलूल अप्रामाणिक और असत्य बातें लिखी है। इसलिये कोई उसको प्रामाणिक ग्रन्थ नही मान सकता। अब आपकी दूसरी बातें भी सुन लीजिये। आप फर्माते हैं।

"दूसरी बात यह है, कि यदि जैसा पाठ इस समय प्रायः सबही पुस्तको में उपलब्ध होता है, वैसाही रखे तो नाभाजी महाराज का लेख असंगत हो जाता है। क्योंकि लिखा है कि:—

चौबीस प्रथम हरि वपु धरे त्यों चतुर्व्यूह कलियुग प्रकट।

अर्थात् जैसे भगवान ने पहले चौबीस अवतार लिखा था, उसीप्रकार कलियुग में भी ये चार अवतार प्रकट हुए। अब यहाँ विचारना यह है कि भविष्य पुराण के प्रमाण से यह तो सिद्ध हो जाता है कि श्रीस्वामी रामानन्दजी, श्रीनिम्बादित्यजी श्रीमध्वाचार्यजी, श्रीविष्णुस्वामीजी सूर्यान्तर्यामी भगवान के अवतार है। तथा वैश्वानर संहिता के प्रमाणों

से श्रीरामानन्दस्वामीजी के भगवदवतार होने मे तो कोई संशय नहीं रह जाता, परन्तु लक्ष्मणजी के अवतार श्रीरामानुजस्वामीजी को भगवदवतार किसी प्रकार से सिद्ध नहीं होने के कारण छप्पय में 'रामानुज' के स्थान में रामानन्द' पाठ ही समीचीन है।"

पहली बात तो यह है, कि यहाँ आपने यह कबूल किया है कि सभी पुस्तकों में 'रामानुज' ही पाठ है, केवल प्राय' शब्द लगाया है। इस प्रायः कीभी और कही स्थिति नहीं है, केवल इसी पुस्तक में आपने गढ़ी है। अत: अन्त में धांधली मचाकर प्राचीन पाठ को मान लिया है फिर उसमें आचार्यों के भगवदवतार होने की अनिवार्यता का दोष लगाया है। किन्तु भक्तमाल मे इसके पहले का मंगलाचरण वाला पद देखते, तो यह शंकाही नहीं होती। अथवा देखकर भी धांधली मचाते हो जैसा आपका स्वभावही है। मंगलाचरण वाला इस प्रकार है।

भक्तभक्ति भगवन्त गुरु चतुर नाम वपु एक।
इनके पद वन्दन किये नाशै विघ्न अनेक॥

इससे स्पष्ट है, कि उन्होंने भक्त, भक्ति, भगवन्त एवं आचार्य में अभेद ही माना है। फिर परमाचार्यों को भगवान का अवतार कहा, इसमें आप बेचैन क्यों हैं? यदि इसको सामने रख लेते तो ऊपर वाली व्यर्थ बातें लिखने को कलम ही नहीं उठती। अब रही भविष्य पुराण की बात। इसकी ऊपर अच्छी तरह आलोचना हो चुकी है। यहाँ पर फिर सूर्यावतार की बात उठाई है। इस बात की भी आलोचना श्रीमन्त्रराज परम्परा की भूमिका की आलोचना में प्रस्तुत-प्रसंग पृष्ट २६४ से २६७ तक अच्छी तरह हो गयी है, अतः उसे ही देखना चाहिये उससे स्पष्ट है, कि निम्बादित्य स्वामीजी को सुदर्शन का अवतार लिखा है। इसके सिवा वहाँ सूर्य से श्रीधरस्वामी, पं० वाणीभूषण भट्टोजी दिक्षित, बराहमिहिर जयदेवजी आदि अनेकों व्यक्तियो को अवतार माना है। अतः सबको मानिये अवतार? इसके सिवा मध्वाचार्यजी एवं विष्णुस्वामी जीके वर्णन के बीच में श्रीधरस्वामीजी का वर्णन है। अतः श्रीधरस्वामी क्यों न अवतार माने जाँय। और सब अन्तिम बात तो यह प्रमाणिक-ग्रन्थ है ही नहीं और आपने भी श्रीमद्रामानन्द दिग्विजय में माना ही, तो अब आपके पूर्व कथन का कोई मूल्यही न रहा।

किन्तु हम आप की गागी - जमुनी चाल का भण्डाफोड़ कर देना चाहते हैं, इसलिये नूतन—परम्परा के जन्म-विकास के सिलसिले में

उनके विधाता के मायिक—प्रपञ्च का भी परिचय कराते चलते हैं। कहने का तात्पर्य यह कि 'रहस्योद्घाटन के ही समर्थन में ही यह पुस्तक लिखी गयी है, किन्तु जब समर्थन करते नहीं बना, तब धांधली मचाना शुरू किया है। रहस्योद्घाटन में 'भक्तमाल' के ही अनुसार चारों सम्प्रदायों को मान कर एक नई कल्पना की थी, किन्तु जब नहीं चली, तब यहाँ दूसरी धांधली मचाई है। अब 'रहस्योद्घाटन' से उसके समर्थन ग्रन्थ तत्वोद्बोधन मीमाँसा के उपर्युक्त कथन का मिलान कीजिये। रहस्योद्घाटन के पृ० २० में लिखा है:—

' विष्णुस्वामी शिवांशभूत थे, उनके सम्प्रदाय का नाम 'शिवसम्प्रदाय' है, स्वामी वल्लभाचार्यजी उसके मुख्य प्रचारक हुए, जिनका शुद्धाद्वैत सिद्धान्त है। फिर मध्वाचार्यजी ब्रह्मांशभूत द्वैतमत के मानने वाले हुए इसी तरह सनकादिक निम्बादित्य जी थे, जिनका मत द्वैताद्वैत सिद्धान्त है। और श्री सम्प्रदाय के प्रचार के लिये श्री लक्ष्मणांश भूत श्रीस्वामी लक्ष्मणाचार्यजी हुए। उनको श्रीरामानुज भी कहते थे। ये वेही श्रीलक्ष्मणाचार्य हैं, जो भगवान श्री शंकराचार्य के समकालीन थे। उनका विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त था। उनके बाद एक और रामानुज हुए उन्होंने बहुत कुछ साम्प्रदायिक संगठन किया और पूर्व रामानुज के भाष्यों में भी हाथ लगाया। उनका संशोधन और प्रचार किया। पर दुःख की बात है, कि आदि रामानुज ( श्रीलक्ष्मणाचार्य जी ) को लोगों ने गौण कर दिया।...जब भागवत धर्म की मुख्य लक्षण भगवद्भक्ति गौण हो गई गौण भी क्या, नाम मात्र को रह गई और दम्भ का प्रावल्य हो गया तब श्रीरामांशभूत श्रीस्वामीरामानन्दजी महाराज का प्रादुर्भाव हुआ। उन परमोदार अखण्ड विज्ञान राशि धुरन्धर विद्वान् और सिद्धान्त शिरोमणि ने मूल श्रीसम्प्रदाय का उद्धार और प्रचार किया।"

देखिये, कैसी धांधली है, इस ग्रन्थ में भिन्न भिन्न संस्थापकाचार्यों का भिन्न-भिन्न अवतार माना है, जैसा कि मान्य—प्रमाण प्रकरण में मैंने भी लिखा है, अर्थात् विष्णुस्वामी शिवांश, मध्वाचार्य ब्रह्मांश, निम्बादित्य जी सनकादिक और रामानुजस्वामीजी लक्षणांश। किन्तु दो रामानुज की कल्पना की है। खैर यह मान लिया है, पहले कोई श्री सम्प्रदाय के संस्थापक रामानुज हुए थे, परन्तु द्वितीय रामानुज के कारण उनका मत गौण पड़ गया, फिर उसी के प्रचारक श्रीरामानन्दस्वामी जी हुए। इस प्रकार एक दूसरे श्री रामानुजजी के वंश में श्रीरामानन्दस्वामी

जी को स्वीकार किया। किन्तु गोरखधन्धा चलने का नहीं। एक तो यदि उन्हीं श्रीरामानुज की दबी हुई परम्परा में अतःउसका उद्धारक श्रीरामानन्दस्वामीजी को मानते ही हैं, तो वे आपकी नूतन—परम्परा में क्यों नहीं हैं ? इसके सिवा श्रीसम्प्रदाय के दूसरे कोई आचार्य रामानुज सिद्ध नहीं हो सकते। जब यह धाँधली नहीं चली, तब चारों सम्प्रदाय के आचार्यों को भगवदवतार सिद्ध करने की धांधली और भक्त माल में पाठान्तर की कल्पना करने लगे। इससे दुर्बलता और अनिश्चितता का रहस्य भली भाँति प्रकाशित हो जाता है।

इसके बाद तत्वोद्बोधन-मीमांसा के १३-१४ में भक्तमाल की असलियत पर फिर इस प्रकार झोंकना शुरू किया है:—

"हम पहले ही सप्रमाण दोहे का पाठान्तर सिद्ध कर आये हैं। इसलिये उसी क्रम से यहाँ पर इस दोहा के बाद पहले देवाचारज दुतिय' इत्यादि पाठ ३० वें छप्पय से लेकर अनन्तानन्द पद परसि के इत्यादि ३२ वें छप्पय तक श्रीस्वामी रामानन्दजी महाराज का वंश वर्णन होना चाहिये। उसके बाद यह शंका हुई कि 'श्रीरामानुज पद्धति प्रताप, इत्यादि ३० वें छप्पय में जो लिखा है कि श्रीरामानुज की पद्धति मत का जैसा प्रताप है उसी प्रकार प्रताप वाले श्रीरामानन्दस्वामीजी महाराज धर्मशून्य अतएव मृतप्राय भारत भूमिपर अमृत के समान अवतीर्ण हुए इत्यादि, वह श्रीरामानुज कौन हैं ? तब सम्प्रदाय शिरोमणि सिन्धुजा' इस ग्रन्थ का आरम्भ हुआ और २६ वें छप्पय तक श्रीस्वामी रामानन्दजी का वंश वर्णन किया गया। उसके बाद पुनः प्रकृत वर्णन आरम्भ हुआ। किसी किसी समय संशोधक के भ्रम से अथवा चातुर्य से ऐसा पाठ परिवर्तित हो गया और वह आज तक वैसाही चला आता है।"

सबसे पहली बात यह है, जो वस्तु स्थिति है, उसका आपके पाठान्तर से भी बाल बाँका नहीं हुआ, तब परिवर्तन करने के लिये आग्रह उठाया एक तो पाठान्तर की जैसी प्रामाणिकता एवं सिद्धि हुई है, सो ऊपर दिखायी ही जा चुकी है। अब जो बात है ही नहीं, स्वार्थवश उसके करने का नया प्रस्ताव कर डाला है। क्या जबर्दस्ती है ! इसीको कहते हैं कहना न सुनना हाउ हाउ करना। अर्थात् निरर्थक हल्ला मचाकर यह दिखलाना कि हमी सबसे ज्यादा बोलते हैं और ईंट पत्थर कुछ बकते जाना यदि सबको उड़ा भी दें, तो केवल 'श्रीरामानुज पद्धति प्रताप अवनि अमृत है अनुसरचों से भी श्रीरामानुज स्वामीकी ही परम्परा में श्रीरामा

नन्दस्वामीजी सिद्ध हो जाते हैं। 'जैसा प्रताप उसी प्रकार प्रतापवाले, यह कहाँ से आया अपने पेट से? साफ तो लिखा है, कि रामानुज की पद्धति का प्रताप ही अमृत के समान वह चला और उसी प्रवाह (परम्परा) में द्वितीय महामहिम देवाचार्यजी हुए। यहां 'जैसा वैसा' की गति कहाँ है? इसके सिवा दोहे के बाद ही जब आपके मनोरथानुसार इस छप्पय को माना जाय, तो देवाचार्य जी के लिये 'दुतिय' पद की गति कैसे प्राप्त होगी। अतः इस निरर्थक-जाल से काम नहीं चलेगा। सीधे इसका भी श्रीवैष्णवमताब्ज भास्कर के समान 'आठ प्राचीन प्रति लेकर क्यों नहीं संशोधन कर डालते, कि बखेड़ा ही तय हो जाय। न तो पाठ मानते, न क्रम पर सीधे कहते भी नहीं, कि हम नहीं मानते हैं। हां, श्रीरामानन्द दिग्विजय में तो उनको भ्रान्त कहा ही है, बाकी क्या रख छोड़ा है।

इसके बाद वोपदेव भागवत लुप्त उधरयो नवनीता' पर विवाद उठाया है। आचारी श्रीवैष्णवों की परम्परा में वोपदेवजी का नाम नहीं आता। इस कारण श्रीअनन्ताचार्यजी ने उनका स्मरण उपकार स्मृति में माना है। किन्तु वस्तुतः इस विषय में यह निश्चित नहीं किया जा सकता, उनका नाम-स्मरण उपकार-स्मृति में लिया गया है। श्रीरामार्चन पद्धति की गुरु परम्परा में उनका नाम आया ही, अतः वे आचार्य नहीं है, ऐसा मानने का कोई प्रमाण नहीं है, दूसरे, जब कि भक्तमाल से भी समर्थित हो रहा है। इसमें तो किसी को इनकार ही नहीं हो सकता, कि वे उत्कृष्ट भक्त थे, श्रीवैष्णव थे, प्रकाण्ड विद्वान थे। और भागवत जैसे अमूल्य रत्न का उद्धार करने के कारण भागवतों के लिये श्रद्धेय-महापुरुष हैं। श्रीरामार्चन पद्धति एवं भक्तमाल से उनका श्री रामानन्द स्वामीजी की गुरु—परम्परा में होना सिद्ध ही है, फिर आचार्य मानने के विरुद्ध कौनसा प्रमाण है? अतः इसमें कोई विवाद नहीं।

पुनः भक्तमाल में परम्परा मानने के विरुद्ध चार दोष इस प्रकार लगाये हैं:—

"आग्रहवश भक्तमाल में परम्परा मानने से चार दोष दुरूद्धर हो जायँगे। एक तो यह कि (१) नाभाजी ने परम्परा का आरम्भ विष्वक्सेन जी से किया, दूसरा यह कि (२ श्रीलक्ष्मीजी रामानुजस्वामीजी के बाद आ जायँगी, तीसरा यह कि ( ३ ) वोपदेवजी भी आचार्य माने जाने लगेंगे, और चौथा यह कि ( ४ ) राममिश्र के शिष्य यामुन और यामुन

के शिष्य परांकुश हैं परन्तु अब राममिश्र के शिष्य परांकुश और परांकुश के यामुन माने जावेंगे।"

वस्तुतः यह सब धाधली है। इसका विशेष विवरण भक्तमाल की परम्परा के विवेचन में पहले दिया जा चुका है। अतः यहाँ थोड़े में ही स्पष्ट कर देना उचित है क्रमशः चारो दोषों की निरर्थकता इस प्रकार है:-

( १ ) जब श्रीसम्प्रदाय का वर्णन करते हुए लक्ष्मीजी को सम्प्रदाय-शिरोमणि कहा है, और उन्होंने भक्ति का विनान रचा, जिसमें विष्वक्सेनजी से रामानुज स्वामी तकका वर्णन आया है तो फिर परम्परा का विष्वक्सेनजी से कैसे आरम्भ हुआ ? इससे तो स्पष्ट ही है, कि श्रीजीसे प्रारम्भ हुआ है, इसी लिये तो उनको सम्प्रदाय शिरोमणि और अग्रवर्णित भक्ति वितान को रचने वाली कहा है। (२) लक्ष्मीजी रामानुजस्वामीजी के बाद कैसे आ जायँगी जब कि वही सम्प्रदाय की शिरोमणि ( सबसे ऊपर रहने वाली ) हैं, इसको रचनेवाली है ? क्या छन्द में नीचे भी लिखने के कारण ! यदि नाभाजी के छप्पय-छन्द की शैली और इसके अर्थ पर विचार करते, तो यह धाँधली सूझती ही नहीं। नाभाजी के छप्पय की विशेषता यह है, कि जिस छप्पय में जो बातें कहनी होती है, उसको सूत्ररूप में पहले कह देते हैं, फिर उसीको नीचे रखकर सम्पुट कर देते हैं। यही शैली नाभाजी के गुरु श्रीअग्रदासजी की कुण्डलियों की भी है। इसके सिवा जब श्री लक्ष्मीजी के लिये पद 'सम्प्रदाय शिरोमणि' और क्रिया-'रच्यो भक्ति वितान' भिन्न ही है, तो उनकी गणना पीछे कैसे होगी। (३) वोपदेवजी आचार्य माने जायँगे, तो कौन पहाड़ टूट पड़ेगा? और इनके आचार्य माननेके विरुद्ध प्रमाण ही क्या है? बल्कि श्रीरामार्चनपद्धति से और भी समर्थन हो जाता है। (४) साहित्यालङ्कार की उपाधि भी इतनी धृष्टता क्योंकिया करतेहैं?यदि इसके अलङ्कारकीओर ध्यान देते, तो इस प्रकार गोरखधन्धा करने में अवश्य लज्जा होती। देख तो रहे हैं, कि यहाँ ग्रन्थकार सम्प्रदाय को भक्ति-वितान कह कर रूपक बाँध रहे हैं। भक्ति को वितान ( चँदवा ) कहा है। चँदवा बनता है कोई आधार पर। यहाँ भक्ति रूपी चँदवे का तनाव आचार्य रूपी खम्भ पर होना कहा गया है। चँदवा सीधा लम्बा तो तनता नहीं, वह वर्ग अथवा वृत्त रूप में होता है। अतः किसी स्तम्भ को पहिला, दूसरा, पिछला आदि कह कर निश्चित नहीं किया जा सकता। इसी कारण सभी आचार्यों को निश्चित तौर पर ही वर्णन कर दिया गया है।

अब एक बात और सुनिये। रहस्योद्घाटन में लिखा गया है, कि "श्री सम्प्रदाय के आचार्यो शेषांश लक्ष्मणाचार्य जी ( रामनुजजी ) शंकराचार्य के समय में हुए हैं। इनके बहुत समय बाद द्वितीय रामानुज हुए जो आचार्यी-श्रीवैष्णावों की गुरु—परम्परा में हैं, इसके उत्तर में श्री अनन्ताचार्य जी ने तत्वोद्बोधन में यह सिद्ध किया है, कि श्रीशंकराचार्य के समय में न तो कोई रामानुज हुए हैं, न आज तक किसी ने माना ही है। केवल यही रामानुज हुए हैं, जो प्रसिद्ध है, और सभी ऐतिहासकों ने माना है। इसके उत्तर में 'तत्वोद्बोधन-मीमांसा में लिखा गया है:-

"पृ० ७५ से अन्त तक आपने 'एक नवीन कल्पना का समाधान' शीर्षक लेख में जो कुछ लिखा है, वह यही कि "आज तक कितने ही इतिहास लेखक हुए हैं परन्तु किसी ने भी श्रीशंकर के काल में एक रामानुज के रहने की बात नहीं लिखी" आप यहाँ पर अत्यन्त क्रुद्ध हो बैठे हैं। इस लिये आपको शान्त करने के लिये अंग्रेजी इतिहासकारों के प्रमाणों को छोड़ कर हम भविष्यपुराण को आपके हाथ में पकड़ाते हैं। उसके प्रति सर्ग के १४ वें अध्याय का पाठ कर जाइये। बस आपके क्रोध का उबाल बन्द हो जायगा।

भविष्यपुराण की अप्रामाणिकता एवं असत्यता का अच्छी तरह विवेचन पहिले हो चुका है, अतः उसकी बातें प्रामाणिक नहीं मानी जा सकती। और स्वयं आपने ही 'श्रीमद्रामानन्द-दिग्विजय' की भूमिका में उसकी प्रामाणिकता नहीं मानी है। अतः यहाँ भी आपकी बातें केवल घांधली ही है। इतने पर आपको सन्तोष न होतोउपर्युक्त१४ वें अध्याय से और आगे बढिये, जहाँ कृष्ण चैतन्यजी की जगन्नाथ-यात्रा का वर्णन है। देखिये, क्या लिखा है! लिखा है न कि कृष्णचैतन्यजी के साथ शंकराचार्य रामानुजस्वामी रामानन्दस्वामी आदि भी जगन्नाथ गये! कहिये, अब आपको संतोष हुआ मिल गये आपके शंकराचार्य, रामानुज स्वामी एव श्रीरामानदस्वामी कृष्ण चैतन्य जी की मण्डली मे सम्मिलित होकर एक साथ चलते हुए।

नूतन-परम्परा के जन्म-और क्रम-विकास की उपर्युक्त आलोचनाओं एवं विश्लेषणों से यह भली भाँति प्रमाणित होगया है, कि वास्तव में यह परम्परा ऐन्द्रजालिक रचना है, धूल की रस्सी है, धूयें का धौरहर है, कि अपने सत्यवत्-आभास से कुछ लोगों को मोह-ग्रसितएवं

भ्रान्त बना दिया है। यदि इसके एक भी पहलू दुरुस्त रहते, तो भी कहने की बात होती, किन्तु इसका कोई भी अग ऐसा नही है, जिसकी कृत्रिमता एवं असत्यता का नग्नरूप सामने नहीं नाच रहा हो। अग्रदास जीके नाम पर बनाई गई, तो नाभाजीके भक्तमाल से उसकी कलई खुल गई, सदाशिव संहिता प्रमाणित करने चले, तो रहे-सहे का भण्डाफोर होगया, अगस्त्य संहिता का दामन पकड़ा, तो किये कराये पर भी चौका फिर गया, मौलाना रसीद की शरण में गये, वहाँ से भी दुरदुराये गये, भविष्य पुराण का चरण पकड़ा, कड़ी ठोकरें खायी, शब्दकल्पद्रुम की ओर लपके, मुँह के बल गिर पड़े। इस प्रकार किसी तरह भी उसकी वास्तविक-सिद्धी नही हुई।

तब इन्होने दूसरा प्रत्यत्न शुरु किया। निन्दा कर, बहकाकर धोखा देकर उत्तेजित कर काम लेना शुरू किया। इससे कुछ व्यवहारिक काम तो चल गया, परन्तु मूलकृति की जड़ और भी हिल गयी। यह स्पष्ट हो गया, नूतन-परम्परा का आधार न तो शास्त्र है न सम्प्रदाय है, न इतिहास हैं, न लोक हैं, वह सर्वथा निस्तत्व है, सत्यशून्य है, जाल है। तब इन्होने यह विचार किया, कि निराधार इतिहास गढ़ा नही जा सकता, लोकमत उन्मत्त नही है, सम्प्रदाय फिर क्यो मानने वाला है? तब फँसाये हुए लोगो को कैसे अधिकार में रखा जाय। बस, आप को एक अकल काम कर गयी। सोचा, फँसे हुए लोग ठहरे तो दुनियाँ से विरक्त, और शास्त्र से सर्वथा परतन्त्र। अत: इनको सम्प्रदाय, इतिहास और लोक किसी तरह रोक नही सकता, यदि शास्त्र के नाम पर कुछ कह दिया जाय। आजकल प्राचीन ग्रन्थो का बहुत अभाव हो ही गया है, अत: क्यो न कोई अप्राप्य संहिता ही बना डाली जाय? यही सोच विचार कर "बाल्मीकि-संहिता" नाम की ३० पन्ने की एक पुस्तिका बनाकर छपवा डाली और घोषणा कर दी, कि खोज मे मिली है। इसमें अन्य संहिताओं की कुछ बाते जोड़ तोड़ कर मुख्य रूपेण नूतन परम्परा की स्थिति के विरुद्ध जितने भी अकाट्य हेतु एवं प्रमाण थे, जिसका उत्तर त्रिकाल में भी होने का नहो, सारी असिद्ध बातो को ऋषि-मुनि आदि के कथोपकथनो में रचकर यहाँ शास्त्रीय रूप दिया गया। सर्व प्रकारेण असिद्ध बात, जिसका कहो, रेख रूप नही शास्त्रीय बन गई। जिस प्रकार लोकदुर्लभ गढ़ी हुई परम्परा खोज में मिली, उसी प्रकार खास उसी के समर्थन के लिये यह अलौकिक-गुफा में गढ़ी हुई संहिता भी मिल गयी! क्यों

न हों गड़ा एवं गढ़ी में अत्यन्त सभी पता भी तो है। गढ़ी कसा मर्थन गढ़ी छोड़ कर और किससे है। जातीयता ठहरी। भोले भाले महात्माओं को समझाया बुझाया गया, कि संहिता मिली है। इसमें वही नूतन परम्परा लिखदी है जो शास्त्रों तथा सम्प्रदायों से सर्वथा असिद्ध है। यथाः—

"इममेव मनुं पूर्वं साकेतपतिमामवोचत्।
अह हनुमते मम प्रियाय प्रियतराय स। वेदवेदिने ब्रह्मणे।
स वशिष्ठाय। सपरशराय। स व्यासाय।
स शुकाय। इत्युपनिषत्। इत्येषा ब्रह्म विद्या॥"

इसी प्रकार भानुमती का कुनबा शास्त्रीय होगया। किन्तु तौभी उसकी सिद्धि नही हो सकती, जैसा कि पहिले सिद्ध लिखआये है। अर्थात् जब ब्रह्माजी को भी श्रीसम्प्रदाय में ही डाल लिया तो ब्रह्म-सम्प्रदाय की स्थिति कहां रही? और माध्व-सम्प्रदाय भी तो श्रीसम्प्रदाय ही हो गया? अब वैष्णवों का चार-सम्प्रदायें, कैसे? अजी, यह कृत्रिम-कन्था सम्प्रदाय में कभी गृहीत नहीं हो सकती। इसकी आजचादनी है, पर चार ही दिन रहेगी।

इसी प्रकार श्रीरामानन्दस्वामीजीके सन्यासी होने का न तो कोई लेख है, न इस सम्प्रदाय में उसकी स्थिति है, न मान्यता ही है। आज नूतन-परम्परा के मानने वाले वैष्णव भी इस बात को नही स्वीकार करते। किन्तु आपने श्रीवैष्णव-मताब्ज भास्कर के 'यतिपति सहितान पर धाँधली मचाने के लिये जो सन्यासी बनाया, सो घसीटते घसीटते यहाँ शास्त्रीय रूप दे दिया। यह सब इसी लिये, कि जिसमें शास्त्र-परतन्त्र व्यक्ति इसमें फँसे रहे। इस प्रकार सारी अप्रामाणिक-बातों के संग्रह ने शास्त्र का रूप धारण किया। यही वाल्मीकि-संहिता है।

श्रीवैष्णव-मताब्ज भास्कर प्रचलित पुस्तक है। उसकी हस्तलिखित भी कितनी प्रतियाँ उपलब्ध हैं। काशी-सूर्यप्रभाकर प्रेस में वह अर्थप्रकाशिका टीका के साथ आज से ५०—६० वर्ष पूर्व छप चुका था। अतः सम्प्रदाय के विद्वानों के पास उसकी कितनी ही प्रतियाँ मौजूद हैं। ऐसी हालत में भी जब आपने शुद्ध करने के नाम पर 'प्रकाश' के रूप में उसको नष्ट भ्रष्ट कर डाला जैसा कि पूर्व की आलोचनाओं से सिद्ध हो चुका है तो यह सर्वथा अप्राप्य पुस्तक आपके ही द्वारा प्रकट हुई है, इसी से इसकी वास्तविकता का अनुमान कर लेना चाहिये।

अब एक और पुस्तक-परम्परा परिणाम् पर थोड़ासा प्रकाश डालकर इसविषय को समाप्त करूंगा। यद्यपि इसके आवश्यक अंशों पर 'प्रकाश' की आलोचना मे काफी प्रकाश पड़ चुका है, और नूतन परम्परा के जन्म विकास के सिलसिले मे जो विवेचन किए गये हैं, उससे भी इसका बहुत कुछ निराकरण हो चुका है, परन्तु कुछ ऐसे स्थल हैं, जिनपर यहा कुछ खास प्रकाश डालना उचित प्रतीत होता है। इस सारी पुस्तक की जो सैद्धातिक-स्थिति है, वह उसके पृष्ठ ११ से १३ तक लिखी गई है, पहले इसी को योग्यता का कुछ नमूना उपस्थित करूँ। इन्होने सम्प्रदाय के सम्बन्ध में तात्विक रहस्य इस प्रकार निवेदन किया है:—

"हमारे संप्रदाय के-श्रीरामानन्दसम्प्रदाय के-पूर्वाचार्यों की तथा वर्तमान समय के विद्वानो की धारणा है कि श्रीराममन्त्र के देवता श्रीराम हैं अतःइस मन्त्र का उपदेश साक्षात् श्रीरामजी के द्वारा ही होना चाहिये। तथा हमारे सम्प्रदाय में श्रीसीताजी द्वारा मानी गयी हैं। अतः श्रीराममन्त्र का प्रथमोपदेश श्रीसीताजी को ही होना चाहिये और उन्ही के द्वारा परवर्त्ती आचार्यों को इस मन्त्रराज का उपदेश होना चाहिये। यदि ऐसा न होगा तो श्रीराममन्त्र मे साम्प्रदायिकता नही आवेगी। साम्प्रदायिकता नहीं आने से श्रीरामन्त्र का उपदेश अप्रामिणिक हो जावेगा। अत. ऐसा मार्ग तो अवश्य ही स्वीकार करना पड़ेगा, जिस मार्ग से श्रीराममन्त्र का उपदेश अनादिकाल से सम्प्रदायिक रीति से गुरपरम्परया प्राप्त होता आया है। इस मार्ग के ग्रहण करने में जितने भी विघ्न उपस्थित होंगे, जितनी भी बाधाये आवेगी उनका परिहार करते हुए हमें अपने मार्ग में ही स्थिर रहना होगा। इस मार्ग से हमे हटाने के लिये जितनी भी युक्तिया जितने भी प्रमाण दिये जावें-सब का उत्तर हमें यही देना चाहिये कि सब प्रमाण झूठे और भ्रम पूर्ण हैं।"

इस उद्धरण से स्पष्ट है,कि आपने धींगाधींगी की हद करदी है। इसमें आपकी मनोवृत्ति, सिद्धान्त, कार्य-प्रणाली और नूतन परम्परा की स्थिति का बीजही उपस्थित होगया। आप कहते हैं, अतः ऐसा मार्ग ग्रहण करना पड़ेगा" और "इस मार्ग के ग्रहण करने में जितने भी विघ्न उपस्थित होगे, जितनी भी बाधायें आवेंगी" "इसमार्ग से हमें हटाने के लिये जितनी भी युक्तियां जितने भी प्रमाण दिये जायें—सब का उत्तर हमें यही देना चाहिये,कि सब प्रमाण झूठे और भ्रमपूर्ण है।" इससे अब यह स्पष्ट होने में जरा भी कसर नही रही, कि आपने कुछ नियत से यह मार्ग नूतनपरंपरा'

तैयार किया है पकड़ लिया है। और इसके विपरीत शास्त्र-सम्प्रदाय, इतिहास आदि जितने भी प्रमाण हैं क्योंकि कृत्रिम परम्परा के विरुद्ध तो अवश्य ही सब प्रमाण होंगे ही जैसा कि पहले दिखलाया भी जा चुका है, उन सब का आपके पास एकही उत्तर है' वे सब झूठे हैं, भ्रमपूर्ण हैं।" भला इससे बढ़कर मनमानापन और दुराग्रह का और क्या प्रमाण हो सकता है। समाज को कितना अविवेकी बनाने का यह प्रयत्न है, कि अपनी कृत्रिम राह पकड़ा दी है,और उसके मानने वालों को उसकी स्थिति की रक्षा के लिये सब तरह से विचार शून्य अविवेकी एवं दुराग्रही बनने का आदेश दिया है। ठीक है, असत्य-मत अविचार और अन्ध-मान्यता के बिना टिक भी नहीं सकता। नूतन-परम्परा की आलोचना से तो यह भली भाँति स्पष्ट ही हो चुका है, कि यही इच्छा और मनोवृत्ति से आपने नूतन-परम्परा बना कर ग्रहण करवाया है, और उसका असत्य, कृत्रिम एवं अप्रामाणिक सिद्ध करने वाले सारे शास्त्रीय, साम्प्रदायिक और ऐतिहासिक प्रमाणों को न मानकर केवल धाधली मचाई है, और अब पेट की बात स्पष्ट करके रख दिया, कि कोई प्रमाण न मानो न उसपर विचार करो। अन्धमान्यता की हद हो गई। बस, समझ जाइये, आपकी नूतन-परम्परा की क्या स्थिति है, आपकी क्या कार्य-प्रणाली है और इसके मानने वालों की क्या अवस्था है। निदान् यह पुस्तक इसी धाधली से भरी हुई है। जहाँ जहाँ 'रामानुज' शब्द आया है, सर्वत्र अपनी ओर से 'रामानूक' बनाने का दुराग्रह दिखाया है। छन्द भले ही बिगड़ जाय, पर इसका कौन ख्याल करे! फिर नूतन-परम्परा टिकेगी कैसे?

अब इनके तत्व विवेचन की ओर दृष्टि डालिये। आप कहते हैं, कि "हमारे सम्प्रदाय के पूर्वाचार्यो तथा वर्तमान समय के विद्वानों की धारणा है" पूर्वाचार्य के लेखों को तो आप मानते ही नहीं, पर धारणा का अनुमान लगा रहे है। धन्यरी धांधली। रह गये वर्तमान समय के विद्वान। उसमे मुख्यतः आप और गौणतः आपके ही सहयोगी तथा अनुयायी हैं! और कौन हैं। श्रीराममन्त्र के श्रीरामजी देवता है, सीताजी द्वार हैं, श्रीरामजी से ही श्रीसीताजी को इस मन्त्र का उपदेश हुआ है, और पुनः क्रमशः परवर्ती आचार्य को उपदेश होता आया है, यह कौन नहीं मानता, किन्तु परब्रह्म कोई एक ही है, और उनका श्रीराम और नारायण भी नाम है, अतः स्वरूपाभेद है, इसको तो आपने भी 'प्रकाश' के पृष्ट ४०-४१ में प्रमाण युक्त विचार कर स्वीकार ही किया है। फिर यदि कहीं

श्रीराम जी एवं श्रीसीताजी तथा श्रीमन्नारायण तथा श्रीलक्ष्मीजी का भी नाम आता है, तो श्रीराममन्त्र में असाम्प्रदायिकता कैसे आवेगी ! क्या बृहद्ब्रह्म संहिता में श्रीमन्नारायणने ब्रह्माजी को, श्री जी को श्रीराम मंत्र का उपदेश किया है, तो उसमें असाम्प्रदायिकता की गन्ध आपको मिलती है। क्या उसमें राममन्त्र के प्रकरण में 'रामोऽहं देवता' कहके अपने को श्रीराम नहीं कहा है। आपने बृहद्ब्रह्म संहिता को अनेक स्थानों में प्रमाण माना ही, तो उसमे इतना और नहीं देखा। इसके सिवा 'अगस्त्य संहिता' पर आपकी बड़ी ममता है, इसी लिये उसको 'द्रविड़-प्रबन्ध' बनाने के लिये भी आप व्याकुल हैं, प्रयत्न शील है, क्या उसी में श्री-राम-नारायण को अभेद नहीं लिखा है ? फिर यह धांधली क्यों। अब रह गया इस बात पर विचार, कि "ऐसा मार्ग तो अवश्य ही स्वीकार करना पड़ेगा जिस मार्ग ने श्रीराममन्त्र का उपदेश अनादि काल से साम्प्रदायिक रीति से गुरू-परम्परया प्राप्त होता आया हो।" इस सम्बन्ध में सब से पहली बात तो यह है, कि अनादि काल से आयी हुई परम्परा अविच्छिन्न को ही सम्प्रदाय नहीं कहते, बल्कि परब्रह्म से जिसका अवि- च्छिन्न परम्परा सम्बन्ध हो उसको कहते हैं। इसी कारण महाभारत- शान्तिपर्व के ३४८ वें अध्याय में धर्म-परम्पराओं के पुनः पुनः आविर्भाव और तिरोभाव का वर्णन किया है। उसका तात्पर्य यह है, कि परब्रह्म से शुरू हुई भागवत धर्म की जो चार अनादि परम्परायें-श्री, ब्रह्म, रुद्र एवं सनकादिक है।

इनका लोक में समय समय पर आविर्भाव और तिरोभाववत् हुआ करता है। जब उस धर्म का तिरोभाव सा होने लगता है, तब पुनः उसका भगवदिच्छा से प्रवर्त्तन होता है। कलि में भागवत-धर्म की लुप्ततासी होने लगी थी,इस कारण भगवदिच्छा से श्रीशठकोपस्वामीजी का अवतार हुआ। और श्रीजीकी आज्ञानुसार श्रीविष्वक्सेनजीने उनको मन्त्रोपदेश किया। फिर इनसे लोक में श्रीसम्प्रदाय की परम्परा प्रतिष्ठित हुई। इसी प्रकार अन्य परम्पराओं का लोप सा हो गया था उसको भी प्रतिष्ठा हुई।

इसके बाद इसमें 'श्रीरामानुज' को 'रामानूक' करने की धींगाधींगी की गयी है। यह आधी पुस्तक प्रायः इसी 'रामानूक, की धींगा धींगी से भरी है। इसका विचार श्रीरामस्तवराज भाष्य (श्रीहर्यानन्दस्वामीजीकृत) के विवेचन में भली भाँति हो चुका है, अतः पुनः इस पर विचार करने की आवश्यकता नहीं। हाँ, श्रीरामार्चनपद्धति पर आपकी जो दलीलें हैं

उस पर अभी तक विचार नहीं हुआ है, अतः उस पर भी दृष्टि डालना आवश्यक है। आपने लिखा है:—

"हस्तलिखित श्रीरामार्चन पद्धति में तो परम्परा का नामोनिशान नहीं है। परन्तु छपी हुई पुस्तकों में परम्परा है। मैंने ऊपर कहा है, कि स्वामीजीके नाम पर दो रामार्चन पद्धति छपी हैं। परन्तु एक दूसरे से मिलती नही है। परम्परा के नाम भी न्यूनाधिक हैं। श्लोक का छन्द भी भिन्न है, ऐसी दशा में किस परम्परा को सत्य मानना और किसे असत्य मानना यह एक गहन विषय है।"

हस्तलिखित प्रति या छपी हुई देखने का कष्ट आपने उठाया कहाँ? जयपुर श्रीबालानन्दजीके स्थान में प्रायः३७०वर्षकी लिखी हुई श्रीरामार्चन पद्धति है, सूर्यप्रभाकर प्रेस काशी में श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर ( अर्थ प्रकाशिका टीका के साथ आज से ५०-५५ वर्ष पूर्व छपी है। इसके सिवा श्रीरामनारायणदासजीवाली जिस भाषाटीका श्रीरामार्चन-पद्धति का आप जिक्र कर रहे हैं, उससे बहुत वर्ष पहिले उन्होंने ही 'बृहद् वेदोक्त रामपद्धति' छपाई थी। इसको भी सेठ छोटेलाल बुक्सेलर अयोध्या ने ही छपाई थी। इसमे श्रीवैष्णवों के सभी कर्मो -धर्मो तथा सम्प्रदाय का परिचय दिया गया है। इसमें श्रीरामार्चन पद्धति भी छपी है। इसके सिवा एक कलकत्ते में भी बहुत समय पहिले छपी थी, किन्तु इस समय हमारे पास मौजूद नही है ) इस प्रकार जब हम देखते है, कि प्राचीन-हस्तलिखित एव छपी हुई प्रतियों में भी एक सी ही परम्परा है, बल्कि श्रीरामनारायणदासजीने भी पहले जो छपाई थी, उसमें प्राचीन प्रतियों के जैसी ही परम्परा है, फिर उनकी भाषाटीकावाली श्रीरामार्चन पद्धति से उन सारी प्राचीन-प्रतियों की प्रामाणिकता पर कैसे पानी फिर जायगा। इससे सहज स्पष्ट है, कि सभी श्रीरामर्चनपद्धति की प्रतियों में एक सी ही परम्परायें है। इधर श्रीरामनारायणदासजीने भाषाटीका करते समय उसमे वर्त्तमान उपलब्ध परम्परा प्रतियों के अनुसार सम्मिलित करदी। अतः इसकी अप्रामाणिकता अपने आप सिद्ध है। यदि इस प्रकार पिछली छपी हुई प्रतियों से भेद पड़ने पर प्राचीन ग्रन्थो को अप्रामाणिक मानने लगे, तो कोई प्रामाणिक ग्रन्थ ही नहीं रह जायगा।

इसी कारण जब ऐसी अवस्था उपस्थित होती है, तो प्राचीनता की ही प्रामाणिकता मानी जाती है। और यदि एक ही समय के कई हों तो संख्याधिक्य की एकता से प्रमाणिकता मानी जाती है। यहां पर हम

देखते हैं, कि प्राचीनता की हैसियत से भी भाषाटीका वाली श्रीरामार्चन पद्धति की परम्परा अग्राह्य हो जाती है, और संख्याधिक्य की एकता की दृष्टी से भी। क्योंकि भाषाटीका वाली श्रीरामार्चनपद्धति की परम्परा अपनी सी अकेली है, किन्तु इधर कई एक समान है। अतः यहां सत्यता के निर्णय में कोई अड़चन ही नही है।

इसके वाद आपने लिखा है:--

"यह परम्परा नीचे से ऊपर को जाती है। अर्थात् श्रीरामानन्दस्वामीजी महाराज से आरम्भ होकर श्रीरामजी तक जाती है। परम्परा के तीन श्लोक वहाँ लिखे है। उसमे प्रथम श्लोक का आदि पद यह है--

'रामानन्दबुधो दयाजलनिधिं श्रीराघवानन्दनम्।'

अन्तिम श्लोक का अन्त यह है:--

'-द्वेषं श्रीपृतनापतिं जनकजां रामं सदा संश्रये।'

जो कोई विद्वान् संस्कृत का वेता होगा इस श्लोक को देखे तो फौरन् कह देगा किसी मूर्ख का बनाया हुआ यह श्लोक है। भला, 'रामानन्द बुधः इस प्रथम पुरुष का 'संश्रये' इस उत्तम पुरुष की क्रिया के साथ क्या सम्बन्ध है। कदाचित कोई कहे, कि इसमें 'अहम्' पद अध्याहृत है। तो भला यह बताओ कि आश्रय चाहने वाला कभी भी अपना महत्व प्रकट कर सकता है। कितना भी बड़ा आदमी हो महापुरुष हो, परम विद्वान् हो परन्तु जब वह किसी का आश्रय चाहेगा, तब कभी भी अपने को 'बड़ा' या 'महान्, प्रकट कर सकता है? यह सभ्य संसार की परिपाटी है। यहाँ इस परिपाटी का ध्वंस हो जाता है।'अहं रामानन्द बुधः...संश्रये' 'मैं रामानन्द विद्वान् इनकी शरण लेता हूँ।' इस कहने में बड़ा गर्व और बड़ी हीनता है। इसे पामर-हृदय नहीं समझ सकते।

यहाँ आपने सभ्य संसार की परिपाटी की बड़ी डीग हाँकी है, परन्तु आपको इस मुँह से ऐसी बात कहने में लज्जा आनी चाहिये थी। आपने गुरु-पूर्णिमा के उपलक्ष में गुरुजी को श्रीसम्प्रदायरक्षा गुरुपूजा में दी थी उसमें उनको 'आर्य-समाजियों की कुटिल भावना एवं ईसाइयो की अस्पृश्य-भावना से युक्त, तथा ढोंगी आदि कह कर भर पेट गालियाँ दी गयी है। इस प्रकार गालियों से गुरु की पूजा करनेवाले श्रीभगवद्दासजी सभ्य संसार की परिपाटी और हृदय की पामरता की दुहाई देते हैं! धन्य री कलि!

खैर, आप तो ऐसा कहने के अधिकारी नहीं हैं, परन्तु सभ्य-संसार की परिपाटी अवश्य है। अतः श्रीरामनन्दस्वामीजी को आचार्यों और भगवान की शरणागती करते हुए अपना गर्व अपनी महत्ता दिखलाना उचित नहीं, यह अवश्य विचारणीय है।

किन्तु उन्होने ऐसा किया होता, तब तो उनके ऊपर यह दोष मढ़ना चाहिये था? उन्होंने तो वैसा किया ही नहीं है। आचार्यों और भगवान की शरणागती करते हुए अपने लिये बुध शब्द का प्रयोग किया है, इसी बुध शब्द का अर्थ विद्वान् लेकर आपने गर्व और हीनता का दोष उनके ऊपर मढ़ दिया है। किन्तु यदि आप 'बुध' शब्द के अर्थों पर दृष्टि देकर यहाँ प्रकरण से उसका मिलान किये होते और फिर भी यदि यह दोष रह जाता, तो कहना उचित भी था। किन्तु ऐसा न कर आपने मनमानी अर्थ लेकर यह दोष मढ़ दिया है। यह साहित्य की रीति है, कि अनेकार्थ-शब्द के अर्थ-निर्णय में प्रकरण से काम लिया जाता है अन्यथा अर्थ ही असम्भव हो जाता है। इसीलिये वृन्द कवि ने कहा है, 'सैन्धव माँगे जेंवते घोड़ा को कहँ काम।' परन्तु अपने पीछे साहित्यालङ्कार आदि विविध उपाधि विभूषित करते हुए भी आपने वही उपहास्य काम किया। अब देखिये, बुध शब्द के कितने अर्थ है, और इस प्रकरणमें कौन कौन से लागू होते हैं। अमरकोष के द्वितीयकाण्ड ब्रह्मवर्ग में लिखाहैः।

"विद्वान् विपश्चिद्दोषज्ञः सन्सुधीः कोविदो बुधः।
धीरो मनीषी ज्ञः प्राज्ञः संख्यावान् पण्डितः कविः ॥५॥
धीमान्सूरिः कृती कृष्टिर्लब्धवर्णो विचक्षणः।
दूरदर्शी दीर्घदर्शी.......................... ॥ ६ ॥

इसमें बुध शब्द के २२ पर्यायवाची शब्द आये हैं। इसमें से अब प्रकरण में कौन अर्थ उचित होता है, यह विचार कीजिये। आपने विद्वान् शब्द को लेकर उनके ऊपर दोष मढ़ा है, किन्तु उस शब्द का प्रयोग भी विना विचारे ही किया। विद्वान् शब्द का अर्थ है, ज्ञान, रखने वाला जानने वाला। अब यहाँ 'प्रकरण' से मिलाइये। किस चीज का ज्ञान रखने वाला? स्पष्ट है, कि पूर्वाचार्यो का, भगवान का, उनसे अपने सम्बन्ध का, शरणागती का और इसकी महिमा का ज्ञान रखने वाला होता है। कहिये, अपने सम्बन्ध में ऐसी बातें

कही गयी, तो दोष कैसे आया? इससे तो उनकी सेवा और नम्रता का ही बोध 'संश्रये' सम्बन्ध से स्पष्ट होता है। अब 'बुध' शब्द के दूसरे पर्य्याय 'ज्ञ' को लीजिये। इसका अर्थ भी है 'ज्ञाता' 'जानने वाला'। और संश्रये' शब्द के संयोग से उपर्युक्त प्रकार से ही इसकी अर्थसिद्धि होती है। अब एक शब्द 'दोषज्ञ' को और लीजिये। इसका अर्थ है दोष को जानने वाला। अब प्रकरण से मिलाइये, किसका दोष जाननेवाला? स्पष्ट है है अपना। अब 'संश्रये, शब्द के साथ इसका उपयोग देखिये। कितना सुन्दर है! कितनी दीनता है! अपने लिये दोषज्ञ विशेषण रखकर आप कहते है कि मैं दोषज्ञ रामानन्द—अपने दोषो को जानने वाला रामानन्द इनकी शरणागती करता हूँ। न जाने, क्यो आपको उलटी ही सूझा करती है। क्यो न हो प्रकृति ही उलटी है। यहाँ बुध शब्द रखकर कितना सौन्दर्य भर दिया है--आचार्यों और भगवान को जानने वाला, उनसे अपने सम्बन्ध और कर्त्तव्य को जानने वाला उनकी शरणागती एवं उसकी महिमा को जानने वाला और अपने दोषो को जानने वाला मैं रामानन्द इनकी शरणागती करता हूँ। कहिये, दोष आया कि गुण? आशा है, अब आप ऐसी धांधली कर आचार्य पर दोष आरोपित करने की कुचेष्टा न करेंगे।

अन्त में इसके एक प्रसंग पर और दृष्टि डालकर इस विषय को समाप्त करूँगा। इसके पृष्ठ ६३ मे आपने बडे गर्वितभावसे कुछ प्रश्न पूछे हैं। आपके विचार में आपकी नूतन-परम्परा के लिये ये प्रश्न अभेद्यकिले है, जिसके भीतर आप सुख की नींद सोते हैं अतः इसकी दुर्बलता एवं अक्षमता का परिचय भी आपको दे दूँ, ताकि आप और आपके अनुयायी इस हवाई किले को-धूयें के धौरहर को देखकर भ्रम में गाफिल न रहें। वह तो वायु के जरा से झोके से ऐसा लापता हो जायगा कि जिसके रेख रूप का नामोनिशान तक नही बचेगा। अब मैं आपके प्रश्नो का क्रमशः उत्तर शुरू करता हूँ।

प्रश्न—"(१) श्रीरामजी की उपासना अनादिकाल से आ रही है, या जैसा आर्यसमाजी लोग मानते हैं, उस प्रकार से कलियुग में ही इस उपासना का आरम्भ हुआ है?

उत्तर—(१) श्रीरामजी की उपासना अनादिकाल से आ रही है। आर्यसमाजी लोग जैसा मानते हैं वैसा मानने की हम बुद्धि कहाँ पावेंगे? यह तो आप से ही हो सकता है। क्योकि आप आर्यसमाज में पले हैं,

पढ़ा है, जीवन तैयार किया है, इस प्रकार रग-रग में आर्यसमाजी खूनभर कर तब इस सम्प्रदाय में प्रविष्ट हुए हैं। इसका विशेष परिचय तो आगे देंगे यहाँ तो केवल इतना कहना ही काफी है, कि कलियुग से इस उपासना का प्रारंभ नहीं हुआ है, वह तो अनादि है, किन्तु परम्पराओं का आविर्भाव तिरोभाव हुआ करता है। कलि में श्रीसम्प्रदाय की परम्परा का तिरोभावसा होने लगा था, बल्कि सभी परम्पराओं का तिरोभाव सा ही हो गया था तब श्रीसम्प्रदाय का श्रीजीने विष्वक्सेन जी द्वारा पुनः लोक में प्रवर्त्तन करा दिया।

प्रश्न—"(२) यदि अनादि कालसे-सृष्टिके आरम्भ से श्रीरामजी की उपासना चली आती है, तो समन्त्रक या अमन्त्रक ?"

उत्तर—(२) समन्त्रक।

प्रश्न—"(३) यदि समन्त्रक तो, किस मन्त्र से उपासना होती चली आयी है ? श्रीराममन्त्र से या नारायण मन्त्र से ?"

उत्तर-(३) श्रीराममन्त्र से।

प्रश्न—"(४) यदि श्रीराममन्त्र से उपासना होती आई है, तो तुम्हारे मत से तो श्रीराममन्त्र सतयुग त्रेतायुग और द्वापर युग में था ही नहीं। कलियुग में भी साढ़े छः सौ या साढ़े सात सौ वर्ष से ही आप श्रीराममन्त्र को मानते हैं—क्योंकि आप कभी श्रीरामानन्दस्वामीजी महाराज से श्रीराममन्त्र का प्रचार मानते हैं-कभी श्रीराघवानन्दस्वामीजी से जो हो आपके मतके अनुसार साढ़े सात सौ वर्ष से पूर्व श्रीराममन्त्र का प्रचार ही नहीं था, तो उस मन्त्र से उपासना ही कैसे हो सकती थी ? "

उत्तर—(४) हमारे मत से श्रीराममन्त्र सतयुग, त्रेतायुग और द्वापरयुग में भी था। कलियुग में भी प्रारम्भ से ही श्रीराममन्त्र को मानते हैं। श्रीरामानन्दस्वामी जी या श्रीराघवानन्दस्वामी जी से नहीं मानते। परम्परा प्राप्त श्रीराममन्त्र का उन्हें प्रबल प्रचारक मानते हैं।

प्रश्न-"(५) कदाचित तुम अपनी नई परम्परा—जिसे नाभाजी की लिखी हुई परम्परा कहते हो- और जिसे मैं जड़ मूल से उखाड़ कर पीछे फेंक आया हूं-के अनुसार यह कहो कि श्रीरामजी से राममन्त्र का प्रथम से ही प्रारम्भ है। तो भाई साहेब मैं यह कहूँगा कि श्रीमान् की बुद्धि जब गङ्गापार से घास खाकर सायङ्काल पीछे लौट कर आवे, तो इस बात का जवाब देना कि क्या श्रीविष्कक्सेन ने पृथ्वी पर कभी भी श्रीराममन्त्र का प्रचार किया है ? यदि किया है, तो कब से लेकर कब तक ? और इसमें शास्त्रीय अथवा साम्प्रदायिक प्रमाण क्या है ? यदि नहीं किया है,

तो क्या शठकोपजी ने श्रीराममन्त्र का प्रचार किया है? यदि किया है, तो कब से कब तक? और कहाँ और उसमें क्या प्रमाण?"

उत्तर —( ५ ) प्राचीन परम्परा को नई कहने में लज्जा भी नहीं आती? नाभाजीकी लिखी हुई अचल परम्परा को त्रिकाल में कोई बालबाँका भी नहीं कर सकता। अपनी आँख फोड़कर सूर्य के प्रकाश को मिटा डालने की घोषणा जैसे कोई समझदार करता फिरे, उस समझ से आप भी काम ले रहे हैं। श्रीविष्वक्सेनजी ने पृथ्वी पर श्रीराममन्त्र का उपदेश श्रीशठकोपजी को किया,और श्रीशठकोपजी की ही परम्परा में श्रीरामानुजस्वामीजी हुए। इसका शास्त्रीय प्रमाण बृहद्ब्रह्मसंहिता के श्रीराममन्त्रोद्धार प्रकरण में देखिये, वहां लिखा है:-"विष्वक्सेनादिप्रभृभिक्तै' शठारिप्रमुखैर्द्विजै। रामानुजेन मुनिना कलौ संस्थामुपेष्यति।।" ( २-७-७१ ) यदि साम्प्रदायिक प्रमाण की आवश्यकता हो, श्रीरामार्चन पद्धति, श्रीरामस्तवराग भाष्य ( श्रीहर्याचार्यजी कृत ) भक्तमाल एवं सम्प्रदाय की सारी प्राचीन-परम्पराओं को देखिये। किन्तु जब आपने यह प्रतिज्ञा ही करली है, कि किसी प्रमाण को मानेंगे ही नहीं, केवल एक उत्तर झूठ और भ्रान्त कह कर किया करेंगे? तो शास्त्र, सम्प्रदाय और आचार्य के लेखों को पेश करना तो उनका अपमान कराना है। आप को प्रमाण से सरोकार क्या?

प्रश्न-"( ६ ) श्रीरामानुजसम्प्रदाय की परम्परा में पठित अन्य आचार्यों ने श्रीराममन्त्र को कभी भी कहीं प्रचार किया है, तो इसमें क्या प्रमाण? और कहा किया? उत्तर भारत में या दक्षिण भारत में?

उत्तर—"( ६ ) श्रीरामानुज सम्प्रदाय के आचार्यों ने श्रीराममन्त्र का प्रचार किया है, इसका प्रमाण तो शास्त्र तथा सम्प्रदाय से ऊपर दिखलाया ही जा चुका है। इसके सिवा 'सहस्रगीति' 'आलवन्दार स्तोत्र' 'श्रीरङ्गगद्य' 'शरणागति गद्य' 'पञ्चस्तवी' आदि ग्रन्थों में उनकी श्रीराम-भक्ति का उदाहरण आँख खोल कर पढ़ लीजिये। उन्हों ने इसका प्रचार उत्तर भारत तथा दक्षिण भारत में भी किया है।

प्रश्न—"( ७ ) 'तुष्यतु दुर्जनः' इस न्याय से मान भी लें, कि इन आचार्यों ने श्रीराममन्त्र का प्रचार किया भी हो तो इस पृथ्वी पर सतयुग त्रेतायुग और द्वापर युग तक श्रीराममन्त्र का प्रचार आप की परम्परा से सिद्ध नहीं हो सकता। क्योंकि श्रीविष्वक्सेनजी ने तो इस पृथ्वी पर कभी भी श्रीराममन्त्र का प्रचार नहीं किया है। आपकी परम्परा में दूसरा एक भी ऐसा आचार्य नहीं है जो सतयुग, त्रेता और द्वापर में वर्त्तमान हो।

ऐसी पतित दशा में श्रीराममन्त्र का प्रचार किसने किया? क्या तुम समझते हो, कि सब की बुद्धि भूसा खाती है?"

उत्तर-(७) सत्ययुग, त्रेतायुग और द्वापरयुग में भी श्रीराममन्त्र का प्रचार था। इस परम्परा से नहीं था, इससे यह कैसे सिद्ध हुआ, कि उस समय श्रीराम मन्त्र का प्रचार नही था? विष्वक्सेनजी ने किया, इसका तो प्रमाण पहले ही दे चुके हैं। आप क्या समझते है, कि श्रीराममन्त्र केवल श्रीसम्प्रदाय में ही है, और सम्प्रदाय की एक ही परम्परा है? अगर इस पकार बहाल फिरियेगा तो पागल हो जाइयेगा। क्या आप समझते हैं, कि ब्रह्माजी ने श्रीराममंत्र का उपदेश नही पाया था? शिवजी को नहीं मिला था? यदि मिला है, तो उन्हो ने अपने सम्प्रदाय मे उसका प्रचार नही किया, यह आप को कैसे धारणा हो गयी? श्रीब्रह्माजी के सम्प्रदाय में राममंत्र होने का प्रमाण बृहद्ब्रह्मसंहिता, अगस्त्यसंहिता, आदि ग्रन्थों तथा माध्वसम्प्रदाय की परम्पराओं को क्यों नही देख लेते? यदि नहीं देखा है, तो श्रीरामसखेजी की मैहरगादी की परम्परा देखकर सन्तोष कर लीजिये। उनके सम्प्रदाय की परम्परा-सम्प्रदाय-भास्कर-पढ़ कर भ्रम दूर कर लीजिये। एक बात खूब समझ लीजिये, कि सम्प्रदाय-भेद मे मूल कारण मन्त्र नहीं है, गुरु-शिष्य परम्परा है। एकही मन्त्र होते हुए भी जो श्रीजीकी परम्परा मे हुए है, वे श्रीसम्प्रदायी और जो ब्रह्माजी की परम्परा में हुए है, वे ब्रह्मसम्प्रदायी है। समझे? एक बात और, परम्परा एवं सम्प्रदाय की स्थिति परब्रह्म (उपास्यदेव) और मूल आचार्य के अविच्छिन्न सम्बन्ध से है, न कि चारो युगों की चक्कर अनिवार्य है! यदि आप को मुख्यतः उसी की फिक्र पड़ी है, तो दूसरों के पूर्वाचार्य को आप तथा आपके अनुयायी जबर्दस्ती अपना आचार्य बनाते फिरे 'मान न मान मै तो तेरा मेहमान' की कहावत चरितार्थ करते फिरें। इन सात प्रश्नों के बाद एक अतिरिक्त प्रश्न इस प्रकार किया गया है:—

"इन प्रश्नों के अतिरिक्त एक यह भी प्रश्न विचारणीय है, कि विष्व-क्सेनजी के शिष्य श्रीशठकोपजी माने जाते हैं। परन्तु श्रीशठकोपजीने किसी को शिष्य नहीं बनाया है। ऐसा सम्प्रादायिकों की सम्मति है। तब यह बताना चाहिये, कि नाथमुनिजी किसके शिष्य थे? अच्छा गर्भ में ही किसी के शिष्य हो गये होगे। तो क्या शेष चार संस्कार भी उसी गर्भ में ही हुआ? अच्छा यह भी मान लिया, कि गर्भ में ही कुण्ड खोदा गया होगा। वहीं अग्नि प्रज्वलित किया गया होगा। होम भी वही हुआ होगा।

शंख चक्र भी वहीं तपाये गये होंगे और मुद्रासंस्कार भी वही सम्पन्न हुआ होगा।"

यद्यपि इस कथन से कोई प्रश्न नहीं खड़ा होता, क्योंकि श्रीशठकोपस्वामीजी के परधाम गमन के कोई तीन-साढ़े तीन हजार वर्ष बाद श्रीनाथ मुनिस्वामीजी ने उनकी आराधना कर उन्हे साक्षात्कार किया और उनसे विधिवत् दीक्षित हुए, यही साम्प्रदायिकों की मान्यता है, बल्कि इसी की नकल पर आपने अपनी नूतन-परम्परा में श्रीपुरुशोत्तमाचार्यजी का सम्बन्ध श्रीशुकदेवजी के साथ जोड़ा है, अतःयह निर्विवाद है, कि श्रीनाथमुनिजी उपर्युक्त रीति से श्रीशठकोपस्वामीजी से विधिवत दीक्षा ली थी; फिर भी जान बूझ कर आपने श्रीनाथमुनिजी को अपशब्द कहने की गरज से ही इस प्रकार उच्छृङ्खलता दिखाई है। इसका क्या उत्तर दिया जाय?

इसके बाद 'श्रीराममन्त्रराज परम्परा' की भूमिकावाली समय सम्बन्धी बातें उद्धृत की गयी हैं जिसका उत्तर प्रस्तुत-प्रसंग में पहलेही अच्छी तरह दिया जा चुका है। अतः अब उसकी आवश्यकता नही।

इस प्रकार नूतन-परम्परा की धांधली के चलते समालोचना के मार्ग में एक लम्बी सफर करने बाद इस विषय को समाप्त करता हूँ। इसमें सभी दृष्टिकोणों से नूतन-परम्परा पर विचार किया गया है, किन्तु ज्यों ज्यों उसकी तह में पैठते गये, त्यों त्यो उसकी निराधारता एवं कृत्रिमता अधिकाधिक ही उघड़ती गयी और अन्त में यही तय पाया, कि उसमें सत्यांश का, वास्तविकता का, लवलेश भी नही है। विचार करने से यह सहजही स्पष्ट हो जाता है, कि इसकी रचना में दो दृष्टिकोण काम में लाये गये है। एक तो श्रीरामानुजस्वामीजीकी परम्परा से सम्बन्ध विच्छेद हो, दूसरे इसकी स्थिति चारो युगों में सिद्ध हो, ताकि अनादि-परम्परा की व्यर्थ शेखी मारा करें। श्रीरामानुजस्वामीजी की परम्परा में होने के अकाट्य प्रमाण श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर तथा श्रीरामार्चन-पद्धति ये दो ग्रन्थ श्रीरामानन्दस्वामीजी के ही लिखे हुए हैं। इसके अतिरिक्त श्रीनाभाजीका भक्तमाल भी अमिट ही है, बल्कि उससे तो अग्रदासजीके नाम पर बनाई हुई नूतन परम्परा की पूरी तरह पोल खुल जाती है। इसके सिवा जितने भी परम्परा-सम्बन्धी लेख है, सभी से श्रीरामानुजस्वामीजीका ही सम्बन्ध सिद्ध होता है। ऐसी एक भी परम्परा नही पायी गयी, जो इस नूतन-परम्परा के समान हो। और यह नूतन-परम्परा भी कोई प्रचलित तौर से या ग्रन्थ से नही मिला है, बल्कि खोज कर 'गडामाल' ऊपर

किया है। उसके समर्थन में भी वहीं ग्रन्थ ऊपर हुए हैं, जो उसीके लिये गड़े हुए थे, कभी कहीं दिखाई नहीं पड़ते थे। उसके प्रकट होते सब क्रमश: प्रकट होने लगे। इस प्रकार सब तरह से उसका जालीपन स्पष्ट हुआ। इसके अलावे चतुर्युगी बनने की लालसा में, सिमिट कर ब्रह्मसम्प्रदाय में घुस पड़े। किन्तु जभी उसके अधिकारी सचेत होंगे, त्योंही इन्हें निकाल बाहर करेंगे। "इतो भ्रष्टस्ततोभ्रष्टः।

श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर की आपने इसी लिये दुर्दशा कर 'प्रकाश' की रचना की, ताकि श्रीरामानुजस्वाजीसे किसी प्रकार सम्बन्ध का लवलेश भी न रहजाय। अतः केवल परम्परा सम्बन्धी श्लोक की रद्दोबदल नहीं किया बल्कि सिद्धान्त एवं उपासना आदि के साम्य को भी दूर करने की चेष्टायें की किन्तु लापरवाही के कारण उसमें इतना गड़बड़िया समाविष्ट थीं, कि जिससे आपकी सारी कलाबाजी ही खुल गयी। इसमे आपकी कार्य-शैली की ऐसी पकड़ हो गयी है, कि जिससे आपके जीवन पर भी प्रकाश पड़ जाता है।

इससे लोगो को भलीभाति समझ लेनी चाहिये, कि नूतन-परम्परा कितनी जाली और निराधार है। तथा श्रीरामानन्दस्वामीजीको कीर्ति श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर का विनाश कर अपने मतवाद के अनुसार 'प्रकाश' की रचना कर कितनी बड़ी कृतघ्नताकी है। अतः ये कभी भी सत्पुरुषो के लिये मान्य नहीं हो सकते है।



# श्रीभगवद्दासजी का स्वरूप-परिचय।

इन सारी समालोचनाओ से तो हरेक पाठक यह समझे विना नहीं रह सकते, कि नूतन-परम्परा एवं तत्सम्बन्धी सारी कृतियो के विधाता श्रीभगवद्दासजी ही हैं। इन्ही की इन कृतियो के चलते इस समाज का अङ्गभङ्ग हो गया तथा हो रहा है। अत उसकी वास्तविकता सम्यक्रूपेण स्पष्ट कर देने की गरज से मुझे समालोचना की इतनी लम्बी राह तय करनी पड़ी। इस प्रकार उनकी कृतियों का तो बहुत कुछ परिचय दिया गया, किन्तु स्वयं उनका कुछ भी परिचय नहीं देना एक प्रकार से समालोचना को अधूरा ही छोड़ना है। अतः यहाँ केवल संक्षिप्तरूप में स्वरूप परिचय दे देता हूँ, ताकि इतनी बड़ी कृति के विधाता का और उनकी योग्यता एवं कृति का लोग कुछ अनुमान कर सकें।

आपके वर्त्तमान-स्वरूप का परिचय देने के लिये पूर्व जीवन का कुछ परिचय देना भी आवश्यक है, क्योंकि वही तो देशकाल के अनुसार विकसित हुआ है। आप दानापुर-पटना के आर्यसमाज के अनाथालय के एक अनाथ बालक थे। छुटपन में वहीं पाले पोसे गये थे। जब कुछ बड़े हुए, तो पढ़ने लगे। पढ़ने मे तेज और स्वभाव चंचल देख कर पटने के डा० लक्ष्मीपतिजी आर्यसमाजी ने आपको अपने यहाँ आश्रय दिया। लाड़-प्यार से रखा। पढ़ने की अच्छी सुविधायें हुईं। वहाँ आपने पं० श्रीहरिशङ्कर जी से पढ़ना शुरू किया। कुछ दिनों बाद उन्होंने आपकी जातिकी अनिश्चितता के कारण चौंककर पढ़ाना बन्द कर दिया। तब आपने बहुत प्रार्थनायें की, उनके शिष्य पं० श्रीरङ्गनाथजीकी सेवा शुश्रूषाये की, अन्त में पं० श्रीरङ्गनाथजीने भी पंडितजीसे सिफारिशें कीं। तब परिडतजीने स्वयं पढ़ाना तो नही ही स्वीकार किया, परन्तु पं० श्रीरंगनाथजीको यह आज्ञा दे दी, कि यदि तुम चाहो, तो पढ़ादो। तब श्रीरंगनाथजीने सिद्धान्त-कौमुदी पढ़ादी। इधर डा० लक्ष्मीपतिजीका देहान्त होगया अत आपका एक अच्छा आश्रय टूट गया। इस दुःखमें आपने 'लक्ष्मीपति' के सम्बन्ध में अपना विलाप लिखा। उसके बाद मुंगेर के आर्य-समाज-मन्दिर में रहने लगे। फिर वही एक धनी, आर्यसमाजी सोनार हैं, उनके यहाँ रहने लगे। पुनः वही एक अंग्रेजी स्कूल मे नौकरी की। विशेष कारणवश लड़कों से नही पटी। अतः आप कलकत्ते चले गये, वहाँ वेद की परीक्षा दी। इस प्रकार घूम फिर कर दुनियाँ की हवाये खायीं। बचपन से आर्य-समाज में पले ही, पढ़े ही, संसर्ग में रहे ही, बाहरी-दुनियां की भी हवायें

खाई ही, अतः अब नवयुग के एक 'अप-टु-डेट' जेन्टिलमैन बन गये।

इसी समय आप अयोध्या पहुँचे। पढ़े-लिखे युवक-साधुओं से हेलमेल बढ़ा। आखिर श्रीरघुबरदासजी वेदान्तीने बड़े स्थान के भूत-पूर्व सिंहासनासीन महन्त श्रीराममनोहर प्रसादजीसे पैरवी करके इन्हें वैष्णव-धर्म में प्रविष्ट कराया। पहले आपका नाम था भवदेव, अब नाम पड़ा भगवद्दास। अबसे आप भगवद्दासजीके नाम से प्रसिद्ध हुए। आप अपने नामों में ब्रह्मचारी टाइटिल भी लगाया करते थे। अतः आप अपने को भगवद्दास ब्रह्मचारी भी कहते थे।

पहले कहा जा चुका है, कि बड़ा-स्थान-अयोध्या के भूत पूर्व महन्त श्रीराममनोहर प्रसादजी ने—आपके गुरुदेवजी ने—साम्प्रदायिक-ज्ञान-प्रसार के लिये अपने यहाँ वेदान्त-पाठशाला खोली थी। उसमें पढ़ाने के लिये दक्षिण से एक दक्षिणी मीमांसक बुलाये गये थे। मीमांसक-स्वामी जी ने अपने हृदय की संकीर्णता के कारण समय समय पर कई बार श्रीरामानन्दीय-वैष्णवों को अपमानित किया। इससे पढ़ने लिखने वाले वैष्णवों के दिल पर गहरी चोट पहुँची।

प्रश्न यह होता है, कि भगवद्दासजी इस सम्प्रदाय में किस लिये पैठे थे। अपने परमार्थ-साधन के लिये, कि इस समाज को ध्वस-कर आर्य-समाज के सिद्धान्तानुकूल बनाने के लिये? खैर जो भी हो, किन्तु आपके कार्यों से यह स्पष्ट है कि इस समाज को अपने आचार्यों, महापुरुषों एवं शास्त्रों की मान्यता से दूर कर अपने साथ ले चलने के लिये आपने विविध उपाय किये गये, क्योंकि यह समाज तो इसी मान्यताओं के ऊपर स्थित है। इन मान्यताओं के बन्धन को छोड़ते ही उसे मनमाना अपनी ओर लाया जा सकता था। चाहे आपने प्रकारान्तरसे आर्य-समाज के सिद्धान्तानुकूल इसे बनाने का उद्देश्य रखा हो, चाहे अच्छी नीयत से ही इस समाज को अपने संस्कार के अनुसार सुधार करना अभीष्ट रखा हो, परन्तु दोनों अवस्थाओं में आपके लिये इसे आर्य-समाज के जैसा बहुत कुछ बनाना अनिवार्य हो गया।

इस अभीष्ट-सिद्धि के लिये आपको यह करना अनिवार्य था, कि इस समाज को ऐसे बचाव से अलग कर दें, जिसके अटल-प्राचीर से इस किले पर किसी प्रकार आक्रमण करना असम्भव था। वह प्राचीर क्या था? ओह! दोहरा और बहुत जबर्दस्त प्राचीर था, जिसको देखते ही दुश्मनों के दाँत खट्टे हो जाते थे! बाह्य प्राचीर, आचारी-श्रीवैष्णवों से भ्रातृ-सम्बन्ध, एक कुल में होने का गर्व, था, जिन दोनों भाइयो की

सम्मिलित—शक्ति ने अपने विरुद्ध उठाते हुये काशी का सिर झुका दिया था। अन्तःप्राचीर, गुरु, आचार्य, सम्प्रदाय एवं शास्त्र की मान्यता थी, जिससे विदेशी-संस्कृति के प्रबल आक्रमण ने भी इनका बालबाँका नहीं किया बल्कि बहुत कुछ हार खाकर उसे इनकी शरण लेनी पड़ी। निदान इसको ध्वंस करना आपके लिये अनिवार्य था। शत्रु बनकर तो इसके ध्वंस करने का सपना देखना भी पागलपन था। किन्तु परिवार बनकर अपनी रायमें लाकर इसको बर्वाद करते कितनी देर थी? अपना घर कोई खुद खोद डाले, तो फिर उसकी रक्षा ईश्वर भी नहीं कर सकते। अन्त मे ऐसा ही हुआ।

पहले बाह्य-प्राचीर तोड़ने की ठानी गयी। कहा गया, अजी दो-दो प्राचीर की क्या आवश्यकता है। इससे स्वछन्द-वायु के गमनागमन मे बहुत बाधा पड़ती है अतः दुर्गन्ध फैलती है, किले के लोगों का स्वास्थ्य बिगड़ा करता है। अतः इस ढाह दो। लोग आनन्द-विभोर होकर जड़ से खोद डालने के लिये टूट पड़े। खुदाई शुरू हुई। किन्तु दूरदर्शी भाइयों ने इस काम को रोकने की चेष्टायें की। प्रयत्न व्यर्थ हुआ। अन्त जुदाई हो गई। कुछ लोगों ने अपना प्राचीर भंग नही किया, कुछ लोगों ने अपने प्राचीर की नीव तक खोद डाली। अत. एक ओर का एक प्राचीर पूर्णरूपेण उखाड़ फेका गया।

अर्थात् नूतन-परम्परा बनाई गया। इसमे आचारी-श्रीवैष्णवो एवं श्रीरामानुजस्वामीजी से सर्वथा सम्बन्धः विच्छेद का प्रस्ताव किया गया पुनः रहस्योद्घाटन के द्वारा आचारी-श्रीवैष्णवो एवं उनके सम्बन्ध वाले आचार्यों की निन्दाकर उनसे दूर रहने के लिये उभाड़ा गया। अन्य भाइयों ने विविध नोटिसो तथा 'तत्वोद्बोधन' के रूप में परम्परा-सम्बन्ध रूप प्राचीर के बचाव की रक्षा के लिये चेष्टाये की परन्तु तत्वोद्बोधन मीमासा के रूपमें फिर उत्तजना दी गयी अतःउत्तेजित भाइयों ने अपनी ओर का बाह्य-प्राचीर उखाड़ ही फेका—परम्परा विच्छेद हो कर डाला। इस प्रकार परम्परा-विच्छेद रूप बाह्य-प्राचार का एक अलग ध्वस हो गया। किन्तु इतना ही होकर नहीं रहा—भाईयों मे केवल जुदाई ही नही हुई, बल्कि इन उत्तेजित भाइयो ने दूसरी ओर के प्राचीर को भी नष्ट करने की चेष्टायें की, प्रत्युत दूसरे भाइयों ने अपने प्राचीर की—परम्परा—सम्बन्ध की-रक्षा करते हुए उस भग्न प्राचीर के पुनर्निर्माण की भी चेष्टायें किन्तु परिणाम मे कलह और वैर-विरोध ही बढ़ गया।

इस प्रकार बाह्य-प्राचीर तो भग हुआ, किन्तु उसके भग्न-खण्ड-

हगों एवं टीलों से दूसरा अव्यस्थित प्राचीर बना ही था, अतः उसका पुनः यथायोग सहज ही निम्माण हो सकता था। इसलिये दूर फेंकवाकर समतल मैदान कर दिया, ताकि साधन नही रह जाने के कारण इस प्राचीर का पुनर्निर्माण असम्भव हो जाय अर्थात् सारे साम्प्रदायिक एवं शास्त्रीय प्रमाणों एवं मान्यताओं के विरुद्ध इस सम्प्रदाय-विच्छेद का टिकना असम्भव था। इसलिये वाल्मीकि-संहिता की रचना कर डाली, कि जिससे शास्त्र के नाम पर होने के कारण इसके विरुद्ध मनोवृति ही उत्पन्न नहीं हो सके। इस प्रकार मनोरथ की पहली सफलता हुई।

किन्तु भीतरी प्राचीर के बने रहने से किले का ध्वंस करना कठिन काम था—जब तक गुरु, पूर्वाचार्य, सम्प्रदाय एव शास्त्र की आज्ञाओ की मान्यताओं में श्रद्धा-भक्ति थी, तब तक इनको अपनी इच्छित राह पर ले जाना असम्भव सा था। अतः उसके तोड़ने का प्रस्ताव निरापद नही था, क्योकि इससे साम्प्रदायिक किला सर्वथा अरक्षित हो जाता था। अतः युक्तियो से काम लेना शुरू किया। यह गुम्बज व्यर्थ है, इसको ढाह दो। यह व्यर्थ बोझ डालता है, इससे प्राचीर टूट जायगा। इधर प्राचीर टेढ़ी-मेढी है, इसमें दुश्मन छिप सकते हैं, इसको तोड़कर सीधी करो-इत्यादि कह कर इस पर भी जहाँ कही हाथ साफ होने लगा। आपके गुरुदेवजी ने इस अनर्थ को बढ़ते देख कर इसको दूर करने और उचित उद्बोधनके लिये'श्रीसम्प्रदायदिक्प्रदर्शन' नामक पुस्तिका छपाकर बटवायी

आपने सोचा, कि हमारे साथ अब एक उत्तेजित दल है ही, अतः ऐसे अवसर पर इन से ऐसा काम लिया जाय, ताकि अन्तः प्राचीर का कुछ अंश भी नष्ट हो। आपके गुरुदेवजी ने पहले प्राचीर के पुनर्निर्माण की, परम्परा सम्बन्ध स्थापनकी,चेष्टा की थी, वह तो अग्राह्य हुआ ही,अन्तः-प्राचीर पर भी धावा हुआ।गुरुजीको खूब जी भरकर गालियाँ दी गयी,मूर्ख बनाया गया, जीभर कोसा गया, अपमान किया गया जिसका स्मारक आज भी श्रीसम्प्रदाय रक्षा के रूप में विद्यमान है। इसको उत्तेजित लोगो ने सहर्ष देखा, छाती ठंढी की। उन्होने यह समझा कि गुरुही नासमझ और अयोग्य हैं चेला समझदार और पूर्ण योग्य है। ऐसे गुरु की ऐसी ही इज्जत होनी चाहिये। किन्तु इसके गूढ़-गर्भ में क्या उद्देश्य भरा था, यह नही समझे। श्रीरामानुजस्वामीजी तथा आचारी-श्रीवैष्णवों को तो विराना बनाकर गालियाँ दी गयी थी, अतः उससे स्वतन्त्र-साहस नहीं हुआ था। इसलिये अबकी बार अपने गुरुजीको गालियाँ देकर आजमाया गया, कि सम्प्रदाय के नाम पर यह सह्य होता है, कि नही। लोगों ने केवल सह्य

ही नहीं किया, स्वागत किया। अतः अब इन्होने समझ लिया, कि अन्तः प्राचीर ढाहने का काम शुरु करना चाहिये।

अब सम्प्रदाय की एक प्रबल-मान्यता और महापुरुष के ऊपर आक्रमण हुआ। गोस्वामी तुलसीदासजी तथा उनकी रामायण को इस समाज के लिये आचार्य, धर्म-कर्म आदि सब कुछ समझना चाहिये। अतः उनके विरुद्ध करने के लिये प्रयत्न शुरू किया गया। गौरी-पूजन तथा रामेश्वर-स्थापना की सुनहली, पर घातक ओट लेकर तुलसीदासजीकी कृतियों की मान्यता पर भारी आक्रमण किया। इसके लिये साधु-सर्वस्व में लेख लिखे पुनः उसे 'रामेश्वर-मीमासा' के रूप मे पुस्तिका का रूप दिया। अयोध्या मे आकर उनके विरुद्ध भाषण करते हुए ललकारा। यहाँ तक कि 'प्रकाश'(श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर) की भूमिका में यह भी लिख दिया, कि मन्दिर में तुलसी कृत रामायण का वह प्रसंग धोखे से भी निकल आवे, तो प्रायश्चित करना चाहिये।" किन्तु यह आक्रमण लोगों को सह्य नहीं हो सका— विचलित हो उठे, इसको मानने से इनकार कर दिया। इसी कारण क्रमशः एक के बाद दूसरे कई हमले हुए। अन्त मे लोगों ने इस हमले से रक्षा पाने के लिये स्वामी श्रीरामप्रसादजी (प्रथम आचार्य बड़ास्थान अयोध्या) कृत 'शिक्षापत्री' का प्रकाशन किया। इसके विरुद्ध भी आपने 'तत्त्वदर्शी' के दूसरे अङ्क में 'श्रीअयोध्या के वैष्णवों से प्रश्न' शीर्षक लेख में खूब जली कटी सुनाई। यथाः—

"तुलसीदासजीके सब काव्य मनोहर हैं। इसलिये श्रीरामप्रसादजी महाराज को इष्ट है। बस इतनी हो तो बात है और तो कुछ है नहीं। वह यह कहाँ कह रहे हैं कि यह सम्प्रदायिक पुस्तक है, अतएव मुझे इष्ट है? दूसरी बात 'ममेष्टानि' उनको इष्ट है। सब को इष्ट है, यह कहाँ से आया? क्या यह कोई नियम है, कि किसी के गुरु को चिलम इष्ट हो तो उसके शिष्य को भी इष्ट होनी ही चाहिये?" "तब तो अब सब वैरागियो के मन्दिर में एक एक छागवलि की वेदी तैयार हो जानी चाहिये। यदि दूसरी कोई विधि हो, तो उसको शीघ्र प्रकाशित करनी चाहिये। तथा अब यह भी बताना चाहिये, कि वैरागी समाज वैष्णव है या स्मार्त्त?" "यदि वैरागी समाज वैष्णव है, तो किस सम्प्रदाय का अनुयायी है, उसका आचार्य कौन है?" "इन सब बातो का स्पष्टीकरण हो ही जाना चाहिये। वैरागी समाज में सैकड़ो भविष्णु नवयुवको और अनन्य भगवतों का जीवन निरुद्देश होकर नष्ट न हो, इसके लिये अब वैरागी समाज को अपना स्वरूप प्रकट कर देना चाहिये। अब तक दुनियाँ उन्हें श्रीसम्प्रदायी

समझती थी, परन्तु अब उन्हें जगत क्या समझे इसका निर्णय भद्र शब्द में हो जाना आवश्यक है ।"

देखिये, इन थोड़े से शब्दों में ही इस समाज और आचार्य पर कितना घर आक्रमण किया गया है। तुलसीदासजी के ग्रन्थों को चिलम की उपमा देकर कितना अपमान किया गया है । आचार्य रामप्रसादजीको चिलम पीने वालो की समकोटि में गिनकर वैष्णवो के दिल पर कैसी बर्छी मारी गयी है। अयोध्या के वैष्णवो को अपनी आज्ञानुसार नहीं चलते देखकर सम्प्रदाय की मान्यता के अनुसार चलने में कैसा घोर अपमान किया गया है ? मन्दिर में छागवलि की वेदी बनाने को कहा जाता है ! प्रश्न पूछा जाता है, कि वैष्णव हो, कि स्मार्त ? और अन्त में कहा जाता है, कि 'अब वैरागी-समाज को अपना स्वरूप प्रकट कर देना चाहिये। अब तक दुनियाँ उन्हे श्रीसम्प्रदायी समझती थी, परन्तु अब उन्हे जगत क्या समझे इसका निर्णय भद्र शब्दो में हो जाना आवश्यक है।' उनके कथन का तात्पर्य यही है, कि जैसे हम चलाते हे, वैसा चलो तब तो वैष्णव कहेगे, नही तो पूर्वजो की चाल चले तो बस, खबरदार ! इस समाज को किस प्रकार अपने पंजे में समझ कर अपमान किया गया है। क्यों न हो, जब नूतन-परम्परा की नकेल पहना कर डोरी हाथ में रखी गयी है, कि ज्योही उनकी इच्छित-राह से इधर उधर सिर हिलाया, कि नकेल खीच कर नाक सीधी कर दी। देखें, समाज को यह अपमान कब तक स्वीकार है ? यदि इस समाज की रक्षा का वह पहला प्राचीर भंग न होता, तो गुरु-आचार्य और महापुरुष और समाज को इस प्रकार निर्भीक होकर अपमान करने की किस की हिम्मत थी। किन्तु हाँ, इससे उनको अब यह समझ में आ रही है, कि हम लोगो ने धोखा खाया है।

खैर, तुलसीदासजी पर हमला तो बहुत हुआ, किन्तु इसका असर कुछ भी न हुआ बल्कि समाज मे से कुछ लोग अपने इस हित-चिन्तक-परिवार की हित-चिन्ता से चौंक पड़े। जब उन्होने देखा, कि इस ओर का प्राचीर बहुत मजबूत तथा लोगों की इस पर ममता भी है, तो कुछ देर के लिये दूसरी ओर ध्यान दिया। देखा, तुलसीदासजी की रामायण के बाद नाभाजी के भक्तमाल की मान्यता है, यदि इसकी स्थिति भी सुरक्षित रह गयी, तो इस समाज में इच्छित-परिवर्त्तन करना मुश्किल है। इसलिये नूतन-परम्परा का बहाना लेकर उस पर आक्रमण किया। नूतन परम्परा का बहाना इसलिए लिया कि उसका सम्बन्ध जोड़ लेने से लोग सहज ही मान लेते थे, क्योकि उससे विश्वास और श्रद्धा-भक्ति पैदा करा

दी जा चुकी थी। नाभाजी इस समाज में दिव्य ज्ञानी माने जाते हैं, उनको इन्होंने भ्रान्त लिखा है। जैसा कि 'श्रीमद्रामानन्द दिग्विजय' की भूमिका पृष्ठ १७-१८ से स्पष्ट है:—

"यह मान ही लेना चाहिये, कि मनुष्य का ज्ञान सर्वथा निर्भ्रान्त नहीं है। श्रीनाभाजी भी एक मनुष्य थे। उनको निर्भ्रान्त मानकर कोई भी सिद्धान्त स्थापन करने में बड़ी भारी भूल होगी। मेरे कथन का यह आशय नहीं है, कि उनका समस्त ग्रन्थ ही भ्रान्तिमय है। प्रत्युत जहां शास्त्र, सदाचार और लौकिक व्यवहार से विरोध प्रतीत होता हो वहां मानव-सुलभ-भ्रान्ति के अतिरिक्त दूसरा कोई भी मार्ग नहीं है।"

इसके बाद आपने देखा, कि श्रीरामानन्दस्वामीजी कृत श्रीवैष्णव-मताब्ज-भास्कर की स्थिति यदि ठीक रह गयी, तो सम्भव है, कि इस किये कराये पर भी चौका फिर जाय। क्योंकि अभी तो उत्तेजना के जोर पर काम चल रहा है, ज्योंही शान्त परिस्थिति हुई और स्थिर से विचार करने का अवसर इनको मिला, कि सारी पोल खुल जायगी। अतः इसको अभी से नष्ट-भ्रष्ट करके रख छोड़ना चाहिये, कि आगे विचार करने का अवसर भी आवे, तो वे इसी से धोखा खा जायँ। अतः भाषाटीका करने के बहाने 'प्रकाश' के रूप में उसे नष्टभ्रष्ट कर दिया, जिसकी बृहत्समालोचना पूर्व में की जा चुकी है। इस प्रकार परम्परा-सम्बन्ध-विच्छेद होने पर निश्चिन्त होकर इनने हमले इस सम्प्रदाय के पूज्य ग्रन्थों, गुरुओं महापुरुषों एवं आचार्यों पर किये, परन्तु नूतन-परम्परा मानने वाले श्री रामानन्दीय-वैष्णवोंने इसे सह ही लिया। जरा सी 'रामायण' को लेकर तिलमिलाया, पर व्यर्थ क्योंकि नकेल तो कब्जे ही थी, फिर जायेंगे किधर!

इस प्रकार जब गुरु, आचार्य एवं महापुरुषों पर इतने हमले कर लिये और देखा, कि जिस समाज का मैंने गठन किया है, उसमें कोई मेरी गति रोकने वाला नहीं है, बल्कि कोई शक्तिशाली व्यक्ति विरुद्ध तक भी नहीं हुआ है, केवल कुछ तुलसीकृत रामायण के प्रेमी एक अंश लेकर तिल मिलाते हैं। परन्तु उनसे कुछ होने जाने का नहीं, उनकी स्थिति ही क्या है। तब अब की ऊँचा हमला करने का आपने साहस बाँधा। लखऊ की हिन्दी-मासिक-पत्रिका 'माधुरी' के सन् १९३० ई० के आषाढ़ के अङ्क में वाल्मीकि-रामायण पर हमला किया। यह लेख इस अङ्क के 'जीवन-ज्योति' स्तम्भ में छपा है। इसमें श्रीरामजी के चरित्र का बहाना लेते हुए मुख्य रूप से ग्रन्थ को अमान्य और अप्रामाणिक करने की चेष्टा की गयी है। यथाः—

"मेरे मत में यह संख्या वाल्मीकि कृत नही है। आदि काण्ड के चार सर्ग भी वाल्मीकि के नही हैं। इन्ही चार सर्गों में ही संख्या की गणना मिलती है। जब यह संख्या वाल्मीकि कृत नही है, तो २४ सहस्र के नियम को लेकर कितनी ही असम्बद्ध और अन्याय कथाओ का अस्तित्व स्वीकार करना बड़ा भयंकर कार्य है। वाल्मीकि रामायण का आरम्भ आदि काण्ड के पचम सर्ग से होता है। पंचम सर्गही प्रथम सर्ग है। लंकाकाण्ड पर्यन्त ही रामायण है। इन छः काण्डों में भी अनेक सर्ग प्रक्षिप्त हैं, जिनका संशोधन करना परम आवश्यक है।"

इससे स्पष्ट है, कि श्रीरामोपासकों के परममान्य और पूज्य ग्रन्थ 'वाल्मीकि-रामायण' को अप्रामाणिक, अग्राह्य और नष्टभ्रष्ट करने की पूरी चेष्टा की गयी है। पहले तो उसका 'उत्तरकाण्ड' साफ इनकार हुआ। आदि काण्ड के चार सर्ग उड़ाये गये, जिसमें पहले सर्ग को मूल रामायण कहते है और यह श्रीरामोपासकों के नित्य पाठ का ग्रन्थ है। इसके सिवा २४००० हजार श्लोक की संख्या रद्द कर इन छः काण्डो के अनेक सर्गों और कथाओ को भी प्रक्षिप्त ही कह डाला, तो अब निश्चित कहाँ रहा, कि कौनसी कथा मान्य है। इस प्रकार सारे ग्रन्थ को अमान्य करने की युक्तियाँ खेली गयी हैं। फिर संशोधन की आवश्यकता बतलाते हैं। आपके हाथ में पड़े तो जो इनकी गति होगी वह 'प्रकाश' की दुर्दशा से सहज-अनुमेय है।

इसके बाद माधुरी के आश्विन कार्त्तिक और अगहन के अंक में भी इस विषय पर लेख निकले, जिसमें मुख्यतः यह सिद्ध किया गया था, कि वाल्मीकि रामायण, त्रेता के वाल्मीकिजी की रचना नहीं है, वरन् कलियुग में उसकी रचना हुई है। यद्यपि इस लेख के लेखक का नाम दूसरा ही दिया हुआ है, परन्तु पता नहीं, कि यह नाम कहाँ तक सत्य है। हो सकता है, कि कोई दूसरे ही व्यक्ति लिखे हों, और भगवद्दासजी के लिखने में भी सन्देह नही, क्योकि उन्होने ही मैथिली शरण पाण्डेय के नाम से एक समय तत्त्वोद्बोधन मीमासा और रहस्योद्घाटन लिखा था। यदि ये न भी हों, तो भी उसका दायित्व इनके ऊपर अवश्य ही है, क्योंकि प्रथम लेख में आपने इस पर लिखने के लिये लेखको को आह्वान किया था, परन्तु इस लेखके निकलने पर इसके विरुद्ध कुछ नही लिखना यही सिद्ध करता है, कि चाहे तो आपने ही नामान्तर से लिखा हो, या आपके साथियो ने या किसी और ने, परन्तु उसकी बातें आपको मान्य हैं, तब तो इस पर लिखने के लिये छेड़ कर चुप्पी साधली?

इस प्रकार 'वाल्मीकि—रामायण' की मान्यता एवं प्रामाणिकता को अपनी शक्ति भर ध्वंस किया। फिर कुछ दिन चुप हो रहे। देखते थे, कि अपने समाज पर इसका क्या असर पडता है। जब देखा कि मेरी शक्ति अब इस समाज में अबाध्य हो गयी, क्योकि कोई साँस भी लेने वाला दिखाई नहीं पड़ा तब इन्होंने खुल कर खेलना ही ठान लिया। आज कल 'तत्त्वदर्शी' के रूप में आप खुल कर खेल रहे हैं, अपना असली रूप प्रकट कर रहे हैं।

अब इसके दो—एक नमूने देखियेः--

इसके पहले अंक में ही 'मूर्त्तिपूजा' शीर्षक लेख प्रारम्भ होता है और उसमें लिखा जाता हैः—

"हिन्दूप्रजा के सामने कभी ऐसा भी समय उपस्थित था, जब कि केवल शब्द प्रमाण के ऊपर ही प्रजा के समस्त जीवन का सार अवलम्बित था। संहिता ब्राह्मण, सूत्र जो कुछ कह दें, बस वही धर्म था। प्रजा मान के साथ उनकी आज्ञाओ के सामने मस्तक झुका देती थी। यह एक प्रकार की निर्बलता और कादर्य था। उसी समय यह लिखा गया है, कि 'वेदप्रणिहितो धर्मोऽधर्मस्तद्विपर्ययः' अर्थात् जो कुछ वेदों मे विधि है, करने की आज्ञा, उसीका अनुष्ठान करना धर्म है और उससे विपरीत अधर्म है। यह भावना बहुत दिनो तक हिन्दूप्रजा की गोदी में पलती और पुष्ट होती रही। इस भावना ने हिन्दूप्रजा को मनुष्यत्व से पृथक कर दिया था, यह मेरा नम्र मत है।"

"वैदिक-मन्त्रों मे से मूर्त्तिपूजा तो अभी तक प्रामाणिक रूप से नही निकाली जा सकी है,यह जीवित सत्य है। स्वामी दयानन्द संहिताओं को सर्व प्रथम और ब्राह्मणों को उसके पश्चात् प्रमाण मान कर संहिताओं का ही प्रमाण मूर्त्तिपूजा के लिये चाहते है। विद्वानों ने ऐसा न कर, इधर उधर के अस्तव्यस्त ब्राह्मण-ग्रन्थों के प्रमाण ही रख कर कुशकाशावलम्बन किया है और उसका रहस्य फूट गया। प्रजा के हृदय मे अविश्वास की मात्रा बढ़ चली, वेदो में मूर्तिपूजा करने की विधि नही है। इस धारणा ने उन्हे मूर्त्तिपूजा से अश्रद्धालु बना ही दिया।"

"जिनमें साहस न था वह अपने समाज के दबाव से बाहरी मन से मूर्त्तिपूजा करते रहे और उनके दुर्गन्ध से आज भी मूर्तिपूजक दुर्गन्धित हो रहे हैं। लड़ाई लड़ने की बात तो अलग है परन्तु यदि हाथ में शालिग्राम देकर शपथ लिया जावे और उनके दैनिक आचार और विचार का

अनुसन्धान किया जावे, तो मेरा एक एक अक्षर सत्य प्रमाणित होगा। और इसी लिये मैं कहता हूँ कि मूत्तिपूजा के विचार ने हिन्दूप्रजा की हानि ही सब से अधिक की है।"

इस प्रकार हम देखते हैं, कि पहले तो आपने संहिता ब्राह्मण और सूत्र ग्रन्थों की आज्ञाओं के सामने मस्तक झुका लेने को—मान लेने को—निर्बलता और कादरता कहा है। फिर कहते हैं, कि वेदों की आज्ञा को धर्म और उसके विपरीत को अधर्म मानने की भावना ने हिन्दूप्रजा को मनुष्यत्व से पृथक् कर दिया। उसके बाद जोर देकर कहते हैं, कि "वैदिक मन्त्रों में से मूनिपूजा अभीतक प्रमाणिकरूप से नहीं निकाली जा सकी है, यह जीवित सत्य है।" फिर लिखते हैं कि 'मूर्त्तिपूजा को वैदिक सिद्ध करने के लिये कुछ विद्वानों ने इधर उधर के अस्त व्यस्त ब्राह्मण-ग्रन्थों के प्रमाण रख कर कुशकाशावलम्बन किया और उसका रहस्य फूट गया।" फिर अन्त में कहते हैं "मूर्तिपूजा के दुर्गन्ध से आज भी मूर्तिपूजक दुर्गन्धित हो रहे हैं" "मूर्तिपूजा के विचार ने हिन्दूप्रजा की हानि सबसे अधिक की है।" इस प्रकार वेद, शास्त्र को मनुष्यता से पृथक करने वाला ग्रन्थ मूर्तिपूजा को अवैदिक और सबसे बढ़कर हानिकर तथा मूर्तिपूजक को दुर्गन्धित अर्थात् भ्रष्ट निन्द्य कहा गया है।

फिर इसके दूसरे अङ्क में "श्री अयोध्या के वैष्णवों से प्रश्न' शीर्षक लेख में इस समाज का जैसा अपमान किया गया है, उसका कुछ विवरण दिया ही जा चुका है। अब तीसरे अङ्क के पृष्ट ५३-५४ अर्थात् 'ईशावास्योपनिषद्' की हिन्दी टीका जो इसी के साथ छपी है, उसके पृष्ट १५-१६ में लिखा है:—

"शास्त्रकार ईश्वर नहीं हुआ करते। मनुष्य सुलभ दोषों से परिपूर्ण ही पुरुष शास्त्र लिख जाते हैं। भविष्य की प्रजा उन्हें बड़ा श्रेष्ट ऊंच आचार्य ऋषि मुनि आदि पदवी से युक्त करके उनके बचन के पीछे चलने लग जाती है।"

देखिये, इसमें आचार्य, ऋषि मुनि एवं उनके प्रणीत ग्रन्थों का कैसा घोर अपमान किया गया है। उनको आप उत्कृष्ट पुरुष भी नहीं मानते, बल्कि मानवसुलभदोषों से परिपूर्ण। पूर्ण से भी सन्तोष नहीं हुआ, तो परिपूर्ण लगा कर दिल ठंढा किया। इससे स्पष्ट है, कि आप ऋषि मुनि एवं आचार्यों को साधारण मनुष्य से भी गिरा हुआ समझते हैं। इसके बाद भी यदि किसी को यह समझने में कसर रह जाय, कि

वेदों, संहिताओं, उपनिषदों धर्मशास्त्रों आचार्य ग्रन्थों ऋषि मुनि-आचार्यों का आपकी दृष्टि में क्या स्थान तथा मान्यता है, तो गनीमत ही समझनी चाहिये।

इसके बाद इसके चौथे अङ्क के पृष्ट ६२ में आपने लिखा है:—

"प्रिय मित्र महान्त श्रीसीतारामदासजो शास्त्रो के शब्दों मे यह मेरा कथन कड़वी कुनैन है। गले के नीचे उतरते ही कल्याण हो जावेगा।"

आपके ये "प्रियमित्र महान्त श्रीसीतारामदासजी शास्त्री, कौन हैं, जिनके 'शब्दों, की सर्टिफिकेट आपने अपने कथनो के लिये पेश किया है, यह थोड़े में ही दे देता हूँ। ये नासिक के एक वृद्ध श्रीवैष्णव महात्मा के पास आकर शिष्य हुए और शीघ्र ही उनके बाद आप उस स्थान के महन्त हुए। आज कल तो प्रसिद्ध हो रहे हैं। 'भविष्य' पत्र मे प्रशसा के साथ उनका फोटो छपा है। वे वैष्णवो मे प्रथम व्यक्ति बताये गये हैं। किस लिये, यह भी सुन लीजिये। नासिक के अछूतो का नेता बनकर उनको जमा करते हैं, और भगवन्मन्दिरो मे बलात् प्रवेश करने एवं कुण्डादिक तीर्थों में स्नान करने के लिये आक्रमण करवाते हैं। कई मन्दिरा में कई बार धावे कर प्रवेश करा चुके हैं। इन्ही के शब्दो को ईश्वरीय वाक्य के समान अकाट्य मान कर आप अपने कथनो की उत्कृष्टता में पेश कर रहे है, अतः अब भी उनकी नकेल पहिन कर उनके पीछे चलने वालों को समझ लेनी चाहिये कि वे कौन हैं? और क्या करेंगे?

यद्यपि इस ढग की बातें आर्य-समाजियों एवं पश्चिमी-हवा के झोके खाये हुए लोगो के द्वारा आज प्रायः बहुत कही-सुनी जाती हैं, परन्तु अपना परिवार बने हुए व्यक्ति के द्वारा वेद, शास्त्र, ऋषि-मुनि गुरु-आचार्य एवं महापुरुषा की इतनी निन्दायें इतना अपमान किया गया हो, यह पहला ही अवसर है। आर्य-समाजी लोग भी वेदो को आदर के साथ मानते हैं, परन्तु आपने उस पर भी हरताल फेर दिया। आपके विचार में वह मनुष्यत्व से पृथक् करने वाला ग्रन्थ है। हद हो गयी! यह क्यों सम्भव हुआ? इसका एक उत्तर यही है, 'इनको नहीं पहचाना था। यही कारण है, कि इस वैष्णव-समाज रूप किले के बाह्य प्राचीर—प्राचीन-परम्परा—को उखाड़ फेंकने के कारण ही भीतरी प्राचीर—वेद, शास्त्र, ऋषि मुनि एवं आचार्य की मान्यता—पर अनिच्छा रहते भी उसे ध्वस करने के लिये इस प्रकार गोलावारी हो रही है, धावे किये जा रहे हैं। और इसकी चोट का असर इस लिये पड़ता है, कि यह सब अपने घर से ही हो रहे हैं,

विरानों की ओर से नहीं, कि रक्षा करने का प्रयत्न किया जाय। यदि अब भी सावधानी नहीं की गयी, तो फिर इस समाज के विशाल अंग का क्या रूप होने वाला है, यह सोंचकर भविष्य धुन्धला हो जाता है। यदि आपके प्रियमित्र महन्त सीतारामदासजी शास्त्री के समान ही आपको और आप दश पाँच मित्रो को श्रीवैष्णव-आचार्यों का स्थान हाथ लग गया, तो इस समाज के नष्ट भ्रष्ट होने में अब देर नही दिखाई पड़ती।

इसलिये यदि आप कल्याण चाहते हों, तो प्राचीन-परम्परा ग्रहण रूप बाह्य-प्राचीर को शीघ्र तैयार कर दीजिये ताकि भीतरी-प्राचीर पर—वेद शास्त्र ऋषि-मुनि आचार्य पर—हमला ही असम्भव हो जाय। नूतन-परम्परा साहस के साथ बिना त्याग किये कभी कल्याण नही है, क्योंकि वही तो इस समाज को उनके बस में रखने की नकेल है। यह कभी सम्भव नही कि उसको स्वीकार करते हुए आप स्वतन्त्रता से रह सकें। कारण, उसके कर्त्ता-धर्त्ता सब तो वही हैं। जहाँ मीन-मेष किया, कि झट डराया, कि इधर उधर करोगे, तो पोल खोल देंगे। बस फिर सटक गये। अतः इस नूतन परम्परा को त्याग कर फिर अपने पूर्व रूप में आ जाइये। ऐसी भी तो बात नही है, यह बलात् गले पतित है, इसे तो स्वेच्छा से कबूल कर लिया है, जब चाहें तब फेंक सकते हैं। अतः अवश्य इस तबेले की लतियाहुज और समाज की अप्रतिष्टा दूर करने के लिये उनकी बनाई नूतन-परम्परा त्याग कर पूर्व रूप में आ जाइये। देखियेगा, तब तो वे एक दिन भी न टिककर अपनी असली राह लेंगे। आशा है अब लोग इसके लिये तैयार हो जायँगे।

## उपसंहार।

इन ग्रन्थों के सम्पादन, संशोधन एवं प्रकाशन में जिन जिन महानुभावों एवं साधनों से मुझे सहायता मिली है, उनका मैं हृदय से आभारी हूँ। सब से पहले तो मैं मिथिला-मण्डल के महन्त महानुभावो तथा प्रकाशक महोदयजी का चिरकृतज्ञ हूं, जिन्होने मुझे आचार्य-चरण के इन ग्रन्थों की सेवाओं को देकर कृतार्थ किया। दूसरे, पं० रामशोभादासजी का भी मैं कृतज्ञ हूँ, जिनकी जयपुर की श्रीवैष्णव मताब्ज-भास्कर एवं श्रीरामार्चनपद्धति की प्राचीन हस्तलिखित प्रति की प्रतिलिपि से मैंने इन ग्रन्थों के पाठ निश्चित किये। इसके सिवा सकल शास्त्र निष्णात विद्वद्वर आचार्य श्रीदामोदर लालजी गोस्वामी महोदय का भी मैं ऋणी हूँ,

जिन्होंने किसी प्रकार का सम्बन्ध नहीं रहने पर भी अपने सहज सौजन्य से मेरी प्रार्थना स्वीकार कर अमूल्य समय लगा इस ग्रन्थ और अर्थ प्रकाशिका टीका को, छपने के लिये शुद्ध करने का कष्ट उठाया। प० श्रीरामटहलदासजीका तो मै सबसे अधिक ऋणी हूँ, जिन्होने इस सम्बन्ध के अपने सारे संग्रहो को मेरे सुपुर्द कर दिया, जिनसे मुझे बड़ी सहायता मिली। उनके द्वारा सम्पादित श्रीवैष्णव-मताब्ज भास्कर के परिशिष्ट से भी मुझे कम सहायता नही मिली है, उसके द्वारा मुझे एतत्सम्बन्धी कितने ग्रन्थो का पता चला, जिनमें मुझे बहुत से उपयोगी साधन मिले। कहनेका तात्पर्य यह, कि कम से कम प्रस्तुत-प्रसंग के लिखने में मुझे उन साधनों से अमूल्य सहायताये मिली हैं, अत· मै उनका हृदय से आभारी हूँ। पं० रामरत्नदासजी का भी मै परम कृतज्ञ हूं, जिनसे संशोधन आदि में बहुत कुछ सहायता मिली है। पं० शत्रुघ्नदासजी से भी मुझे यथा समय सहायता मिलती ही रहीहै,अत· मैं इनका भी कृतज्ञ हूँ। इसके सिवा,टीकमणीकालेज-पुस्तकालय काशी, बड़ी महारानी दरभंगा का पुस्तकालय काशी, तथा नागरी प्रचारिणी सभा काशी के पुस्तकालयो का भी परम ऋणी हूं, जिनसे मुझे आवश्यक ग्रन्थों की सहाताये मिलती रही हैं। इसके सिवा और भी जिनसे साक्षात् या परम्परया, तथा प्रत्यक्ष या परोक्ष भी सहायतायें मिली हैं, उनका मै हृदय से कृतज्ञ हूं।

अन्त में मैं अपने मानव सुलभ दोषो एवं त्रुटियों के लिये महात्माओं पाठक-महानुभावों से क्षमा-याचना कर प्रार्थना करता हूं कि वे मेरी भूलों को अपनी ओर सम्हाल कर पढ़े। मेरी अनिवार्य विवशता के कारण गन्थ के प्रकाशन में बहुत विलम्ब हुआ है। इसके लिये भी मै क्षमा-प्रार्थी हूं। आशा है, आप मेरी त्रुटियों के लिये मुझे क्षमाकर इसे सहर्ष अपनावेंगे।

वसन्त पञ्चमी
सं० १९८८ वि०

आपलोगो का सेवक—
बलभद्र दास,
काशी।

सत्यनाम प्रेस, मैदागिन, बनारस में मुद्रित।

श्रीः

# शुद्धि-पत्र

## ( श्रीवैष्णवमताब्ज-भास्कर )

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध-शब्द | शुद्ध शब्द |
|---|---|---|---|
| २ | ५ | जगद्गुरुं | जगद्गुरुं |
| २ | १४ | परिवृत्तां | परिवृतां |
| २ | १७ | भूतत्वेन | भूतान् |
| ३ | ६ | महा | महां |
| ३ | १४ | साण्य | सारण्य |
| ५ | २६ | वद्य | वन्द्यं |
| ७ | २० | ऽगाधौपि | ऽगाधोपि |
| ८ | २१ | विषयेंषि | विषयेऽपि |
| ९ | २८ | मभ्फे | मुभ्फे |
| ११ | २५ | शणाम् | शरणम् |
| १२ | ४ | चा.र्य्या | प्राचार्य्या |
| १४ | ३ | पयि | मयि |
| १५ | ३ | भदैः | भेदैः |
| १५ | ११ | तत्त्वं | तत्त्वं |
| २३ | २२ | तत्व | तत्त्वं |
| २३ | २३ | परतत्वं | परतत्त्व |
| २४ | १ | तत्त्वोमे | तत्त्वोभे |
| २५ | ७ | स्मृति | स्मृतीति |
| २६ | १५ | श्रेष्ठ | श्रेष्ठ |
| २७ | २ | ,, | ,, |
| २७ | ३ | ,, | ,, |
| २७ | १३ | मान्त्राश्च | मन्त्राश्च |
| २७ | २७ | जान्मानि | जन्मानि |
| २९ | ४ | तिष्ठति | तिष्ठति |
| २९ | १४ | पर्वं | पव |
| २९ | १८ | वाक्याद्य | वाक्यादव्य |
| २९ | २० | सुख्य | मुख्य |
| २९ | २३ | संघास्त | सघातस्त |
| २९ | २५ | तत्वा | तत्त्वा |
| २९ | ३१ | महार्षि | महर्षि |
| ३० | २ | हेऽथे | हेऽर्थे |
| ३० | ६ | तत्रर्ष | तर्ष |
| ३० | २० | रामस्या | रामस्यो |
| ३१ | २७ | शुशभे | शुशुभे |
| ३१ | ३१ | सिसक्षया | सिसृक्षया |
| ३२ | १ | नारा | तारा |
| ३२ | २ | सर्व | सर्वा |
| ३२ | ३ | स्त्रि | स्त्रि |
| ३२ | १० | प्रापत्यु | प्राप्त्यु |
| ३२ | १६ | ब्रह्मे | ब्रह्मे |
| ३२ | १७ | पितमह | पितामह |
| ३२ | १७ | व्युत्या | व्युत्यत्या |
| ३२ | ३२ | इत्यमि | इत्यभि |
| ३३ | २३ | शक्या | शक्त्या |
| ३५ | १४ | हिरण्यभें | हिरण्यगर्भे |
| ३५ | १६ | सवर्णा | सवर्ण |
| ३५ | २२ | स्वरूप | सप्न |
| ३५ | २५ | र्थ्यंत | र्थ्यन्त |
| ३६ | १२ | स्का | स्क |
| ३७ | ५ | सत्रषा | सर्वेषा |
| ३७ | २७ | पदम | पदम् |
| ४१ | १४ | शाश्वत् | शाश्वत् |

| पृ० | पं० | अशु० | शु० |
|---|---|---|---|
| ४२ | २९ | मुमुक्ष | मुमुक्षु |
| ४३ | ३ | भवाना | भवान्ना |
| ४३ | १६ | तत्वं | तत्त्वं |
| ४३ | २१ | त्वेषु | स्वेषु |
| ४३ | २२ | पत्या | पत्त्या |
| ४४ | २ | सत्त्राद्यैरखिलेगुणै | सत्त्वाद्यैरखिलैगुणैः |
| ४४ | १५ | शिष्ठा | शिष्टा |
| ४४ | १८ | सम्पत्या | सम्पत्त्या |
| ४५ | १६ | मंतम् | मतम् |
| ४५ | २८ | रामय | रमय |
| ४५ | २९ | मुमुक्षाबुभुक्षा | मुमुक्षुबुभुक्षु |
| ४६ | ३१ | लमी | लक्ष्मी |
| ४७ | ३ | महाणवे | महार्णवे |
| ४७ | ६ | क्षाभित | क्षुभित |
| ४८ | २६ | प्राक्तः | प्रोक्त. |
| ४८ | ३० | नामे | नाम |
| ४९ | १ | व्युत्पत्य | व्युत्पत्त्या |
| ४९ | १९ | प्राज्ञा | प्रज्ञा |
| ५० | १८ | ध्वातो | धातोः |
| ५६ | २८ | क्षेज्ञ | क्षेत्रज्ञ |
| ५९ | ८ | यास्मस्तत् | यस्मात्तत् |
| ५९ | २२ | स्वनैव | स्वेनैव |
| ६१ | १४ | रष्ठितानि | रधिष्ठितानि |
| ६३ | २९ | उत्पति | उत्पत्ति |
| ६४ | ३१ | सक्ष्मं | सूक्ष्मं |
| ६७ | १६ | पर्व | पूर्व |
| ६७ | १८ | शाषित्व | शेषित्व |
| ६९ | ७ | भोतृ | भोक्तृ |
| ७० | ६ | वयपक्षे | वयवपक्षे |
| ७० | ७ | चतुर्थ | चतुर्था |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशु० | शु० |
|---|---|---|---|
| ७० | ६ | बद्धे | बद्धो |
| ७० | ६ | ज्ञानान्दा | ज्ञानानन्दा |
| ७० | २६ | पदताःऽप्यतो— | पदतोऽप्यतो |
| ७१ | २४ | नन्दन | नन्द |
| ७२ | १२ | सुरसुरनन्द | सुरसुरानन्द |
| ७५ | १ | आखिल | अखिल |
| ७५ | ८ | चिद्रप | चिद्रूप |
| ७५ | १३ | सुरामन्द | सुरानन्द |
| ७५ | १६ | पतिश्च | पत्तिश्च |
| ७५ | २५ | निवतेर्यत् | निवर्त्तयेत् |
| ७६ | २ | ततकलि | तत्कलि |
| ७७ | ३ | त | तु |
| ७७ | ८ | निर्णा | निर्णी |
| ७७ | २६ | जी | जीव |
| ८१ | ८ | तेहवः | हेतवः |
| ८५ | १ | श्रोरामान्द | श्रीरामानन्द |
| ८६ | २७ | वर्ययते | वर्ण्यते |
| ८७ | १८ | पयन्त | पर्य्यन्त |
| ८७ | १६ | कलम् | कुलम् |
| ८७ | २१ | अयावती | आवयतो |
| ८७ | २५ | सव | सर्वे |
| ८८ | ५ | नित्पे | नित्य |
| ८८ | १० | वात्सयल्य | वात्सल्य |
| ८८ | १५ | रीकत्या | रीत्या |
| ८८ | २० | सौदेर्य | सौन्दर्य |
| ८९ | ३ | स्त्य | सत्य |
| ८९ | ८ | वतु | वस्तु |
| ८९ | १३ | विभन्सैः | बीभत्सैः |
| ८९ | १३ | कुसितै | कुत्सितै |

| पृष्ठ | पं० | अशु० | शु० |
| --- | --- | --- | --- |
| ९० | १५ | श्रुयते | श्रूयते |
| ९० | २४ | पुरुषा व्यघ्रः | पुरुषव्याघ्रः |
| ९२ | २५ | दु:ख | दुःखं |
| ९३ | ३ | सौन्द्रर्य | सौन्दर्य |
| ९३ | २५ | ति | इति |
| ९३ | २६ | रुप | रूप |
| ९३ | २८ | विद्युते | विद्युतो |
| ९४ | ३ | यच्चद्र | यच्चन्द्र |
| ९४ | ३ | त्तत्ते | तत्ते |
| ९४ | ५ | रितो | रिति |
| ९४ | ६ | सुरा | सुरासुरा |
| ९४ | २४ | व्यादि | ल्य दि |
| ९४ | २६ | दिव्य विग्रह- | दिव्यमगल विग्रह ,, |
| ९५ | ४ | ग्रर्हं | ग्रह |
| ९५ | ७ | ग्रस्य | ग्रहस्य |
| ९५ | ९ | उपापा | उपाया |
| ९५ | १० | ध्याव | ध्यत्र |
| ९५ | १९ | मतम् | मत्तम् । |
| ९६ | १३ | न्त । | न्तरा |
| ९६ | २१ | निरुपाणम् | निरूपणम् |
| ९७ | १९ | चतु इति | चतुर इति |
| ९८ | १ | त्तवा: | वताः |
| ९८ | ४ | षिणा: | षिणः |
| १०४ | २४ | अन | अनु |
| १०७ | १३ | शया | संशया |
| १११ | ९ | स्यैय | स्यैव |
| ११७ | १५ | साघ | साध |
| ११८ | २४ | घर | धार |
| ११९ | २४ | विष्णा | विष्णु |
| १२४ | ३ | उक्तै | उक्तैः |
| १२५ | ६ | रूच्यते | रुच्यते |
| १२६ | १४ | साष्टि | सार्ष्टि |
| १२७ | ३ | मुमुक्ष | मुमुक्षु |
| १२७ | ९ | जन्त्रा | जन्या |
| १२७ | १४ | या | याः |
| १२७ | २७ | स्मृत्ते: | स्मृतेः |
| १२९ | ३० | स्मृतिनाम | स्मृतिर्नाम |
| १३६ | २७ | द | सर्वदा |
| १३९ | १७ | सेति | स्रेति |
| १५९ | २ | मम्तव्य | मन्तव्य |
| १५९ | ४ | कर्षपल | कर्षःपलं |
| १५९ | २१ | प्राद | प्रादु |
| १५९ | २४ | युत्तायां | युतायां |
| १६० | २ | शुक्ला | शुक्ल |
| १६० | १० | न भूव | बभूव |
| १६० | ११ | व्याबि | व्यापि |
| १६० | १२ | म्हत्या | ह्वया |
| १६० | १९ | स्वत्या | स्वात्यां |
| १६० | २५ | मेषराशौस्थितेसूर्ये- | मेषलग्ने |
| १६४ | ६ | गतेऽक | गतेऽर्के |
| १६४ | १४ | रूणे | पूरणे |
| १६५ | १४ | त्यर्थ | त्यर्थः |
| १६६ | ४ | स्तै | स्तैः |
| १६६ | ७ | विष्णु | र्विष्णु |
| १६६ | ८ | विद्ध | विद्धं |
| १६६ | ११ | अर्थ | अर्थं |
| १६६ | २२ | र | रा |
| १६७ | ९ | शुद्ध | शुद्धा |
| १६७ | २२ | विप्रेन्द | विप्रेन्द्र |
| १६७ | २३ | म | मी |

| पृष्ठ | पं० | अशु० | शु० | पृष्ठ | पं० | अशु० | शु० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १६७ | २५ | ईतिमिमास | इतिमीमांस | १८३ | ११ | वणः | वर्णः |
| १६८ | ३ | विद्धद्धा | विद्धा | १८४ | १५ | ब्राह्मणदि | ब्रह्मणादि |
| १६८ | ६ | सप्तम | सप्तमो | १८५ | ९ | ग्यै | ज्ञै |
| १६८ | १० | विशु | विष्णु | १८५ | १७ | मत्तज्ञैः | मतज्ञैः |
| १६८ | १३ | कृति | कृत्ति | १८६ | २३ | त्म | त्मय |
| १६८ | १७ | रोहे | रोहि | १८७ | ५ | मयां | मया |
| १६९ | ११ | द्वादा | द्वाद | १८८ | २२ | मांस | मांसं |
| १६९ | १९ | पनेषु | पन्नेषु | १८९ | १२ | प्रन्न | पन्न |
| १७१ | १४ | यत्त | यत्तु | १८९ | २० | कमा | कर्मा |
| १७४ | १५ | न्यून | न्यूने | १९० | ९ | षज्जते | षज्यते |
| १७४ | १६ | पति | पत्ति | १९० | १० | वृत्यै | वृत्त्यै |
| १७५ | १६ | यान्त | पायान्त | १९० | १० | वष्णवो | वैष्णवो |
| १७५ | १७ | ा ा | का: | १९० | २९ | मर्दपणं | मदर्पणं |
| १७५ | २२ | भगत | भगवत | १९१ | १ | दनं | दान |
| १७६ | ५ | भतन्ती | भवन्ती | १९१ | १ | होम | होमं |
| १७६ | १३ | विष्ठ | विष्ठ | १९१ | १६ | व्युह | व्यूह |
| १७६ | २३ | द्रुहि | द्रुंहि | १९१ | १९ | महत्व | महत्त्व |
| १७९ | १० | शुन्यै | शून्यै | १९१ | १९ | महत्व | महत्त्व |
| १७९ | १७ | क्यमखि | क्योऽखि | १९१ | २० | बोध्यम् | बोध्यम् |
| १८० | ३ | त्तत्त्व | तत्त्व | १९१ | २३ | पुर्णो | पूर्णो |
| १८० | १० | मुमुक्ष | मुमुक्षु | १९२ | ६ | काल का | काल की |
| १८० | १३ | वष्णव | वैष्णव | १९२ | २१ | लक्ष्वमी | लक्ष्मी |
| १८१ | २१ | ाषणः | षिणः | १९२ | २४ | ऽद्यो | ऽर्घो |
| १८२ | १४ | गोभ | गोर्भ | १९४ | २० | पाषर्दैः | पार्षदैः |
| १८३ | २ | कुल्प | कृत्य | १९५ | १४ | सः सङ्ग | सङ्गः स |
| १८३ | ८ | कुलता | कूलता | १९६ | २१ | शत. | शतै. |
| १८३ | ९ | गोप्त | गोप्तृ | १९६ | २२ | दुर्भा | दुर्लघा |
| १८३ | २४ | मुमुक्ष | मुमुक्षु | १९६ | २१ | आं ख्यैः | असख्यैः |
| १८४ | १ | वधौ | विधौ | १९६ | २२ | दुर्भा | दुर्लभा |
| १८४ | ९ | शास्त्र | शास्त्रै | १९८ | १ | न्पेक्षि | नपेक्षि |
| १८४ | १० | परै | परैः | १९८ | ७ | दयलुम् | दयालुम् |
| | | | | १९९ | ३ | पूर्णो | पूर्णो |

| पृ० | पं० | अशु० | शु० | पृ० | पं० | अशु० | शु० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४५ | १७ | चतुर्म | चतुर्मु | २५६ | ११ | मुपत्य | मुपेत्य |
| २४५ | २५ | स्तै शोभमाना.परमप्ता | मुखायेषां-तै | २५७ | ३ | नैचवा | नचैवा |
| | | | | २५७ | १३ | ।न | न |
| २४६ | ३ | तरेण | त्तरैणा | २५८ | १६ | प्रणिर्ति | प्रणतिं |
| २४६ | ३ | णाहंऽ | णाहं | २५८ | २१ | श्रा | श्री |
| २४७ | १५ | देव्ये | दिव्ये | २५८ | २२ | पुरुऽपि | पुरुषेऽपि |
| २४८ | १३ | द्रम | द्रुम | २५८ | २३ | शिष्टाना | शिष्टानां |
| २४८ | १६ | भिदे | भिर्दे | २५८ | २४ | पहष | पुरुष |
| २४९ | ९ | । | णशीलः। | २५८ | २५ | योगं | प्रयोगं |
| २४९ | २२ | संत्संगी | सत्संगी | २५९ | २६ | करण | कारण |
| २५० | ५ | चारतम् | चाररतम् | २६० | ४ | कुटा | कूटा |
| | | | | २६० | ८ | साष्टांग | साष्टाङ्गं |
| २५० | १६ | भुक्तवा | भुक्त्वा | २६० | ११ | र्ना | ना |
| २५२ | २१ | रुप | रूपं | २६२ | १० | कर्त्ता | कर्त्ता |
| २५३ | १८ | दवानां | देवानां | २६२ | १८ | पोस | पार्सं |
| २५३ | २४ | मुतितीणे | मुपैतीति | २६३ | ६ | त।च्छ्री | च्छ्री |
| २५४ | ४ | उत | उत्त | २६३ | ६ | केमले | कमले |
| २५५ | ४ | श्राराम | श्रीराम | २६४ | ६ | तीय | द्वितीय |

## श्रीरामार्चन–पद्धति।

| पृ० | पं० | अशु० | शु० | पृ० | पं० | अशु० | शु० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १६ | निजि | निर्जि | १७ | २ | पचो | पञ्चो |
| १ | १९ | अचिचतुम् | अर्चिचतुम् | २० | १८ | अर्चा | अर्घा |
| १ | २१ | चाय्य | चार्य्य | २१ | ३ | भूम्ये | भूम्यै |
| १ | २३ | पूर्वीपं | पूर्वीयं | २२ | १० | अत्र | अध |
| ३ | २४ | के केशव ! | हे केशव ! | २९ | २४ | बत्साय | श्रीवत्साय |
| ४ | १५ | पोगीन्द्र | योगीन्द्रं | ३१ | ५ | के | से |
| ४ | १९ | श्रीमनं | श्रीमन्तं | ३१ | १० | मत्र | मन्त्र |
| ६ | ५ | प्रत. | प्रातः | ३१ | २१ | अर्घादीनि | अर्घादीनि अर्घादीनि |
| ९ | १४ | नु | मु | | | | |
| ९ | २८ | मुमुक्षु | मुमुक्षु | | | | |
| १३ | ४ | पर म्पर | परम्परा | ३१ | २४ | मन्त्र | इस मन्त्र |
| १३ | १५ | विवि | विधि | ३२ | २ | सर्घ्या | अर्घ्या |

# द्रव्य-सहायकों की उपकार-स्मृति

| | | |
|---|---|---|
| श्रीमान् महन्त श्रीलखननारायणदासजी चोरौत-मिथिला | | १२५) |
| श्रीयुत महन्त श्रीरामलोचनदासजी नरघोघी-मिथिला | | १२५) |
| ,, ,, श्रीगजेश्वरदासजी पचाढ़ी- | ,, | १४५) |
| ,, ,, श्रीआनन्द दास जी मिर्जापुर- | ,, | २४०) |
| ,, ,, श्रीसियारामदासजी सीतामढ़ी— | ,, | ५०) |
| ,, ,, श्रीरामदासजी ५०) | बलिराज पुर-,, | ७०) |
| ,, ,, श्रीरामलोचन दासजी २०) | | |
| ,, ,, श्रीबालमुकुन्ददासजी-अदलपुर | | २५) |
| ,, ,, श्रीनन्दकिशोरदासजी-विडरख- | ,, | ११) |
| ,, ,, श्रीहरिगोविन्ददासजी छोटा स्थान-रामपट्टी- ,, | | ५) |
| ,, ,, श्रीशत्रुघ्नदासजी कमलाबारी—,, | | ५) |
| ,, ,, श्री ,, नौगछिआ—,, | | ४) |
| ,, ,, श्री नक्कूदासजी मिर्जापुर-बाजार—,, | | २) |
| ,, पं० श्रीबद्रीनारायणदासजी व्याकरणाचार्य-,, | | ५) |
| ,, ,, श्रीरामदासजी मकन पुर— | ,, | ५) |
| ,, ,, श्रीरामरूपदासजी मिर्जापुर | ,, | २) |
| ,, ,, श्रीनारायणदासजी | ,, ,, | १) |
| श्रीमिथिला साधु सभा— | ,, मिथिला | ५० |
| | जोड़ | ८७०) |

इसके सिवा निम्नलिखित महन्त—महानुभावों ने देने के वचन दिये थे, जो अभी प्राप्त नही होसके हैं, आशा है, वे शीघ्र ही देकर उपकृत करेंगे.-

| | | |
|---|---|---|
| श्रीयुत महन्त श्रीमनमोहनदास जी रामपट्टी-मिथिला- | | ५६) |
| ,, ,, वैकुण्ठवासी महन्त श्रीरामसुन्दरदासजी | बगही-,, | १२५) |
| श्रीयुतमहन्त श्रीरामकृपाल दासजी पोखरौनी—,, | | २५) |
| ,, ,, श्रीनन्दकिशोरदासजी विडरख | ,, | १४) |
| ,, ,, श्रीगङ्गादासजी बहोरबन | ,, | २५) |
| ,, ,, श्रीमाधवदासजी ठाहर | ,, | २५) |
| | जोड़ | २७०) |

आवश्यकता वश इस ग्रन्थ का कलेवर बढ़ गया, अत द्रव्य व्यय भी अधिक हुआ है। प्रायः पन्द्रह सौ रुपये इसमें व्यय हुए, अतः प्रेस का रुपया बाकी पड़ गया है। आशा है, समाज के अन्य धनी-मानी महानुभाव भी इसमें यथायोग्य द्रव्य-साहाय्य कर उपकृत करेंगे। उपकार-स्मृति में उनके नाम भी छपा कर ग्रन्थ में स्लीप के रूप में लगा दिये जायँगे।

आप महानुभावों के अभारी प्रकाशक,

श्रीभाष्यकार प्रवर्तित धर्मप्रचारकाचार्य



जगद्गुरु १००८ श्रीमद्भगवत् रामानन्दाचार्य स्वामी जी महाराज

* श्रीरामो विजयतेतराम् *

* श्रीमते रामानुजाय नमः *

* श्रीमते रामानन्दाय नमः *

# अथ श्री वैष्णव मताब्ज भास्करः ।

मू०—श्रीमन्तं श्रुतिवेद्यमद्भुतगुणग्रामाग्र्यरत्नाकरं—
प्रेयःस्वेक्षणसंसुलज्जितमहीजाताक्षिकोणेक्षितम् ।
भक्ताशेषमनोऽभिवाञ्छितचतुर्वर्गप्रदं स्वर्द्रुमं—
रामं स्मेरमुखाम्बुजं शुचिमहानीलाश्मकान्तिं भजे ॥१॥

---

मङ्गलाचरणम्

यत्स्वरूपेण रूपेण तुर्य्यातीते * परे पदे ।
नित्यजीवैः श्रिया चासीद् विहरन् करुणानिधिः ॥१॥
तत्स्वरूपेण रूपेण प्रादुर्भूतं महीतले ।
स्तौमि श्रीजानकीनाथं कारणं परमव्ययम् ॥२॥
वाक्यै 'र्दशरथस्ये' ति + स्वेष्टदेवस्य बोधकम् ।

---

* पादचतुष्टयात्मकं ब्रह्म । किं तत्पादचतुष्टयात्मकं ब्रह्म भवति । अविद्यापादः सुविद्यापादश्चानन्दपादस्तुरीयपादश्चेति । तुरीयपाद-स्तुरीयतुरीयं । तुरीयातीतञ्च । इति त्रिपाद्विभूतिमहानारायणोपनिषदि।

\+ दुःखमात्रोत्पादकसदसत्कर्म्मभूतं तद्रहितम् उच्चैःस्थितमेकं-ज्योतिः लोकान् सप्तनिगीर्य्योद्गीर्णवन्तं मोहहेत्वाकर्षणकर्त्तृ यमभटानां-क्रूरविषमच्युतं दशरथस्य सुतं तं विनान्यशरणवान्नास्मि ।३।६।८।

अभ्यस्यन्तो राममुपकारकं विना किञ्चिदभ्यसेयुः किं। तृणपदार्थप्र भृतीनि सूक्ष्मपिपीलिकादीन्येकं विना समीचीनस्थानायामयोध्यायां-वर्द्धमानानि चराचराणि सर्वाणि सत्स्वभावं प्रापितवन्तं चतुर्मुख-सृष्टे लोके ।७।५।१।

रामादन्यस्य कस्यापि शरणं न गतं द्विजम् ॥ ३ ॥
इति स्वेनैव वचसा प्रोक्तवन्तं नमाम्यहम् ।
शठकोपं महाप्राज्ञं रामाङ्घ्रौ लग्नमानसम् ॥ ४ ॥
काकुत्स्थे× च पदतो युक्ते शरणागतेर्गद्ये ।
सम्प्रद्योतितहृदयं प्राचार्य्यं जगद्गुरुं नौमि ॥ ५ ॥
निवासशय्यादिकविग्रहैर्यो रामस्य सेवार्थमनेकधाभूत्।

---

द्रक्ष्यामः किं चेतः कठिनक्रियायामेव प्रवर्त्तमानस्य पौरुषे बलवद्वरेर्भुजबलवतो राक्षसस्य कुलं संहृत्य पुनश्च तस्यानुजायैव विस्तृतजलां लङ्कां दत्त्वा रक्षित्वा स्वज्योतिषि प्रविष्टममरहय्यृर्षभः ॥७।६।६।

प्रवेशाशक्यं वैकुण्ठं दद्यादस्माकं गोपकुलेऽतिबाल एको भूत्वा प्रविश्य माया एव कृत्वा अन्तकस्वभावं कंसं हत्वा पञ्चानामर्थे क्रूरसेनां-संहृत्य क्षमाधिको महति परं ज्योतिषि प्रविष्टः सिहः । ७।६।१०

दर्शनोपायमनुगृहाण काकुत्स्थ कृष्ण भक्तस्य मम कल्पक फला शावताममृतं महाशीतलजलपरिवृत्तां महापृथिवी धृतवन्महापुरुष । ८।१।२। सहस्रगीतिः

इत्यादिभिः श्रीरामे स्वानन्यतां द्योतयन् अन्याभिर्गीतिभिः श्रीराम स्यैवावतारभूतत्वेन श्रीरामाभिन्नकृष्ण नारायणादीन् भगवद्विग्रहान् स्तुतवान् आचार्य्यः । इति तद्ग्रन्थमवलोक्यैव विभावयन्तु सुधियः ।

× काकुत्स्थ श्रीमन्नारायण ! अशरण्यशरण्य ! अनन्यशरणस्त्वत्पादारविन्दयुगलं शरणमहं प्रपद्ये । इति शरणागतिगद्ये । काकुत्स्थ श्रीमन्नारायण ! श्रीपुरुषोत्तम ! श्रीरङ्गनाथ ! मम नाथ ! नमोऽस्तुते । इति श्रीरङ्गगद्ये ।

इत्यादिना काकुत्स्थात् श्रीरामात्स्वरूपतोरूपतश्चाभिन्नः श्रीमन्नारायणपरवर्य्याय उभयविभूतिनायकः श्रीरामस्तस्यैव शरणागतिं-कृतवता श्रीभाष्यकारेण श्रीरामे स्वानन्यता द्योतिता । अयमर्थः"सीता-कान्तप्रपन्नशर्मलपितं गद्यत्रयं नामकम्" इत्यादिनाऽभियुक्तैरप्यभिहितः । सन्देहनिवृत्तये इत्युक्तनद्रहस्यग्रन्थमवलोक्यैव विचारयन्तु सहृदया निर्मत्सरा विद्वांसःश्रीवैष्णवाः ।

